शौनकादिमहर्षीणां सूतेनाऽध्यापनं स्फुटं सर्वत्रैव पुराणेषु साक्षाद्‌दृश्यं तदिच्छुकैः।
इतिहास-पुराणानां शूद्रैः पाठोऽपि कण्ठतः तत्फलस्य च सम्बन्धः प्रोक्तो रामायणादिषु।
"पठन्द्विजो वागृषभत्वमीयात्, स्यात्क्षत्रियो भूमिपतित्वमीयात्,
वणिग्जनः पण्यफलत्वमीयाज्, जनश्च शूद्रोऽपि महत्त्वमीयात् ¶"
"य इदं शृणुयान्नित्यं, यश्चाऽपि परिकीर्तयेत्" इत्यारम्य फलं प्रोक्तं चातुर्वर्ण्यस्य भारते—
"वेदान्तगो ब्राह्मणः स्यात् क्षत्रियो विजयी भवेत्, वैश्यो धनसमृद्धः स्यात्, शूद्रः सुखमवाप्नुयात् ||"
हंहो बत महत्पापं ! शूद्रेणैव प्रवर्तिते पुराणेऽनधिकारित्वं तस्यैवोक्त्वा प्रवञ्चनम्;
वेदशास्त्रेऽकृतप्रज्ञैः कृतं तद् ब्राह्मणब्रुवैः पुराणैरुपजीवद्भिः कथावाचनवृत्तिभिः।
श्रेष्ठः श्री-वैष्णवाचार्यः 'शठकोपो'ऽन्त्यजातमजः जन्म-कर्मविशुद्धानां ब्राह्मणानामभूद्‌गुरुः।
अध्यापनं तु वृत्त्यर्थं ब्राह्मणस्य सुरक्षितं, लोके ज्ञानप्रचारार्थं शूद्रोऽप्यध्यापयेद्‌द्विजान्।
"श्रद्दधानः शुभां विद्यामाददीताऽवरादपि; अन्त्यादपि परं धर्मम्" इत्याह भगवान्मनुः।
स्वयं श्रीशङ्कराचार्यश्चान्त्यजोक्तिप्रबोधितः भेदबुद्धिं मनुष्येषु त्यक्त्वाऽमन्यत तं गुरुम्।

अन्त्यजः—"दण्डमण्डितकरा धृतकुण्डाः पाटलाभवसनाः पटुवाचः
ज्ञानगन्धरहिता गृहसंस्थान्वञ्चयन्ति किल केचन वेषैः।
गच्छ दूरमिति देहमुताहो देहिनं परिजिहीर्षसि विद्वन्,
भिद्यतेऽन्नमयतोऽन्नमयं किं? साक्षिणश्च यतिपुङ्गव, साक्षी।...
शङ्करः—सत्यमेव भवता यदिदानीं प्रत्यवादि तनुभृत्प्रवरैतत्,
अन्त्यजोऽयमिति संप्रति बुद्धिं संत्यजामि वचसात्मविदस्ते।
जानते श्रुतिशिरांस्यपि, सर्वे मन्वते च विजितेन्द्रियवर्गाः,
युञ्जते हृदयमात्मनि नित्यं, कुर्वते न धिषणामपभेदाम्
भाति यस्य तु जगद् दृढबुद्धेः सर्वमप्यनिशमात्मतयैव,
स द्विजोऽस्तु, भवतु श्वपचो वा, वन्दनीय इति मे दृढनिष्ठा।
या चितिः स्फुरति विष्णुमुखे, सा पुत्तिकाऽवधिषु, सैव सदाऽहं,
नैव दृश्यमिति यस्य मनीषा, पुल्कसो भवतु वा स गुरुर्मे"*

प्रत्येक 'कर्त्तव्य' और 'पद' के लिये अधिकार की आवश्यकता होती है। अनधिकारी मनुष्य, किसी 'कर्त्तव्य' मे, अथ वा किसी 'पद' पर नियुक्त नहीं किया जाता है। जिसमे कर्त्तव्य-पालन की योग्यता और 'पद' के उत्तरदायित्व को संभालने की क्षमता नहीं होती, वह समझदार आदमी स्वयं भी वैसे कर्त्तव्य मे प्रवृत्त और 'पद' के लिये उम्मेदवार नहीं होता है; अवश्य ही 'अनात्मज्ञ' पदलोलुपों की अविवेकिनी प्रवृत्ति की बात इससे विपरीत है। पर अपने को, अपनी अयोग्यता को, न समझ सकनेवाले ( न बुध्यते, इत्यपि बुद्धिसाध्यम् ), वा समझ कर भी स्वार्थान्धता के कारण, जो लोग स्वप्रयत्न से 'असाध्य' कर्त्तव्य का भार स्वीकार कर लेते हैं, और किसी प्रकार से, जिसके योग्य नहीं हैं, वैसे 'पद' पर पहुँच जाते हैं, वे अवश्य ही गिरते हैं, और यदि नहीं गिरते तो स्वीकृत कर्त्तव्य मे त्रुटि, तथा, समाज की हानि, करते हैं। अतः प्रत्येक मनुष्य के सामाजिक अधिकार की समीक्षा-परीक्षा और तदनुसार 'कर्त्तव्य' तथा 'पद' के नियमन-नियन्त्रण की अत्यन्त आवश्यकता पहले थी, आजकाल है, एवं आगे भी सदा रहेगी। किन्तु प्राचीन काल मे ऐसे अधिकार की शर्त्तें गुणमयी (कर्मकुशलता, नीतिमत्ता, और पदार्हन्ती) होती थीं, और वर्तमान काल मे भी भारत से अन्यत्र प्रायः सभी देशों मे यही प्रथा है; यह दूसरी

---

¶ वा० रा० १, १, ९७। || म० भा० अनु० १४९,२२-२३। * शं० दि० स० ६

वात है कि सिफ़ारिशों से और भय-प्रलोभन तथा वञ्चना आदि असद् उपायों द्वारा प्राप्त किये गये 'वोटों' से भी आज-काल के संसार मे बड़े बड़े 'कार्य' और 'पद' प्राप्त किये जाते हैं, फिर भी कर्त्तव्य की क्षमता और 'पद' की योग्यता वा आर्हन्ती को ही आधार बना कर सिफ़ारिश आदि किये जाते हैं। सारांश यह कि स्वकृतिसाध्य कर्त्तव्य का, और अपनी नीतिमत्ता तथा योग्यता के उपयुक्त 'पद' का, अधिकार मनुष्यमात्र को होना चाहिये; यह दूसरी बात है कि कोई योग्य पुरुष भी, स्वार्थ-कामना वा परोपचिकीर्षा के अभाव मे, वैसे 'कर्त्तव्य' वा 'पद' को स्वीकार न करे। हाँ, जीविका-विषयक 'कर्त्तव्यों' और 'पदों' की ऐसी सुव्यवस्था होनी चाहिये कि जीवन के साधनों का उत्पादन और वितरण स्वभावतः यथायोग्य समुचित रूप से समाज मे होता रहे; अर्थात् सर्वकलाकुशल होने पर भी एक मनुष्य को अध्यापन, शासन, व्यापार, और शिल्पकर्म का अधिकार उसकी जीविका-वृत्ति वा धनोपार्जन के लिये नहीं मिलना चाहिये; परार्थ वा लोक-सेवा के लिये चाहे जितने काम वह उठा सकता हो, उठावे।

यहाँ तक तो उचित तथा आवश्यक था और है। किन्तु मध्य-अर्वाचीन काल मे भारतीय चातुर्वर्ण्य समाज की अधिकारनीति बहुत विकृत और विचित्र हो गई; वह तब से आज तक हिन्दू-शास्त्र, हिन्दू-धर्म, और हिन्दू समाज को अव्यवस्थित, अव्यूढ, अस्वस्थ, और अन्तश्छिन्न-भिन्न करती आई है, तथा अब भी कर रही है। प्राचीन आर्ष काल मे लौकिक वा पारलौकिक कर्म और ज्ञान-साधन मे मनुष्यमात्र का अधिकार सामान्य रूप से माना जाता था; उसके लिये तदुपयुक्त योग्यता, क्षमता, कामना, साधनसम्पत्ति, बुद्धि, श्रद्धा, नीतिमत्ता तथा सच्चरित्रता आदि गुण और सामग्री ही पर्याप्त 'शर्त्तें'[८८] होती थीं। पश्चात् कालक्रम से स्थिति बदल गई, 'जाति' भी

---

८८ "स्वर्गकामो यजेत;" "अर्थी, समर्थो, विद्वानधिक्रियते;" "न पापः पुरुषो याज्यः" [ ऐ० ब्रा० अ० १९, खं० ३ ] "श्रद्धावाँल्लभते ज्ञानं तत्परः संयतेन्द्रियः" [ भ० गी० ४, ३९ ]

"श्रद्धा-ऽन्नदाना-ऽनुद्धतत्वादीनां च विद्याप्राप्तिसाधनत्वं प्रदर्श्यते" [ छा० उ० ४, १, १, शां० भा० ]

"इदं ते नाऽतपस्काय, नाऽभक्ताय कदाचन, न चाऽशुश्रूषवे वाच्यं, न च मां योऽभ्यसूयति" [भ०गी० १८, ६७]

"तदेतत्सत्यमृषिरङ्गिराः पुरोवाच—नैतदचीर्णव्रतोऽधीते" [मुं० उ० ३,२,११]

"वेदान्ते परमं गुह्यं पुराकल्पे प्रचोदितं, नाऽप्रशान्ताय दातव्यं, नाऽपुत्राया,ऽशिष्याय वा पुनः" [श्वे० उ० ६, २२]

"ब्रह्मचारी, धनदायी, मेधावी, श्रोत्रियः, प्रियः, विद्यया वा विद्यां प्राह; तानि तीर्थानि षण्मम। इति विद्याया वचनम्" [ छा० उ० ४, २, ५, शां० भा० ]

"विद्या ह वै ब्राह्मणमाजगाम, गोपाय मा शेवधिष्टेऽहमस्मि,
असूयकायाऽनृजवेऽयताय न मा ब्रूया, वीर्यवती तथा स्याम्।
य आतृणत्त्यवितथेन कर्णावदुःखं कुर्वन्नमृतं सम्प्रयच्छन्
तं मन्येत पितरं मातरं च, तस्मै न द्रुह्येत्कतमच्चनाह।
अध्यापिता ये गुरुं नाऽद्रियन्ते विप्रा वाचा मनसा कर्मणा वा,
यथैव ते न गुरोर्भोजनीया,स्तथैव तान्न भुनक्ति श्रुतं तत्।
यमेव विद्याः शुचिमप्रमत्तं मेधाविनं ब्रह्मचर्योपपन्नं,
यस्ते न द्रुह्येत्कतमच्चनाह, तस्मै मा ब्रूया निधिपाय ब्रह्मन्" [ निरु० अ० २ खं० ४ ]

ऊपर उद्धृत चारो मन्त्र, किसी वेद के प्रतीत होते हैं, क्योंकि निरुक्त में इनका उद्धरण 'पुरातत्त्ववाद' के रूप में हुआ है और वेदमन्त्रवत् 'सस्वर' उल्लेख किया गया है। इस बात का समर्थन इससे भी होता है कि निरुक्त में मनु का उल्लेख अतिप्राचीन और परम प्रामाणिक रूप में किया गया है—

"अविशेषेण पुत्राणां दायो भवति धर्मतः मिथुनानां, विसर्गादौ मनुः स्वायंभुवोऽब्रवीत्" [नि० ३,४,२]

अधिकार की शर्त्त वनाई गई, और धीरे धीरे वही मुख्य शर्त्त हो गई। इसकी आवश्यकता सइ लिये हुई कि गुण-कर्म के अनुसार परिवर्त्तनशील 'वर्ण' को जन्म के आधार पर वंशानुक्रम से स्थिर 'जाति' का रूप दे दिया गया, अतः तत्कालीन होशियार, शक्तिशाली, और सत्ताधारी वर्गों ने सभी लाभप्रद 'कर्त्तव्यों' और 'पदों' को अपनी वपौती विभूति वना लेने का, और उनमे अपना जन्मसिद्ध अधिकार कायम कर लेने का, स्थायी प्रवन्ध करना आवश्यक समझा। तथाकथित ब्राह्मण और क्षत्रिय के लिये गुरु, उपाध्याय, आचार्य, पुरोहित, राजमन्त्री, राजा, और शासक आदि के उच्च 'पद', तत्सम्वन्धी सभी उच्च कार्य, और उनसे होनेवाले लाभ तथा भोग, सुरक्षित ( 'रिज़र्व' ) कर लिये गये; 'वैश्य' कथित जाति के अधिकार मे अर्थोपार्जन के साधन ( कृषि-पशु आदि ) कर दिये गये; और 'शूद्र' कथित वर्ग को वंशपरम्परा से सदा अपनी गुलामी मे रखने के लिये, स्वसेवार्थ जीवित रहने भर के पर्याप्त, टुकड़ों का प्रवन्ध करके, उपर्युक्त सभी आभ्युदयिक तथा प्रतिष्ठित 'कर्त्तव्यों' और 'पदों' के मानवोचित अधिकार से सदा के लिये वञ्चित कर दिया गया ! 'जन्म' से शूद्र वना दिये गये मानवसन्तानों पर सवसे अधिक क्रूर और अमानुषिक अत्याचार यह हुआ, कि उनकी स्वभावतः उन्नतिशील मानवी सदिच्छा, प्रतिभा, और क्रियाशक्ति को विकसित न होने देने के लिये, सतत अपनी 'सेवा' वा 'दासता' मे रखने के दुरभिसन्धि से, जन्म-कालीन पाशविक स्थिति मे ही उन्हें रहने देने के लिये, घोर दमनकारी वंशानुक्रमी विधान वनाये गये, और उन्हें लोकश्रद्धा का विषय वनाने के लिये, और जनविक्रोश से वचाने के लिये प्राचीन आर्षशास्त्रों मे भी इस दुर्नीति के पोषक वाक्य प्रक्षिप्त किये गये। वैसे अनार्ष, किन्तु आर्षवदाभासमान वाक्यों के फेर मे पड़कर 'ज्ञानी' विद्वान् भी, मोह मे आगये, जैसा दुर्गासप्तसती मे कहा है, कि महामाया देवी ज्ञानियों के चित्तों को भी मोह मे डाल देती है। "शूद्रो यज्ञेऽनवक्लृप्तः" [ तै० सं० ७, १, १, ६ ] इस तैत्तिरीय-वचन ऐसे आर्ष वाक्यों का अनर्थ करके 'शूद्र' को 'यज्ञ' का अनधिकारी तो ठहरा ही दिया गया, साथ ही 'उपनयन' ( अध्ययन के लिये गुरु के समीप जाना ) और 'अध्ययन' ऐसे लौकिक दृष्टफलार्थक ( लोक मे ही ज्ञानरूप प्रत्यक्ष फल देनेवाले ) कर्त्तव्यों का सम्वन्ध भी पारलौकिक धर्म वा 'अदृष्ट' से इसलिये जोड़ दिया गया कि परलोक की विभीषिका दिखा कर शूद्रों की अध्ययन-प्रवृत्ति का दमन करने मे सुविधा और सफलता मिले।

न जाने, किस कारण से उस समय द्विजों का शूद्रद्वेष इतना प्रवल हो गया था कि वे वैदिक शव्द को शूद्र के श्रोत्राकाश से भी अस्पृष्ट रखने का प्रयत्न करते थे ! किसी वेदपाठी द्विज की आवाज यदि दूर से हवा मे उड़कर राह चलते शूद्र के भी कर्णविवरवर्त्ती आकाश मे

---

और मनुस्मृति में उपर्युक्त निरुक्तोद्धृत मन्त्रों में से दो ( प्रथम और अन्तिम ) मन्त्रों का अनुष्टुप् श्लोक में अविकल अनुवाद हुआ है [ मनु० २,११४—१५ ] अतः ये मन्त्र अवश्य ही अतिप्राचीन किसी विलुप्त वेदशाखा के हैं, वा संप्रति विद्यमान वेदों में ही हों, जो अभी तक हमारे दृग्गोचर नहीं हुए हैं। पर सर्ववेदभाष्यकार श्रीसायणाचार्य ने भी स्वयं इन मन्त्रों को किसी वेद ग्रन्थ में मूलतः नहीं देखा था; क्योंकि अपनी 'ऋग्वेदभाष्यभूमिका' के अन्त में—

"एतैः पुराणादिभिश्चतुर्दशभिर्विद्यास्थानैरुपबृंहिताया विद्याया ग्रहणेऽधिकारविशेषः शाखान्तर्गतैश्चतुर्भिर्मन्त्रैरुपदर्शितः, तांश्च मन्त्रान् यास्क उदाजहार"—

ऐसा अवतरण देकर उन्होंने इन मन्त्रों का उल्लेख किया है।

स्वभावतः पहुँच जाय तो भी उस अभागे के कानों में, आग मे गलाकर खौलते हुए शीशे और लाह को भर देना चाहिये; और यदि दुर्दैव-वशात् कोई यमप्रेरित हतभाग्य 'शूद्र' वेद के शब्द का उच्चारण कर ले तो उसकी जीभ काट ली जाय, ताकि 'न रहेगा बांस, नहीं बजेगी बांसुरी', सदा के लिये वेदोच्चारणरूप महापाप के साधन की जड़ ही कट जाय ! यदि किसी शूद्र पर मृत्यु की शामत सवार हो जाय और वह कहीं वेद के कुछ शब्द कण्ठस्थ करले, तव तो उसके शरीर के ही टुकड़े कर डालने चाहिये ! जैसे उत्तमंमन्य द्विजों ने जाति-मात्र शूद्र को अधम जाना, वैसे ही आज उत्तमंमन्य पाश्चात्य श्वेत जातियां 'द्विज'-मात्र को अधम और तिरस्करणीय दमनीय समझती हैं । जिस समाज के ऐसे अल्पदर्शी नेता वा पुरोहित हुए हों, उसका शिर क्यों न वैदेशिक विधर्मियों के पादतले कुचला जाय, और वह धर्म क्यों न रसातल को चला जाय, जिसके वे पुरस्कर्त्ता हुए हों । जिस शूद्र के प्रति ऐसे नृशंस व्यवहार-वर्ताव का फ़तवा दिया गया है उसका अपराध, केवल इतना ही है कि वह शेष तीनों वर्णों ( द्विजातियों ) का हर तरह से सेवक सहायक वा कमकर रहा है और अभी तक है । महाभारत का कहना है कि यदि शूद्र न होते तो किसी को भी 'कार्यकर्त्ता' कमकर नहीं मिल सकता; ब्राह्मण क्षत्रिय और वैश्य ये तीनों वर्ण 'शूद्रमूलक' शूद्र के आधार पर चलने वाले हैं, क्योंकि ये सभी शूद्र से ही अपना काम कराते हैं । ब्राह्मण की परिचर्या और सेवा-शुश्रूषा; क्षत्रिय के अन्तःपुर मे और न्याय तथा शासन आदि के विभागों मे सफ़ाई, गृहपरिचर्या, पत्रवाहन और अन्यत्र धावन आदि का काम; वैश्य की खेती, खान, उद्यान, और गोचारण आदि का काम; ये सब शूद्र ही तो करते हैं, वा ये सब काम जो करते हैं उन्हीं की संज्ञा 'शूद्र' वा 'कमकर' है । अतः महाभारत मे यह ठीक ही कहा गया है कि 'शूद्र ही सभी धर्मों के प्रसाधक,' सबके धर्म का निर्वाह करानेवाले, हैं । हम तो प्रत्यक्षतः भी देख रहे हैं कि संसार मे त्रैवर्णिकों का ही नहीं, प्रत्युत चातुराश्रम्य का भी सारा कार्य 'शूद्र' की बदौलत ही चलता है । ब्रह्मचर्य आश्रमों वा शिक्षासंस्थाओं में, गृहस्थ आश्रम के सभी क्षेत्रों में और वानप्रस्थों तथा संन्यासियों के मठ-मन्दिरों में, सर्वत्र ही 'शूद्र' वा कमकर सबके धर्म का प्रसाधन कर रहे हैं । वस्तुतः 'शूद्र' मानवसमाज-शरीर का आधारभूत और सञ्चालन करनेवाला परम क्रियाशील पैर है; वह स्वयं अस्पृश्य और अपवित्र बनकर अन्य सबको स्पृश्य और पावन करता है । ऐसे 'शूद्र' के प्रति नृशंस व्यवहार का आदेश, आर्ष सच्छास्त्र नहीं दे सकते, अतः यदि आर्ष शास्त्रों मे वैसे वाक्य मिलें तो उन्हें अवश्य ही स्वार्थि-प्रक्षिप्त समझना चाहिये । यदि सज्जन और ज्ञानी समझेजानेवाले महात्मा भी वैसे क्रूर कर्मों का समर्थन करते हों, तो उन्हें सामयिक और एकवर्गीय धर्मदूत समकझर विराट् मानवधर्म के प्रेमियों को उनकी उपेक्षा करनी चाहिये । यदि किसी समय, किसी विशेष परिस्थिति मे, विशिष्ट उद्देश्य से, लोकधारणा वा समाजनीति, 'शूद्र' के विषय मे वैसी क्रूर होने पर भी लाभप्रद रही हो; तौ भी आज उसकी व्यर्थता, दुष्परिणामजनकता और अनौचित्य प्रत्यक्ष सिद्ध है । सूक्ष्म विचार करने पर यह अनुभव सबको होगा कि सिर्फ़ 'शूद्र' के प्रति क्रूरनीति, वा जातीय अस्पृश्यता, अथवा यदि एक शब्द में कहें तो 'जन्मना वर्णव्यवस्था' ही उन सभी फ़सादों की जड़ है, जिनके कारण हिन्दूधर्म का आरसातल अधःपात, हिन्दूसमाज का घोर ह्रास और भारत की शोचनीय पराधीनता हुई है । अतः अब भी शूद्र-विषयक अनार्ष भावों और अमानुषिक कर्मों का परित्याग कर देना चाहिये ।

मध्य-अर्वाचीन काल के हिन्दूधर्माचार्यों और समाज-पुरोहितों की स्वार्थबुद्धि वा अदूरदर्शिता से जिस अधिकारनीति, जातिवर्णता, और अस्पृश्यता की सृष्टि हुई, उसका अनिष्ट परिणाम

जैसा होना चहिये था, वैसा ही हुआ। गुण और कर्म के अनुसार चातुर्वर्ण्य मे लोकसंग्रह होना और वैयक्तिक सदिच्छा, महत्त्वाकांक्षा, बुद्धि तथा क्रियाशक्ति का सहज विकास होना, बन्द होगया; हिन्दूसमाज अन्तःसारहीन, दुर्बल तथा विधर्मिपरतन्त्र हुआ, और इसके ही अस्पृष्ट, तिरस्कृत, एवं बहिष्कृत सन्तानों से बने विधर्मी लोग इसके शिरपर पादाघात कर रहे हैं। आज इस ( हिन्दू समाज ) के वे सभी उच्च 'कार्य' और 'पद' जिनसे इसने अपने ही अङ्ग 'शूद्र' को वञ्चित किया था, उन विधर्मियों और विदेशियों के अनियन्त्रित अधिकार मे चले गये हैं जिनको हिन्दू द्विज, अपने शास्त्रों के अनुसार, 'शूद्र' से भी बदतर 'अनार्य' वा 'म्लेच्छ' कहते और मानते आये हैं। आर्थिक और राजनैतिक अधिकार की बात दूर रहे, उन वेदों को भी वे तथा-कथित 'अनार्य वा म्लेच्छ' लोग पढ़ते-पढ़ाते हैं और उन पर बड़े बड़े भाष्य, निबन्ध, अनुवाद और समालोचना के ग्रन्थ भी लिखते हैं, जिनको स्यात् हमारे 'द्विज' भी गौरव और आदर-सत्कार के साथ पढ़ते और पढ़कर कृतार्थ होते हैं। पर 'शूद्रों' के विषय मे आज भी उसी पुरानी क्रूरता का समर्थन किया जाता है, "किमाश्चर्यमतः परम्" !

किन्तु वेद-शास्त्रों के प्रमाण से हमने संस्कृत भाष्य से यह प्रदर्शित किया है कि स्त्री और शूद्र का वेदाधिकार भी उतना ही वैध और उचित है जितना कि ब्राह्मण का। फिर भी उन्हें 'वेद' की उच्च शिक्षा मे सामूहिक रूप से न लगने का, और इतिहास-पुराणों से ही अपने कार्य के उपयुक्त ज्ञान प्राप्त कर लेने का, उपदेश इसीलिये किया गया है, कि 'शौद्रसम्पदभिजात' मनुष्यों मे उच्च शिक्षा के उपयुक्त बुद्धि-प्रतिभा प्रायः नहीं होती; और उनके ऊपर 'सहजकर्म' ( स्वभावजगुण-कर्म के अनुसार अनायाससाध्य वैयक्तिक और सामाजिक कर्त्तव्य ) का अत्यधिक भार रहता है, जिससे उन्हें उच्च शिक्षा के लिये पूरा दीर्घकालीन अवकाश नहीं मिलता है।

केवल 'वेद' के अध्ययन वा उच्च ज्ञान की शिक्षा से ही समाज का योग-क्षेम नहीं हो सकता, उसके लिये शिक्षण के तुल्य ही रक्षण, पोषण, और उपकरण की भी आवश्यकता है। यदि समाज के शिक्षण के लिये वा ब्राह्म कर्त्तव्य की सिद्धि के लिये 'वेद' की, उच्च ज्ञान की आवश्यकता है, तो उसके रक्षण के लिये 'क्षात्र कर्म' शौर्य-वीर्यादि द्वारा साध्य कर्त्तव्य की; पोषण के लिये 'वैश्यकर्म' कृषि-गोरक्ष-वाणिज्य आदि की; तथा उपकरण के लिये 'शौद्र कर्म' शरीरश्रमसाध्य शिल्प आदि की; उससे भी अधिक नहीं, तो वैसी ही आवश्यकता है। अतः सब वर्ग वा वर्ण के लोगों को वेदोपलक्षित उच्च शिक्षा मे सामूहिक रूप से न लगने, प्रत्युत उनके प्रकृति के अनुसार सहज पड़नेवाले कर्त्तव्यों का ही मुख्यतः पालन करने, की व्यवस्था करने से, उनके साधारण मानवीय वेदाधिकार का वारण वा बाध शास्त्र द्वारा नहीं होता है, और न वह शास्त्र के तात्पर्य का विषय है। यदि ऐसे नियम वा कानून बनाये जायं, कि जो छात्र प्रवेशिका वा मध्यमा परीक्षा मे अनुत्तीर्ण होंगे, वा जो पुरुष अपनी शरीर-सम्पत्ति, महाप्राणता और शूरता के कारण सैनिक-कर्त्तव्य के योग्य होंगे, उनको विश्व-विद्यालय की 'वेद' नामक उच्च ज्ञान की शिक्षा न दी जायगी, तो इससे उनके उच्च शिक्षाविषयक साधारण 'अधिकार' का ही बाध कैसे हो जायगा ? यही बात शूद्रविषयक 'वेद'-श्रवण के निषेध मे भी चरितार्थ है; अर्थात् जो मनुष्य ब्राह्मी सम्पदभिजात हो वही 'वेद' की उच्च शिक्षा प्राप्त करे, फिर चाहे उसका जन्म किसी भी जाति मे क्यों न हुआ हो। यही बात दूसरे वर्णों के विषय मे भी समझनी चाहिये। 'स्त्री' के विषय मे भी ऐसी ही बात है; मनुष्य का जन्म, पोषण, और सुख, सब कुछ 'स्त्री' के अधीन है, वह यदि 'वेद' की उच्च शिक्षा से व्यस्त हो जाय, तो

संसार की गृहस्थ-संस्था की अव्यवस्था, और उसके परिणाम से समाज की दुर्दशा जो होगी उसकी कल्पना सहज ही की जा सकती है। स्त्रियों को प्रसूतितन्त्र, बालोपचर्या, गृहशिल्प, ललितकला, दैनिक कार्य के उपयुक्त ज्योतिष, पाकशास्त्र, इतिहास-पुराण और आत्मरक्षा के उपयुक्त शस्त्रविद्या, का अभ्यास तो नियमतः और प्रत्येकशः होना चाहिये। एवं 'शूद्र' को भी नियमतः दौत्य-विद्या, परिचारशास्त्र, विविधकला, कारुकर्म, शिल्प-शास्त्र, उद्यान-वनस्पतिविद्या, नाट्य-सङ्गीतशास्त्र, और इतिहास-पुराण आदि, स्वकर्मोपयुक्त शास्त्रों का अध्ययन यथायोग्य, यथारुचि और यथाप्रवृत्ति अवश्य करना चाहिये। यदि जिज्ञासा, प्रतिभा, साधन-सम्पत्ति और यथेष्ट अवकाश हो, तो स्त्रियों तथा शूद्रों के भी 'वेद' वा उच्च शिक्षा के अधिकार का वारण, शास्त्र नहीं करता है; प्रत्युत संस्कृत भाष्य मे स्त्रियों और शूद्रों के 'मन्त्रद्रष्टृत्व' तथा 'वेदकर्तृत्व' का भी उदाहरण वेदशास्त्रों से ही दिया गया है, फिर वेदाऽध्ययन जैसी उससे छोटी बात की चर्चा ही क्या।

कुछ लोग यह भी कहते हैं कि इतिहास-पुराण के श्रवण में ही 'शूद्र' का अधिकार है, अध्ययन मे नहीं। ऐसी कपोलकल्पना का उत्तर 'उपेक्षा' के सिवा और क्या दिया जा सकता है? जो शूद्र वेद का मन्त्रदर्शन और प्रणयन कर सकता है, उसका अधिकार 'पुराण' पाठ मे नहीं है, ऐसा कहना कैसे किसी को उचित मालूम होता है, यह आश्चर्य का स्थान है। आदिम पुराणप्रवक्ता, ब्रह्मर्षियों के भी 'पुराण'-गुरु, सूत जी, विलोमज अन्त्यज (शूद्र से भी निहीन) थे। जिन महर्षि 'व्यास' श्रीकृष्ण-द्वैपायन ने वेदों का विभाग और इतिहास-पुराणों का निर्माण किया, उनके जन्म की कथा पर ज़रा ध्यान देना चाहिये; क्या उनका जन्म शूद्रवत् निहीन योनि से नहीं हुआ था? फिर भारतीय वर्णाश्रम धर्म के सर्वसम्प्रदाय-सुश्रद्धित परमाचार्य वही हैं। यह बड़े आश्चर्य और उपहास की बात है कि जिनके समानधर्मा पूर्वजों ने पुराणों का प्रणयन, अध्यापन, और लोक मे प्रचार किया, उन्हीं को पुराणपाठ के अधिकार से भी वञ्चित करने का जघन्य प्रयत्न किया गया। वह कल्पना, किन्ही स्वार्थी ब्राह्मणब्रुवों ने की होगी, क्योंकि इतिहास-पुराणों के प्रमाण से ही संस्कृत भाष्य मे शूद्र के पुराण-पाठ का अधिकार प्रदर्शित किया गया है।

इस विषय की प्रायः अपेक्षित सभी बातों पर संस्कृत भाष्य मे थोड़े विस्तार के साथ विचार किया है, हिन्दी मे सब का अनुवाद, अधिक विस्तार के भय से नहीं किया है।

### ( पुराणेतिहासयोः परमं प्रयोजनं, माहात्म्यं च )

"धर्मश्चार्थश्च कामश्च मोक्षश्चैवाऽत्र कीर्त्यते सर्वेष्वपि पुराणेषु, तद्विरुद्धं च यत्फलम्। अष्टादश पुराणानि कृत्वा सत्यवतीसुतः भारताख्यानमखिलं चक्रे तदुपबृंहितम्[८९]; लक्षेणैकेन यत्प्रोक्तं वेदार्थपरिबृंहितम्। वाल्मीकिना तु यत्प्रोक्तं रामोपाख्यानमुत्तमं, ब्रह्मणाऽभिहितं यच्च शतकोटिप्रविस्तरम् आहृत्य नारदायैव, तेन वाल्मीकये पुनः, वाल्मीकिना च लोकेषु धर्मकामार्थसाधनम्; एवं सपादाः पञ्चैते लक्षाः*मर्त्ये प्रकीर्तिताः।"

---

८९ एष श्लोको देवीभागवतेऽपि ( १, ३, १७ ) दृश्यते; ततः पूर्वं च ( १, २, २६ ) "सपादलक्षं च तथा भारतं मुनिना कृतम् 'इतिहास' इति प्रोक्तं पञ्चमं वेदसंमितम्" इत्युक्तम्।

* चतुर्लक्षं पुराणं, लक्षं महाभारतं, पञ्चविंशतिसहस्रं रामायणं चेति मिलित्वा सपादपञ्चलक्षमितिहासपुराणम्। । म० पु० अ० ५३।

चतुर्दश वा अष्टादश विद्याओं मे 'इतिहास' का पृथक् उल्लेख नहीं हुआ है, 'पुराण' नामक वेदोपाङ्ग मे ही उपपुराण और इतिहास का भी समावेश माना जाता है; सुतरां पुराण के प्रसङ्ग मे इतिहास की चर्चा भी आजाती है। यहाँ 'इतिहास' पद से मुख्यतः रामायण और महाभारत, ये दो महाग्रन्थ विवक्षित होते हैं। वस्तुतः इतिहास और पुराण के विषय ('सर्ग' आदि), तथा प्रयोजन (पुरुषार्थोपदेश), और उपयोगिता (बालक, स्त्री, 'शूद्र' शरीरश्रमी, अधिक न पढनेवाले और पढने पर भी वार्द्धक्य के कारण शास्त्रान्तरविषयक परिश्रम करने मे असमर्थ वृद्ध, ऐसे ऋजुबुद्धिवाले मनुष्यों को सहज मे तत्त्वबोध कराना, तथा वेदोपबृंहण) आदि एक हैं; अत एव उनका निर्देश भी प्रायः एक साथ ("इतिहासपुराणम्" "इतिहासपुराणाभ्याम्") देखा जाता है। व्यास जी ने पहले चार लाख श्लोकों मे अठारह पुराण बनाये, अनन्तर उनका सार लेकर लक्षश्लोकात्मक महाभारत की रचना की, जिस मे वेदों का अर्थ परिपूर्ण है। 'ब्रह्मा ने पुराकल्प मे नारद जी को एक सौ करोड़ श्लोकों का 'रामायण' संग्रह करके सुनाया था, उसे नारद ने वाल्मीकि को सुनाया और उन्होंने पचीस हजार श्लोकों मे संक्षिप्त करके लोक मे उसका प्रचार किया; ये सवापाँच लाख श्लोकों के 'इतिहास-पुराणग्रन्थ' मानव-जीवन की सभी आवश्यकताओं को पूरा करनेवाले और धर्म, अर्थ, काम, तथा मोक्ष के परम उपदेशक हैं।

*( तत्र रामायणम् )*

"यः कर्णाञ्जलिसम्पुटैरहरहः सम्यक्पिबत्यादराद्
वाल्मीकेर्वदनारविन्दगलितं रामायणाख्यं मधु,
जन्म-व्याधि-जरा-विपत्ति-मरणैरत्यन्तसोपद्रवं
संसारं स विहाय गच्छति पुमान्विष्णोः पदं शाश्वतम्।
तदुपगतसमास-सन्धियोगं सममधुरोपनतार्थवाक्यबद्धं
रघुवरचरितं मुनिप्रणीतं दशशिरसश्च वधं निशामयध्वम्।
वाल्मीकिगिरिसंभूता रामसागरगामिनी पुनातु भुवनं पुण्या रामायणमहानदी।
श्लोकसारसमाकीर्णं सर्गकल्लोलसङ्कुलं काण्डग्राहमहामीनं वन्दे रामायणार्णवम्।
वाल्मीकेर्मुनिसिंहस्य कवितावनचारिणः शृण्वन्रामकथनादं को न याति परां गतिम्।
वाल्मीकेर्गौः पुनीयान्नो महीधरपदाश्रया यद्दुग्धमुपजीवन्ति कवयस्तर्णका इव।
सूक्तिरत्नाकरे रम्ये मूलरामायणार्णवे विहरन्तो महीयांसः प्रीयन्तां गुरवो मम,
वेदवेद्ये परे पुंसि जाते दशरथात्मजे, वेदः प्राचेतसादासीत्साक्षाद्रामायणात्मना,
चरितं रघुनाथस्य शतकोटिप्रविस्तरम्[९०] एकैकमक्षरं प्रोक्तं महापातकनाशनम्*"
"शृणोति य इदं काव्यमार्षं वाल्मीकिना कृतं श्रद्दधानो जितक्रोधो, दुर्गाण्यतितरत्यसौ।
पूजयंश्च पठंश्चेममितिहासं पुरातनं सर्वपापैः प्रमुच्येत, दीर्घमायुरवाप्नुयात्।
ऐश्वर्यं, पुत्रलाभश्च, भविष्यति; न संशयः, रामायणमिदं कृत्स्नं शृण्वतः, पठतः सदा†"
"यावत्स्थास्यन्ति गिरयः सरितश्च महीतले, तावद्रामायणकथा लोकेषु प्रचरिष्यति‡"

उपर्युक्त श्लोकों मे वाल्मीकीय रामायणका माहात्म्य दिग्दर्शित हुआ है, वस्तुतः उसका

---

९० "प्राप्तराज्यस्य रामस्य वाल्मीकिर्भगवानृषिः; चकार चरितं कृत्स्नं विचित्रपदमर्थवत्;
चतुर्विंशत्सहस्राणि श्लोकानामुक्तवानृषिः, तथा सर्गशतान्पञ्च, षट्काण्डानि, तथोत्तरम्"
[ वा० रा० १, ४, १-२ ]

* रामायणोपक्रमे। † वा० रा० कां० ६, स० १३१। ‡ वा० रा० १, २, ३६।

महत्त्व इससे भी अधिक है। वह आदिम 'आर्षमहाकाव्य' और भारतीय आर्यचरित का आदर्श 'इतिहास', 卐 सचमुच लोकोत्तर और विलक्षण वाङ्मय है। उसका प्रभाव आज भी भारतीय आर्य-सन्तानों पर अक्षुण्ण बना है। इनके प्रत्येक आचार-व्यवहार पर उसका सुसंस्कार जम गया है। उसकी व्याप्ति तो सारे संसार मे हो गई है, प्रायः सभी सभ्य भाषाओं मे उसके अनुवाद किये गये हैं। अनन्तर के भारतीय वाङ्मय तो रामायण और महाभारत से ही सर्वथा अनुप्राणित हैं। बड़े दुर्भाग्य की बात है कि भारतीय गौरव-स्वरूप, इन महाग्रन्थों के अध्ययन-अध्यापन की प्रथा बहुत वर्षों से यहाँ प्रायः लुप्त हो गई है। पहले इन्हीं सद्ग्रन्थों के अभ्यास से श्री शङ्कराचार्य, श्री रामानुजाचार्य ऐसे 'सकलज्ञ'‖ विद्वान् होते थे; पर जब से इनकी उपेक्षा हुई, तब से यहाँ अल्पज्ञता, 'ज्ञानलवदुर्विदग्धता', और नव्यशास्त्राक्षरचर्वणा बढ़ गई है। इससे जिस अनार्ष भावना की सृष्टि और अभिवृद्धि हुई है, उसने भारतीय हिन्दूसमाज की सद्बुद्धि का नाश कर दिया है, और सद्बुद्धि के नाश का जो दुष्परिणाम होता है, वह हमारे सामने है; "बुद्धिनाशात्प्रणश्यति"; अतः आर्षी सद्बुद्धि को पुनरुज्जीवित करने के लिये पूर्वाचार्यों की तरह हमे भी 'रामायण' आदि आर्ष सद्ग्रन्थों का अध्ययन-अध्यापन करना चाहिये।

## ( *महाभारतम्* )

**"अष्टादश पुराणानि, अष्टौ व्याकरणानि ÷ च, ज्ञात्वा सत्यवतीसूनुश्चक्रे भारतसंहिताम्¶"**

**"धर्मार्थकाममोक्षाणां भारतात्सिद्धिरेव हि, अजिह्मो भारतः पन्था निर्वाणपदगामिनाम्।... विपत्तिं भारताच्छ्रुत्वा वृष्णि-पाण्डवसम्पदां दुःखावसानाद्राजेन्द्र, पुण्यं च संश्रयेद्बुधः। एवंविधं भारतं वै प्रोक्तं येन महात्मना सोऽयं नारायणः साक्षाद् व्यासरूपी महामुनिः†"**

**"कृष्णद्वैपायनं व्यासं विद्धि नारायणं प्रभुं, को ह्यन्यो भुवि मैत्रेय, महाभारतकृद्भवेत् ‡"**

**"महर्षेः पूजितस्येह सर्वलोकैर्महात्मनः प्रवक्ष्यामि मतं पुण्यं व्यासस्याद्भुतकर्मणः। आचख्युः कवयः केचित्, संप्रत्याचक्षते परे, आख्यास्यन्ति तथैवान्ये इतिहासमिमं भुवि। इदं तु त्रिषु लोकेषु महज्ज्ञानं प्रतिष्ठितं, विस्तरैश्च समासैश्च धार्यते यद् द्विजातिभिः। अलङ्कृतं शुभैः शब्दैः, समयैर्दिव्य-मानुषैः, छन्दोवृत्तैश्च विविधैरन्वितं विदुषां प्रियम्।... भूतस्थानानि सर्वाणि, रहस्यं त्रिविधं च यत्, वेदा, योगः सविज्ञानो, धर्मो,ऽर्थः, काम एव च, धर्म-कामा-ऽर्थयुक्तानि शास्त्राणि विविधानि च, लोकयात्राविधानं च, सर्वं तद्दृष्टवानृषिः।**

---

卐 महाभारत के वनपर्व मे २७३ वें अध्याय से 'रामोपाख्यान' का आरंभ हुआ है, वहाँ 'पुरातन इतिहास' का उल्लेख है, स्यात् वह 'वाल्मीकीय रामायण' की ओर ही संकेत है; क्योंकि महाभारत मे अनेक स्थानों पर रामायण के कर्त्ता महर्षि 'वाल्मीकि' का सादर उल्लेख हुआ है—

"वाल्मीकिवत्ते निभृतं स्ववीर्यम्" [ म० भा० आ० ५५, १४ ]

"अपि चायं पुरा गीतः श्लोको वाल्मीकिना भुवि" [ म० भा० द्रो० प० ]

इससे स्पष्ट है, कि महाभारत काल मे ही 'रामायण' पुरातन इतिहास हो चुका था।

‖"इतिहास-पुराण-भारत-स्मृतिशास्त्राणि पुनः पुनर्मुदा विबुधैः सुबुधो विलोकयन् 'सकलज्ञत्व'पदं प्रपेदिवान्" [ माधवीये शंकरदिग्विजये ४, १०६ ]

÷ "प्रथमं प्रोच्यते ब्राह्मं, द्वितीयमैन्द्रमुच्यते, याम्यं प्रोक्तं, ततो रौद्रं, वायव्यं, वारुणं, तथा सावित्रं च तथा प्रोक्तम्, अष्टमं वैष्णवं तथा, एतानि व्याकरणानि" [ भ० पु० १, १, ६०–६१ ]

¶ भ० पु० १, १, ५८।

† भ० पु० १, १, २३–२६। ‡ वि० पु० ३, ४, ५।

इतिहासाः सवैयाख्याः विविधाःश्रुतयोऽपि च, इह सर्वमनुक्रान्तमुक्तं ग्रन्थस्य लक्षणं ;
विस्तीर्यैतन्महज्ज्ञानमृषिः संक्षिप्य चाऽब्रवीत्, इष्टं हि विदुषां लोके समास-व्यासधारणम्।...
तपसा ब्रह्मचर्येण व्यस्य वेदं सनातनम् इतिहासमिमं चक्रे पुण्यं सत्यवतीसुतः।...
उवाच स महातेजा ब्रह्माणं परमेष्ठिनं—कृतं मयेदं भगवन्, काव्यं परमपूजितं ;
ब्रह्मन्, वेदरहस्यं च, यच्चान्यत्स्थापितं मया, साङ्गोपनिषदां चैव वेदानां विस्तरक्रिया,
इतिहासपुराणानामुन्मेषं निर्मितं च यत्, भूतं भव्यं भविष्यं च त्रिविधं कालसंज्ञितं,
जरा-मृत्यु-भय-व्याधि-भावा-ऽभावविनिश्चयः ' विविधस्य च धर्मस्य ह्याश्रमाणां च लक्षणं,
चातुर्वर्ण्यविधानं च, पुराणानां च कृत्स्नशः, तपसो, ब्रह्मचर्यस्य, पृथिव्या,श्चन्द्र-सूर्ययोः,
ग्रह-नक्षत्र-ताराणां प्रमाणं च युगैः सह, ऋचो यजूंषि सामानि, वेदाध्यात्मं तथैव च,
न्यायः, शिक्षा, चिकित्सा च, दानं, पाशुपतं तथा, हेतुनैव समं जन्म दिव्य-मानुषसंज्ञितं,
तीर्थानां चैव पुण्यानां, देशानां चैव कीर्त्तनं, नदीनां, पर्वतानां च, वनानां, सागरस्य च,
पुराणां चैव, दिव्यानां कल्पानां, युद्धकौशलं, वाक्यजातिविशेषाश्च, लोकयात्राक्रमश्च यः,
यच्चाऽपि सर्वगं वस्तु तच्चैव प्रतिपादितम्।...

भारतस्य वपुर्ह्येतत्सत्यं चाऽमृतमेव च ; नवनीतं यथा दध्नो, द्विपदां ब्राह्मणो यथा,
आरण्यकं च वेदेभ्य, ओषधिभ्योऽमृतं यथा, ह्रदानामुदधिः श्रेष्ठो, गौर्वरिष्ठा चतुष्पदां ;
यथैतानि, इतिहासानां तथा भारतमुच्यते।...कार्ष्णं वेदमिमं विद्वान् श्रावयित्वाऽर्थमश्नुते।
एकतश्चतुरो वेदान्, भारतं चैतदेकतः, पुरा किल सुरैः सर्वैः समेत्य तुलया धृतं ;
चतुर्भ्यः सरहस्येभ्यो वेदेभ्यो ह्यधिकं यदा, तदाप्रभृति लोकेऽस्मिन्महाभारतमुच्यते।
महत्त्वे च गुरुत्वे च ध्रियमाणं यतोऽधिकं महत्त्वाद्भारवत्त्वाच्च 'महाभारत'मुच्यते *"
"यो विद्याच्चतुरो वेदान् साङ्गोपनिषदो द्विजः, न चाख्यानमिदं विद्याद्, नैव स स्याद्विचक्षणः।
अर्थशास्त्रमिदं प्रोक्तं, धर्मशास्त्रमिदं महत्, कामशास्त्रमिदं प्रोक्तं व्यासेनाऽमितबुद्धिना।
श्रुत्वा त्विदमुपाख्यानं श्राव्यमन्यन्न रोचते, पुंस्कोकिलगिरं श्रुत्वा रूक्षा ध्वांक्षस्य वागिव।
इतिहासोत्तमादस्माज्जायन्ते कविबुद्धयः पञ्चभ्य इव भूतेभ्यो लोकसंविधयस्त्रयः।
अस्याख्यानस्य विषये 'पुराणं' वर्तते द्विजाः, अन्तरिक्षस्य विषये प्रजा इव चतुर्विधाः।
क्रियागुणानां सर्वेषामिदमाख्यानमाश्रयः इन्द्रियाणां समस्तानां चित्रा इव मनःक्रियाः।
अनाश्रित्यैतदाख्यानं कथा भुवि न विद्यते यथाऽऽहारमनाश्रित्य न शरीरस्य धारणम्।
इदं कविवरैः सर्वैराख्यानमुपजीव्यते उदयप्रेप्सुभिर्भृत्यैरभिजात इवेश्वरः।
अस्य काव्यस्य कवयो न समर्था विशेषणे साधोरिव गृहस्थस्य शेषास्त्रय इवाश्रमाः §"
"अष्टादश पुराणानि, धर्मशास्त्राणि सर्वशः, वेदाः साङ्गास्तथैकत्र; भारतं चैकतः स्थितम्।...
आकर्ण्य भक्त्या सततं 'जयाख्यं' भारतं महत् श्रीश्च कीर्त्तिस्तथा विद्या भवन्ति सहिताः सदा।
धर्मे चार्थे च कामे च मोक्षे च भरतर्षभ, यदिहास्ति, तदन्यत्र, यन्नेहास्ति, न तत्क्वचित्।|"

ऊपर महाभारत के विषय मे इतिहास-पुराणों के जो वाक्य उद्धृत हैं, उनका अर्थ स्पष्ट है; अतः हिन्दी मे उसे लिखकर ग्रन्थविस्तर करना अनावश्यक है। वस्तुतः यह महाग्रन्थ, भारतवर्ष का शाश्वत इतिहास और भारतीय आर्य गौरव का अमर स्मारक है। 'प्रेयः' और 'श्रेयः', 'अभ्युदय' और 'निःश्रेयस', अथवा 'त्रिवर्ग' ( धर्म, अर्थ, काम ) और 'मोक्ष', जो कुछ भी मनुष्य के वा प्राणिमात्र के अभीष्ट हैं, उन सब का सदुपदेश तथा अपेक्षित साधन इस

* म० भा० आ० प० अ० १। § म० भा० आ० प० अ० २। | म० भा० स्व० प० अ० ५।

विराड् वाङ्मय मे पर्याप्त है । इसके अध्ययन और तदनुसार आचार-व्यवहार करने से भारतवर्ष पुनरपि अपने प्राचीनतम 'जगद्गुरुत्व' का जीर्णोद्धार कर सकता है ।

( आर्षेतिहासपदार्थः )

एवमार्षेतिहासस्य माहात्म्यं सप्रयोजनं संक्षेपाद्दर्शितं, तेन तद्वैशिष्ट्यं च गम्यते ।
प्राक्तनार्षेतिहासार्थो नासीत्सङ्कुचितो, यथा भूतार्थवादमात्रेऽस्ति तत्प्रयोगस्तु साम्प्रतम् ।
वेदे विधिनिषेधाभ्यां प्रोक्ते सुकृत-दुष्कृते साक्षात्कृत्येतिहासेन दर्श्येते लोकवर्त्मनि ।
श्रुतिप्रत्यक्षहेतुत्वात्सर्ववेदार्थसंग्रहः अभूदार्षेतिहासेषु लोकवृत्ताऽनुषङ्गतः ।
अतः पञ्चमवेदत्वं महाभारत इष्यते, वेदोपबृंहणत्वं च तत्र संगच्छते श्रुतम् ।
तस्मादत्रेतिहासेति शब्दः सर्वार्थवाङ्मयम् अभिधत्ते, पुरावृत्तैः पुरुषार्थोपदेशकम् ।
"धर्मार्थकाममोक्षाणामुपदेशसमन्वितं पुरावृत्तकथायुक्तम् 'इतिहासं' प्रचक्षते*"

यहां प्राचीन आर्ष इतिहास का महत्त्व और प्रयोजन संक्षेप से बतलाया गया है, इस प्रसङ्ग में उद्धृत वाक्यों पर विचार करने से यह बात स्पष्ट हो जाती है कि आज–काल की तरह पूर्व काल मे 'इतिहास' शब्द का अर्थ 'भूतार्थवाद' वा पुरावृत्त मे ही संकुचित नहीं था । वेद मे विहित और निषिद्ध कर्मों को लौकिक चरित्र मे प्रत्यक्ष कर के दर्शा देना 'इतिहास' का कार्य समझा जाता था । 'श्रुति' द्वारा सुने गये अर्थों के प्रत्यक्षीकरण के लिये 'इतिहास' मे लोकवृत्त के आधार पर सम्पूर्ण वेदार्थ का संग्रह होता था । अत एव वेदार्थमय होने के कारण ही इतिहास–पुराण को, विशेषतः महाभारत को 'पञ्चम वेद' कहते हैं; और वाल्मीकीय रामायण वेद का अवतार माना जाता है । इतिहास–पुराणों मे वेद के अर्थ का ही, प्रत्यक्ष घटनामय लोक चरित्र के उदाहरण से, विशदीकरण होता है, अत एव उन्हें 'वेदोपबृंहण' भी कहते हैं । अतः जीवलोक के विशिष्ट प्राणियों के चरित्रों से, वैदिक कर्मों के प्रयोग और उसके परिणाम को प्रत्यक्षवत् प्रस्तुत कर के, सुकर्म मे प्रवृत्ति और दुष्कर्म से निवृत्ति के सदुपदेश द्वारा, मनुष्यों के सभी पुरुषार्थों का साधन करना ही प्राचीन आर्ष 'इतिहास' का परम प्रयोजन है ।

पुराणानां तु माहात्म्यं भूयः शास्त्रेषु वर्णितं ; पाद्मे विष्णुस्वरूपत्वं त्वेव तेषां प्रकल्पितम्—
"ब्राह्मं मूर्धा हरेरेव, हृदयं पद्मसंज्ञितं, वैष्णवं दक्षिणो बाहुः, शैवं वामो महेशितुः,
ऊरू भागवतं प्रोक्तं, नाभिः स्यान्नारदीयकं, मार्कण्डेयं च दक्षाङ्घ्रि,र्वामो ह्याग्नेयमुच्यते,
भविष्यं दक्षिणो जानुर्विष्णोरेव महात्मनः, ब्रह्मवैवर्त्तसंज्ञं तु वामजानुरुदाहृतः,

---

* अयमितिहासलक्षणश्लोकः—

"इतिहासं, पुराणं च, धर्मप्रवचनानि च, भवन्त एव जानन्ति; रघूणां च कुलस्थितिम्"

इत्युत्तररामचरित( ५, २३ )पद्यटीकायां; काव्यप्रकाशटीकायां ( बालबोधिन्यां ); वाचस्पत्ये, शब्दस्तोममहानिधौ च समुद्धृतो दृश्यते ।

"तत्र इतिहासमाचक्षते" इति निरुक्तवचन-व्याख्याने—

"यः कश्चिद् आध्यात्मिक, आधिदैविक, आधिभौतिको वाऽर्थ आख्यायते दिष्ट्युदितार्थाऽवभासनार्थं, स 'इतिहास' इत्युच्यते; स पुनरयमितिहासः सर्वप्रकारो हि नित्यमविवक्षितस्वार्थः, तदर्थप्रतिपत्तॄणामुपदेशपरत्वात्" इति श्रीदुर्गाचार्य इतिहासपदार्थं निरवोचत ।

"पारम्पर्योपदेशे स्यादैतिह्यमितिहाव्ययम्" इति, "इतिहासः पुरावृत्तम्" इति चामरः ।

"इतिह इति पारम्पर्योपदेशेऽव्ययम्, तदास्तेऽस्मिन्" ( स इतिहासः ) इति तत्रत्या व्याख्यासुधा ।

लैङ्गं तु गुल्फकं दक्षं, वाराहं वामगुल्फकं , स्कान्दं पुराणं लोमानि, त्वगस्य वामनं स्मृतं , कौर्मं पृष्ठं समाख्यातं, मात्स्यं मेदः प्रकीर्त्यते , मज्जा तु गारुडं प्रोक्तं, ब्रह्माण्डमस्थि गीयते , एवमेवाऽभवद्विष्णुः पुराणाऽवयवो हरिः" [ पाद्मे १, ६२, २-७ ]

पुराणों का माहात्म्य एक एक करके, और सबका एकत्र भी, प्रायः सभी इतिहास-पुराणों मे तथा अन्यान्य शास्त्रों मे भी वर्णित है। यदि दिग्दर्शन के लिये भी उनका यहां उद्धरण किया जाय तो यह ग्रन्थ 'पुराणमाहात्म्य' का एक स्वतन्त्र महापुराण ही बन जायगा, अतः छोड़ दिया जाता है। पुराणों के विषय के अपेक्षित उद्धरण प्रायः इस भाष्य मे पहले आ ही चुके हैं। माहात्म्य-कथन वा अर्थवाद का प्रयोजन, प्रशंसा द्वारा प्रोत्साहित करके अध्येताओं वा श्रोताओं को उस शास्त्र मे प्रवृत्त कराना मात्र है। विचारशील मनुष्य, ग्रन्थ मे वर्णित सद्वस्तु के कारण आकृष्ट और उसमे प्रवृत्त होते हैं, उनके लिये माहात्म्य-वर्णन अकिंचित्कर है, फिर भी माहात्म्यकथा मे कुछ तत्त्व की बातें भी रहती हैं। पद्मपुराण मे, पुराणों को, 'विष्णु' के अङ्गों मे रूपित किया है; उसे भी विष्णुतत्त्व, महत्तत्त्व, बुद्धितत्त्व के मूर्त्त आकार में भक्ति के द्वारा पुराणों मे श्रद्धा, और उनमें निहित ज्ञान के ग्रहण में लोकप्रवृत्ति को बढ़ाने तथा प्रोत्साहन देने के लिये ही किया है।

( *इतिहासपुराणाभ्यां वेदार्थोपबृंहणस्याऽवश्यकर्त्तव्यता* )

"इतिहासपुराणानि पञ्चमं वेदमीश्वरः सर्वेभ्य एव वक्त्रेभ्यः ससृजे सर्वदर्शनः*"
"यो विद्याच्चतुरो वेदान्साङ्गोपनिषदो द्विजः , न चेत्पुराणं संविद्यात्, नैव स स्याद्विचक्षणः†"
"यश्चतुर्वेदविद्विप्रः पुराणं वेत्ति नार्थतः तं दृष्ट्वा भयमाप्नोति वेदो, मां प्रतरिष्यति‡"
"स तु मेधाविनौ दृष्ट्वा वेदेषु परिनिष्ठितौ वेदोपबृंहणार्थाय तावग्राहयत प्रभुः" [१,४,६]
एतद्वाल्मीकिवाक्येन व्यक्तं रामायणस्य च वेदोपबृंहणार्थत्वं; भारतादेश्च तन्मतम्।
"जगज्जन्मादिकारणं ब्रह्मेत्यवसिते सति—

'इतिहासपुराणाभ्यां वेदं समुपबृंहयेत् , बिभेत्यल्पश्रुताद्वेदो मामयं प्रतरिष्यति§'

इति शास्त्रेणास्यार्थस्य इतिहास-पुराणाभ्यामुपबृंहणं कार्यमिति ज्ञायते। उपबृंहणं नाम—विदितसकलवेद-तदर्थानां स्वयोगमहिमसाक्षात्कृतवेदतत्त्वार्थानां वाक्यैः स्वाऽवगतवेद-

---

* भा० ३, १२, ३९। † शि० पु० वा० सं० पू० १, ३५; वा० पु० १, २००; पाद्मे सृष्टि-खण्डे ( २, ५० ) तु "पुराणं च विजानाति यः स तस्माद्विचक्षणः" इत्युत्तरार्धपाठः, पूर्वार्धं समानम्।

‡ सू० सं० शि० मा० खं० १, ३४; "वेदस्य प्रतारणं नाम तदभिप्रेत-विपरीतार्थवर्णनमेव" [ श्रीभा० श्रुतप्र० १, १, १; पृ० १४७ ]

§ म० भा० १, १, २६७; वा० पु० १, २०१; पाद्मे सृ० खं० २, ५१; शि० पु० वा० सं० पू० १, ३६; सू० सं० शि० मा० खं० १, ३५।

"इतिहासेत्यादिश्लोके 'वेद'शब्दो वेदान्तपरः, वेदोपबृंहणभूतेषु धर्मशास्त्रेतिहासपुराणेषु धर्मशास्त्राणि पूर्वभागोपबृंहणानि, इतिहास-पुराणानि उपरितनभागोपबृंहणपराणीति हि विभागः।...तत्र धर्मशास्त्रेषु ब्रह्मप्रतिपादनं, कर्मणां तदाराधनरूपत्वज्ञापनार्थम्; इतिहासपुराणेषु कर्मप्रतिपादनं, कर्मणां ब्रह्मोपासनाङ्गत्वज्ञापनार्थम्" [ श्रीभा० श्रुतप्र० पृ० १४६ ]

"इतिहास-पुराणभ्यां वेदं समुपबृंहयेत्"

इति मनुवचनाद् इतिहास-पुराणादि वेदस्य परिबृंहणानि; अविनाभावाच्च व्याकरणादीनि" [ या० स्मृ० १, ८ अपरार्कः ]

**वाक्यार्थव्यक्तीकरणं; सकलशाखानुगतस्य वाक्यार्थस्य अल्पभागश्रवणाद् दुरवगमत्वेन, तेन विना निश्चयायोगाद् 'उपबृंहणं' हि कार्यमेव" [ श्रीभाष्ये १, १, १; पृ० १४८-४९ ]**

वेद का उपबृंहण (वेदार्थ का विशदीकरण और उसके गूढ़ तत्त्व वा रहस्य का यथार्थ अभिव्यक्तीकरण ), इतिहास और पुराण के वाक्यों से अवश्य करना चाहिये; क्योंकि इतिहास और पुराण पञ्चम 'वेद' हैं, सर्वदर्शी ईश्वर ने वेदों की तरह ही इतिहास-पुराणों का प्रकाशन भी सर्वतोमुख से किया; अर्थात् जिन तपस्वी और मननशील ऋषियों की सद्बुद्धि मे ईश्वरीय ज्ञानमय वेदमन्त्रों का आविर्भाव हुआ, उन्हीं के द्वारा वेदोपबृंहणस्वरूप इतिहास-पुराणों का भी प्रकाशन हुआ [ "य एव मन्त्र-ब्राह्मणस्य द्रष्टारः, प्रवक्तारश्च, ते खलु इतिहास-पुराणस्य" ( न्यायभाष्ये ) ]; अतः जो मनुष्य अङ्गों और उपनिषदों के साथ चारो वेदों को पढ़ लेता है, किन्तु इतिहास पुराण को अर्थतः नहीं जानता, वह वेदार्थ-निर्णय मे समर्थ नहीं होता है। उस अल्पश्रुत मनुष्य से 'वेद' डरता है कि वह मुझको ( वेद को ) ठग लेगा, मेरा अनर्थ कर डालेगा। इस लिये इतिहास-पुराणों के द्वारा वेद का उपबृंहण करना ही चाहिये।

मनुस्मृति भी वेदार्थाऽनुवादिनी है, अतः इसका उपबृंहण भी इतिहास-पुराणों के वाक्यों से अवश्य कर्त्तव्य है; उन मे भी रामायण और महाभारत ही मनुस्मृति के सर्वोत्तम रोचकतम भाष्य हैं*, अतः उनके वाक्यों से विशेषतः इस के 'अर्थ' पर प्रकाश डालना है; इस लिये यहाँ इस विषय की चर्चा की गई है।

**एवमाख्यातमाहात्म्यैः पुराणैरुपबृंहणम् इतिहासैश्च वैशेष्यान्मनोः शास्त्रे करिष्यते।**
**तत्राऽपि मुख्यतो मात्स्यं, द्वे च भागवते, तथा वैष्णवं, वायवीयं च, प्रयोक्ष्यन्ते यथायथम्।**
**एषु मात्स्ये च, वायौ च, प्रागध्यायाः प्रदर्शिताः, ततः श्लोकाः क्रमादङ्कैः; कौर्मादिष्वप्ययं क्रमः।**
**विष्णौ-अंशास्, ततोऽध्यायास्, ततः श्लोकाश्च दर्शिताः;**
**पाद्मे, स्कान्दे च, प्राक्खण्डास्, ततोऽध्यायादयः क्रमात्।**
**विष्णुभागवते, देवीभागवते च तद्वतः क्रमात्स्कन्धास्, तथाऽध्यायाः, श्लोकाश्चाङ्कैः प्रदर्शिताः।**
**प्राधान्यादितिहासेषु श्रीमद्रामायणं, तथा महाभारतमेवाऽत्र प्रमाणार्थं प्रयोक्ष्यते।**
**तत्र रामायणे काण्डाः, सर्गाः, श्लोकाः क्रमाङ्किताः; भारते क्रमशः पर्वा-ऽध्याय-श्लोकाः प्रदर्शिताः।**
**लक्षश्लोकात्मकं किञ्चिन्न्यूनाधिक्येन संयुतं महाभारतमद्यत्वे नानारूपं विजृम्भते।**
**तत्र भिन्नेषु कोशेषु पाठभेदाः सहस्रशः मूलशब्दानपि स्वाभिः सङ्ख्याभिरतिशेरते।**
**अतो यत्किञ्चिदेवैकं महाभारतपुस्तकं संग्रहेषूपयोक्तव्यं प्रमाणत्वेन निश्चितम्।**
**अत्र श्रीनीलकण्ठस्य टीकया सह मुद्रितं पूनायां, चित्रशालीयं पुस्तमेवोपयोक्ष्यते।**
**कुम्भकोणाङ्कितं कोशं, किञ्च मद्रासमुद्रितं, संवाद्याऽपि; तदीयाङ्काः क्वचिदत्र प्रदर्शिताः।**
**तत्र पू०, कुं०, म०, इत्येवं सङ्केतेन समासतः तत्तत्संस्करणस्थत्वं पाठानामिह बोधितम्।**

इतिहास और पुराणों का महत्त्व पहले बतलाया गया है, अधिकतर उन्हीं के वाक्यों से मानवधर्मशास्त्र का उपबृंहण किया जायगा; उन मे भी मात्स्य, भागवत, देवी-भागवत, विष्णु, और वायुपुराणों का प्रयोग, प्रधानतया होगा। इतिहास-ग्रन्थों मे मुख्यतः वाल्मीकीय रामायण और महाभारत का उपयोग किया जायगा। यों तो इतिहास-पुराणों के जो अनेक संस्करण,

---

* मन्वर्थमुक्तावलीकार श्रीकुल्लूकभट्टने 'भविष्यपुराण' को भी मनु-स्मृति का 'भाष्य' कहा है—
"मनुश्लोकमेव लिखित्वा व्याख्यातं भविष्यपुराणे" [ म० मु० ११, ७२ ]; "अत एव मन्वर्थव्याख्यानपरे भविष्यपुराणे". [ म० मु० ११, १०० ]

विभिन्न प्रकाशन-संस्थाओं से निकले हैं, उन सब में प्रायः अध्याय आदि के व्यत्यास, न्यूनाधिक्य, क्रम की भिन्नता, तथा बहुत पाठभेद पाये जाते हैं; पर, महाभारत इन विषयों मे उन सब से आगे बढ़ गया है। इस के जितने संस्करण निकले हैं, वे सब पृथक् पृथक् विभिन्न प्रस्थान माने जा सकते हैं; तिस पर भी 'औत्तराह' और 'दाक्षिणात्य' महाभारत-प्रस्थानों मे बहुत अधिक भिन्नता है, अतः किसी एक संस्करण का ही उपयोग करना अच्छा है। हम इस भाष्य मे, नीलकण्ठी-टीका के साथ 'चित्रशाला' प्रेस ( पूना ) मे मुद्रित महाभारत का उपयोग कर रहे हैं। यहाँ उद्धृत वाक्यों का निर्दिष्ट मूलस्थल, महाभारत के अन्यान्य संस्करणों मे कुछ आगे-पीछे के अध्यायों में खोजने से अवश्य मिलेगा।

## ( न्यायः )

वेदोपाङ्गं द्वितीयं तु 'न्याय' आन्वीक्षिकीमयः सत्तर्कात्माऽस्ति,तच्छास्त्रं गौतमीयादिकं मतम्
असत्-"तर्काऽप्रतिष्ठानात्*"सत्तर्को'न्याय'उच्यते, आन्वीक्षिकीति तस्यैव स्मृतं नामान्तरंबुधैः।
"प्रत्यक्षं, चाऽनुमानं च, शास्त्रं (शाब्दं) च विविधागमं,
त्रयं सुविदितं कार्यं धर्मशुद्धिमभीप्सता।
आर्षं धर्मोपदेशं च वेदशास्त्राऽविरोधिना यस्तर्केणाऽनुसन्धत्ते,स धर्मं वेद,नेतरः" [मनु०]
"प्रदीपः सर्वविद्यानाम्, उपायः सर्वकर्मणाम्, आश्रयः सर्वधर्माणां शश्वदान्वीक्षिकी मता।†"
"विषयो वेदवाक्यानां पदार्थैः प्रतिपाद्यते, ते च जात्यादिभेदेन संकीर्णा लोकवर्त्मनि;
स्वलक्षणविविक्तैस्तैः प्रत्यक्षादिभिरञ्जसा परीक्षकाऽर्पितैः शक्याः प्रविवेक्तुं, न तु स्वतः;
वेदोऽपि विप्रकीर्णात्मा प्रत्यक्षाद्यवधारितैः स्वार्थं साधयतीत्येवं ज्ञेयास्ते न्यायविस्तरात्"‡
इत्थं न्यायस्य वेदार्थज्ञाने प्रोक्तोपयोगिता; अतो वेदार्थगर्भायां स प्रयोज्यो मनुस्मृतौ।
तत्र न्यायेऽक्षपादीये, काणादे च निदर्शिताः अध्याया-ऽऽह्निक-सूत्राङ्काः;तद्भाष्यादिष्वपि क्रमात्।
सांख्ये सङ्ख्या विनिर्दिष्टा क्रमादध्याय-सूत्रयोः, कारिकाङ्काश्च; योगे तु पादसूत्राङ्कदर्शनम्।
तस्य वैयासिके भाष्ये तद्वदेव विभाजनं, वार्तिकादावपि ज्ञेयं तत्क्रमादङ्कलेखनम्।
एवमत्रोद्धृतेष्वन्यग्रन्थवाक्येष्वपि क्रमः तद्विभागाऽनुसारेण मूलस्थानोपलब्धये।

वेद का दूसरा उपाङ्ग 'न्याय' है, इसे ही 'आन्वीक्षिकी' और 'तर्क' भी कहते हैं। शास्त्रों मे 'असत्तर्क' को अनुपादेय कहा गया है, पर 'सत्तर्क' के विना शास्त्रार्थ का निर्णय, वा धर्म-अधर्म का सच्चा विवेक नहीं होता, अतः मानवधर्म के सुनिश्चय के लिये इस भाष्य मे गौतम और कणाद आदि के न्यायशास्त्रों का उपयोग करना आवश्यक है; उन के उद्धरणों के मूलस्थल यथास्थान सूचित कर दिये जायंगे।

## ( मीमांसा )

"युक्तियुक्तमुपादेयं वचनं बालकादपि, अन्यत्तृणमिव त्याज्यमप्युक्तं पद्मजन्मना।
अपि पौरुषमादेयं शास्त्रं चेद्युक्तिबोधकम्, अन्यत्त्वार्षमपि त्याज्यं भाव्यं न्याय्यैकसेविना।
बोधस्याऽपि परं बोधं बुद्धिरेति न संशयः" इत्युक्ता 'योगवासिष्ठे' युक्तिः शास्त्राद्गरीयसी।
"युक्तियुक्तं वचो ग्राह्यं, न ग्राह्यं गुरुगौरवात्; सर्वशास्त्ररहस्यं तद् याज्ञवल्क्येन भाषितम्"§
"केवलं शास्त्रमाश्रित्य न कर्त्तव्यो विनिर्णयः, युक्तिहीनविचारे तु धर्महानिः प्रजायते" ¶
"शास्त्रं ज्योतिः प्रकाशार्थं, दर्शनं बुद्धिरात्मनः"|| इत्याह चरकाचार्यश्चायुर्वेदे महत्तमे।

---

* ब्र० सू० २, १, ११; "तर्कोऽप्रतिष्ठः" [ म० भा० वन० ३१३, १७ ] † कौ० अर्थ० १, २, १; न्या० भा० १, १, १। ‡ मी० तं० वा० १, ३, १, २। § या० शि०। ¶ म० सु० धृतं। || च० सं० सू० ९, २३।

"बुद्धिः पश्यति या भावान्बहुकारणयोगजान् , युक्तिस्त्रिकाला सा ज्ञेया, त्रिवर्गः साध्यते यया" ॐ
एवमाद्यार्षवाक्येषु युक्तिरूपा तु या स्तुता बुद्धिः, सैवाऽस्ति 'मीमांसा'; वेदो मीमांस्यते तया।
तच्छास्त्रमपि तन्नाम्ना मीमांसेति निरुच्यते; तत्पूर्वम्, उत्तरं चे,ति द्वयं मुख्यं प्रकीर्तितं,
यत्र मीमांस्यते कर्म, ब्रह्म, चेति द्वयं क्रमात् , सेयं संभूय मीमांसाद्वयी षोडशलक्षणी।
अन्यच्च भक्तिमीमांसाशास्त्रमप्यस्ति, तत्र तु शाण्डिल्यं, नारदीयं च प्राधान्येन प्रसिध्यतः।
"मीमांसाशास्त्रतेजोभिर्विशेषेणोज्ज्वलीकृते वेदार्थज्ञानरत्ने, मे तृष्णाऽतीव विजृम्भते।
धर्मे प्रमीयमाणे हि वेदेन करणात्मना इतिकर्त्तव्यताभागं मीमांसा पूरयिष्यति।
मीमांसायां त्विहाऽज्ञाते, दुर्ज्ञाते वा, ऽविवेकतः न्यायमार्गे, महान्दोषः, इति यत्नोपचर्यता।
मीमांसाख्या तु विद्येयं बहुविद्यान्तराश्रिता"* तस्मादेषा प्रयोक्तव्या मानवार्थविनिर्णये।
तद्वाक्येषु क्रमादङ्कैः प्रागध्यायाः प्रदर्शिताः, पादा-ऽधिकरणे पश्चात्, सूत्राणि तदनन्तरम्।
तत्तच्छास्त्रीयभाष्यादेरध्यायादिप्रदर्शनं तत्तन्मूलविभागाङ्कैरेवाऽत्र विहितं क्रमात्।

विचारणीय विषय का यथार्थ बोध करा देनेवाली बौद्धिक प्रक्रिया का नाम 'युक्ति' है, इसे ही 'मीमांसा' भी कहते हैं; यही किसी भी संशयित और विवादास्पद विषय के सन्निर्णय की सच्ची और पक्की कसौटी है। इसी लिये 'योगवासिष्ठ' मे यह स्पष्ट आदेश है कि 'युक्ति' की कसौटी पर खरी उतरनेवाली बच्चे की बात भी मानो, किन्तु साक्षात् ब्रह्मा की भी अयुक्त बात को मत मानो; युक्तिसङ्गत पौरुषेय ( साधारण पुरुष का ) वचन भी उपादेय है, पर युक्ति-विरुद्ध वेदवाक्य भी अमान्य है। 'याज्ञवल्क्यशिक्षा' मे तो यहाँ तक लिखा है कि 'किसी की भी युक्तियुक्त बात को मानो, केवल बड़े और पूज्य होने के कारण ही, गुरुजनों की बात भी, 'युक्ति' की कसौटी पर परखे बिना, मत मान लिया करो, यही महर्षि याज्ञवल्क्य का बतलाया हुआ सभी शास्त्रों का रहस्य है', क्योंकि केवल शास्त्र के आधार पर धर्म का निर्णय नहीं करना चाहिये; युक्तिहीन विचार करने से धर्म की हानि हो सकती है। आयुर्वेद के प्रवर्त्तक आचार्य चरक का मत है कि 'शास्त्र' केवल प्रकाश का काम देता है, वस्तुतत्त्व को देखनेवाली, सद्-असद् का विवेक करने वाली आँख तो अपनी बुद्धि ही है [ च० १, ९, २३ ]; जो बुद्धि बहुत कारणों की सङ्गति ( उपपत्ति ) से ज्ञेय विषयों को देखती है, वह 'युक्ति' कहलाती है। यह युक्ति-रूपा बुद्धि ही भूत, वर्त्तमान, और भविष्यत् के विषयों का बोध कराती है, और इसी से धर्म, अर्थ, तथा काम की सिद्धि होती है। यही कारण है कि 'धर्म' और 'ब्रह्म' का विचार करने के लिये, और तद्विषयक नितान्त जटिल, अनेक शाखाओं मे विप्रकीर्ण, और परस्पर विरुद्धवद् आभासमान, वैदिक वाक्यों के सामञ्जस्य तथा तत्त्वार्थ-निर्णय के लिये, 'पूर्व' और 'उत्तर' मीमांसा-शास्त्रों की प्रवृत्ति हुई है। यह मनुस्मृति भी वेदार्थगर्भित है, सुतरां इस के भाष्य मे मीमांसा का प्रयोग अत्यन्त अपेक्षित है; अतः प्रधानतया मीमांसक-विचार-पद्धति के अनुसार ही इस भाष्य का प्रणयन किया जा रहा है। इस मे उद्धृत मीमांसाशास्त्रीय वाक्यों के मूलस्थल भी यथास्थान सूचित कर दिये जायँगे।

## ( धर्मशास्त्रम् )

वेदोपाङ्गं चतुर्थं तु 'धर्मशास्त्र'मिति स्मृतं, तदेव 'स्मृति'रित्युक्तं; नानाप्रास्थानिकं च तत्।
"श्रुता मे मानवा धर्मा, वासिष्ठाः, काश्यपास्तथा, गार्गेया, गौतमीयाश्च, तथा चोशनसा स्मृताः,
अत्रे,र्विष्णोश्च, संवर्त्ताद्, दक्षाद्, अङ्गिरसस्तथा, शातातपाच्च, हारीताद्, याज्ञवल्क्यात्तथैव च,

---

ॐ च० सं० सू० ११, २५। * मीमांसाश्लोकवार्तिके प्रतिज्ञा ( १ ) सूत्रे।

आपस्तम्बकृता धर्माः, शङ्खस्य, लिखितस्य च , कात्यायनकृताश्चैव, तथा प्राचेतसान्मुनेः"※

"मनु-अत्रि-विष्णु-हारीत-याज्ञवल्क्य-उशनो-ऽङ्गिराः ,
यमा-ऽऽपस्तम्ब-संवर्त्ताः, कात्यायन-बृहस्पती ,
पराशर-व्यास-शङ्ख-लिखिता, दक्ष-गौतमौ , शातातपो, वसिष्ठश्च, धर्मशास्त्रप्रयोजकाः†"

"तेषां मनु-अङ्गिरो-व्यास-गौतमा-ऽत्रि-उशनो-यमाः , वसिष्ठ-दक्ष-संवर्त्त-शातातप-पराशराः ,
विष्णु-आपस्तम्ब-हारीताः, शङ्खः, कात्यायनो, भृगुः , प्रचेता, नारदो, योगी, बौधायन-पितामहौ ,
सुमन्तुः, कश्यपो, बभ्रुः, पैठीनो, व्याघ्र, एव च , सत्यव्रतो, भरद्वाजो, गार्ग्यः, कार्ष्णाजिनिस्तथा ,
जावालि, र्जमदग्निश्च, लौगाक्षि, र्ब्रह्मसंभवः , इति धर्मप्रणेतारः षट्त्रिंशदृषयः स्मृताः‡"

"मनु-र्बृहस्पति-र्दक्षो गौतमोऽथ यमो-ऽङ्गिराः योगीश्वरः प्रचेताश्च शातातप-पराशरौ

---

※ परा० स्मृ० १, १२-१४।

† या० स्मृ० १, ४-५। ‡ स्मृतिचन्द्रिका-संस्कारमयूख-वीरमित्रोदयादिषु धृतं पैठीनसिवचनम्।

"अत्र गौतमः—'स्मृतिर्धर्मशास्त्राणि, तेषां प्रणेतारो मनु-विष्णु-दक्षा-ऽङ्गिरो-ऽत्रि-बृहस्पति-उशन-आपस्तम्ब-गौतम-संवर्त्त-आत्रेय-कात्यायन-शङ्ख-लिखित-पराशर-व्यास-शातातप-प्रचेतो-याज्ञवल्क्यादयः' इति।

ताश्च—'मनु-विष्णु-यम-दक्षा-ऽङ्गिरो-ऽत्रि-बृहस्पति-उशना-ऽऽपस्तम्ब-वसिष्ठ-कात्यायन-पराशर-व्यास-शङ्ख-लिखित-संवर्त्त-गौतम-शातातप-हारीत-याज्ञवल्क्य-प्रचेतो-बुध-देवल-सोम-जमदग्नि-विश्वामित्र-प्रजापति-नारद-पैठीनसि-पितामह-बौधायन-छागलेय-जावालि-च्यवन-मरीचि-कश्यपा' इति षट्त्रिंशदेव स्मृत्यन्तरे पठिताः" [ या० स्मृ० अपरार्के धृतं, पृ० ७ ]

"शङ्ख-लिखितौ—'स्मृतिर्धर्मशास्त्राणि, तेषां प्रणेतारो मनु-विष्णु-यम-दक्षा-ङ्गिरो-ऽत्रि, बृहस्पति उशन-आपस्तम्ब-वसिष्ठ-कात्यायन-पराशर-व्यास-शङ्ख-लिखित-संवर्त्त-गौतम-शातातप-हारीत-याज्ञवल्क्य-प्राचेत-सादयः'

'आदि'शब्देन कल्पतरौ—'बुध-देवल-सोम-जमदग्नि-विश्वामित्र-प्रजापति-नारद-पैठीनसि-पितामह-बौधायन-छागलेय-जाबाल-च्यवन-मरीचि-कश्यपा' उक्ताः। एवं च

'मन्वादिस्मृतयो यास्तु षट्त्रिंशत्परिकीर्तिताः' इत्यत्र एताः षट्त्रिंशद्बोध्याः।

यानि तु गृह्य-तत्परिशिष्टादीनि, तानि भिन्नकोटीन्येव पुराणवत्प्रमाणानि; तथा विष्णुधर्मोत्तर-महाभारत-रामायणादीन्यपि।

'अष्टादशपुराणेषु यानि वाक्यानि भारत, तान्यालोच्य महाबाहो, तथा स्मृत्यन्तरेषु च,
मन्वादिस्मृतयो याश्च षट्त्रिंशत्परिकीर्तिताः, तासां वाक्यानि क्रमशः समालोच्य ब्रवीमि ते'
इति भविष्यपुराणे षट्त्रिंशत्स्मृतिभिन्नस्मृत्यन्तराऽभिधानात्।

'अष्टादशपुराणानि, रामस्य चरितं तथा, विष्णुधर्मादिशास्त्राणि, शिवधर्माश्च भारत,
कार्ष्णं च पञ्चमं वेदं यन्महाभारतं स्मृतं, सौराश्च धर्मा राजेन्द्र, मानवोक्ता महीपते,
जयेति नाम एतेषां प्रवदन्ति मनीषिणः', इति विशिष्य रामचरितादेस्तत्रैवाऽभिधानाच्च।

श्राद्धशूलपाणौ भविष्यपुराणे—
'चतुर्णामपि वर्णानां यानि प्रोक्तानि श्रेयसे धर्मशास्त्राणि, राजेन्द्र, शृणु तानि नृपोत्तम;
अष्टादशपुराणानि, चरितं राघवस्य च रामस्य, कुरुशार्दूल, धर्मकामार्थसिद्धये
तथोक्तं भारतं वीर, पाराशर्येण धीमता वेदार्थं सकलं योज्य, धर्मशास्त्राणि च प्रभो' इति।

यदपि स्मर्तृनाम अनिर्दिश्य—'अत्र स्मृतिः, अत्र श्लोकः' इत्यादि प्रामाणिकलिखनं, तदपि अविगीतमहाजनपरिगृहीतत्वेन प्रमाणं, 'स्मृत्यन्तरेषु च' इत्यनेनैव संगृहीतं वेदितव्यम्" [ वीर० परिभाषाप्र० पृ० १६-१७ ]

संवर्त्तो-शनशौ शङ्ख-लिखितौ-अत्रिरेव च विष्णु-आपस्तम्ब-हारीता धर्मशास्त्रप्रवर्तकाः ;
एते ह्यष्टादश प्रोक्ता मुनयो नियतव्रताः । जाबालि-र्नाचिकेतश्च स्कन्दो लौगाक्षि-काश्यपौ
व्यासः सनत्कुमारश्च शान्तनु-र्जनकस्तथा व्याघ्रः कात्यायनश्चैव जातुकर्ण्यः कपिञ्जलः
बौधायनश्च काणादो विश्वामित्रस्तथैव च पैठीनसि-र्गोभिलश्चेति 'उपस्मृति' विधायकाः ।
वसिष्ठो नारदश्चैव सुमन्तुश्च पितामहः विष्णुः कार्ष्णाजिनिः सत्यव्रतो गार्ग्यश्च देवलः
जमदग्नि-र्भरद्वाजः पुलस्त्यः पुलहः क्रतुः आत्रेयश्च गवेयश्च मरीचिर्वत्स एव च
पारस्करश्च-र्ष्यशृङ्गो वैजवापस्तथैव च इत्येते स्मृतिकर्त्तारः एकविंशतिरीरिताः §"
एवं हि स्मृतयो बह्व्यस्, तथोपस्मृतयः स्मृताः ; तासामधिकसङ्ख्यास्तु नामशेषत्वमापिताः ;
याः काश्चिदवशिष्यन्ते, तासु बह्व्यश्च खण्डिताः, एका-ऽल्पविषयाः काश्चिद्, प्रकीर्णार्थास्तथाऽपराः।
सम्पूर्णा उपलभ्यन्ते प्रायेणोपदशास्तु याः ; ताश्चाऽतीव विपर्यस्ताश्चिराल्लेखक-शोधकैः ।
अथाऽपीह यथालब्धस्मृतिवाक्यप्रयोगतः संवाद्यो मनुशास्त्रार्थस्; तस्मात्तत्तत्प्रसङ्गतः
उद्धृतस्मृतिवाक्येषु, तत्र तत्र प्रवर्तिताः विभागाः सूचिताः, प्रश्ना-ऽध्याय-खण्डादिसंज्ञिताः ।

वेद का चौथा उपाङ्ग 'धर्मशास्त्र' कहलाता है, इसे ही 'स्मृति' भी कहते हैं । इतिहास पुराणों मे, और स्वयं धर्मशास्त्रों मे भी बहुसंख्यक 'स्मृति और 'उपस्मृति' ग्रन्थों का उल्लेख है, जिनका उद्धरण यहाँ भी संस्कृत भाष्य और टिप्पण मे कर दिया गया है; पर, उन मे से अधिकतर विलुप्त हो चुके हैं; जो सम्प्रति उपलब्ध हैं, उन मे भी बहुत से खण्डित मिलते हैं । कई स्मृतियों मे एक एक विषय का, और कई मे किसी एक वा अनेक विषय के स्वल्पांश का, ही निरूपण है । कई स्मृतियों मे प्रतिपाद्य विषय, विशृङ्खल और बिखरे हुए हैं । जो दस-बारह स्मृतियां सम्पूर्णतः उपलब्ध हैं, वे भी लेखक-शोधकों के सम्बन्ध से, वा अन्य कारणों से बहुत 'विकृत' हो गई हैं । फिर भी वे जिस रूप मे हमें प्राप्त हैं, उसी रूप मे ( साधारण अशुद्धियों और परस्पर की व्याहतियों का यथामति यथार्थ संशोधन कर के ) उन का प्रयोग, मन्वर्थ की एक-वाक्यता के लिये करना आवश्यक है । इस भाष्य मे उद्धृत अन्यान्य धर्मशास्त्रीय वाक्यों के मूलस्थल की सूचना उन के अपने अपने विभागों के अनुसार ही कर दी गई है ।

## ( धर्मशास्त्रप्रभेदाः )

'स्मृति–उपस्मृति' भेदेन, 'पुराण-उपपुराण'वत्, धर्मशास्त्रं द्विधा भिन्नं; 'सूत्र'रूपं तृतीयकम् ।
तत्र सूत्रस्वरूपं तु पूर्वमत्र निरूपितं ; साम्प्रतं स्मृतिरूपस्य दिङ्मात्रमिह दर्श्यते ।
"पूर्वाऽनुभूतं यज्ज्ञानम्; अथ तत्स्मरणं स्मृतिः" * कृतं, लोकहितं स्मृत्वा धर्मशास्त्रमपि 'स्मृतिः' ;
तत्परिशिष्टरूपा या, तया वोपमिता गुणे, सा स्याद् 'उपस्मृतिः', तस्याः प्रामाण्यं स्मृतिवन्मतम्।
सेयं द्विधा विभिन्नाऽपि स्मृतिः पञ्चविधा पुनः दृष्टार्थत्वादिभेदेन भविष्यादौ निरूपिता—
"पञ्चप्रकाराः स्मृतयः एवं शिष्टव्यवस्थिताः, त्रिधा, चतुर्धा, द्वेधा वा, एकधा, बहुधा, खग ।
दृष्टार्था तु स्मृतिः काचिद् , अदृष्टार्था तथाऽपरा , दृष्टा-ऽदृष्टार्थरूपाऽन्या, न्यायमूला तथाऽपरा ,
अनुवादस्मृतिस्त्वन्या, शिष्टैर्दृष्टा तु पञ्चमी ? सर्वा एता वेदमूला दृष्टार्थाः परिहृत्य तु ।
षाड्गुण्यस्य प्रयोज्यस्य प्रयोगः कार्यगौरवात्, सामादीनामुपायानां योगो व्याससमासतः,
अध्यक्षाणां च निक्षेपः, कण्टकानां निरूपणं, दृष्टार्थेयं स्मृतिः प्रोक्ता ऋषिभिर्ज्ञानकोविदैः;
सन्ध्योपास्या सदा कार्या, शुनो मासं न भक्षयेत्, अदृष्टार्था स्मृतिः प्रोक्ता ऋषिभिर्गरुडाग्रज ;
पालाशं धारयेद्दण्डम्, उभयार्थां विदुर्बुधाः ; विरोधे तु विकल्पः स्याज्, जप-होमश्रुतौ यथा ;

---

§ मदनरत्न-प्रयोगपारिजातादिधृतं, वीर० पृ० १८ । * भ० पु० ब्रा० प० १८१, ६ ।

रक्षणात्क्षत्रियैरेव जगद्भवति शाश्वतम्। ...तथैव देवि वैश्याश्च लोकयात्राहिताः स्मृताः; अन्ये तानुपजीवन्ति, प्रत्यक्षफलदा हि ते; यदि न स्युस्तथा वैश्या, न भवेयुस्तथा परे।... तथैव शूद्रा विहिताः सर्वधर्मप्रसाधकाः; शूद्राश्च यदि ते न स्युः, कर्मकर्त्ता न विद्यते; त्रयः पूर्वे शूद्रमूलाः सर्वे कर्मकराः स्मृताः"[ म० भा० अनु० अ० २०८ कुं० सं० ]

कर्म विभागशः ) हुई, अर्थात् सत्त्वादिप्रधान शमादि गुण-वृत्त से मनुष्यों के ब्राह्मणत्वादि 'वर्ण' का निर्णय करके, 'कर्म' ( अध्यापनादि-वृत्तिरूप ) के 'विभाग' ( पृथक् पृथक् नियमन ) से उस की असङ्कीर्ण सुव्यवस्था की गई; तथापि सभी वर्ण त्रिगुण की तरह परस्पर मिले हुए हैं; वस्तुतः इनको सर्वथा पृथक् वा अत्यन्त असङ्कीर्ण कर देना असंभव है। ऐसे ही प्रत्येक आश्रम में भी अन्य सभी वर्णाश्रमों की परिव्याप्ति है। उदाहरण के लिये ब्राह्मण वर्ण और ब्रह्मचर्य आश्रम को लीजिये। इनमें परस्पर घना सम्बन्ध तो है ही, साथ ही अन्य वर्णाश्रम भी इनके अङ्ग वा पार्षदरूप से व्यूढ हैं। ब्रह्मचर्य आश्रम में अध्यापन करनेवाले मनुष्य का 'वर्ण' ब्राह्मण होता है; वह अपने अन्तेवासियों पर शासन करता है,§ अतः उस अन्शमें क्षत्रियत्व का समावेश उसमें होता है; ब्रह्मचर्य आश्रम वा गुरुकुल में भी कम से कम कन्द-मूल-शाक आदि की खेती का, पुष्प-फलवाटिका का और होम-धेनु आदि के पालन का काम होता है, ( महर्षि वसिष्ठ की होम-धेनु की कथा सुप्रसिद्ध है ), अतः तदंश में वहाँ वैश्यत्व भी व्याप्त रहता है; आश्रमवासियों और उनके सम्पर्क में आजानेवाले प्राणियों की सेवा-सहायता भी करनी पड़ती है, जो शूद्र का वैशेषिक कर्त्तव्य है, उस अंशमें वहाँ शूद्रत्व भी चरितार्थ होता है। जिस प्रकार एक वर्णमें अन्य वर्णों के भी अंश मिले रहते हैं, उसी प्रकार उसमें आश्रमों के कर्त्तव्य भी अंशतः ओत-प्रोत रहते हैं। अध्यापक ब्राह्मण को भी शास्त्रचिन्तन और अपेक्षित शुक्रनिरोध करते रहना पड़ता है, जो ब्रह्मचर्य का मुख्य लक्षण है; इसके लिये तपः और संयम की अपरिहार्य आवश्यकता होती है, जो वानप्रस्थ का धर्म है; वह यावच्छक्य त्याग तथा मोक्षसाधन भी करता है, अतः संन्यास भी उसमें अनुस्यूत होता है; गृहस्थ आश्रम तो प्रत्यक्ष ही सर्वव्यापी है। यह हुई ब्राह्मण वर्ण में तदितर सभी वर्णाश्रमों के व्यापन की वात। अब ब्रह्मचारी ( आश्रमी ) में भी तदन्य सभी वर्णाश्रमों की व्याप्ति को देखिये। अध्ययन, मैथुनत्याग, तपश्चर्या, और निवृत्ति के कारण ब्रह्मचारी में निवृत्ति-प्रधान तीन आश्रमों का अंश तो सुतरां विद्यमान रहता है; गुरु की गृहस्थी के साथ आश्रम में एक परिवार की तरह रहने के कारण उसमें गार्हस्थ्य का अंश भी कुछ रहता ही है। वह नीची कक्षावाले छात्रों के अध्यापन ( पाठलगवा देने ) के कारण (अव तो 'वृत्ति' के लिये 'ट्यूशन' करनेवाले छात्र भी बहुसंख्यक हैं ) ब्राह्मण; परस्पर वाग्युद्ध ( शास्त्रार्थ ) और मल्ल-युद्ध करने के कारण क्षत्रिय, विद्याधन ( विद्याधनं सर्वधनप्रधानं ) का उपार्जन करने से वैश्य, और गुरुसेवा आदि की वदौलत शूद्रधर्मा भी होता है। इसके अतिरिक्त ब्रह्मचर्य आश्रम में सभी वर्णों के लोग स्व-स्वकर्त्तव्य की शिक्षा पाते हैं, अतः उसमें चातुर्वर्ण्य का संघटन सुतरां रहता है। यह तो प्राचीन ढङ्ग के गुरुकुल वा ब्रह्मचर्य आश्रम की बात हुई; आधुनिक विश्व-

§ सुना है, कि एक बादशाह जब कैद कर लिया गया, तब उससे पूछा गया कि 'वह जेल में कौनसा काम पसन्द करता है।' उत्तर में उसने विद्यार्थियों को पढ़ाने का काम मांगा, क्योंकि उसमें वह अपने चिर-अभ्यस्त शासन कार्य को चरितार्थ कर सकता था।

वेद-शास्त्र-पुराणेषु भारतीयेषु मुख्यतः वर्णाश्रमसमाचारः साङ्गोपाङ्गः प्रपञ्चितः।
अस्मिंस्तु मानवे शास्त्रे स्वरूप-गुण-लक्षणैः कर्मभिस्तत्फलैश्चाऽपि 'वर्ण' एव निरूपितः।

---

विद्यालय और अन्यान्य शिक्षासंस्थायें तो प्रत्यक्ष ही चातुर्वर्ण्य और चातुराश्रम्य के अत्यन्त अनुचित और बहुदोषावह संकर के कार्य-क्षेत्र हो रहे हैं; उनमें अध्ययन-अध्यापन होता है, अतः ब्रह्मचारियों और ब्राह्मणों का वहां होना स्वतः सिद्ध है। अस्त्र-शस्त्रविद्या सीखनेवाले क्षत्रिय भी वहाँ रहते हैं। विद्यालयों और विश्वविद्यालयों से कुछ ऐसे छात्रों की तलाशी और गिरफ्तारी भी सरकार की ओर से प्रायः बराबर होती रहती है, जो राष्ट्रीय युद्ध के सैनिक और राजशक्ति से लड़नेवाले समझे जाते हैं। राष्ट्रीय संग्रामों के समय बहुतेरे छात्र उनमें प्रत्यक्ष भाग भी लेते हैं, सुतरां उनको क्षत्रिय कहना ही चाहिये। इसके अतिरिक्त विद्यालयों का अपना स्वतन्त्र शासन-प्रबन्ध भी रहता है, जिससे छात्रों और अध्यापकों को जुर्माना और निकाला तक का दण्ड भी दिया जाता है। इस अंशमें वहां पूरा क्षत्रियत्व रहता है। आज-काल विद्यालयों और विश्वविद्यालयों में विशेषरूप से कृषिकर्म, बाग़वानी, पशुपालन, और कल-कारखानों से माल तैयार करके व्यापार भी होने लगे हैं, अतः वैश्यत्व की स्थिति वहाँ प्रचुर मात्रा में होती है। आधुनिक विद्यालय और विश्वविद्यालय, स्वतन्त्र नगर वा पुर जैसे हो रहे हैं, अतः सफाई आदि अनेक कामों के लिये वहाँ सेवकों ( शूद्रों ) का एक बड़ासा दल विद्यमान रहता है। इस प्रकार उनमें चारों वर्णों का घोर सङ्कर होता है; ऐसे ही आश्रमों का भी। विद्यालय और विश्वविद्यालय, स्वरूपतः ब्रह्मचर्य आश्रम माने जा सकते हैं। उनमें गृहस्थ अध्यापकों की बस्ती भी खासी होती है। अब तो गृहस्थ छात्र भी होने लगे हैं, जिनमें कुछ सपत्नीक छात्र एक ही विद्यालय में पढ़ते हैं; उनका भोग और अध्ययन साथ साथ चलता है। अवश्य ही ऐसे अधिकतर छात्रायें और छात्र अपने भोग की जिम्मेवारी, सन्तति के रूप में भरसक नहीं लेते, उस बला को वा भावी सङ्कट को वैज्ञानिक उपायों से पहले ही दूर कर देते हैं; पर, बेतरह फँस जानेवाले कुछ छात्रदम्पती अपनी गृहस्थी को भी थोड़ा आबाद करते चलते हैं। भोग को त्यागकर संयम के साथ तपःपूर्वक अध्ययन करनेवाले भी कुछ छात्र-दम्पती होते हैं, उनकी स्थिति वानप्रस्थ आश्रम में मानी जा सकती है। त्यागी तपस्वी लोकसेवक और अध्यात्मनिष्ठ मोक्षपरायण, छात्र तथा अध्यापक भी विद्यालयों में पाये जाते हैं, उनको वानप्रस्थ और संन्यास आश्रमों मे स्थित मान सकते हैं। इस प्रकार से आधुनिक ब्रह्मचर्य आश्रमों को विभिन्न वर्गों और सम्प्रदाय—मजहबों का अजायब घर कहना भी समुचित ही होगा।

गृहस्थ आश्रम की व्याप्ति के विषय में क्या कहना है, यह प्रत्यक्ष ही सभी वर्णाश्रमोंका समष्टिरूप है। बच्चे, ब्रह्मचारी; मा-बाप, गृहस्थ; भोग से विरत होकर स्व-परकार्य के साधन में तत्पर तृतीय-वयस्क दम्पती, वानप्रस्थी; पुत्रके भी पुत्र को देखकर कृतकृत्य हो चुकनेवाले, ऋणत्रय से मुक्त, पुत्रप्रदत्त आवश्यक अन्न-वस्त्र से सुखपूर्वक निर्वाह करते हुए ( पुत्रैश्वर्ये सुखं वसेत् ) मोक्ष का चिन्तन करनेवाले वृद्ध पितामह संन्यासी; परिवार के बच्चों का अध्यापक पिता, ब्राह्मण; अपनी और परिजनों की जान माल तथा इज्जत की रक्षा के लिये दुर्जनों से युद्ध करनेवाले, क्षत्रिय; कृषि-पशुपालन और व्यापार आदि से धन-धान्य पैदा करनेवाले, वैश्य; और यथाशक्ति प्राणिमात्र की सेवा-सहायता करनेवाले, शूद्र; ये सभी एक गृहस्थाश्रम में समवेत रहते हैं। नगरों ( शहरों ) की गृहस्थी तो आज-काल बहुत विकृत, प्रायः दम्पति-मात्र में सङ्कु-

तस्मादेकत्र कर्त्तव्यस्तद्व्यवस्थाविनिर्णयः किञ्चिद्विस्तरशः शीघ्रं शास्त्रार्थप्रतिपत्तये।
स चाऽत्रैव प्रसक्तत्वाद् बीजरूपेण सूचितः वर्णव्यवस्थितिश्लोके क्रियते स्तोकविस्तरात्।

चित, अत एव अपूर्ण होगई है; पर, देहातों में आज भी ऐसी बहुसंख्यक गृहस्थियां विद्यमान हैं, जिनमें सभी वर्णाश्रमों के संयुक्त चक्रव्यूह प्रत्यक्ष ही दिखाई देते हैं। अत एव महर्षि गौतम ने गृहस्थ आश्रम में ही अन्य तीन आश्रमों का अन्तर्भाव मानकर 'एकाश्रम्य' का समर्थन किया है, और मनु ने भी ऐसा सङ्केत किया है †। अर्थात् मनु ने इस पक्ष को भी स्वीकार किया है कि "जैसे सभी नदियाँ और नद, समुद्र में अन्तर्भूत हो जाते हैं, वैसे ही सभी आश्रमी भी एक गृहस्थ आश्रम से ही अवस्थित हैं"; यद्यपि इस ( मनु० ६, ९० ) श्लोक का अन्य अर्थ भी दूसरी उपयुक्त रीति से विद्वानों ने किया है; तथापि यह अर्थ भी गौतमादि-संवाद से यहां सुसङ्गत है।

यहाँ हमने दिग्दर्शन के लिये एक-दो दृष्टान्त दे कर वर्णाश्रम के परस्पर व्याप्ति का उल्लेख किया है। इसी तरह क्षत्रियादि वर्ण और वानप्रस्थादि आश्रम मे भी तदितर सभी वर्णाश्रमों की व्याप्ति और अन्योन्याश्रयता का ऊह कर लेना चाहिये।

इस प्रकार यद्यपि सभी वर्ण और आश्रम अन्योन्यमिथुन तथा प्रायः अविभक्तवत् हैं; तथापि एक एक मुख्य कर्त्तव्य तथा एक एक नियंत्रित ( वैशेष्यात्तु तद्वादस्तद्वादः ) 'वृत्ति' (जीविका) के आधार पर इन का पृथक्करण और सुव्यवस्थापन होता है। इसी से मानव समाज का सुव्यवस्थित हितसाधन और स्थायी योग-क्षेम हो सकता है; अत एव भारतीय वेद-शास्त्र और पुराण आदि मे वर्णाश्रम का ही मुख्यरूप से साङ्गोपाङ्ग निरूपण है। यही कारण है कि मनु जी ने द्वितीय अध्याय से षष्ठ अध्यायपर्यन्त मुख्यतः ब्राह्मण के चातुराश्रम्यरूप धर्म का निरूपण किया है ‡; फिर भी वह सभी वर्णों का सामान्य धर्म है। ऐसे ही ६ वें अध्याय के "राज्ञां धर्मं निबोधत" इस अन्तिम वाक्य से आरंभ कर के ९ वें अध्याय के "एषोऽखिलः कर्मविधिरुक्तो राज्ञः सनातनः" ( श्लो० ३२५ ) इस श्लोकार्ध तक राजधर्म वा क्षात्रधर्म का मुख्यतः उपदेश किया है; और नवम अध्याय के ही अन्तिम भाग में वैश्य और शूद्र के धर्म का भी संक्षिप्त निरूपण कर दिया है। इसी (९) अध्याय के आरंभ मे स्त्री-पुरुषों के परस्पर के प्रति कर्त्तव्य का सदुपदेश भी प्रसङ्गतः कर दिया है। १० वें अध्याय मे जाति-वर्णविवेक और आपद्धर्म का वर्णन है। ११ वें अध्याय में चातुर्वर्ण्य के पातक-उपपातकों का प्रायश्चित्त बतलाया गया है, और १२ वें मे वर्णाश्रम धर्म के फल और मोक्षसाधन का प्रतिपादन है। अर्थात्, यद्यपि, एक एक वर्ण के विषय मे प्रधानतः कहा है, तथापि प्रत्येक अध्याय की बहुत सी बातें, गौणरूप से अन्य सभी वर्णों के लिये भी उपयोगी हैं। इस प्रकार सम्पूर्ण मनुस्मृति, वर्णाश्रम के ही स्वरूप, लक्षण, धर्म, अधर्म, प्रायश्चित्त, और फल का निरूपण करती है। अतः इस भाष्य मे यथास्थान वर्णाश्रमसम्बन्धी सभी विषयों पर अपेक्षित विचार किया जायगा। पर, सब के मूलभूत 'वर्ण' का निर्णय किसी एक स्थल पर भी कुछ विस्तार से कर लेना आवश्यक है, जिस से आगे के विषयों को समझने मे सुविधा हो। अतः यहाँ ( मनु० १,३१ श्लोक पर ) प्रसंग होने के कारण वर्णविषयक विचार

† "एकाश्रम्यं तु आचार्यः, प्रत्यक्षविधानाद्गार्हस्थ्यस्य गार्हस्थ्यस्य" [ गौ० धर्मसू० ३, ३६ ]
"यथा नदी-नदाः सर्वे सागरे यान्ति संस्थितिं; तथैवाश्रमिणः सर्वे गृहस्थे यान्ति संस्थितिम्" [मनु० ६,९०]

‡ "एष वोऽभिहितो धर्मो ब्राह्मणस्य चतुर्विधः" [ मनु० ६, ९७ ]

**लोकानां तु विवृद्ध्यर्थं मुखबाहूरुपादतः ब्राह्मणं, क्षत्रियं, वैश्यं, शूद्रं च निरवर्तयत् । ३१ ।**

अभ्युदयो 'विवृद्धिः' स्यात्, तदर्थं तु नृणां, 'प्रभुः' ब्रह्मा, पितामहो, वृद्धः प्रजासर्गाऽऽधिकारिकः, अग्रजः प्रथमो देही सर्वलोक-पुरोहितः, नेता, धाता, विधाता च, 'मुख-बाहु-ऊरु-पादतः' तत्तत्स्थानीयरूपेण, "गुण-कर्मविभागशः" ब्राह्मणं, क्षत्रियं, वैश्यं, शूद्रं च निरवाचयत् । 'वृतु'स्तु वरणे धातुः, तस्माच्च 'निरवर्तयत्' इत्यस्य वरणार्थत्वं, 'वर्ण'श्च[83] वृत उच्यते ।

किञ्चित् विस्तृत रूप से किया जाता है, क्यों कि मनु जी ने यहीं पर वर्णव्यवस्था की सूचना बीजरूप से कर दी है । मनु के इस श्लोक का सरल अक्षरार्थ यह है कि—

८३—"वर्णो, वृणोतेः" [ निरु० २, ३, ३ ] "आवृणोति हि स आश्रयम्" [ दु० वृत्तिः ]
"ब्रह्म हि ब्राह्मणः; क्षत्रं हीन्द्रः, क्षत्रं राजन्यः" [ श० कां० ५ अ० १ ब्रा० १ ]
"बाहू वै मित्रावरुणौ; पुरुषो गर्त्तः; वीर्यं वा एतद्राजन्यस्य यद्बाहू, वीर्यं वा एतदपां रसः" [ श० कां० ५ अ० ४ ब्रा० ३ ] "इषवो वै दिद्यवः" [ श० कां० ५ अ० ४ ब्रा० ४ ]

'वर्णो' वृणोतेरिति निरुक्तप्रामाण्याद् वर्णीया वरीतुमर्हा गुणकर्माणि च दृष्ट्वा यथायोग्यं व्रियन्ते ये ते वर्णाः । 'ब्रह्म हि ब्राह्मणः' ब्रह्मणा वेदेन परमेश्वरस्य उपासनेन च सह वर्त्तमानो विद्याद्युत्तमगुणयुक्तः पुरुषो ब्राह्मणो भवितुमर्हति । तथैव 'क्षत्रं हीन्द्रः' क्षत्रं क्षत्रियकुलं; यः पुरुषः 'इन्द्रः' परमैश्वर्यवान् शत्रूणां क्षयकरणाद् युद्धोत्सुकत्वाच्च प्रजापालनतत्परः, स एव 'राजन्यः' क्षत्रियो भवितुमर्हति । 'मित्रः' सर्वेभ्यः सुखदाता, 'वरुणः' उत्तमगुणकर्मधारणेन श्रेष्ठः, इमावेव क्षत्रियस्य द्वौ बाहुवद् भवेताम्; 'वा' अथवा 'वीर्यं' पराक्रमो, बलं च, एतदुभयं 'राजन्यस्य' क्षत्रियस्य बाहू भवतः; 'अपां' प्राणानां यो 'रस' आनन्दः, तं प्रजाभ्यः प्रयच्छतः क्षत्रियस्य वीर्यं वर्धते; तस्य 'इषवः' बाणाः, शस्त्राऽस्त्राणामुपलक्षणमेतत्, 'दिद्यवः' प्रकाशकाः सदा भवेयुः" [ ऋग्वेदादिभा० भू० पृ० २४७ ]

"वर्णाः स्युर्ब्राह्मणादयः" इत्यमरः ।

"वर्ण्यते, 'वर्ण' प्रेरणे ( वर्णन इत्येके ) चु० प० से० घञ् ( ३-३-१९ ); वर्णयति, अच् ( ३-१-१३४ ) वा; यद्वा व्रियतेऽनेन, 'वृञ्' वरणे ( स्वा० उ० से० ) "कृ-वृ-जॄ-सि" इत्युणादि (३,१०) सूत्रेण 'नः' स च 'नित्'; यद्वा बहवो वर्णाः सन्त्यस्य, अर्शआद्यच् ( ५,२,१२७ )" इति व्याख्यासुधा ।

"विप्र-क्षत्रिय-विट्-शूद्राश्चातुर्वर्ण्यमिति स्मृतम्" इत्यमरः ।

"वर्णो द्विजादि-शुक्लादि-यशो-गुण-कथासु च,
स्तुतौ ना, न स्त्रियां भेदे, रूपा-ऽक्षर-विलेख( प )ने" इति मेदिनी;

"वर्णः स्वर्णे व्रते स्तुतौ रूपे द्विजादौ शुक्लादौ कुथायामक्षरे गुणे
भेदे गीतक्रमे चित्रे यशस्तालविशेषयोः अङ्गरागे च, वर्णं तु कुङ्कुमे" इति हैमः ।

'वर्ण' वर्णक्रिया-विस्तार-गुणवचनेषु च; 'वर्णक्रिया' वर्णकरणम्; 'वर्णयति,' वर्णापयति, विस्तृणाति, स्तौति चेत्यर्थः ।

'वर्ण' वर्णे, इति कविकल्पद्रुमः; वर्णयति, 'वर्णः' शुक्लादिक्रिया, इति दुर्गादासः ।

'वर्ण' स्तुति-विस्तार-शुक्लादि-उद्युक्ति-दीपने, इति कविकल्पद्रुमः; 'वर्णयति' वर्णापयति, शुक्लादि-वर्णं करोति; वर्णयति, उद्युङ्क्ते, दीप्यते वेत्यर्थः ।

'वृ' संवरणे; 'वृङ्' संभक्तौ; 'वृञ्' आवरणे इति धातवोऽपि 'वर्ण'विषयेऽनुसन्धेयाः । तथा च 'वर्ण्यते, प्रेर्यते स्वधर्मेण समाजस्य योगक्षेमे; वर्णयति, प्रेरयति स्वकर्मसु परस्परम्; वर्णयति उद्युङ्क्ते स्वकर्त्तव्ये; वर्णयति, दीप्यते वर्चःप्रभृतिभिः; वर्णयति, विस्तृणाति, विस्तारयति वा, अर्थाद् अभिवृद्धिं गमयति समाजम्; आवृणोति, आच्छादयति, गोपायति, समाजं रक्षति स्वकर्त्तव्यपरिपालनेन; व्रियतेऽनेन यथायोग्यं स्वभावाऽनुगुणा वृत्तिः, व्रियतेऽसौ च गुणकर्मानुसारतः तत्तद्वर्णत्वाय महाजनैः सामाजिकैः; एवमादयो 'वर्ण'शब्दार्था अवगन्तव्याः ।

तसिः 'पादत' इत्यत्र चतुर्थ्यां विहितो,-ऽथवा सप्तम्यां; तेन तादर्थ्यं, तत्स्थानत्वं च बोधयेत्। अत्रार्थे पौरुषं सूक्तं लिङ्गं मानं च मुख्यतः; इतिहास-पुराणादेर्भूयांसि वचनानि च। "यत्पुरुषं व्यदधुः, कतिधा व्यकल्पयन्? मुखं किमस्य, कौ बाहू, का(वू)ऊरू, पादा(वु)उच्येते? ब्राह्मणोऽस्य मुखमासीद्, बाहू राजन्यः कृतः, ऊरू तदस्य यद्वैश्यः, पद्भ्यां शूद्रो अजायत"*

"किं बाहू किमूरू, ?··· बाहू राजन्योऽभवत्, मध्यं तदस्य यद्वैश्यः"

इत्यथर्वसंहितापाठः (१९, ६, ६) शेषं समानम्।

"लोकपितामह 'ब्रह्मा' ने, लोगों (मनुष्यों) की 'विवृद्धि' (अभ्युदय) के लिये' विराट् मानवसमाजरूप शरीर के मुख, बाहु, ऊरु, और पाद के रूप मे, क्रम से ब्राह्मण, क्षत्रिय, वैश्य, तथा शूद्र का 'निर्वर्तन' (निर्वाचन, वरण, निर्व्यूहन, वा संघटन) किया"

यह अर्थ स्पष्ट, स्वाभाविक, संभव, अव्याहत, वेद-शास्त्र-सम्मत, प्राचीनतम आर्षभाव के अनुकूल, बुद्धिग्राह्य, और वास्तविक लोकव्यवहार की दृष्टि से प्रत्यक्षतः सिद्ध भी है। किन्तु, कुमारिल भट्ट के समय, अर्थात् विक्रमीय सातवीं शताब्दी, से आरम्भकर के, निबन्धकाल के बहुतसे ग्रन्थकारों ने अनार्षकालीन जातीय संस्कार और रूढिवाद से प्रभावित हो कर, इस मनु-श्लोक का, तथा ऐसे दूसरे शास्त्र-वचनों का, ऐसा अर्थ लगाया है कि—'ब्रह्मा के मुख से ब्राह्मण, बाहु से क्षत्रिय, ऊरु से वैश्य, और पाद से शूद्र उत्पन्न हुए'। यह अर्थ स्पष्ट ही असच्छास्त्रीय, अनार्ष, अयुक्तिसङ्गत, अस्वाभाविक, असंभव, और वदतोव्याघात से दूषित है। यह कहा जाता है कि, कर्त्तुमकर्त्तुमन्यथाकर्त्तुंसमर्थ परमात्मा वा ब्रह्मा के लिये, मुख आदि से ब्राह्मण-प्रभृति मनुष्य को उत्पन्न करना भी, असंभव वा अस्वाभाविक कार्य नहीं है; पर, शास्त्रों के ही अनुसन्धान से यह भी प्रमाणित होता है कि निरतिशयशक्तिशाली और सर्वथा समर्थ परमात्मा भी शाश्वत नियम तथा स्वभाव के विरुद्ध कुछ भी नहीं करता, अग्नि को शीतल और जल को दाहक, व्याघ्र को अहिंस्र और गौ को हिंस्र, कभी नहीं बनाता, महिष से अश्व को, छाग से गौ को, कभी नहीं उत्पन्न करता, और नहीं वृक्ष मे जीवच्छरीरवाले प्राणियों को फलाता है; ऐसे ही मनुष्य-दम्पती से मैथुनक्रियाद्वारा उत्पन्न होनेवाले ब्राह्मण आदि को मुख आदि से निकालने का अमर्यादित कर्म परमात्मा भी नहीं करता है। जिस कार्य की सदा अनुवृत्ति होती रहती है, वह स्वाभाविक माना जाता है; जैसे मैथुनधर्म से मनुष्य का उत्पन्न होना; इस के विपरीतक्रिया से मानवजन्म अस्वाभाविक है; अत एव असंभव भी; क्योंकि जिस कार्य की पुनरावृत्ति किसी एक स्थान मे भी और एक बेर भी होती है, वही 'संभव' कहलाता है; यदि शशशृङ्ग वा खपुष्प, किसी एक स्थान पर भी और कभी एक बेर भी पुनरावृत्त हुआ देखा गया होता, तो वह 'असंभव' का शाश्वतिक निदर्शन नहीं बनता; पर, ऐसे पदार्थ ईश्वरीय नियम के ही अनुसार असंभव हैं; ऐसे ही, यदि किसी एक स्थान पर और एक बेर भी मुख आदि से मनुष्य की उत्पत्ति का पुनरावर्तन देखा वा सुना गया होता, तो आदिम ब्राह्मण आदि का ब्रह्मा के मुख आदि से निकलना संभव मान लिया जाता; इसमें सद्बुद्धि को भी कोई आपत्ति नहीं होती; पर, आदिसृष्टि से आज तक एक स्थान पर भी, और कम से कम एक बेर भी, मुख आदि से मनुष्य का जन्म किसी भी प्रत्यक्षदर्शी के दृष्टिगोचर नहीं हुआ, अतः इस प्रकार की जन्मकथा सुतरां अनार्षी कल्पना है। ब्रह्मा के मुख आदि से ब्राह्मण-प्रभृति के उत्पन्न होने की बात को अस्वाभाविक और असंभवकथा समझ कर ही, 'मनुभाष्य'कार

* ऋ० सं० १०, ९०, ११-१२; शु० य० वा० सं० ३१, १०-११।

"प्रजापतिरकामयत, प्रजायेयेति; स मुखतस्त्रिवृतं निरमिमीत; तमग्निर्देवताऽन्वसृज्यत; गायत्री छन्दो, रथन्तरं साम, ब्राह्मणो मनुष्याणाम्, अजः पशूनां; तस्मात्ते मुख्या, मुखतो ह्यसृज्यन्त; इति।

उरसो बाहुभ्यां पञ्चदशं निरमिमीत; तमिन्द्रो देवताऽन्वसृज्यत, त्रिष्टुप् छन्दो, बृहत्साम, राजन्यो मनुष्याणाम्, अविः पशूनां; तस्मात्ते वीर्यावन्तो, वीर्याद्ध्यसृज्यन्त; इति।

मध्यतः सप्तदशं निरमिमीत; तं विश्वे देवा देवता अन्वसृज्यन्त, जगती छन्दो, वैरूपं साम, वैश्यो मनुष्याणां, गावः पशूनां; तस्मात्त आद्या, अन्नधानाद्ध्यसृज्यन्त, तस्माद् भूयांसोऽन्येभ्यो, भूयिष्ठा हि देवता अन्वसृज्यन्त; इति।

पत्त एकविंशं निरमिमीत, तमनुष्टुप्छन्दोऽन्वसृज्यत, वैराजं साम, शूद्रो मनुष्याणाम्, अश्वः पशूनां; तस्मात्तौ भूतसंक्रामिणावश्वश्च शूद्रश्च, तस्माच्छूद्रो यज्ञेऽनवक्लृप्तो, न हि देवता अन्वसृज्यत, तस्मात्पादावुपजीवतः, पत्तो ह्यसृज्येताम्; इति† ।"

"प्रजापतिर्यज्ञमसृजत; यज्ञं सृष्टमनु ब्रह्म-क्षत्रे असृज्येताम्; ब्रह्म-क्षत्रे अनु द्वयः प्रजा असृज्यन्त—हुतादश्च, अहुतादश्च; ब्रह्मैवानु हुतादः, क्षत्रमन्वहुतादः; एता वै प्रजा हुतादो यद् ब्राह्मणाः, अथैता अहुतादो यद्राजन्यो वैश्यः शूद्र इति"‡

मेधावी मेधातिथिने इस श्लोक के कई व्याख्याविकल्प किये हैं; और विरुद्ध जातीय संस्कारवश से अपने समय मे प्रथित अनार्ष भावों का समर्थक होने पर भी, पूर्व व्याख्या मे ( ब्रह्म-मुखादि से ब्राह्मणादि के उत्पन्न होने की कल्पना मे ) अपरितोष ❀ होने के कारण, प्रकृत मनुश्लोक को यथार्थरूप से 'अर्थवाद', स्वार्थविषयक तात्पर्य से रहित, ( "परमार्थतः स्तुतिरेषा" मे० ति० ), कह कर, अन्तिम व्याख्याविकल्प मे 'कर्मणा वर्णः' के वास्तविक आर्ष सिद्धान्त का ही निरूपण किया है। §

अस्तु, अनार्षभावनामय जातिवादी टीका–निबन्धकार सज्जन, प्रकृत, मनुश्लोक का, और इश के सदृश अन्यान्य शास्त्रवचनों का चाहे जो अर्थ लगावें, तथा वर्णोत्पत्ति के विषयमे चाहे जैसी कल्पना वा उत्प्रेक्षा करें; पर, प्राचीनतम आर्ष सच्छास्त्र तो 'कर्मणा वर्णः' के सिद्धान्त का ही प्रतिपादन करते हैं। इस विषय मे अनेक प्रमाण दिये जा सकते हैं; जिनमे से कतिपय का संक्षिप्त उल्लेख नीचे किया जाता है।

( १ ) 'वर्ण' शब्द की व्याकृति और व्युत्पत्ति से 'कर्मणा वर्णः' का ही सिद्धान्त प्रमाणित होता है; जो 'वृत' हो; जिस का 'वरण' तत्तत्कार्य के लिये स्वीकरण, निर्वाचन, चुनाव, किया जाय; जो स्वभावाऽनुकूल 'वृत्ति' के द्वारा वरा जाय, व्यवस्थित किया जाय; जो अन्यवृत्ति ( परधर्मरूप ) से 'वारित' नियन्त्रित किया जाय; जो स्वकर्त्तव्य के लिये 'वर्णित' प्रेरित, आयुक्त वा महाजन द्वारा नियुक्त हो; जिस का 'वर्णन' किया जाय, अर्थात् जिस के स्वरूप लक्षण अधिकार कर्त्तव्य और वृत्ति आदि की, परिभाषा व्याख्या और इतरसे व्यावृत्त व्यवस्था, कर दी जाय;

† तै० सं० कां० ७, प्रपा० १, अनु० १। ‡ ऐ० ब्रा० अ० ३४ खं० १।

❀ "सर्वव्याख्याविकल्पानां द्वयमेव प्रयोजनं, पूर्वत्राऽपरितोषो वा, विषयव्याप्तिरेव वा" [तं० वा० १, ३, ४,]

§ "मुखकर्माऽध्यापनाद्यतिशयाद्वा मुखत इत्युच्यते; क्षत्रियस्याऽपि बाहुकर्म युद्धं; वैश्यस्याऽपि ऊरुकर्म पशून् रक्षतो गोभिश्चरन्तीभिर्भ्रमणं, स्थलपथवारिपथादिषु वाणिज्यायै गमनं; शूद्रस्य पादकर्म शुश्रूषा" [ मनौ १, ३१ मे० ति० ]

"ब्रह्म वा इदमग्र आसीद् एकमेव; तदेकं सन्न व्यभवत्; तच्छ्रेयोरूपमत्यसृजत, क्षत्रं, यान्येतानि देवत्रा क्षत्राणीन्द्रो वरुणः सोमो रुद्रः पर्जन्यो यमो मृत्युरीशानः इति। तस्मात् क्षत्रात्परं नास्ति, तस्माद् ब्राह्मणः क्षत्रियमधस्तादुपास्ते राजसूये, क्षत्र एव तद्यशो दधाति, सैषा क्षत्रस्य योनिर्यद् ब्रह्म। तस्माद् यद्यपि राजा परमतां गच्छति, ब्रह्मैवान्तत उपनिश्रयति स्वां योनिम्, य उ एनं हिनस्ति, स्वां स योनिमृच्छति; स पापीयान्भवति, यथा श्रेयांसं हिंसित्वा।

स नैव व्यभवत्, स विशमसृजत, यान्येतानि देवजातानि गणश आख्यायन्ते—वसवो रुद्रा आदित्या विश्वेदेवा मरुत इति।

स नैव व्यभवत्, स शौद्रं वर्णमसृजत—पूषणम्, इयं वै; पूषेयं हीदं सर्वं पुष्यति यदिदं किंच[८४]।...तदेतद् ब्रह्म, क्षत्रं, विट्, शूद्रः; तदग्निनैव देवेषु ब्रह्माऽभवत्, ब्राह्मणो मनुष्येषु, क्षत्रियेण क्षत्रियो, वैश्येन वैश्यः, शूद्रेण शूद्रस्तस्मादग्नावेव देवेषु लोकमिच्छन्ते, ब्राह्मणे मनुष्येषु, एताभ्यां हि रूपाभ्यां ब्रह्माऽभवत्" §

जिस से, प्रत्येक मनुष्य का, जीविका, वृत्ति, 'पेशा' द्वारा समाज से जो विशेष सम्बन्ध है, समाज में जो विशेष स्थान है, उसका वर्णन हो; न्यायालयमे साक्षी से, उस का नाम, ग्राम, आदि पूछ कर, अंतमे उस का काम अर्थात् पेशा पूछ लेते हैं, जिसीसे उसका 'वर्णन' परिपूर्ण हो जाता है; जो स्वकर्त्तव्य के यथोचित पालन से समाज का 'आवरण' आच्छादन गोपन संरक्षण करे; जो सूक्ष्म शरीर के 'वर्चः' आदि 'वर्ण' से, सूक्ष्म उद्योत से, और स्थूल शरीर के शुभ्रादिकान्तिमय 'वर्ण' रङ्ग—रूप से, देदीप्यमान हो, और शुक्ल आदि वर्णसंज्ञक सत्त्व आदि गुण, तथा तज्जन्य शम अदि 'वृत्त', जिस मे विद्यमान हों; जो स्वकर्त्तव्यपालन मे सदा उद्युक्त हो; तथा जिसमे 'वृत्ति' का समुचित संविभाग, और अनुचित लोभ का संवरण, हो; वही 'वर्ण' कहलाने के योग्य होता है। किसी एक ही 'वर्ण' के ये योगार्थ किसी एक वंश की परम्परा मे जन्म लेनेवाले सभी लोगों पर सदा नहीं अनुवृत्त होते; अतः वर्ण शब्द की उपर्युक्त व्युत्पत्ति से 'कर्मणा वर्णः' का ही समर्थन होता है।

(२) 'वर्ण' की उत्पत्ति वा व्यवस्था के विषय में जो शास्त्रीय प्रमाण मिलते हैं, उन में सब से 'प्राचीन 'पुरुषसूक्त' का वाक्य माना जाता है। वह सूक्त कृष्ण और शुक्ल यजुः, ऋक्, तथा अथर्व, इन चारों वेदों की संहिताओं मे पाया जाता है। उस मे वर्णविषयक दो मन्त्र प्रश्नोत्तररूप से विद्यमान हैं, जो यहां संस्कृतभाष्य मे उद्धृत किये गये हैं। उनका अक्षरार्थ यों है—

८४—अस्य ब्राह्मणमहावाक्यस्यायमर्थः—आदौ तावदत्र भारतीयमानवसमाजस्य ब्राह्मणवर्ण एवैकः पुराकल्पप्रभवैर्महर्षिभिः परिकल्पित आसीत्; स पुनः प्रजापरिपालनादिषु न समर्थ इति तदर्थं तत एव वीर्यवन्तः क्षत्रिया निर्वाचिताः। प्रजापालनमपि धनधान्यसम्पादनमन्तरेण दुष्करम्, अतो वित्तोपार्जयितुरभावात् क्षत्रियोऽपि परिपालनकर्मणि न प्राभूत्; ततश्च कृषि-गोरक्ष-वाणिज्यदक्षाः तदानीन्तनब्रह्मक्षत्रसमाजादेव वैश्याः परिकल्पिताः। वित्तोपार्जनमपि परिचारकसापेक्षम्, विना हि परिचारकान् गृहशिल्पहस्तकलाकुशलान्नैव शक्यं वित्तोपार्जनकर्म निर्वर्तयितुमिति परिचरणकर्माणः गृहशिल्पिनः (संप्रति 'मिल'-'खाना'दिकर्मणि साधवः) शूद्राः तात्कालिकत्रैवर्णिक-द्विजसमाजादेव निर्वाचिता इति।

§ श० ब्रा० १४-४-२; बृ० आ० उ० अ० १ ब्रा० ४, ११-१५।

"ब्रह्म देवानजनयत्, ब्रह्म विश्वमिदं जगत्, ब्रह्मणः क्षत्रं निर्मितं,[८५] ब्रह्म ब्राह्मण आत्मना"¶

(प्र०) "ऋषियोंने जिस पुरुष (विराट्) का विधान किया, उसे कितने प्रकारों से कल्पित किया? उस का 'मुख' क्या हुआ? उस के 'बाहु' कौन बनाये गये? उस के 'ऊरु' (जांघ) कौन हुए? और कौन उस के 'पाद' (पैर) कहे जाते हैं?" (उ०) ब्राह्मण उस का मुख था (हुआ, कल्पित किया गया); राजन्यवर्ग, क्षत्रिय, उस का 'बाहु' किया गया; जो वैश्य था, वह उस का 'ऊरु' हुआ; और उस के 'पादों' (पैरों) के लिये शूद्र वर्ण कल्पित हुआ"।

यहां मुख, बाहु, ऊरु, और पाद की साऽऽग्रह विवक्षा (इन्हीं पर खास जोर) नहीं है; ये शरीर के चार प्रधान अङ्गों (शिर, स्कन्ध, उदर, और पाँव) के उपलक्षणमात्र हैं; इसी लिये वर्णोत्पत्ति के प्रसङ्ग मे क्षत्रिय का सम्बन्ध कहीं बाहु से कहीं उरःस्थान से कहीं वक्षस्थल से एवं वैश्य का सम्बन्ध कहीं ऊरु से कहीं उदर से और कहीं शरीर के मध्यभाग से रूपित किया है; ऐसे ही ब्राह्मण का सम्बन्ध विश्वरूप विराट् पुरुष वा समाजशरीर के शिरोभाग से तथा शूद्र का सम्बन्ध उस के अधोभाग से समझना चाहिये।

इस प्रकार, वर्णविषयक पुरुषसूक्त के प्रश्नोत्तर से स्पष्ट प्रतीत होता है कि समाजरूप विराट् शरीर के चातुरङ्गरूप से चातुर्वर्ण्य की कल्पना की गई; अवश्य ही उस कल्पना का आधार गुण-कर्म ही हुआ होगा; क्योंकि मुख-बाहु आदि के रूपक से ऐसा ही ऊह किया जा सकता है। प्रत्येक मनुष्य के शरीर मे शिर, बाहु-स्कन्ध उरःस्थान वा वक्षःस्थल, उदर ऊरु वा मध्यभाग, और पाद वा अधोभाग, ये चार मुख्य अङ्ग, चार मुख्य विभिन्न क्रिया वा धर्मवाले, प्रत्यक्ष देखे जाते हैं। मानव शरीर की निष्पत्ति और सम्पूर्णता के लिये इन चार अङ्गों की अपरिहार्य आवश्यकता है; इन के बिना 'शरीर' बन ही नहीं सकता, वा यों कहिये कि इन अवयवों के सन्निवेश, संस्थानविशेष का ही नाम 'शरीर' है। मनुष्य के शरीर की शरीरता, स्थिति, और समस्त क्रियायें इन चार अङ्गों के संघटित आधार पर ही सिद्ध होतीं और चलती हैं। मोक्ष, धर्म, अर्थ और काम, इन चार पुरुषार्थों का साधन तथा उपभोग भी मनुष्य के इन्हीं चार अङ्गों से-वैशेष्यन्याय के अनुसार मुख्यतः एक एक से एक एक का और सामान्यतः सब से सब का-क्रम से होता है। जैसे, मोक्ष का साधन 'ज्ञान' माना जाता है, जो मुख्यतः शिरःसाध्य है; शिर मे ही ज्ञानेन्द्रिय, मस्तिष्क, और अध्ययन-अध्यापन के द्वारस्वरूप 'मुख' संस्थित और सम्बद्ध हैं; एक शब्द मे शिर ही 'ज्ञानस्थान है। इसी लिये शिर को ब्रह्मस्थान ('ब्रह्म' वेद, ज्ञान का स्थान) ब्रह्मपुर

---

८५—"असृद् ब्राह्मणानेव पूर्वं ब्रह्मा प्रजापतीन् आत्मतेजोऽभिनिर्वृत्तान् भास्कराग्निसमप्रभान्;
ततः सत्यं च धर्मं च तपो ब्रह्म च शाश्वतम् आचारं चैव शौचं च स्वर्गाय विदधे प्रभुः;
देव-दानव-गन्धर्वा दैत्या-ऽसुर-महोरगाः यक्ष-राक्षस-नागाश्च पिशाचा मनुजास्तथा
ब्राह्मणाः क्षत्रिया वैश्याः शूद्राश्च द्विजसत्तम, ये चाऽन्ये भूतसङ्घानां वर्णास्तांश्चाऽपि निर्ममे"
[ म० भा० शां० १८८, १-४ ]

"ततो भूतसर्गेषु सृष्टेषु प्रजाक्रमवशाद् ब्रह्म-क्षत्रमुपातिष्ठत्,......वाक्संयमकाले हि तस्य वरप्रदस्य देवदेवस्य ब्राह्मणाः प्रथमं प्रादुर्भूताः; ब्राह्मणेभ्यश्च शेषा वर्णाः प्रादुर्भूताः" [ म० भा० शां० अ० ३४२ ]

¶ तै० ब्रा० २, ८, ८, ९।

और ब्रह्माण्ड ( ज्ञानकोश ) तथा शिरःस्थ त्रिकुटीविवर को 'ब्रह्मरन्ध्र' भी कहते हैं। योग की प्रक्रिया के अनुसार मोक्ष के प्रमुख साधन—उन्मनी, शाम्भवी, खेचरी, त्राटक, तारक, अजपा, लययोग, अनाहतनादाऽनुसन्धान, प्राणायाम, ईश्वरप्रणिधान, ध्यान और समाधि आदि—मुख्यतः शिरःस्थान के ही आधार से किये जाते हैं; आसनों मे भी शीर्षासन का बड़ा महत्त्व है। औपनिषदों का 'मुण्डक' मुण्डस्थानीय ज्ञान और 'शिरोव्रत' प्रसिद्ध ही है। इन सब कारणों से और जननकाल मे पहले प्रकट होने से, तथा शरीर के उपरि भाग मे व्यूढ़ रहने से शिरको 'अग्रजन्मा' और उत्तमाङ्ग भी कहते हैं। शिर ही शरीर का पुरोहित [ पुरः अग्रे हितः; "पुरोहितः पुर एनं दधति" ( निरु० ) योगक्षेम कर्मसु पुरस्कुर्वन्त्येनं महाजनाः ] और नेता है; चलनेवाले शिर उठा कर, शिरःस्थ 'नयन' से ही ऊँच–खाल और सुमार्ग–कुमार्ग देखते चलते हैं। 'नयन' से ही 'नेता', 'नायक' 'शिरोभूत', 'शिरोमणि', होता है; गुणों की दृष्टि से भी शिर, सत्त्वगुण का प्रधान केन्द्र माना जा सकता है; क्योंकि ज्ञान ही सत्त्व का स्वरूप है, और वह शिरःस्थ इन्द्रिय आदि से अभिव्यक्त होता है। शिर के बिगड़ जाने वा मस्तिष्क के विकृत हो जाने पर सत्त्वगुण के परिणामभूत ज्ञान और सुख आदि सभी भ्रष्ट हो जाते हैं, और मनुष्य पागल हो जाता है।

धर्मरूप पुरुषार्थ का साधन मुख्यतः बाहु-कर्म से होता है ; इष्ट, आपूर्त्त, दान, हवन शिष्टोचित आत्मरक्षण, आततायिदमन, आदि लौकिक और पारलौकिक धर्म्य कर्म, तथा जीवन धारणके सभी कर्म, प्रायः हाथसे किये जाते हैं ; जो धारणार्थक होनेसे 'धर्म' हैं। रजोगुण क्रियारूप है, सुतरां बाहु ही उसका मुख्य करण वा व्याप्तिस्थान है ; बाहुरूप कर्मस्थानके बिना, रजोगुण की चरितार्थता, और क्रियात्मा धर्म ( धर्मः क्रियात्मा निर्दिष्टः श्रेयोऽभ्युदयलक्षणः ) की सिद्धि, नहीं हो सकती है।

उदर वा ऊरूपलक्षित मध्यशरीर से 'अर्थ' नामक पुरुषार्थ का साधन प्रधानतया होता ह ; अर्थ का, वित्त का, धन-धान्यका उपार्जन सञ्चय और वितरण प्रायः शरीर के मध्यभाग की क्रियाओं से होता है, "खेती कमर के ज़ोर से होती है' "जाँघ के बल से बेवसाय ( व्यवसाय ) किया जाता है" "कहीं जावो, जाँघ चला के खावो" ऐसी लोकप्रथित कहावतोंसे अर्थकरी क्रियाओं का वैशेषिक सम्बन्ध मध्यशरीर ( कमर, जाँघ ) के साथ स्पष्ट ही प्रतीत हो रहा है। उदर से जाँघ तक, शरीर का मध्यभाग है ; इसके आधार से जीवनौपयिक सब अर्थक्रिया और स्वास्थ्यप्रद व्यायामादि श्रमकर्म भी मुख्यतः होते हैं। "पेट के बल से सब काम होता है" ; भोजन द्वारा अन्न का संग्रह, स्थापन, पाचन, सम्पूर्ण शरीर में रस का वितरण, तथा उसके द्वारा शरीर का अनुप्राणन और पोषण, ये सब काम उदर की क्रिया और कूटस्थता से होते हैं। पेट के ठीक रहने से सम्पूर्ण शरीर ठीक रहता है ; अन्यथा पेट के बिगड़ने से सारा शरीर रुग्ण दुर्बल और बेकार हो जाता है। यह उदरादिरूप मध्यशरीर ही तमोगुणमयी इच्छा का प्रधान स्थान है ; इच्छा स्वयं तमःप्रधानस्वरूप है, और मध्यशरीरद्वारक श्रम-कर्म से साध्य 'अर्थ'रूप पुरुषार्थ के साथ इच्छाशक्ति का समवाय सम्बन्ध है।

एवं 'काम'संज्ञक पुरुषार्थ का साधन, तथा प्रयोग-उपभोग भी, प्रायशः शरीर के पादोपलक्षित अधोभाग से होता है; उपस्थ से पादतलपर्यन्त, अधःशरीर है; मैथुन, कन्दुकक्रीड़ा, खेल-कूद और नाना विनोद के वैहारिक काम, शरीर के इसी भाग के द्वारा प्रमुखरूप से किए जाते हैं। इसके अतिरिक्त अन्य पुरुषार्थों के साधन मे भी पाद-कर्म से विशेष सहायता ( सेवा-

शुश्रूषा, दौत्य-धावनकर्म, प्रेष्यभाव, और अन्यान्य नाना पदाति-कर्म के द्वारा ) मिलती है। गुण साम्यरूप सेवाशक्ति का प्रधान आधार 'पाद' ही है।

इस प्रकार, विमर्शक सज्जन देखेंगे कि चार पुरुषार्थ, चार ( सत्त्व, रजः, तमः, और मिश्र ) गुण, चार ( ज्ञान, क्रिया, इच्छा, और सेवा ) शक्तियां, चार ( शिक्षा, रक्षा, 'भक्षा' पोषणक्रिया, और सहायता ) कर्त्तव्य वा धर्म, तथा चार ( अध्यापनादि, शासन, वार्ता और भृति ) वृत्तियां, ये सब क्रमशः शरीरके शिर, बाहु, उदर, और पाद, इन चार अङ्गों के सम्बन्ध से ही, उपकृत साधित और उपलब्ध होते हैं, प्रस्थान-भेद से, प्रसंग-भेद से, इन चतुष्टयों का सामानाधिकरण्य, अन्यस्थलों में किंचित् अन्य रूपसे भी कहा गया है; उसको असंगत नहीं; किन्तु प्रसंगगत ही जानना चाहिये; अतः पुरुषार्थ साधन के योग्य, एक पूर्ण शरीर के लिये, इन चार अङ्गों का, यावच्छरीरभावी अविच्छेद्य संघटन के साथ, एक पिण्डरूपमे व्यूढ रहना, अत्यन्त अपेक्षित और नितान्त आवश्यक है।

जैसी स्थिति एक व्यष्टि वा वैयक्तिक शरीर की है, वैसी ही समष्टि वा सामाजिक शरीर के लिये भी उपयुक्त और श्रेयस्कर है। जैसे स्वस्वगुणकर्मों से विशिष्ट उपर्युक्त चार अङ्ग एक पूर्ण और पुरुषार्थक्षम मानवशरीर मे पिण्डीकृत होते हैं; वैसे ही पुरुषार्थसाधन की क्षमता और आभ्युदयिक तथा नैःश्रेयसिक कर्मों मे सफलता चाहनेवाले एक पूर्ण समाज शरीर मे भी, तत्सम चार अङ्गों का अविकल संघटन और सुदृढ पिण्डीकरण वा दुर्भेद्य संव्यूहन होना ही चाहिये। जिन मानव-व्यक्तियों मे पूर्व कथित शिर आदि के लक्षण ( गुण-कर्म ) होंगे, वे ही यथायोग्य तत्तद्गुण-कर्म के अनुसार समाजरूप विराट् शरीरके शिरःप्रभृति अङ्ग बन सकते हैं। ऐसे व्यक्तियों के चार वर्ग वा समूह अपने अपने विशेष विशेष गुण-कर्मों के कारण, समाज के अङ्ग ( शिरो-बाहु-उदर-पादस्थानीय ) रूप से पृथक् पृथक् संस्थित और व्यवहारभाक् होने पर भी, सामान्यतः परस्पर की सहायता तथा उपकारिता के द्वारा, चतुरङ्ग वा चतुर्व्यूह समाज के रूप मे व्यवस्थित, एक पूर्ण पिण्डवत् सुव्यूढ होकर सर्वपुरुषार्थसाधनसमर्थ विराट् 'शरीर' बन सकते हैं। ऐसे ही, चतुरङ्गव्यूढ़ समाजरूप विराट् शरीर के निर्माण का रूपक, पूर्वनिर्दिष्ट पुरुष-सूक्त के मन्त्रों मे बांधा है; अर्थात् जो जनवर्ग, शिरोवत् गुण-कर्म से विशिष्ट, अधिक सत्त्वशाली वर्चस्वी, शम-दमादिस्वभाव, ज्ञानप्रधान शिक्षणधर्मा, और विद्योपजीवी था, वह विराट् पुरुष का मुखोपलक्षित 'शिर' हुआ, और उसका अन्वर्थ नाम ( ब्रह्म जानाति ) 'ब्राह्मण' रखा गया; जो जनसमूह, बाहुवत् गुण-कर्मसे युक्त, अधिकरजोमय, तेजस्वी, शौर्यादिस्वभाव, क्रियाशक्तिशाली, रक्षणधर्मा और वीरकर्मोपजीवी समझा गया, वह विराट् का 'बाहु' कल्पित किया गया, और स्व-भावद्योतक ( क्षतात् त्रायते ) 'क्षत्रिय' शब्द से संज्ञित हुआ; जो महाजन-समूह, ऊरुवत् व्यवसायशील, तमः-( इच्छा )-प्रधान, कृष्यादिकर्मकुशल महस्वी, पोषणधर्मा, और वार्तोपजीवी निकला, वह विराट् का मध्य शरीर मान लिया गया, और स्वोपयुक्त ( विशति कृष्यादिकर्मसु ) 'वैश्य' नाम से अभिहित हुआ; एवं जो जनसङ्घ पादवत् प्रेष्यकर्मोपयुक्त, मिश्रगुणप्रधान, मुख्यतः शरीरश्रमशील, शिल्पादिकर्मकुशल, रंहस्वी, सेवाधर्मा और भृत्युपजीवी प्रमाणित हुआ, वह विराट् का पादस्थानीय कल्पित किया गया, और उसका स्व-भावसूचक सार्थक नाम ( शुचा द्रवति, सेवन्तश्च द्रवन्तश्च ) 'शूद्र' पड़ा। बस, पुरुषसूक्त प्रभृति वेदवचनों का, और तत्सम पुरा-

णादि वाक्यों का, तथा मनु के प्रकृत श्लोक का भी ऐसा ही आशय है; अतः 'कर्मणा वर्णः' का सिद्धान्त ही आर्षसच्छास्त्र-सम्मत है ।

( ३ ) यहां, संस्कृत भाष्य मे दिये गये, 'तैत्तिरीयसंहिता' और 'शतपथब्राह्मण' आदि के उद्धरणों से, यह स्पष्ट ज्ञात होगा कि, ब्राह्मण आदि वर्ण वा श्रेणि-विभाग केवल मनुष्य मे ही नहीं, अपि तु मन्त्रस्तोम, देवता, छन्द, साम, मनुष्य, तिर्यग् वा पशु, और उद्भिद् आदि सब पदार्थों मे किया गया है; और उस ( विभाग ) के कारणभूत तत्तद्गुण-कर्मों का निर्देश भी स्पष्टतः किया गया है । यथा, शरीर मे मुखवत्, स्व-स्ववर्ग समाज और समज मे मुख्य होने के कारण, त्रिवृत्स्तोम, अग्निदेव, गायत्री छन्द, रथन्तर साम, ब्रह्मकर्मा मनुष्य, और छाग पशु, एक श्रेणी ( ब्राह्मण वर्ण वा वर्ग ) मे रखे गये हैं; तथा शरीर मे उरः—बाहुवत्, स्व-स्ववर्ग मे वीर्यवान् होने के कारण, पञ्चदशस्तोम, इन्द्रदेव, त्रिष्टुप् छन्द, बृहत्साम, क्षत्रकर्मा मनुष्य, और मेष पशु, एक वर्ग ( क्षत्रिय वर्ण ) मे गिने गये हैं; एवं शरीर के मध्यभाग ( उदर ) के सदृश 'अन्नधान' आद्य—खाद्यधारक ( धन—धान्यसाधक ) और स्वेतर वर्गीयों की अपेक्षा से बहुसंख्यक होने के कारण, सप्तदशस्तोम, विश्वदेव देवता, जगती छन्द, वैरूप्यसाम, वैश्य ( कृष्यादि )कर्मा मनुष्य, और गौ पशु, एक श्रेणी ( वैश्यवर्ण ) मे रखे गये हैं; और अधःशरीर के समान 'भूतसंक्रामित्व', ( सर्वत्र गतिशीलता, रंहस्विता, तरस्विता, द्रवणसामर्थ्य ), तथा पादोपजीवित्व के कारण, एक विंशस्तोम, पूषा ( पृथिवी ) देवता, अनुष्टुप् छन्द, वैराज साम, शौद्र ( श्रम )कर्मा मनुष्य और अश्व पशु, एक वर्ग (शूद्र वर्ण) के माने गये हैं; इन मे स्तोम, छन्द, और साम का पादोपजीवित्व, अक्षर-पाद आदि के व्यवस्थित संख्या नियम के कारण, जानना चाहिये । शतपथ ब्राह्मण के अनुसार देवताओं मे अग्नि ब्राह्मण, इन्द्र वरुण सोम रुद्र पर्जन्य यम मृत्यु ईशान क्षत्रिय, वसु रुद्र आदित्य विश्वदेव मरुद्गण वैश्य, और पूषण वा पूषा ( पृथ्वी ) शूद्र हैं । ऐसे ही उद्भिद् आदि पदार्थों मे भी वर्णविभाग है; यथा पलाश ब्राह्मण ( "ब्रह्म वै पलाशः" शत० ब्रा० १, १, १, ४; तथा १, ३, ६, १९ ), दूर्वा क्षत्रिय ( "क्षत्रं वा एतद् ओषधीनां यद् दूर्वा" ऐ० ब्रा० ८, २, ४ ), पुष्प-फलवाले आम्रादि वृक्ष वैश्य, वांस आदि शूद्र; अन्नों मे शालि ( कलम-षष्ठिकादि धान्य ) ब्राह्मण, गोधूम-चणकादि क्षत्रिय, यव-मुद्गादि वैश्य, माष-मसूरादि शूद्र; कीड़ों मे पुष्पकीट ब्राह्मण, शारीरधातुकीट क्षत्रिय, कौशेयादिकीट वैश्य, मलकीट शूद्र; सर्पों मे सुवर्णाभ ( धामिन आदि ) निर्विष पन्नग ब्राह्मण, गोधूमवर्ण ( गेंहुअन ) कोपनस्वभाव विषधर सर्प क्षत्रिय, लोहित धूम्र और कपोतवर्णवाले सर्प वैश्य, कृष्णवर्ण और चित्ररूपवाले रूक्ष त्वचा के सर्प शूद्र; पक्षियों मे हंस चक्रवाक कपोत आदि ब्राह्मण, बक- श्येनादि क्षत्रिय, कुक्कुट-मयूर-प्रभृति वैश्य, काक-गृध्र आदि शूद्र; दिशाओं मे उत्तर ब्राह्मण, दक्षिण क्षत्रिय, पूर्व वैश्य, पश्चिम शूद्र; पञ्चमहाभूतों मे आकाश ब्राह्मण ( खं ब्रह्म ), वायु तेज क्षत्रिय, आपः; वैश्य, पृथिवी शूद्र; राशियों मे कर्क वृश्चिक मीन ब्राह्मण, मेष सिंह धनु क्षत्रिय; वृष कन्या मकर वैश्य, मिथुन तुला कुम्भ शूद्र (मु० चिं० ६, २२; ताजिकनीलकण्ठी १, २–१३); ग्रहों मे गुरु शुक्र ब्राह्मण, भौम सूर्य क्षत्रिय, सोम वैश्य, शनि राहु केतु शूद्र (ता० नी० कं० २, १–८); युगों मे सत्ययुग ब्राह्मण, त्रेता क्षत्रिय, द्वापर वैश्य, कलि शूद्र (मनु० १, ८६ पर उद्धृत); वेदों मे सामवेद ब्राह्मण, यजुः क्षत्रिय, ऋक् वैश्य, अथर्व शूद्र (चरणव्यूहादि द्रष्टव्य), स्वरों मे उदात्त ब्राह्मण, अनुदात्त क्षत्रिय, स्वरित वैश्य, विस्वर शूद्र (या० शि० १, ३–४); सवनों मे प्रातःसवन ब्राह्मण, माध्यन्दिन सवन क्षत्रिय, सायंसवन वैश्य, रात्रिसवन शूद्र;

यज्ञों मे सोमयाग ब्राह्मण, पशुबन्ध क्षत्रिय, इष्टि वैश्य, पाकयज्ञ शूद्र; गुणों मे सत्त्व ब्राह्मण, रजः क्षत्रिय तमः वैश्य, गुणसाम्य शूद्र; शक्तियों मे ज्ञानशक्ति ब्राह्मण, क्रियाशक्ति क्षत्रिय, इच्छाशक्ति वैश्य, श्रम (वा अनुद्बुद्ध, मिश्रगुण) शक्ति शूद्र; बलों मे विद्याबल ब्राह्मण, ऐश्वर्यबल क्षत्रिय, वित्तबल वैश्य, शरीरबल शूद्र; रंगों में श्वेत ब्राह्मण, रक्त क्षत्रिय, पीत वैश्य, कृष्ण शूद्र; शरीर के प्रधान अङ्गों में शिर ब्राह्मण, बाहु-स्कन्ध क्षत्रिय, उदर-ऊरु वैश्य, पाद शूद्र; ज्ञानेन्द्रियों में चक्षु ब्राह्मण, श्रोत्र क्षत्रिय, घ्राण-रसन वैश्य, त्वक् शूद्र; कर्मेन्द्रियों मे वाक् (मुख) ब्राह्मण, पाणि क्षत्रिय, पायु-उपस्थ वैश्य, पाद शूद्र; शरीर धातुओं मे शुक्र ब्राह्मण, (ब्रह्म शुक्रम्) असृङ्-मज्जा क्षत्रिय, रक्त मांस मेदस् वैश्य, अस्थि शूद्र; काव्यरसों मे हास्य वत्सल शान्त ब्राह्मण, रौद्र वीर अद्भुत क्षत्रिय, शृङ्गार करुण वैश्य, भयानक बीभत्स शूद्र; पुरुषार्थों में मोक्ष ब्राह्मण, धर्म क्षत्रिय ("तदेतत् क्षत्रस्य क्षत्रं यद् धर्मः" बृ० आ० १, ४, १४), अर्थ वैश्य, काम शूद्र, माने गये हैं।

इसी प्रकार, जगत् के अन्यान्य पदार्थों मे भी वर्णविभाग है. जिस का उल्लेख उन उन विषयों के ग्रन्थों मे हुआ है; विस्तार के भय से हमने यहां उन का उद्धरण नहीं किया है, और सब का उद्धरण करना शक्य तथा आवश्यक भी नहीं है। सर्वपदार्थ-विषयक चातुर्वर्ण्यविभाग के उपर्युक्त दिग्दर्शन-मात्र से ही यह स्पष्ट प्रतीत होगा कि 'कर्मणा वर्णः' का ही सिद्धान्त वेद-शास्त्र को मान्य है; क्यों कि यदि ब्राह्मण आदि शब्द जन्मना वर्ण के बोधक वा 'जाति' के वाचक होते, तो इन का प्रयोग अन्यान्य जातियों के लिये नहीं होता; विशेष विशेष जाति के वाचक शब्द, उस से भिन्न जाति के लिये, कभी और कहीं नहीं प्रयुक्त होते, न हो सकते हैं; गौ के लिये अश्व शब्द का, मेष के लिये महिष शब्द का, प्रयोग नहीं होता है, यह कोई नहीं कहता, वा न कह सकता है कि, छाग घोड़ा है और भैंस हाथी है। किन्तु ब्राह्मण आदि शब्दों का प्रयोग भिन्न भिन्न जाति के पदार्थों के लिये हुआ है, जो पूर्वोक्त शास्त्रीय निदर्शनों से स्पष्ट है, और भी वेदों मे ही ऐसे अनेक वाक्य हैं. जिन मे अन्यान्य जाति के समानधर्मा वर्गों के लिये, ब्राह्मण आदि शब्दों का प्रयोग, बहुशः हुआ है,[८६] और गुण-कर्म के अनुसार उनके वर्णों के कल्पित किये जाने की बात भी स्पष्टतः कही गई है।[†] साथ ही एक ही जाति के पदार्थ का कहीं एक वर्ण कहा है, तो कहीं दूसरा, यथा—"अश्वः पशूनां (शूद्रः)," तैत्तिरीय-संहिता मे 'अश्व' पशु को शूद्रवर्ण का, और शतपथ ब्राह्मण मे क्षत्रिय, "क्षत्रं वा अश्वः," वर्ण का कहा है। ऐसा कहना 'कर्मणा वर्णः' को माने विना असंभव है, क्योंकि जन्मतः गोत्वजातिमान् प्राणी को,

---

८६ "ब्रह्म वै देवानां बृहस्पतिः" [ तै० सं० २, २, ९, १ ] "अग्ने महाँ असि ब्राह्मण भारत।" [ तै० ब्रा० ३, ५, ३,, ] "ब्रह्म वै बृहस्पतिः" [ शत० ब्रा० ३, ९, १, ११ ] "ब्रह्म ह्यग्निः" [ शत० ब्रा० १, ५, १, ११ ] "ब्रह्म वै स्तोमानां त्रिवृत्, क्षत्रं पञ्चदशः, विशः सप्तदशः, शौद्रो वर्ण एकविंशः" [ ऐ० ब्रा० अ० ३६, खं०, ४ ] "गायत्रः ब्राह्मणः, त्रिष्टुभः क्षत्रियः" [ ऐ० ब्रा० ७, ४, ५–६ ] "ब्रह्म वा अजः" [ शत० ब्रा० ६, ४, ४, १५ ] "क्षत्रं वा अश्वः" [ शत० ब्रा० १३, २, २, १७ ] "वैश्यं च, शूद्रं चाऽनुरासभः" [ शत० ब्रा० ६, ४, ४, १२ ] एषु वाक्येषु ब्रह्म शब्दार्थो 'ब्राह्मणः,' क्षत्रशब्दार्थश्च 'क्षत्रियः;' तथा हि—"ब्रह्म हि ब्राह्मणः" [ शत० ब्रा० ५, १, १, ११ ] "क्षत्रं राजन्यः" [ ऐ० ब्रा० अ० ३७ खं० ४ ]।

† "देवविशः कल्पयितव्या इत्याहुः; ताः कल्प्यमाना अनु मनुष्यविशः कल्पन्ते" [ ऐ० ब्रा० अ० २ खं० ३ ]

कहीं गौ और कहीं अश्व नहीं कहा करते, प्रत्युत सदा और सर्वत्र 'गौ' ही कहते हैं। किन्तु उपर्युक्त उदाहरणों मे अश्व को कभी शूद्र और कभी क्षत्रिय कहनेवाले वेदर्षियों ने, कर्ममूलक वर्णव्यवस्था के तात्पर्य से ही, वैसा प्रयोग किया है, अश्व मे शूद्र के गुण-धर्म रंहस्, तरस्, स्वामिसेवा, पादोपजीवित्व और भूतसङ्क्रामित्व भी हैं, तथा क्षत्रिय के गुण-धर्म शौर्य, वीर्य, तेजः और युद्धोपजीवित्व भी, शारीर बल और साहसिक्य आदि क्षत्र-शूद्रसाधारण धर्म भी अश्व मे रहता है, अतः तत्तद् दृष्टि से उसे कभी और कहीं शूद्र, तथा कहीं क्षत्रिय कहना उचित ही है।

(४) इस लिये भी 'कर्मणा वर्णः' का ही सिद्धान्त वेद-सम्मत है कि, यजुर्वेद (शु० य० वा० सं० अ० ३० और रुद्राध्याय १६) तथा तैत्तिरीय ब्राह्मण (कां० ३ प्रपा० ४ अनु० १-१९) मे, अनेक जातियों (वृत्तियों किस्मों वा पेशों) का मुख्य चार राशियों मे वर्गीकरण वा विभाग कर के, वर्णव्यवस्था कीजाने की बात स्पष्टतः लिखी है। यजुर्वेद मे "विभक्तारं[८७] हवामहे" (वा० सं० ३०, ४), "हम (ऋषिगण), वक्ष्यमाण वर्णविभाग के कर्त्ता, 'विभक्ता' प्रजापति का आवाहन करते हैं," ऐसा उपक्रम कर के, आगे—"ब्रह्मणे ब्राह्मणं, क्षत्राय राजन्यं, मरुद्भ्यो वैश्यं, तपसे शूद्रम्," 'ब्रह्मणे' वेदाय, ज्ञानप्रचाराय, 'क्षत्राय' क्षताल्लोकत्राणाय, 'मरुद्भ्यः' प्राणेभ्यः, अन्नदानादिभिः लोकेषु प्राणसञ्चाराय, 'तपसे' लोक-सेवाकर्मणे, "तपः शूद्रस्य सेवनम्"—इस प्रकार से 'ब्रह्म-कर्म' अध्यापनादि के लिये ब्राह्मण, 'क्षत्रकर्म' रक्षणादि के लिये राजन्य क्षत्रिय, 'मरुत्कर्म' प्राणप्रद पोषण के लिये वैश्य, और 'तपो'रूप शारीर श्रममय सेवाकर्म के लिये शूद्र वर्ण की कल्पना होने का उल्लेख है; अनन्तर भिन्न भिन्न पेशेवाले—तस्कर, सूत, शैलूष,...तक्षा, कुलाल, कर्मार, आदि—१८० (एक सौ अस्सी) विशेष विशेष वर्गों का निर्देश है, जिन के ही एक एक सामान्य 'वृत्ति'सूत्र के आधार पर, मुख्य चार राशि कर के, उपर्युक्त चार वर्ण बनाये गये; अर्थात् १८० से उपलक्षित अगणित पेशों में, जो पेशे विद्यासम्बन्धी थे, उनके उपयुक्त योग्यतावालों को ब्राह्मण, शासनसम्बन्धी सब पेशेवालों को क्षत्रिय, धनधान्यादि वित्तसाधनसम्बन्धी सभी पेशेवालों को वैश्य, और प्रधानतः शरीरश्रमसाध्य सेवा-शिल्पादि यावत्कर्मौपयिक पेशेवालों को शूद्र, इन सामान्य नामों से सङ्केतित किया गया। यह कहना शेष नहीं रह गया कि सभी पेशों का ऐसा चतूराशीकरण, साक्षात्कृतधर्मा सुदीर्घदर्शी सर्वज्ञानमय महर्षियों के सूक्ष्म और त्रिकालदर्शी समाजविज्ञान से उत्पन्न हुआ, क्योंकि इन चार सामान्य पेशों मे ही विश्व के भूत-भावी, सभी विशेष विशेष पेशे यथायोग्य अन्तर्भूत हो जाते हैं।

---

८७ ऊपर उद्धृत यजुर्वाक्य के 'विभक्तारम्' पद का भाष्य करते हुए उवटाचार्य ने 'विभक्तारं' कर्माऽनुरूपेण विभक्तारम्' ऐसा स्पष्ट लिखा है; और आगे (अ३ः ३१; १ के भाष्य मे) इस विषय को—

"सहस्रशीर्षा पुरुष इत्यनुवाकेन षोडशर्चेनानुष्टुभेन त्रिष्टुबन्त्येन 'ब्रह्मणे ब्राह्मणम् इत्याद्यवयवभूतपुरुषद्वारेण अवयवी स्तूयते" तथा उसी अध्याय के १०-११ वें मन्त्रों के भाष्य में— "ब्राह्मण-क्षत्रिय-वैश्य-शूद्राः स्थिताः;...अस्य यज्ञोत्पन्नस्य पुरुषस्य, ये केचिद् ब्राह्मणाः ते मुखम् आसीत्; ये क्षत्रियाः ते बाहूकृताः; ये वैश्याः ते अस्य ऊरूकृताः; ये शूद्राः ते पद्भ्याम् 'अजायन्त' इति कल्प्यन्ते, एवमेतेऽवयवाः शिरःप्रभृतयः पुरुषस्य विद्यन्ते, नाऽन्ये इति"

ऐसा कह कर इस विषय को अधिक स्पष्ट कर दिया है।

प्रसङ्ग की सङ्गति से, यहाँ यह जान लेना भी आवश्यक है कि, मनुष्य के सामाजिक 'वर्ण' और 'जाति' दोनों ही सामान्य–विशेष पेशों के नाम हैं; अर्थात् सामान्य जीविकासूत्र के आधार पर एकवर्गीकृत अनेक समधर्म पेशों का समूह 'वर्ण', और उस वर्ण के अन्तर्गत अनेक विशेष विशेष पेशे, पृथक् पृथक् 'जाति' कहलाते हैं। जैसे वित्तसाधनकर्म को सामान्यः वैश्य वर्ण, और तदन्तर्गत विशेष विशेष ( कृषि कर्म, गोरक्ष, वाणिज्य आदि ) पेशे को 'जाति' कहते हैं; और उन पेशेवालों को भी सामान्यतः वर्ण नाम से वैश्य, तथा विशेपतः तत्तत्-पेशारूप जाति के नाम से किसान, गोपाल, वणिक् आदि भी कहते हैं। वर्ण और जाति दोनों के सामान्य-विशेष पेशारूप होने के कारण ही कभी कभी व्यवहार मे वर्ण के लिये जाति का और जाति के लिये वर्ण का प्रयोग, लोग करते हैं; तथा कहीं कहीं शास्त्रों मे भी ऐसा उल्लेख मिलता है। सामान्य से विशेष का और विशेष से सामान्य का निर्देश करना लोक-वेदप्रथित व्यवहार है; आज-काल भी 'जाति' पूछने पर, लोग ब्राह्मण, क्षत्रिय आदि, सामान्य वर्णनाम से, और वाह्मन, भाँट, महा-पात्र, तथा राजपूत, ठाकुर आदि विशेष विशेष जाति नाम से, भी अपना परिचय देते हैं। निश्चय ही 'कर्मणा वर्णः' के इस ह्रासयुग मे, वर्ण और जाति से, उनका तात्पर्य उस पेशे-वाले से नहीं, किन्तु तत्तद्वंशज में होता है; यह दूसरी बात है। पर, वस्तुतः वर्ण और जातियां पेशे के सम्बन्ध से ही कल्पित तथा व्यवहृत होती हैं; माली, पनहेरी, तेली, तमोली, सोनार, लोहार, बढ़ई, कुम्हार, कलवार, चमार आदि नाम प्रत्यक्ष ही तत्तत् पेशेवालों के लिये प्रयुक्त होते हैं। जिन परिवारों मे ऐसे एक ही पेशे वंशपरम्परा से होते आते हैं, उन की जाति को अब 'विरादरी' का रूप प्राप्त हो गया है और वह ऐसा रूढ़ हो गया है कि उस उस परिवार के जो सदस्य वा व्यक्ति उस पेशे को नहीं करते, और दूसरा पेशा अपना लेते हैं, वे भी अपने को उसी जाति का बतलाते हैं; जिस से वास्तविक व्यवहार मे बड़ी असमंजसता, गड़बड़ी, आगई है। फिर भी साधारण लोकव्यवहार मे, पेशे के अनुसार ही 'जाति' समझी और कही जाती है; बाजार मे दूकान लगा कर बैठनेवाले आदमी को, साधारण जनता, स्वभावतः 'वनिया' समझती और 'साहु जी' के नास से संबोधित कर के सौदा मांगती है, यों चाहे उस की रूढ जातिसंज्ञा कुछ भी क्यों न हो; ऐसी ही बात अन्यान्य पेशेवालों के सम्बन्ध मे भी प्रत्यक्षतः होती है। देहातों मे, अब भी, विभिन्न विरादरी के लोग अपने वंशपरम्परा से स्वीकृत और अनुवृत्त पेशे को ही अपनी 'किस्म' ( जाति ) कहते हैं; पेशे का प्रसङ्ग उठने पर ( विहार प्रान्त मे ) "यह हमारी किस्म नहीं है" "अमुक हमारी किस्म है" "अपनी किस्म नहीं छोड़नी चाहिये" ऐसी बातें होती सुनी जाती हैं; ऐसे व्यवहारों में 'किस्म' का अर्थ वृत्ति-प्रकारभेद वा विशेष 'पेशा,' ही अभिप्रेत रहता है। अन्य देशों मे भी पेशे के सम्बन्ध से ही जातियों के नाम कल्पित हुए हैं; पॉटर, स्मिथ्, वार्वर, टेलर्, स्टोकर, फिशर, मिल्-मैन, गार्डनर, किचनर, आदि नाम ऐसे ही हैं; अन्तर इतना ही है कि ऐसे नाम भारतवर्ष मे अब वंशगत और जातिगत भी हो गए हैं, किन्तु अन्य देशों मे कुलगत ही हैं।

यहां जाति-भेद पर विचार कर लेना भी अपेक्षित है। प्राणियोंमे विशेषतः मनुष्य मे कई प्रकार की 'जातियाँ' होती हैं; ( I ) योनिरूप जाति; जैसे अण्डज, पिण्डज, स्वेदज, उद्भिज्ज, मत्स्य, सर्प, पक्षी, पशु, मनुष्य, वृक्ष, अश्व, छाग आदि। ( II ) प्रकृतिरूप जाति; जैसे, हिंस्र, अहिंस्र, मृदु, क्रूर आदि, वा राजस, तामस, सत्त्वादिप्रकृति के प्राणी। ( III )

वृत्ति ( पेशा ) रूप जाति; जैसे ब्राह्मण, क्षत्रिय, वैश्य, शूद्र, ( वर्णरूप सामान्य जाति, ) और तदन्तर्गत अध्यापक, डाक्टर, वकील, न्यायाधीश, जेलर, सैनिक, कृषक, गोप, व्यापारी, कम-कर, लोहार, सोनार आदि ( विशेष विशेष पेशा-मयी जाति )। ( IV ) वंश, गोत्र, कुल, खान्दान, वा बिरादरी रूप जाति; जैसे श्रोत्रिय, गर्ग, गौतम, गौड़, द्राविड़, मराठा, चौहान, राठौर उज्जेन, विसेन, खत्री, अग्रवाल, श्रीवास्तव, रैदास आदि। ( V ) देशोंके नाम से भी, अर्वाचीन काल मे, जातियां बन और प्रसिद्ध हो गई हैं, यथा सारस्वत, कान्यकुब्ज, गौड़, गौर्जर, महा-राष्ट्रीय, मैथिल, शरयूपारीण, मारवाड़ी, चूरूवाल, ओसवाल, जायसवाल आदि; तथा मूल पुरुषों के नाम से जातियां, और जाति-नाम से देशों के नाम, हो गये, यथा चेदयः, कोशलाः, कुरवः, रघुवंशी, सोमवंशी, आदि; ( VI ) राष्ट्रीय क़ौमरूप जाति; जैसे भारतीय, यूरोपियन, अमेरिकन आदि। ( VII ) साम्प्रदायिक वा मज़हबी जाति; जैसे हिन्दू, जैन, बौद्ध, सिख, पारसी, मुसलमान, ईसाई आदि। ( VIII ) इन के अतिरिक्त, किसी समय, श्वेत, रक्त, पीत, और कृष्ण आदि रङ्ग के अनुसार भी वर्ण और जाति का व्यवहार, भारतवर्ष में प्रचलित रहा होगा; क्योंकि शास्त्रों में उस के प्रमाण पाये जाते हैं; और वर्त्तमान विश्व मे भी काले, गोरे, पीले, भूरे, रेड इण्डियन और ब्लैक नीग्रो आदि, रंगभेद-मूलक 'जाति'व्यवहार देखा जाता है। किन्तु इन 'जाति' भेदों मे से 'पेशे' रूप और प्रकृतिरूप जाति को छोड़ कर अन्य किसी प्रकार की जाति का विशेष और साक्षात् सम्बन्ध, पुरुषार्थसाधनी समाजव्यवस्था और उस की आवश्यकता के साथ नहीं है; क्योंकि मनुष्यत्वरूप नैसर्गिक यौन जाति, इतर प्राणियों से मनुष्य का भेद दिखलाने के सिवा, समाजनिर्माण मे कुछ भी काम नहीं दे सकती है। विरादरीरूप जाति भी समाजके उपयोग की चीज़ अब कुछ भी नहीं है, कोई अपने खानदान का परिचय देने के लिये अपने को कनउजिया सरवरिया, सनाढ्य, गौड़, वाजपेयी, राजपूत, खत्री, चोपड़ा, जाट, नेवटिया, ओसवाल, जायस-वाल, श्रीवास्तव और अग्रवाल आदि कह कर कोरा शाब्दिक व्यवहार भले ही किया करे; पर ऐसी जातियां समाजव्यवस्था के लिये किसी काम की नहीं हैं, क्यों कि न ये वृत्तसूचक हैं, नहीं 'वृत्ति'मूलक; ये केवल एक एक विशिष्ट खानदान की स्मृतियांमात्र हैं; अत एव ऐसी ( बिरादरीरूप ) एक एक जाति मे चारों वर्णों और तदन्तर्गत अनेक पेशाजातियों के लोग हो सकते और होते हैं। जिस समय मे ऐसा होता रहा हो, कि 'जाति' नाम के अनुसार ही उस उस कुल के मनुष्य पेशा भी करते हों, तब तो यह रहा होगा कि 'जाति' नाम बताने से, यह 'ध्वनि', 'सूचना', 'परोक्षेण वा व्याजेन कथन' होता था कि इस मनुष्य में इस वृत्ति-कर्म की जीविका-कर्म, की योग्यता है। पर अब तो बहुत शताब्दियों से यह बात उच्छिन्न और मिथ्या हो रही है। इधर कुछ काल से कई ऐसी बिरादरियां सम्पूर्णतः—ब्रह्मकर्म क्षत्रकर्म को, तदुपयुक्त वृत्त और वृत्ति को, अपनाये बिना भी—ब्राह्मण और क्षत्रिय बनने की जो कोशिश कर रही हैं, वह सामाजिक वर्ण-जाति विषयक तत्त्वज्ञान के अभाव का, मिथ्या ऊँच-नीच अभिमान-तिरस्कार का, और ऊँचा बनने की स्वाभाविक अभिलाषा का, विषम परिणाम है। प्रत्येक बिरादरी में गुण-कर्म ( प्रकृति और पेशे ) के अनुसार चारो वर्ण के लोग तो हो सकते हैं, पर, सारी बिरादरी, ब्राह्मण वा क्षत्रिय, वास्तविक अर्थ मे हो नहीं सकती। हाँ आज काल वंशपरम्परा से ब्राह्मण, क्षत्रिय, कहलानेवालों की भी, उस उस नाम की जो अर्थहीन बिरादरी बन गई है, उसी के नाम ( संज्ञा ) मात्र को धारण कर लेना, यदि उन अन्य

बिरादरियों को भी अभीष्ट हो, तो हमें, इस विषय मे कुछ भी कहना नहीं है; पर नियन्त्रित पेशों को अपनाये विना, उन के सब के सब सदस्य तो ब्राह्मण वा क्षत्रिय, वस्तुतः नहीं हो सकते हैं।

योनि ( मनुष्यत्व ) और बिरादरीरूप जातियों की तरह ही मज़हबी, क़ौमी तथा रंगवाली जातियां भी पुरुषार्थौपयिक समाज के मतलब की नहीं हैं। सुतरां, पारिशेष्य न्याय से, अवशिष्ट दो प्रकार की ( प्रकृति और पेशेरूप ) जातियां पुरुषार्थोपयुक्त समाज के निर्माण मे साक्षात् साधन हैं। बच्चों की नैसर्गिक प्रवृत्तियों की सूक्ष्म परीक्षा-समीक्षा के द्वारा, उन मे सत्त्वादि प्रकृति और शमादिस्वभाव के बीज को समझ कर, आरम्भ मे उनके भावी वर्ण का साधारणतः अनुमान कर के तदनुकूल संस्कार, आचार, और शिक्षा के लिये, समुचित प्रवन्ध करने मे, प्रकृतिरूप जाति का परम उपयोग किया जा सकता है। अनन्तर ब्रह्मचर्य आश्रम मे, शिक्षासंस्थाओं मे, बालकों की स्वाभाविक प्रवृत्तिका प्रायः निश्चित पता, शिक्षा के प्रत्यक्ष प्रयोग द्वारा, लगा कर, तदुपयुक्त विशेष विशेष पेशे की विद्या मे उन्हें, यथासाध्य और यावच्छक्य, निपुण बना कर के, प्रथम आश्रम के अन्त (समावर्तन काल) मे, उन के वर्ण का प्रायः अन्तिमरूप से निर्णय हो जाने पर, जो पेशा उन का उपजीवन होता है, वही उनकी सामाजिक 'जाति' कहलाई जानी चाहिये; और इस समय कहलाती भी है, यथा 'डाक्तर, वकील, प्रोफ़ेसर, बैंकर, फ़ैनेन्सियर, सोल्जर, वेज-वर्कर, वर्कमैन' आदि। पूर्वोक्त रीति से सभी पेशे चार राशियों मे अन्तर्भूत हो जाते हैं, अतः वर्ण चार ही कल्पित किये गये ( वर्णो नास्ति तु पञ्चमः ); किन्तु विशेष विशेष पेशे अगणित हैं, तदनुसार एक एक सामान्य वर्ण के अन्तर्गत अनेक-अनेक जातियां हैं। संसार मे इधर बहुत से नये पेशे निकले हैं, और तदनुसारिणी नई जातियां भी बनी हैं ' वकील, डाक्टर, इञ्जिनियर आदि आधुनिक जातियां, ठीक लोहार कुम्हार सोनार आदि प्राक्कल्पित जातियों की तरह ही पेशा-मूलक हैं; पर, प्राचीन जातियाँ बिरादरी का रूप धारण करचुकी हैं; सौभाग्य से अभी आधुनिक जातियां पेशाऽवलम्बिनी ही बनी हुई हैं; अर्थात् वंशपरम्परा से वकील और डाक्टर आदि कहलाने का मिथ्या दावा और दुराग्रह कोई नहीं करता है।

इस प्रसङ्ग मे वर्ण-जातिविषयक एक और बात पर भी ध्यान देना आवश्यक है, जो तथाकथित अन्त्यज वा वर्णसङ्कर जातियों के सम्बन्ध की है। ऋग्वेद मे, जो सब से प्राचीन माना जाता है, 'वर्ण' की ही उल्लेखनीय चर्चा और 'ब्राह्मण' आदि के विषय मे ही बहुत ज़ोर नहीं है; तो फिर वर्णसङ्कर, अन्त्यज, वा अन्तरप्रभव की कथा ही क्या। उस मे ब्रह्म, क्षत्र, विश्, शूद्र, आर्य, दास, दस्यु अनार्य, निषाद, देव, असुर आदि शब्द, मनुष्य के प्रकारभेद को प्रदर्शित करने लिये, प्रयुक्त हुए हैं जो वस्तुतः कर्म-सूचक हैं; पर, अन्त्यज जातियों को कौन कहे, मूल चार वर्णों का ही वहाँ पता नहीं है। केवल, एकमात्र पुरुषसूक्त मे चार वर्णों का नामग्राह स्पष्ट उल्लेख है; तत्रापि, प्रचलित अर्थ मे, 'वर्ण' शब्द का प्रयोग ऋग्वेद मे कहीं नहीं है; पर, जिस दशम मण्डल का वह सूक्त है, उसे ही पुरातत्त्वविन्महापण्डितों ( मेजर बी. डी. वसु, पी. पी. सुब्रह्मण्य शास्त्री, और के० एल० व्यासराव शास्त्री आदि ) ने अपेक्षा से अर्वाचीन, और उस मे भी पुरुष सूक्त को बहुत पीछे का प्रमाणित कर दिया है। इस स्थान पर, स्यात् कुछ लोग, झटिति यह कह देंगे कि वेद तो अनादि है, उसमे आगे पीछे के मंत्रों का विशेष कैसे हो सकता है; इस का उत्तर, पहिले ही, पौरुषेयाऽपौरुषेयवादों के विचार मे, इस ग्रंथ मे, किया जा चुका है; यहाँ इतनी सूचना कर देनी है कि, वेदों का नाम 'त्रयी' कहा जाता है, चतुष्टयी नहीं, अथर्ववेद को

धर्मग्रन्थों में ही 'अशुचि' कहा है—इत्यादि व्यवहार के कारण पर ऐसी शङ्का करनेवालों को विचार करना चाहिये। अस्तु, चाहे वह पीछे का हो वा मूलभूत, पर साम वेद को छोड़ कर, अन्य तीनो वेदों की चारो संहिताओं मे कुछ पाठभेद के साथ पुरुषसूक्त का संग्रह हुआ है, और धर्मशास्त्र आदि मे उसका 'माहात्म्य' सहित उल्लेख है, और समाजव्यवस्था के लिये वह परमोपयोगी तथा आवश्यक है, अतः हम उसे परम प्रमाणभूत मानते हैं; फिर भी यह तो स्पष्ट ही सिद्ध है कि अन्त्यन्त जातियों की चर्चा किसी भी वेद मे नहीं है। इसी प्रकरण मे पहले, यजुर्वेद और तैत्तिरीय ब्राह्मण मे प्रदर्शित, जिन १८० जातियों की बात कही गई है, वे सब 'पेशारूप' हैं न कि वर्णसङ्कररूप; क्यों कि उस प्रकरण के आपातिक और स्थूल अक्षरार्थ से भी यही प्रतीत होता है कि वे जातियां ही पहले उन उन पेशों की बदौलत उत्पन्न हुईं; अनन्तर समाज की सुव्यवस्था और वृत्तियों के अनुगम, तथा नियन्त्रण-नियमन, के लिये, उन भूतपूर्व जातियों ( पेशात्मिका ) के चतूराशीकरण से, चार वर्णों का निर्माण हुआ; अर्थात् पहले जातियां उत्पन्न हुईं, तब उन्हीं के सामान्य संघटन से वर्ण बने। किन्तु अन्त्यजों के विषय मे तो इस से बिल्कुल उलटा यों कहा जाता है कि पहले वर्णों की उत्पत्ति हुई; अनन्तर, उनके अनुलोम-प्रतिलोम व्यभिचारज सम्बन्ध से अन्त्यज जातियां उत्पन्न हुईं। यह बात स्पष्ट ही, प्रदर्शित वैदिक व्यवस्था के विपरीत और विरुद्ध है। प्रत्यक्ष प्रमाण से, और विवेकिनी बुद्धि से भी, यही बात सिद्ध होती है कि, पहले पेशे[८८] और उन को करनेवाली जातियां उत्पन्न होती हैं, तब उन का वर्ग वा वर्ण रूप मे व्यूहन होता है। आधुनिक प्रत्यक्ष उदाहरण से यह बात सहज ही समझी जा सकती है; इधर नई नई जातियां, नये नये पेशेवाले वर्ग, वकील, डाक्टर, आदि, जो पहले उत्पन्न हो चुके हैं, उन्हीं का संग्रह, पश्चात् यथायोग्य ब्राह्मण आदि वर्ण मे किया जा सकता है; न तु इस के विपरीत, ब्राह्मण आदि के साङ्कर्य से इन की उत्पत्ति मानी जा सकती है; वैसा कहना प्रत्यक्ष ही असङ्गत, अनुचित, तथा अनृत होगा। तब जो यह प्रश्न उठता है कि, स्वयं मनु के दशवें अध्याय मे, अन्य धर्मशास्त्रों मे, तथा महाभारत और पुराणों मे, वर्णों के ही अनुलोम-प्रतिलोम सम्बन्ध से, अन्त्यज जातियों के उत्पन्न होने की कथा जो बड़ी आरभटी से लिखी है; उस की क्या गति होगी? इस के उत्तर मे दो बातें कही जा सकती हैं; एक तो यह कि, निर्दिष्ट ग्रन्थों मे, 'अन्त्यज'प्रकरण आपादतल आचूड़ प्रक्षिप्त हैं; क्यों कि ( क ) वैसी जातियों के एक भी परिवार का अस्तित्व वा पता आज तक किसी को कहीं भी नहीं ज्ञात हुआ है; ( ख ) वर्त्तमान जातियों मे किसी का भी उस प्रकार ( वर्णों के अनुलोम-विलोमसम्बन्ध से ) उत्पन्न होना प्रमाणित नहीं होता है; ( ग ) स्वयं भी कोई जाति अपने को उस प्रकार से उत्पन्न नहीं बतलाती है, प्रत्युत सभी जातियां पेशे

---

८८"प्रजाः सृजेति चादिष्टः पूर्वं दक्षः स्वयंभुवा, असृजद् 'वृत्ति'मेवाऽग्रे, प्रजानां हितकाम्यया;
यथा ह्यमृतमाश्रित्य वर्तयन्ति दिवौकसः, तथा 'वृत्तिं' समाश्रित्य वर्तयन्ति प्रजाः विभो;
यज्ञैरवाप्यते सोमः, स च गोषु प्रतिष्ठितः, ततो देवाः प्रमोदन्ते; पूर्वं 'वृत्ति'स्ततः प्रजाः;
प्रजातान्येव भूतानि प्राक्रोशन्वृत्तिकांक्षया, वृत्तिदं चाऽन्वपद्यन्त, तृषिताः पितृमातृवत्"
[ म० भा० अनु० ७७, ११–१५ ]

"वार्तया धार्यते सर्वं धर्मैरेतैर्द्विजातिभिः..., वार्ताधर्मे ह्यवर्तिन्यो विनश्येयुरिमाः प्रजाः"
[ म० भा० वन० १५०, ३०–३३ ]

"वार्त्तामूलो ह्ययं लोकः" इत्यादि च शान्तिपर्वणि द्रष्टव्यम्

के नाम से संज्ञित, और वृत्तिसाङ्कर्य के इस अव्यवस्थित काल मे भी, प्रायः स्वजातीय पेशों से उपजीवित तथा स्वजाति मे ही परस्पर विवाह-सम्बन्धद्वारा सन्तान पैदा करती हुई देखी जाती हैं, ( घ ) वर्णों के अनुलोम-प्रतिलोम सम्बन्ध से, आधुनिक काल मे भी, कोई अंत्यज जाति पैदा हुई, वा होती नहीं दिखाई देती है; प्रत्युत नये नये पेशों के सम्बन्ध से नई नई जातियाँ अवश्य बनीं, और बनती जा रही हैं; ( ङ ) 'अन्त्यज' संज्ञितों को वर्णव्यभिचारज मान लेने से, परम सतीत्व के लिये प्रख्यात चातुर्वर्णिक आर्यमहिलाओं पर तथा अपने को 'उच्च' माननेवाले 'द्विजों' पर समग्र भारतवर्ष की एक तिहाई जनसंख्यावाली जातियों को व्यभिचार से उत्पन्न करने का विकराल कलङ्क लगता है; और उन जातियों को, बिना विश्वसनीय प्रमाण के ही, व्यभिचारज कह कर अपमानित, तथा सम्पूर्ण हिन्दूसमाज को दूषित, किया जाता है; साथ ही, सब की वर्णसङ्करता सूचित की जाती है, क्योंकि जब प्रत्यक्ष व्यभिचार से तृतीयांश सन्तान पैदा हुए, तब गुप्त व्यभिचार से भी अधिक नहीं, तो कम से कम उतने ही अवश्य पैदा हुए होंगे, और उनके साथ,—अनजान मे ही सही—भोजन और यौन सम्बन्ध करने से शेष लोग भी सुतरां वर्णसङ्कर कहे जा सकते हैं; ( च ) प्रत्यक्ष अनुलोम-प्रतिलोम ( वैवाहिक ) दाम्पत्य सम्बन्ध से जो लोग पैदा होते थे, वे अन्त्यज नहीं, अपि तु मातृवर्ण, पितृवर्ण, और अपने गुण-कर्म के अनुसार प्राप्त वर्ण, के ही माने जाते थे; तदनुसार उनका संग्रह चातुर्वर्ण्य मे ही हो जाता था; ( छ ) धर्मशास्त्र और प्रत्यक्ष लोकव्यवहार के अनुसार भी विवाह हो जाने पर, स्त्री का पितृगोत्र निवृत्त हो जाता है, और वह पतिगोत्रवाली हो जाती है; सुतरां उस के सन्तान पितृजातीय होते हैं, वर्णसङ्कर नहीं; 'वृत्ति' के बदलने से भी उनकी वर्णान्तरतामात्र होती है, वर्णसङ्करता नहीं; ( ज ) "वर्णानां साऽन्तरालानां" "अन्तरप्रभवाणां च" इत्यादि वाक्यों मे 'अन्तराल' और 'अन्तरप्रभव' शब्दों से वर्णान्तर्गत ( अन्तःपेशेवाले ) उपवर्णों वा विशेष विशेष पेशेवाली जातियों का ग्रहण अभिप्रेत है; न कि 'अन्त्यज'कथित वर्णबाह्य योनिज जातियों का; ( झ ) वेद इतिहास पुराण और धर्मशास्त्रों मे ब्राह्मणवंश से क्षत्रिय आदिके, क्षत्रिय-प्रभृति से ब्राह्मण वंश के, तथा एक वर्ण एकवंश और एक दम्पती से भी चारो वर्णों के, उत्पन्न होने की; और शूद्र आदि से, 'जाति' के परिवर्त्तन द्वारा, ब्राह्मण आदि हो जाने, तथा ब्राह्मण आदि से शूद्र आदि बन जाने की, भूयसी कथा वर्णित है ( दिग्दर्शन के लिये कुछ मूल उद्धरण संस्कृत भाष्य और टिप्पणों मे दिये गये हैं ); वैसे उत्पन्न हुए, और परिवर्तित वर्णवाले लोग भी चातुर्वर्ण्य के भीतर ही माने गये हैं; न कि वर्णबाह्य 'अन्त्यज' वा वर्णसंकर; अत एव महाभारत मे यह स्पष्ट उल्लेख है कि "ब्राह्मण पुरुष से क्षत्रियादि तीन वर्णों की स्त्री मे उत्पन्न हुए अपत्य भी ब्राह्मण ही होते हैं; यदि कहीं शूद्रापुत्र, ब्राह्मण नहीं होता है, तो वह केवल ब्राह्मणोचित नैपुण्य के अभाव से ही; फिर भी वह मातृवर्ण तो अवश्य ही होता है, क्योंकि पांचवां वर्ण होता ही नहीं"[८९] महाभारत के इस कथन से 'अन्त्यज, जाति का स्पष्ट ही निषेध प्रतीत होता है; ( ञ ) योनिरूप जाति से जात्यन्तर का उत्पत्ति नहीं होती; मनुष्य योनि से भी मानव जाति की ही उत्पत्ति होती

---

८९ "क्षत्रियायास्तु यः पुत्रो ब्राह्मणः सोऽप्यसंशयः, वर्णे तृतीये जातस्तु वैश्यायां ब्राह्मणादपि ;
अब्राह्मणं तु मन्यन्ते शूद्रापुत्रमनैपुणात्, त्रिषु वर्णेषु जातो हि ब्राह्मणाद् ब्राह्मणो भवेत् ;
स्मृताश्च वर्णाश्चत्वारः ; पञ्चमो नाऽधिगम्यते" [ म० भा० अनु० अ० ४७ ]
"माता भस्त्रा, पितुः पुत्रो ; येन जातः स एव हि" [म० भा० अदि० अ० ७४ श्लो० ११०; शां० २९६, २–३]

है; इस मे प्रत्यक्ष भी प्रमाण है; और शास्त्र भी इसी का समर्थन करते हैं, ( उनका उल्लेख संस्कृतभाष्य और टिप्पणों मे है )। सामाजिक वर्ण और जातियां पेशेरूप हैं, अतः इन के कारण, योनिज जाति मे कोई परिवर्त्तन नहीं होता, इस लिये एक ही मनुष्य योनि मे 'अन्त्यज' रूप जात्यन्तर की कल्पना अत्यन्त निराधार है; अत एव, समाजशास्त्र और राजनीति के महान् पुनरुज्जीवक और प्रवर्तक शुक्राचार्य ने, जन्मना ( योनिज ) जातियों ( मनुष्यत्वादि ) से गुण-कर्ममूलक ब्राह्मणत्वादि जातियों का भेद दिखलाते हुए, जन्म से, अन्त्यज जाति माननेवालों की, कड़ी टीका की है; और, विद्या तथा कला आदि पेशे के आधार पर वर्ण और तदन्तर्गत जातियों के व्यवस्थित होने की बात कही है[९०]। महर्षि शुक्राचार्य के मूल श्लोक नीचे टिप्पण मे उद्धृत हैं; उनका सरल अर्थ यह है कि "ब्रह्मा ने पुराकाल में जाति को 'कर्मों' पेशों के द्वारा ब्राह्मण क्षत्रिय वैश्य और शूद्र, इन चार भागों में विभक्त किया; उन जातियों के सांकर्य असांकर्य तथा प्रतिलोम-अनुलोम सम्बन्ध से अवान्तर जातियों का आनन्त्य संप्राप्त ( प्रसक्त ) होता है; पर, वह कहा और गिनाया नहीं जा सकता; अर्थात् वैसी जातियों के नाम और कर्म का निर्णय और नियमन, तथा उनकी पहचान और पृथक् पृथक् विवेक करना संभव नहीं है।" इस के बाद आचार्य कहते हैं कि "जो लोग मनुष्यों के जातिभेद को जन्म से मानते हैं, वे ही स्वकल्पित उन अनन्त जातियों के पार्थक्य को नाम और कर्मों के द्वारा जानते होंगे, जो उन की कल्पना के अनुसार वर्णों के सांकर्य और लोम-प्रतिलोम सम्बम्ध से उत्पन्न हो सकती हैं।" महर्षि शुक्र के इस व्यंग्य का आशय यह है कि जो सज्जन जन्मना 'जाति' ( मनुष्यों की सामाजिक जातियों को भी जन्म से ही ) मानते हैं, वे ही बतलावें, कि वर्णों के लोम-प्रतिलोम सम्बन्ध से सतत जायमान नई नई जातियों की अन्त्यजा-ऽन्त्यजपरम्परा का अन्त कहाँ होगा, और उन के इतर व्यावृत्त जातित्व के नियामक पृथक् पृथक् नाम और कर्म कौन से होंगे, तथा उन के नामकरण एवं कर्मविभाग का न्यायसङ्गत औचित्य-पूर्ण और सत्तर्कयुक्त आधार क्या होगा ? ब्राह्मण-शूद्र के अनुलोम-प्रतिलोम सम्बन्ध से जो सन्तान पैदा हो, उस का नाम क्रमशः निषाद और चण्डाल ही क्यों रखा जाय, तथा उस के सिर पर मत्स्यघात औ जल्लाद का ही कर्म क्यों जबर्दस्ती मढ़ा जाय ? अनन्त अन्त्यजा-ऽन्त्यजों की अनवस्थित परम्परा की मनमानी कल्पना करते जाना, और उनके स्वकपोलकल्पित नाम रखते जाना, तथा सुकर्म वा दुष्कर्म, चाहे जिसे, उन का जातिधर्म बना देना, कहाँ का सामाजिक न्याय है ? इस लिये शुक्राचार्य का यह अभिप्राय है कि, ब्राह्मण आदि वर्णों के पारस्परिक सांकर्य से जन्मतः कोई जाति पैदा नहीं होती; अवश्य ही योनिरूप जातियाँ जन्म से ही होती हैं, जो समासतः जरायुज, अण्डज, स्वेदज और उद्भिज्ज, ये चार ही हैं, और इन के अन्तर्गत विशेष विशेष ( मनुष्य पशु आदि ) ८४ लाख ( पुराण आदि में प्रसिद्ध ) योनियाँ हैं। पर, मनुष्य के ब्राह्मण आदि वर्ण, और तदन्तर्गत जातियाँ वा अन्तर्वर्ण-उपवर्ण, जन्म से कभी नहीं हो सकते

९० "चतुर्धा भेदिता जातिर्ब्रह्मणा कर्मभिः पुरा ; तत्साङ्कर्यादसाङ्कर्यात्प्रतिलोमाऽनुलोमतः
जात्याऽऽनन्त्यं तु सम्प्राप्तं, तद् वक्तुं नैव शक्यते ; मन्यन्ते जातिभेदं ये मनुष्याणां तु जन्मना,
त एव हि विजानन्ति पार्थक्यं नाम-कर्मभिः। जरायुजा-ऽण्डजा, स्वेदो-द्भिज्जा, जातिः सुसंग्रहात्।
विद्या-कलाऽऽश्रयेणैव तन्नाम्ना जातिरुच्यते ; क्रियाभेदैस्तु सर्वेषां भृति-वृत्तिरनिन्दिता ;
पृथक्पृथक् क्रियाभिर्हि कलाभेदस्तु जायते यां यां कलां समाश्रित्य, तन्नाम्ना जातिरुच्यते"
( शु० नी० सा० अ० ४ प्र० ३ )

हैं। महर्षि शुक्र, स्पष्ट ही कहते हैं कि "जो लोग जिस विद्या वा कला का आश्रय लेते हैं, उन की 'जाति' उसी नाम से पुकारी जाती है"; शास्त्र विद्या और अध्यापनादि कला का आश्रय लेनेवाला, विद्वान्, अध्यापक, ब्राह्मण आदि नाम से; शस्त्र विद्या और युद्ध कला का उपजीवी मनुष्य क्षत्रिय नाम से; अर्थ शास्त्र और वित्तोपार्जन कला का आश्रयी, वैश्य नाम से; शिल्पविद्या, कारुकर्म, सेवाकला का आश्रयी, शूद्र नाम से; तथा विशेष विशेष विद्या और तदनुगुण कला के आश्रय लेनेवाले लोग रजक, सूचीकार, मालाकार, स्वर्णकार, कुम्भकार, नट, नर्त्तक आदि विशेष विशेष नामों से; अभिहित होते हैं; और वे ही उन की जातियाँ कहलाती हैं।

इन कारणों से यह सिद्ध होता है कि अन्त्यज जातियों की कल्पना, अनार्ष जातिवाद का विवर्त्त है; तत्त्वकथा नहीं; अत एव यह अनुमान प्रायः यथार्थ हो सकता है कि धर्मशास्त्र आदि में अन्त्यजविषयक बातें प्रक्षिप्त हैं। सम्प्रति उपलब्ध इतिहास पुराण और धर्मशास्त्र-ग्रन्थों को देखने, और उन पर ऐतिहासिक काल-क्रम से विचार करने पर, यह निःसन्देह ज्ञात होता है कि, उन मे अर्वाचीनतम साम्प्रदायिक तथा आधुनिक जातिवाद के अनार्ष मन्तव्यों से भरे, श्लोक वा वाक्य ही नहीं, किन्तु बड़े बड़े प्रकरण, अध्याय, और खण्ड आदि भी समय समय पर पीछे से जोड़े गये हैं; उन के वाग्विन्यास भाषा और विषय की अनार्षता, आधुनिकता, तथा पारस्परिक व्याहति और असङ्गति, से ही उन का प्रक्षिप्तत्व, आपातिक पाठ से भी, स्पष्ट प्रतीत हो सकता है। इतना ही क्यों, अनार्ष भाव के साम्प्रदायिकों तथा जातिवादियों ने, अपने कल्पित मन्तव्य के पोषक, नये पुराण उपपुराण धर्मशास्त्र और उपनिषद् आदि के सम्पूर्ण सम्पूर्ण ग्रन्थ भी बना डाले हैं, फिर अन्त्यजप्रकरणों के प्रक्षेप की विसात ही क्या।

अन्त्यज विषयक प्रश्न का दूसरा उत्तर यह है कि, स्मृति-पुराण आदि मे अन्त्यजों के सम्बन्ध की सारी बातें विशेष उद्देश्य से कल्पित की गई हैं, वास्तविक घटना वा वस्तुतत्त्व की वर्णक नहीं हैं; अत एव सभी अन्त्यज-कथायें अर्थवाद हैं, अर्थात् अपने अर्थ मे उन का तात्पर्य नहीं है, उन की रचना सिर्फ़ असमानधर्मा, असमवृत्ति, और असमान-शील-व्यसनवाले स्त्री-पुरुषों के दाम्पत्य सम्बन्ध की निन्दा द्वारा, वैसे यौन सम्बन्ध से लोगों का वारण करने के लिये ही की गई है। 'ब्राह्मणी मे शूद्र से चण्डाल पैदा होता है' ऐसी उक्तियों का यही तात्पर्य है कि सत्त्व-प्रकृति वर्चस्विनी शमादिशीला विद्यावती सौन्दर्यशालिनी सौम्यस्वभावा 'गौराङ्गी और अध्यापनादि वृत्तिवाली स्त्री मे, तमःप्रकृति रंहस्वी, उग्रकर्मा, अविद्वान्, दुःशील, भीमकाय, कुरूप, कृष्णवर्ण विषमवयःकलेवर और प्रैष्यादिवृत्तिवाले पुरुष से प्रायः 'चण्ड'स्वभाव का सन्तान पैदा होता है; अतः ऐसा विषम-सम्बन्ध नहीं करना चाहिये। यदि ऐसे सन्तानों को ही अन्त्यज कहें तो एक ही मा-बाप की सन्ततियों मे स्वभावादि के भेद से, कई अन्त्यज जातियां हो सकती हैं; फिर उन की वैसी वर्णसंकरता का—जिस की कल्पना जातिवादी लोग करते हैं—प्रश्न ही कहां रहा। प्रकृतिभेद से सांस्कृतिक जातिभेद को तो धर्मशास्त्रों की तरह ही अपने अपने ढङ्ग से ज्योतिष, आयुर्वेद, साहित्य, और कामशास्त्र भी मानते हैं, और, यथायोग्य, अनुकूल शीलव्यसनवाले स्त्री-पुरुषों के वैवाहिक सम्बन्ध की व्यवस्था, ये शास्त्र भी करते हैं। ज्योतिष शास्त्र के अनुसार जिस, राशि, का जो वर्ण होता है उस राशि के मनुष्यों का भी वही वर्ण माना जाता है, तदनुसार एक ही मा-बाप के सन्तान विभिन्न वर्णों के होते हैं, और विभिन्न वर्णवाले कन्या-वरों का परस्पर विवाह खूब होता है, फिर भी उनके सन्तान अन्त्यज नहीं

माने जाते। आयुर्वेद ( च० सं० शा० कतिधापुरुषीय, अतुल्यगोत्रीय, जातिसूत्रीय आदि अध्यायों और सुश्रुत० शारीर० के कई अध्यायों ) में मनुष्यों की नाना प्रकृतियों का वर्णन है, जो वर्णों के धर्मशास्त्रोक्त लक्षणों के प्रायः समान है, साथ ही, नाना गुण-कर्म-स्वभाव के, और विभिन्न वर्ण ( गौर, श्याम, आदि ) के सन्तानों को, यथेच्छ उत्पन्न करने के उपायोंका विशद उपदेश है, तदनुसार एक ही जाति ( बिरादरी ) मे चातुर्वर्ण्यप्रकृति के और नाना वर्णों के सन्तान पैदा हो सकते और होते हैं, इस प्रकारके विभिन्न वर्णलक्षणवाले स्त्री-पुरुषों के वैवाहिक सम्बन्ध और तज्जन्य सन्तान भी, बहुतायत से होते हैं, पर वे 'अन्त्यज', नहीं समझे जाते। साहित्य शास्त्र ( साहित्यद० तृ० परि० आदि ) के अनुसार, स्त्री-पुरुषों ( नायक-नायिकाओं ) के जो प्रशान्त, उदात्त, ललित और उद्धत, तथा पद्मिनी, चित्रिणी, आदि प्रमुख चार भेद चातुर्वर्ण्यवत् लक्षणोंसे युक्त बतलाये हैं, उन मे भी अनुलोम-प्रतिलोम सम्बन्ध होता ही है, और तज्जन्य सन्तानों मे प्रकृति का भेद होना भी स्वाभाविक तथा अनिवार्य है, फिर भी वे 'अन्त्यज'वत् कोई जात्यन्तर नहीं माने जाते। कामशास्त्र ने तो मनुष्य स्त्री-पुरुषों का भेद, शश, वृष, अश्व, और मृगी, बडवा, हस्तिनी, आदि पशुजातियोंके रूप में किया है, और तिस पर भी उन के विजातीय ( शश-मृगी, वृष-बडवा, अश्व-हस्तिनी के ) सम्बन्ध को ही प्रशस्त प्रीतिप्रद और सुलक्षणसन्ततिकारक कहा है; फिर भी स्त्री-पुरुषों के, ऐसे लैङ्गिक भेद को अच्छी तरह समझ-बूझ, वा निर्णय-निश्चय कर के ही विवाहव्यवहार नहीं होता, सुतरां विसदृश सम्प्रयोग ही अधिकतर होता है। ऐसी दशा में भी कोई समझदार आदमी स्त्री-पुरुषों को मृगी, घोड़ी, हथिनी, तथा खरगोश, बैल और घोड़े नहीं मानता और न उन से वाहन आदि का काम लेने की व्यवस्था ही देता है; अथ च, उन के सन्तान भी; पश्वन्त्यज, नहीं समझे जाते। सारांश यह कि धर्मशास्त्र, अर्थशास्त्र, ज्योतिष, आयुर्वेद, साहित्य, और कामशास्त्र, अपनी अपनी परिभाषा के अनुसार मनुष्यों में गुण, स्वभाव, कर्म ( पेशे ), राशिलक्षण, प्रकृति-भेद, भावादि-भेद और लिङ्गादि-वैषम्य के कारण विविध भेद किये हैं, जो समझ में आते, और प्रत्यक्ष व्यवहार में देखे भी जाते हैं; तथा जिन की आवश्यकता और लोकोपयोगिता का अनुभव भी होता है। इस विषय पर, मनुस्मृति के ३ अध्याय की व्याख्या के समय, विविध प्रकार के, प्रशस्त वा अप्रशस्त विवाहों के सम्बन्ध में, सत्त्वादि गुणों की समता-विषमता के अनुसार जो भेद उत्पन्न होते हैं, उन की चर्चा की जायगी। यहाँ, निष्कर्ष यह है कि, अन्त्यज, ऐसी जातियों की कल्पना का न कोई कारण समझ में आता है, न प्रयोजन, और नहीं ऐसे जातिभेद का अनुभव ही होता है; अतः जन्माऽन्त्यज-कथा को धर्मशास्त्र आदि में प्रक्षिप्त वा अर्थवाद मानना ही बुद्धिसङ्गत प्रतीत होता है।

अब यहाँ यह प्रश्न उठाया जा सकता है कि, जब मनुष्यों में जन्माऽन्त्यज होता ही नहीं, तब क्यों और किस की निन्दा तथा प्रतिषेध के लिये, धर्मशास्त्र आदि में, अर्थवादरूप से भी अन्त्यज-कथा की कल्पना आवश्यक हुई ? इस का बहुत सहज और सुस्पष्ट उत्तर यों होगा कि जरायुज वा पिण्डज योनि में मनुष्य भी एक जाति है, और यही वास्तविक जाति है, सुतरां इस से उत्पन्न होनेवाले सभी लोग तत्त्वतः एक ही ( मनुष्य ) जाति के हैं, इन में 'अन्त्यज' वा अन्य किसी रूप से वस्तुतः जातिभेद हो नहीं सकता, यह सर्वप्रत्यक्ष बात है। पर, पहले यह बतलाया गया है कि समाज के योगक्षेम के लिये, मनुष्यों मे, दो तरह की व्यावहारिक

जातियों की कल्पना की गई है, जिन मे एक प्रकृति ( गुण, वृत्त, स्वभाव ) के आधार पर, और दूसरी वृत्ति ( पेशे ) के अनुसार कल्पित हुई है । इन दोनों प्रकार की जातियों मे कार्य-कारण का सम्बन्ध है; क्योंकि मनुष्य, प्रकृति के अनुसार ही, संस्कार आचार शिक्षा और अन्ततः 'वृत्तिसंयोग' के द्वारा, यथायोग्य 'वर्ण वाला होता है । शान्ति-प्रियता विद्याव्यसन नेतृत्वशक्ति; शौर्य साहसिक्य महाप्राणता योधस्वभाव; दातृत्व अर्थकर्मदाक्ष्य व्यवहार-व्यापारबुद्धि; श्रमक्षम शरीरसम्पत्ति कष्टसहनशक्ति शिल्पादि-कर्म-प्रवृत्ति; तथा दुष्कर्मात्मक-मनोवृत्ति भी, सभी स्वभाव-धर्म, मनुष्य मे, बीजरूप से, प्रायः जन्म के साथ आते हैं; और इन्हीं के अनुसार उसकी प्रवृत्ति योग्यता और वृत्ति ( पेशा ) होती है, तथा तदनुसार ही उसका सामाजिक स्थान और आगे का जीवन बनता है । इस विषय के प्रमाण से वेद-शास्त्र भरे हैं; इस ग्रन्थ मे भी उनके कुछ उद्धरण, दिक्प्रदर्शन के लिये, दिये गये हैं । पर, "प्रत्यक्षे किं प्रमाणम् ?" विभिन्न प्रकृति के मनुष्यों की जीवन-घटनायें सब के सामने प्रत्यक्ष हैं; शैशव काल से अन्त तक की मानवी मनोदशाओं ( विचित्ररूपाः खलु चित्तवृत्तयः ), प्रवृत्तियों, और क्रियाओं का स्थूल निरीक्षण करने से भी, उपर्युक्त बातें स्वतः स्पष्ट प्रतीत होती हैं । मनुष्य, उपर्युक्त प्रकार से, जन्म के साथ ही जीवनौपयिक स्वभावसम्पत्ति और विशेष 'प्रकृति' को लेकर जनमता है, अतः उसे जन्म के पहले से ही योग्य समाजिक बनाने का प्रयत्न करना चाहिये । सुना है, शिक्षा के एक विशेषज्ञ विद्वान् से, किसीने पूछा कि, बचों को पढ़ाना कब से आरंभ करना चाहिये ? उत्तर मे उन्होंने कहा कि जन्म लेने से बीस वर्ष पहले । हमारे शास्त्रों के अनुसार, गर्भ मे आने के पहले से ही सुसन्तान-निमित्तक गर्भाधान पुंसवन आदि संस्कार अत्यावश्यक बतलाये गये हैं । वेद-पुराणों मे विशेष विशेष योग्यता के अपत्यों को उत्पन्न करने के लिये सङ्कल्प का उल्लेख और उपायों का उपदेश है[९१] ।

---

९१. "आ ब्रह्मन्ब्राह्मणो ब्रह्मवर्चसी जायताम्, आ राष्ट्रे राजन्यः शूर इषव्योऽतिव्याधी महारथो जायतम्, दोग्ध्री धेनु,र्वोढाऽनड्वान्, आशुः सप्तिः, पुरन्ध्रिर्योषा, जिष्णू रथेष्ठाः, सभेयो युवा,ऽस्य यजमानस्य वीरो जायताम्, निकामे निकामे नः पर्जन्यो वर्षतु, फलवत्यो न ओषधयः पच्यन्ताम्, योगक्षेमो नः कल्पताम्" [ शु० य० वा० सं० २२, २२ ]

"जायतां ब्रह्मवर्चस्वी राष्ट्रे वै ब्राह्मणः शुचिः, महारथश्च राजन्यः एष्टव्यः शत्रुतापनः"

[ म० भा० अनु० ३४, ४ ]

"अथ य इच्छेत्, पुत्रो मे शुक्लो जायेत, वेदमनुब्रुवीत, सर्वमायुरियाद्' इति, क्षीरौदनं पाचयित्वा सर्पिष्मन्तमश्नीयाताम् ईश्वरौ जनयितवै; अथ य इच्छेत्, 'पुत्रो मे कपिलः पिङ्गलो जायेत, द्वौ वेदावनुब्रुवीत, सर्वमायुरियाद्' इति, दध्योदनं पाचयित्वा सर्पिष्मन्तमश्नीयाताम् ईश्वरौ जनयितवै; अथ य इच्छेत्, 'पुत्रो मे श्यामो लोहिताक्षो जायेत, त्रीन्वेदाननुब्रुवीत, सर्वमायुरियाद्' इति, उदौदनं पाचयित्वा सर्पिष्मन्तमश्नीयाताम् ईश्वरौ जनयितवै; अथ य इच्छेत्, 'दुहिता मे पण्डिता जायेत, सर्वमायुरियाद्' इति, तिलौदनं पाचयित्वा सर्पिष्मन्तमश्नीयाताम् ईश्वरौ जनयितवै; अथ य इच्छेत्, 'पुत्रो मे पण्डितो विगीतः समितिङ्गमः शुश्रूषितां वाचं भाषिता जायेत, सर्वान्वेदाननुब्रुवीत, सर्वमायुरियाद्' इति, माँसौदनं पाचयित्वा सर्पिष्मन्तमश्नीयाताम् ईश्वरौ जनयितवा औक्षेण वार्षभेण वा"

[ बृ० आ० उ० अ० ६ ब्रा० ४, १४-१८ ]

अत्रार्थे पारस्करगृह्यसूत्रस्याऽन्नप्राशनप्रकरणं ( कां० १ कं० १९ ); चरकसं० शा० अ० ८, १९-२३ च द्रष्टव्यम् ।

आयुर्वेद मे भी सन्तान पर माता पिता के आचरण प्रकृति[९२] और भोजन आदि का प्रभाव पड़ने की विस्तृत चर्चा है। वेद-स्मृति-पुराणों मे, अन्यान्य नैसर्गिक ऋणों के साथ, जिस 'पितृ-ऋण' का उल्लेख है, उसका रहस्य भी यही है, कि माता पिता, योग्य सन्तान उत्पन्न करने के लिये, गर्भाधान से पहले ही, सत्सङ्कल्प संयम सद्वृत्त सौमनस्य सात्त्विक आहार और सन्मैथुन का सेवन करें; और सन्तान उत्पन्न होने पर, यावच्छक्य उपयुक्त आहारादि द्वारा उसका पालन-पोषण संवर्धन करते हुए, सुसंस्कार सदाचार तथा सुशिक्षा के योग से, उसके 'स्वभावप्रभव' गुण मे उत्कर्ष लाकर, उसे तदनुकूल जीविका वृत्ति ( पेशे ) मे दक्ष, विशिष्ट 'वर्ण' का सामाजिक, बना दें। पूर्व पूर्व पुरुषों से, उत्तरोत्तरवर्त्ती सन्तान को, ऐसे ही ऋण प्राप्त होने की आवश्यकता है; अत एव भावी पीढ़ियों की सुभवितव्यता, पहली पीढ़ियों से ऐसे ही ऋण की आशा अपेक्षा और प्रतीक्षा करती है। ऐसे सद्ऋण के क्रम को भङ्ग न होने देना ही 'पितृ-ऋणशोधन' कहलाता है; अर्थात् प्रत्येक पीढ़ी अपने पितरों से स्वयं जो ऋण निसर्गतः पाती है, वैसा ही, उसे भी अगले पुश्त के लिये दे जाना चाहिये। इसके विपरीत 'कुऋण' का प्रवर्तन करने से, 'परलोक', अपने बाद का 'लोक', समाज, बिगड़ जाता है, और 'फलभूमि', भुवः स्वः आदिसे भी, जीवों की गति स्थिति बिगड़ जाती है; तथा पिता का पितृत्व केवल पशुवासना का साधन बन जाता, और पितृऋण का ऋणत्व व्यर्थ, प्रत्युत अश्रेयस्कर हो जाता है; अतः संयम सचरित्र और त्याग से, सुऋण का प्रवर्त्तन करके, सत्पात्र सन्तान की परम्परा वा सुप्रजातन्तु के प्रतान द्वारा, सुन्दर 'परलोक' भावी समाज, तथा सूक्ष्म लोक भी, बनाना प्रत्येक मनुष्य का परम कर्तव्य है। किन्तु पुरुषार्थसाधन के उपयुक्त समाज के अङ्गभूत सुसन्तान को, उत्पन्न और योग्यतासम्पन्न करने के लिये, सत्कुलों की नितान्त अपेक्षा है; पर, वैसे 'सुकुल' विशुद्ध योनि, सती स्त्री मे, सत्पुरुष के सम्बन्ध से ही, प्रवर्तित सुप्रतिष्ठित और व्यवस्थित हो सकते हैं; इनमे भी सती स्त्री को ही प्रधानता है, क्योंकि सुकुल वा दुष्कुल का साक्षात् जन्य-जनक सम्बन्ध स्त्री से ही है "कुलं च कामिनीमूलम्"। निष्कलङ्क कुलपरम्परा वा विशुद्धवंश्या सन्तति के उत्पादन और सञ्चालन मे सत्पितृत्व की अपेक्षा सन्मातृत्व ( अव्यभिचरितस्त्रीत्व ) का समधिक सम्बन्ध और मुख्य कारणता होने से ही पिता की अपेक्षा, माता का महत्त्व, सहस्रगुणित अधिक माना गया है "सहस्रं तु पितॄन्माता गौरवेणातिरिच्यते", "नास्ति मातृसमो गुरुः"; अत एव धर्मशास्त्रों मे कुल की विशुद्धि के लिये 'स्त्रीरक्षा' सतीत्वरक्षा पर सर्वोपरि ज़ोर दिया गया है, और स्त्री-व्यभिचार को ही कुलपात और वर्णसङ्कर का कारण बतलाया गया है[९३]। पर यह भूलना नहीं चाहिये कि, स्त्री अपने अकेले शरीर से व्यभिचार नहीं कर सकती; व्यभिचार जब होगा तब दो के, एक पुरुष और एक स्त्री के, दोष से ही होगा; इस तथ्य के भूलने से ही, पुरुष तो भारत मे बहुधा उच्छृंखल व्यभिचारी होकर भी अपने को निर्दोष समझते हैं, और स्त्रियों का ही घोर दंड होता है; भीष्म पितामह ने "नर एवापराध्यति", कहा है। इस विवेचन से यह

९२. मनुष्यप्रकृतिभेदनिरूपणं च च० सं० इन्द्रिय० १, ४; सुश्रुत० शारीर० अ० ४; अष्टाङ्गसंग्रहे शा० अ० १ तथा ८ च द्रष्टव्यम्।

९३. "स्त्रीषु दुष्टासु वार्ष्णेय, जायते वर्णसङ्करः" [ भ० गी० १, ४१ ]
"अगम्यागमनाच्चैव जायते वर्णसङ्करः" [म० भा० अनु० ४८,१९]
अन्यद् वर्णसङ्करकारणं, तद्व्याख्यानं चाऽग्रे द्रष्टव्यम्।

परिणाम निकलता है कि यद्यपि ब्राह्मण आदि वर्ण की व्यवस्था वा ब्राह्मण्य आदि की प्राप्ति मे गुण-वृत्त और वृत्तिरूप 'शील' ही प्रधान कारण है "तस्मात्-शीलं प्रधानेष्टम्", तथापि कुल को सर्वथा अप्रयोजक वा अन्यथासिद्ध नहीं कह सकते; क्योंकि 'कुल' बहुधा शील का भी मूल होता है[९४]; अत एव शास्त्र-पुराण आदि मे तपः श्रुत वृत्त वा शील आदि गुण-कर्म के साथ कहीं कहीं कुल और योनि को भी ब्राह्मण्य आदि का कारण कहा है[९५]; अवश्य ही उन स्थलों पर कुल वा 'योनि' का अर्थ, पशु पक्षी गौ हंस वृक्ष आम्र और मनुष्य-प्रभृति की तरह निसर्गज वा वंशगत 'जाति' नहीं है; क्योंकि पहले यह बतलाया जा चुका है कि मनुष्य मे, मनुष्यत्व के अतिरिक्त, और सब प्रकार की जातियाँ 'कृत्रिम' लोक-व्यवहार और सामाजिक उपयोग के लिये कल्पित हैं; अतः 'वर्ण' के सम्बन्ध मे, वेद-पुराण आदि मे जहां कहीं भी 'योनि' 'जाति' आदि शब्दों का प्रयोग हुआ है, वहां सर्वत्र उन का तात्पर्य ऐसे कुल खानदान वंश गोत्र वा बिरादरी से है, जिस मे विधिवत् विवाहिता पतिव्रता ( अव्यभिचारिणी ) और सवर्णा ( समानगुणशीलव्यसना ) पत्नी होती हो। वस्तुतः तो ऐसी

---

९४. "योनिसंकलुषे जातं नानाभावसमन्वितं ; कर्मभिः सज्जनाचीर्णैर्विज्ञेया योनिशुद्धता ;
अनार्यत्वमनाचारः क्रूरत्वं निष्क्रियात्मता , पुरुषं व्यञ्जयन्तीह लोके कलुषयोनिजम् ;
पित्र्यं वा भजते शीलं, मातृजं वा, तथोभयं ; न कथञ्चन सङ्कीर्णः प्रकृतिं स्वां नियच्छति ;
यथैव सदृशो रूपे मातापित्रोर्हि जायते , व्याघ्रश्चित्रैः, तथा योनिं पुरुषः स्वां नियच्छति ;
कुले स्रोतसि संच्छन्ने यस्य स्याद् योनिसङ्करः, संश्रयत्येव तच्छीलं नरोऽल्पमथवा बहु ;
आर्यरूपसमाचारं चरन्तं कृतके पथि , सुवर्णमन्यवर्णं वा स्वशीलं शास्ति निश्चये ;
नानावृत्तेषु भूतेषु, नानाकर्मरतेषु च , जन्मवृत्तं समं लोके सुश्लिष्टं, न विरज्यते ;
शरीरमिह सत्त्वेन न तस्य परिकृष्यते , ज्येष्ठ-मध्या-ऽवरं सत्त्वं तुल्यसत्त्वं प्रमोदते ;
ज्यायांसमपि शीलेन विहीनं, नैव पूजयेत्; अपि शूद्रं च धर्मज्ञं सद्वृत्तमभिपूजयेत्
आत्मानमाख्याति हि कर्मभिर्नरः सुशील-चारित्र-कुलैः शुभाऽशुभैः ,
प्रनष्टमप्याशु कुलं तथा नरः पुनः प्रकाशं कुरुते स्वकर्मतः" [ म० भा० अनु० अ० ४८ ]

९५. "तपः श्रुतं च योनिश्चाऽप्येतद् ब्राह्मण्यकारणं , त्रिभिर्गुणैः समुदितः ततो भवति वै द्विजः"
[ म० भा० अनु० अ० १२१ श्लो० ७ पू० चि० सं०; अ० १८३ श्लो० ७ कुं० सं० ]

एष श्लोकः "नञ्" ( २।२।६ ) सूत्रमहाभाष्ये समुद्धृतो विद्यते; परं, तत्रोत्तरार्धे पाठव्यत्ययो दृश्यते यथा ,
"तपः-श्रुताभ्यां यो हीनो जातिब्राह्मण एव सः";

"येषां त्रीण्यवदातानि विद्या, योनिश्च, कर्म च , तान्सेवेत् ; तैः समास्या हि शास्त्रेभ्योऽपि गरीयसी"
[ म. भा. वन. १, २७ ]

"जात्या, कुलेन, वृत्तेन, स्वाध्यायेन, श्रुतेन च , एभिर्युक्तो हि यः तिष्ठेन् नित्यं, स द्विज उच्यते"
[ अग्निपु. ]

विद्या, योनिः कर्म चेति, त्रयं ब्राह्मणकारकं ; सेवा, संग्रहबुद्धिश्च, कालयापश्च, पातनम्"
[ पिङ्गलसूत्रव्याख्याधृतं स्मृतिवाक्यम् ]

जन्म-शारीर-विद्याभिः आचारेण, श्रुतेन च , धर्मेण च यथोक्तेन ब्राह्मणत्वं विधीयते ;
चित्रकर्म यथाऽनेकै रङ्गैरुन्मील्यते शनैः , ब्राह्मण्यमपि तद्वत्स्यात्संस्कारैर्विधिपूर्वकैः"
[ पराशरमाधवीये ( ८, १९ ) अङ्गिरस उक्तिः ]

पत्नी का ही नाम 'योनि' है;[९६] उस के सम्बन्ध से कुल आदि को भी योनि कहते हैं। जब किसी को 'कुलीन' कहा जाता है, तब उस का तात्पर्य यही होता है कि अमुक आदमी 'खानदानी' सुरक्षित स्त्रीवर्गवाले प्रतिष्ठित कुल का है; 'आवारा' नहीं। "अज्ञातकुल-शीलस्य वासो देयो न कस्यचित्" ऐसे स्थलों पर भी 'कुल' का अर्थ खानदान ही अभिप्रेत है; 'जाति' नहीं; क्योंकि किसी को वास देने के लिये उसकी जाति का नाम जान लेना पर्याप्त नहीं है, किन्तु उसके खानदान और चरित्र का ज्ञान होना अपेक्षित और आवश्यक है। शास्त्रों मे राजकर्मचारियों ( राजा, मन्त्री, पुरोहित, सभासद, दूत आदि ) की, और विवाह के लिये वरकन्याओं की कुलीनता पर बड़ा जोर दिया गया है; वैसे स्थलों पर भी विशुद्ध और प्रतिष्ठित खानदानवालों से ही मतलब है; न कि किसी जातिवालों से; अत एव शुक्राचार्य ने राज-कर्मचारियों की कुलीनता की व्याख्या करते हुए स्पष्ट कह दिया है कि 'यहां राजधर्म और समाजव्यवस्था मे जन्म-जाति के कारण न कोई किसी 'पद' का अधिकारी होता है, नहीं जन्म से किसी की कोई सामाजिक जाति वा वर्ण होता है; प्रत्युत योग्यता के अनुसार राज्यपदाऽधिकारी होता है, और गुण-वृत्त के आधार पर निर्णीत पेशे के अनुसार सब की जाति और वर्णव्यवस्था होती है'; महर्षि शुक्र के मूल वचन इसी प्रकरण मे अन्यत्र उद्धृत हैं। प्राचीन ऋषि-आचार्यों ने तो सम्पूर्ण वर्णव्यवस्था को ही गुण-कर्माऽनुसारिणी माना है; पर, राज्याऽधिकार के सम्बन्ध में जन्म-जातिवाद से निर्वाह होना असंभव समझ कर अर्वाक्कालिक निबन्धकार भी, विवश हो कर, 'कर्मणा वर्णः' के अनुसार ही 'क्षत्रिय' शब्द का अर्थ करने पर बाध्य हुए हैं[९७]।

अस्तु, हमें यहां 'कुल'विषयक प्राचीन मत और व्यवहार दिखलाना है। प्राचीन काल मे भारतवर्ष मे दो प्रकार की कुल संस्थायें थीं, जिन मे क्रम से मनुष्य का प्रथम और द्वितीय विशुद्ध जन्म करा कर, उसे सच्चा 'द्विज' बनाने का यौन सांस्कृतिक और शैक्षिक प्रयत्न होता था उन मे प्रथम प्रकार की कुलसंस्थायें वे होती थीं, जिन मे मनुष्य को सद्योनिरूप माता से उत्पन्न करा कर, "मातुरग्रेऽधिजननम्," 'अधिकम् उत्तमं जननम्,' कुलीन और शुद्ध ( शुद्धवंश्या च सन्ततिः ) स्वमनीषित वर्ण और द्विजत्व के उपयुक्त सत्पात्र, योग्य अधिकारी, बनाने का मूल कार्य होता था। एवं द्वितीय प्रकार की कुलसंस्थायें वे थीं, जिन मे उपनयन-अध्ययनादि के द्वारा मनुष्य का दूसरा जन्म ( द्वितीयं मौञ्जिबन्धने ) 'द्विजत्व' कराया जाता था। (जन्मकाले सह-जातैः स्वभाव-प्रभवैः गुणैः वर्णः, द्वितीयजन्मसमये तु पुष्टभूतैः गुणैः वर्णः, सम्पद्यत इति 'जन्मना वर्णः' इत्यस्य तात्पर्यम्)। इन मे प्रथम प्रकार की कुलसंस्थायें, गृहस्थकुल पितृकुल मातृकुल और तदवान्तरभेद गर्गकुल गौतमकुल रघुकुल यदुकुल आदि के नाम से, तथा द्वितीय प्रकार की कुलसंस्थायें गुरुकुल ऋषिकुल आचार्यकुल और दतन्तर्गत वसिष्ठकुल, विश्वामित्रकुल, भरद्वाजकुल, व्यासकुल, वैशम्पायन-कुल, याज्ञवल्क्यकुल, सूतकुल, द्रोणकुल आदि के नाम से प्रथित थीं; अत एव इन के अध्यक्षों को 'कुलपति' कहते थे। इन संस्थाओं में क्रम से योनि और विद्या के सम्बन्धसे जन्म लेकर

---

९६. "योनि-कर्मविशुद्धश्च पात्रं स्याद्वेदविद् द्विजः; संस्कृता, चैकपत्नी च जात्या, योनिरिहेष्यते" [म० भा० शां० ३०९,१५]

९७. एष विषयः—वीरमि० राजनीतिप्र० पृ० १०-१५; राजनीतिरत्नाकरे पृ० २; मनौ ७,१ मेधातिथि-कुल्लूकभट्टव्याख्यानयोश्च द्रष्टव्यः।

( "वंशो द्विधा जन्मना विद्यया च" ), मनुष्य 'द्विज' बनता था; इस प्रकार, प्रत्येक मानवसन्तान, दो कुलसंस्थाओं से अभिजात होने पर, सम्पूर्ण, सम्पन्न, और इष्ट 'वर्ण' का अधिकारी, समझा जाता था। इन दोनों प्रकार के कुलों मे, सामान्यतः, चातुर्वर्ण्य की सृष्टि, संस्कार, औ शिक्षा-दीक्षा होती थी; किसी विशेष जाति की नहीं; अर्थात्, यद्यपि विशेष विशेष कुल, अपने अभीष्ट और सहज-साध्य स्ववर्ण ( पितृवर्ण ) के अर्ह सन्तान को उत्पन्न करने और संस्कारादि द्वारा उसे तदनुकूल बनाने, की ही चेष्टा भर सक करते थे, और, योनि-तपः-श्रुत-संस्कार-सम्पत्ति के विगुण न होने पर, प्रायः अपने वैसे प्रयत्न मे कृतार्थ भी होते थे; तथापि, यदि बालक, अन्तिम परीक्षा ( समावर्तन काल ) तक, वर्णान्तर के योग्य सिद्ध हो जाता था, तो उसे उसी वर्ण का मान लेते थे, और, उसी के कर्त्तव्य तथा अधिकार आदि से युक्त होने दे कर, समाज मे उपयुक्त कर्मभाग और स्थान लेने देते थे। इस प्रकार सभी कुलों में सब वर्ण के लोग उत्पन्न होते थे; किसी एक ही विशेष जाति वा वर्ण के नहीं। एक एक कुल मे चारो वर्णों की उत्पत्ति के आख्यान से वेद और इतिहास-पुराण परिव्याप्त हैं; इस प्रकरण के संस्कृत भाष्य और टिप्पणों में दिग्दर्शित उद्धरणों के सकृद् अनुवाचन से ही यह बात स्पष्ट ज्ञात होगी।

मातृ-पितृकुल मे बालक का कोई अपना 'वर्ण' नहीं होता है[९८]; गुण-कर्म के अनुसार अपना वास्तविक वर्ण प्राप्त होने के पहले पितृवर्ण से केवल उसका शाब्दिक व्यवहार होता है। जैसे विवाह के पहले कुमारी कन्या के गोत्र और वर्ण का व्यवहार पितृगोत्र वर्ण के नाम से ही होता है; पर, विवाह हो जाने के बाद वह पति के गोत्र और वर्ण की हो जाती है; वैसे ही पुत्र सन्तान भी, अपने 'स्वभावप्रभव' गुण-वृत्त के अनुसार वृत्तिकर्म ( पेशे ) से युक्त होने पर, यथा-योग्य विभिन्न वर्णों के हो जाते हैं; उन में जो पैतृक गुण-धर्म और जीविका वृत्ति को अपना लेता है, वह उसी वर्ण का रह जाता है। पितृकुलवत्, गुरुकुल वा ब्रह्मचर्य आश्रम मे भी बालक का कोई वर्ण नहीं होता है;[९९] वहां केवल उस की प्रवृत्ति के विज्ञान से उसके भावी वर्ण

---

९८ "शूद्रेण हि समस्तावद् यावद्वेदे न जायते" [मनु०] "जन्मना जायते शूद्रः, संस्काराद् द्विज उच्यते"
"जातमात्रः शिशुस्तावद् यावदष्टौ समा वयः; स हि गर्भसमो ज्ञेयो व्यक्तिमात्रप्रदर्शितः;
भक्ष्या-ऽभक्ष्ये, तथा पेये, वाच्या-ऽवाच्ये, ऋता-ऽनृते, अस्मिन्वाले न दोषः स्यात्स यावन्नोपनीयते;
उपनीते तु दोषोऽस्ति क्रियमाणैर्विगर्हितैः; अप्राप्तव्यवहारोऽसौ बालः षोडशवार्षिकः;
स्वीकरोति यदा वेदं, धत्ते वेदव्रतानि च, ब्रह्मचारी भवेत्तावद्, ऊर्ध्वं स्नातो गृही भवेत्" [ दक्षस्मृ०अ० १ ]

९९. वस्तुतः तो गृहस्थ आश्रम के अतिरिक्त अन्य किसी भी आश्रम मे वर्ण साक्षात् नहीं रहता है; अर्थात् वर्ण के मूल आधारभूत गुण-वृत्त के शेष रह जाने पर भी गृहस्थेतर आश्रमी में 'वर्ण' स्वरूपाधायक विशेष विशेष वृत्ति ( जीविका ) कर्मों का परित्याग हो जाता है; सुतरां ब्रह्मचर्यं वानप्रस्थ और संन्यास आश्रमों में स्वरूपतः तथा व्यवहारतः कोई वर्ण नहीं रह जाता। ब्रह्मचर्य आश्रम मे वर्ण अनिर्णीत असम्पन्न और अकृतार्थ रहता है; प्रत्युत वहीं वर्ण की परीक्षा होती, और योग्यता बनाई जाती है; तथा वहीं उसका प्रायः स्थायी व्यावहारिक और निश्चित निर्णय होता है। ब्रह्मचर्य आश्रम मे भी, जो यज्ञोपवीत, मेखला, दंड, आदि के भेद 'वर्ण'प्रयुक्त कहे हैं, उन के विषय मे भी, ऐसा समझना संगत होगा कि, जैसे, आज काल, कालिजों मे, विभिन्न शास्त्रों के अध्ययन के स्थान विभिन्न कर दिये जाते हैं, और उन के अध्येताओं के, त्वरित पहिचान के लिये उन उन वर्गों के, पहिरावे मे भी कुछ भेद कर दिया जाता है, वैसें ही यह भेद किये जाते थे; पर, अब तो प्रत्यक्ष ही लुप्त हो गये हैं। सारांशतः ब्रह्मचर्य आश्रममे ही यथायोग्य अन्तिमरूप से'वर्ण'आत्मलाभ करता है; इस आश्रम मे ब्रह्मचारी लोग किसी भी वर्ण का पेशा नहीं

की स्वरूपयोग्यता का ऊह कर के, वा उस के पैतृक वर्ण के ही आधार पर, उसे संस्कार आचार आदि से युक्त करते, और शिक्षा देते हैं; तथा आश्रमी ( ब्रह्मचारी ) नाम से उस का व्यवहार करते हैं; किसी वर्ण वा जाति के नाम से नहीं; क्योंकि ब्रह्मचर्य आश्रम मे ब्रह्मचारी को वस्तुतः कोई 'वर्ण' प्राप्त नहीं रहता है; उसे ब्रह्मचर्य आश्रम के अन्तमे, गृहस्थ आश्रम मे

---

करते; अतः उन का कोई भी वर्ण नहीं होता है। वानप्रस्थ और संन्यास आश्रमों मे भी वृत्तिमूलक वर्ण का त्याग हो जाता है; अतः इन दो आश्रमियों का भी साक्षात् कोई वर्ण नहीं रह जाता। इसी लिये धर्मशास्त्रों का यह मत केवल आश्रमियों के ही सम्बन्ध मे है कि, मनुष्य एक क्षण भी अनाश्रमी नहीं रह सकता; यदि कोई आदमी आश्रम के विना रहे, तो वह प्रायश्चित्त का भागी होता है— "अनाश्रमी न तिष्ठेच्च क्षणमेकमपि द्विजः, आश्रमेण विना तिष्ठन्प्रायश्चित्तीयते हि सः" [ द० स्मृ० १,१० ] अर्थात् वयःक्रम से पुरुषार्थसाधन के लिये मनुष्य को किसी न किसी आश्रम मे हरक्षण अवश्य रहना पड़ता है। पर, वर्ण के विषय मे यही बात नहीं है; क्यों कि उपर्युक्त तीन आश्रमों मे उसका अभाव प्रत्यक्ष है; अर्थात् गृहस्थ के सिवा अन्य सभी आश्रमी 'अवर्ण' होते हैं। इस विषय मे शास्त्रों और विद्वानों का एक ऐसा मत भी है कि ब्रह्मचर्य वानप्रस्थ और संन्यास आश्रमों में क्षत्रिय वैश्य और शूद्र वर्ण की निवृत्ति तो हो जाती है; पर, सबका ( उपर्युक्त तीनों आश्रमियों का ) एक ही ब्राह्मण वर्ण हो जाता है "एतां काष्ठामवष्टभ्य सर्वो ब्राह्मण उच्यते"; क्योंकि इन तीन आश्रमों मे क्षत्रिय-आदि-वर्णधर्म के निवृत्त हो जाने पर भी स्वाध्याय, संध्या-तर्पण, जप, होम, तपः-श्रुत, ज्ञानव्यवसाय, शम-दम आदि सत्त्वगुणधर्म, और प्रतिग्रहवृत्तिरूपब्रह्मकर्म वा ब्राह्मणधर्म, समानरूप से विद्यमान रहता है। अत एव धर्मशास्त्रों का यह मत भी सङ्गत होता है कि ब्रह्मचर्य-प्रभृति तीन आश्रमों में केवल ब्राह्मण का ही अधिकार है; इस का तात्पर्य यही है कि उक्त आश्रमों मे अन्य वर्णों का अभाव और केवल ब्राह्मण्य का अधिकार ( कब्जा ) हो जाता है। लोकाराधनकर्त्तव्य मे, सभी आश्रमों का, सब वर्णों से सामान्य अन्योन्याश्रय सम्बन्ध, और एक एक आश्रम का एक एक वर्ण से विशेष विशेष, ( ब्रह्मचारी का ब्राह्मण से, गृहस्थ का वैश्य से, वानप्रस्थ का क्षत्रिय से, और आध्यात्मिक लोकसेवक संन्यासी का शरीरश्रमी समाजसेवक शूद्र से ) सम्बन्ध भी है; ( इस का सविस्तर वर्णन इसी प्रकरण मे पहले हो चुका है ); फिर भी ब्रह्मचर्य आदि तीन अरक्त और विरक्त आश्रमों मे तत्त्वतः और साक्षाद्रूप से एक ब्राह्मण्य ही रह जाता है।

भगवान् बुद्धने अपने उपदेशों मे यथाप्रसङ्ग प्रायः सर्वत्र ब्राह्मण शब्द का प्रयोग, भिक्षु ( सन्न्यासी ) के अर्थ मे, किया है। यह प्रसिद्ध है कि बुद्धमत मे सभी कुल-जातियों के लोग सन्न्यासी ( बौद्धभिक्षु ) होते हैं; पर, उन सब का एक ही वर्ण 'ब्राह्मण' माना जाता, और तदनुसार ब्राह्मण शब्द 'भिक्षु' के पर्यायवत् प्रयुक्त होता, है। वैदिक धर्म मे तो, प्रदर्शित प्रकार से, ब्रह्मचर्य आदि तीन आश्रमों के लोग, एक ब्राह्मण वर्ण के, हो ही जाते हैं; यज्ञकाल मे, सभी वर्ण के गृहस्थाश्रमी भी, एक वर्ण, 'ब्राह्मण' ही हो जाते हैं; इस विषय मे साक्षात् वेदवचनों का प्रमाण आगे इसी प्रकरण मे संस्कृत भाष्य मे उद्धृत किया जायगा। अस्तु, ब्रह्मचर्य आदि तीन आश्रम, और यज्ञदीक्षित गृहस्थ भी, चाहे अवर्ण रह जाते हों, अथवा एक ही ब्राह्मण वर्ण के हो जाते हों, इन दोनों मतों में दृष्टिभेद और निरूपणपद्धति के सिवा, तत्त्वतः कोई भेद वा विरोध नहीं है; क्योंकि दोनों का फलितार्थ यही है कि, पुरुषार्थसाधन की सुविधा और सुव्यवस्था के लिये, गुणकर्म के अनुसार कल्पित चातुर्वर्ण्य के अधार पर समाज का व्यूहन हुआ है; अतः यथाप्रयोग, आश्रमों के सम्बन्ध से वर्ण, प्रवृत्त निवृत्त वा परिवर्तित हुआ करता है। इस से यही सिद्ध होता है कि 'वर्ण' अनित्य परिवर्तनशील, अत एव गुणकर्म के अनुसार ही कल्पित है; न तु जन्मना प्रवर्तित और नित्य।

प्रवेश करने के पहले, गुरुकुल से ही यथायोग्य निश्चित 'वर्ण' की उपाधि मिलती है। यह दूसरी बात है कि गुरुकुल मे ब्रह्मचारी के गुण-वृत्त, विशेष विद्या और कला के अनुसार उस का जो वर्ण संभावित और निर्णीत होता है, वह भी, गृहस्थ आश्रम मे और सामाजिक व्यवहार मे प्रवेश करने पर, उस वर्ण के पेशे से निर्वाह करने की सुविधा और सुयोग न मिलने के कारण, पेशे को बदल देने से, कभी क्वचित् बदल जाता है। उदाहरण प्रत्यक्ष है, अगणित वकील डाक्टर आदि अपने पेशे को छोड़ कर, अन्य पेशे करने के लिये बाध्य होते हैं; यथा, कालिजों मे, विद्यार्थी भी, एक शास्त्र का अध्ययन आरंभ करने के बाद, उसमे अरुचि वा अयोग्यता होने के कारण, उसको छोड़ देते हैं, और दूसरे शास्त्र को उठा लेते हैं; सुतरां उनका वर्ण भी परिवर्तित पेशे के अनुसार ही बदल जाता है; यही शास्त्रसम्मत सत्सिद्धान्त है। अब यह स्पष्ट हो गया कि पितृकुलवत्, गुरुकुल मे भी समावर्तन काल तक मनुष्य का कोई निश्चित वर्ण नहीं होता है; और यह भी सिद्ध हुआ कि ये दोनों प्रकार के कुल, योनिसम्बन्ध से वा विद्यायोग से नियमतः पितृ-जातीय वर्ण को ही नहीं उत्पन्न करते; प्रत्युत सामान्य-विशेष रूप से प्रत्येक कुल, पितृ-सजातीय और तद्भि-जातीय 'वर्ण' भविष्णु सन्तान को उत्पन्न संस्कृत और सम्पन्न करते हैं। अब स्पष्ट हो गया कि प्राचीन काल मे, यौन कुलों की कल्पना स्थापना और व्यवस्था, उस उस जाति वा वर्ण की वंशपरम्परा चलाने के लिये नहीं हुई थी; किन्तु सभी कुल, केवल विशुद्धवंश्य, कुलीन, सन्तान उत्पन्न करने के लिये प्रतिष्ठित हुए थे। कुल-शुद्धि से मनुष्य मे उदात्त गुण-वृत्त और उज्ज्वल शील आता है, जिससे वह कर्त्तव्यपरायण अधिकारयुक्त सद्धर्मशील वास्तविक और सफल 'वर्ण' बनता है; प्राचीन भारतीय आर्यों का ऐसा साधारण ख़याल था। इसमे अपवाद भी होता था, और अब भी होता है, तथा आगे भी होता रहेगा; क्वचित् कदाचित् दुष्कुल मे और व्यभिचरित योनि मे भी उत्तम वर्ण सम्पद्भिजात महापुरुष होते हैं; ऐसे बड़े बड़े विश्ववन्द्य ऋषियों के दृष्टान्त से वेद-पुराणादि भरे हैं; बहुत से प्रत्यक्ष उदाहरण भी दिये जा सकते हैं। ऐसी घटनाओं को देखकर, ही सुकुलाऽभिमानियों ने, दुष्कुलजात महापुरुषों के विषय मे, "वृद्धास्ते न विचारणीयचरिताः" की तरह, यह कह कर आत्मसंतोष कर लिया है कि—

"किमप्यत्राऽभिजायन्ते योगिनः सर्वयोनिषु ; प्रत्यक्षितात्मनाथानां नैषां चिन्त्यं कुलादिकम्"

[ नारदपं० भारद्वाजसं० न्यासोपदेश अ० १ ]

ईशन्त्यात्मन इत्येते, गतिश्चैषां न सज्जते, ब्रह्मभूयांस इत्येव ऋषयः श्रुतिचोदिताः ;
निन्द्या न चैते राजेन्द्र, प्रमाणं हि प्रमाणिनां, लोकेऽनुमन्यते चैतान्, प्रमाणं ह्यत्र वै तपः ;
एवं महात्मभिस्तात तपो-ज्ञानसमन्वितैः प्रवर्तितानि कार्याणि प्रमाणान्येव सत्तम"

[ म० भा० अनु० ५३, ४–६ कुं० सं० ]

किन्तु सत्य बात यही है कि दुष्कुल मे भी महापुरुष उत्पन्न हुए हैं, होते हैं, और भविष्य मे भी होते रहेंगे; फिर भी सभ्य समाज के लिये, कुलशुद्धि का साधारण नियम ही उपादेय महत्त्व-पूर्ण प्रतिष्ठायुक्त शिष्टजुष्ट अविगीत और श्रेयस्कर है; अत एव प्राचीन आर्यों ने कुलीनता पर बड़ा जोर, और कुल के मूलभूत योनि ( स्त्रीजाति ) की रक्षा पर समधिक ध्यान दिया; तथा कुलपात की घोर निन्दा की और उससे बचने के लिये लोगों को नाना निषेध-प्रतिषेधों और विविध अर्थवादों द्वारा खूब सावधान किया है। पर, ऐसा सामाजिक प्रबन्ध करते समय, ऋषियों को स्वप्न मे भी यह ख़याल न आया होगा कि, जो कुल, सामान्यतः, सभी वर्णों के योग्य योनि-

विशुद्ध सन्तान उत्पन्न करने के उद्देश्य से प्रतिष्ठित किये जा रहे हैं, वे ही अशुद्ध वा विशुद्ध सन्तानमयी परस्पर अस्पृश्य अगणित जातियों के अविच्छिन्न मूल बन जायँगे। क्योंकि ऋषियों को यह भलीभाँति ज्ञात था कि जन्म के आधार पर, कुल-परम्परा से, कोई सामाजिक जाति वा वर्ण वस्तुतः चल नहीं सकता। किसी भी कुल से, वंशानुक्रम से, सदैव एक ही वर्ण के गुण-लक्षण से सम्पन्न सन्तान पैदा नहीं होते; यह प्रत्यक्ष ही देखा जाता है कि, वर्ण के मूल-कारण-भूत गुण-कर्म, और उसके स्वरूप विधायक पेशे, एक ही कुल के प्रायः प्रतिसन्तान मे भिन्न भिन्न हो जाते हैं; विद्या कला और विशेष जीविकाकर्म की परम्परा एक कुल मे प्रायः तीन पुश्त तक भी अक्षुण्ण रूप से नहीं चलती है; यदि पिता-पितामह आदि, प्रकाण्ड विद्वान् सत्त्वगुणी शमशील संयमी और विद्योपजीवी हुए, तो उनके पुत्र-पौत्रप्रभृति, इसके सर्वथा विपरीत भी होते हैं; अनेक सुप्रसिद्ध कुलों मे ऐसी भूयसी घटनायें प्रत्यक्ष देखी जा सकती हैं। अतः 'जन्मना वर्णः' का सिद्धान्त असंभव कल्पना का 'विवर्त्त' भ्रान्तिजन्य अतात्त्विक पदार्थ है। गुण-कर्म और वृत्ति की अनुवृत्ति के विना भी अपने को वंशपरम्परागत वर्ण के नाम से प्रसिद्ध करना मिथ्याचार और अत्यन्त अर्थशून्य बात है।

इस विषय मे ऐसा तर्क उपस्थित किया जाता है कि 'जन्मना वर्णः' की व्यवस्था, युक्ति-सङ्गत और समाज के लिये लाभप्रद है; अत एव वही उपादेय और मान्य है; क्योंकि सन्तान मे पैतृक संस्कार और गुण-कर्म सम्पत्ति की अनुवृत्ति तथा उत्तरोत्तर अभिवृद्धि होती है; सुतराँ पितृवर्ण की परम्परा मनुष्य के लिये सहज और स्वाभाविक है। यह प्रत्यक्ष और बुद्धिगम्य बात है कि वैद्य का पुत्र, शीघ्र, अल्पायास मे, अच्छा वैद्य बन सकता है; क्योंकि उसे पैतृक संस्कार और साधन-सम्पत्ति सहज, जन्म से प्राप्त, रहती है। इसके विपरीत, 'कर्म' के भरोसे नये सिरे से वैद्यक का अभ्यास करनेवाला अवैद्य-पुत्र, दीर्घ काल तक भूरि प्रयास करके भी, उतना अच्छा वैद्य नहीं बन सकता है। यही बात 'जन्मना और कर्मणा वर्ण' के विषय मे भी कही जा सकती है; अर्थात् दीर्घकालीन कर्माभ्यास से, वा उग्रतर तपः-श्रुत के प्रभाव से, विश्वामित्रवत् कोई महापुरुष, यदि कदाचित् क्वचित् वर्णान्तर की प्राप्ति करने मे सफल भी हो जाय, तो भी वह अपवाद ही कहा जायगा; औत्सर्गिक सहज और निश्चित लाभप्रद नियम तो 'जन्मना वर्णः' का ही हो सकता है।'

पर, ऐसे तर्क मे वस्तुतः कुछ भी सार नहीं है; यह प्रत्यक्ष प्रमाण से ही पराहत है; हम पहले यह बतला चुके हैं, कि संस्कार और गुण-कर्म की अनुवृत्ति, नियमतः दो तीन पुश्त तक भी नहीं चलती है। वैद्य का दृष्टान्त अत्यन्त अप्रयोजक तथा सर्वथा असङ्गत है; वैद्य, डाक्टर, वकील वा किसी प्रकार के विद्वान्, कलाविद्, और गुणी-मानी के पुत्र-पौत्रप्रभृति, तादृश ही नहीं होते; प्रत्युत प्रतिशत पचहत्तर, प्रायः विपरीत वा विभिन्न गुण-कर्मस्वभाव के हो जाते हैं; और दूसरे, अवैद्य आदि के सन्तान, विद्या-कर्मयोग से, नये सिरे से भी धुरन्धर वैद्य आदि होते देखे जाते हैं। यदि कहीं एक-दो पुश्त तक उत्तरोत्तर गुणसंक्रमण लक्षित होता है, तो उसे काचित्क और अपवाद ही समझना चाहिये; औत्सर्गिक नियम तो 'कर्मणा वर्णः' का ही है। वस्तुतः तो जहाँ गुणसंक्रमण देखा जाता है, वहाँ भी जन्म वा पैतृक संस्कार आदि कारण नहीं है; क्योंकि किसी कार्य के प्रति जो कारण होता है, वह सदैव, सहकारिसंयोग होने पर, उसे स्वभावतः स्वगुण-लक्षण से युक्त ही उत्पन्न करता है, और अवश्य उत्पन्न करता है; मृत्पिण्ड से तद्गुण-लक्षणविशिष्ट घट, बराबर बनता है, कभी उसके

कार्य-कारणसम्बन्ध मे व्यभिचार नहीं होता । पर, ब्राह्मण मनुष्य से नियमतः ब्रह्मलक्षणसम्पन्न सन्तान नहीं उत्पन्न होते; इस के विपरीत, अब्राह्मण दम्पती से प्रभूत ब्रह्मलक्षणवाले सन्तान पैदा होते हैं; "हरही (कर्कशा)की कोख से सुरही ( सुरभि, सुधी ), और सुरही की कोख से हरही" के पैदा होने की कहावत, देहात में सुप्रथित है । यही बात अन्यवर्णसन्ततियों के सम्बन्ध मे भी चरितार्थ है । अतः 'जन्म' एक वेर भी, अपवादरूप से भी, वर्ण के प्रति कारण नहीं हो सकता है; इस लिये जहां जन्मपरम्परा से कुछ पुश्तों मे गुणाऽनुवर्तन दिखाई देता है, वहां भी 'वर्ण' के प्रति कर्म ही वास्तविक कारण होता है; जन्म से वा पितृसम्बन्ध से, केवल उस कर्म मे वालक की प्रेरणा और प्रवृत्ति हो जाती है, जो उस कुल के वातावरण मे अधिक अभ्यस्त और प्रायः सहजवत् हो गया रहता है । यही कारण है कि जो वालक, संसर्ग, वातावरण, आदि के होते भी, कुलपरिचित कर्म मे प्रवृत्त न हो कर अपने गुण-स्वभाव के अनुसार कर्मान्तर ग्रहण कर लेता है, उसे केवल जन्म की वदौलत पितृवत् पद, अधिकार, पेशा, पुरस्कार, सामाजिक स्थान, वर्ण वा जाति आदि नहीं प्राप्त होते; किन्तु उस के अपने गुण-कर्म के अनुसार ही ये सब प्राप्त होते हैं; अतः वर्ण वा जाति के प्रति गुण-कर्म ( वृत्त-वृत्तिस्वरूप ) ही सर्वत्र सर्वदा और सर्वथा अव्यभिचरित कारण है ।

जन्म से मनुष्य की सामाजिक जाति और वर्ण हो ही नहीं सकते; अतः प्राचीन गृहस्थकुल, जन्मना वर्ण की वंशपरम्परा के प्रवर्तक नहीं थे; अपि तु यथायोग्य चातुर्वर्ण्य के उपयुक्त शुद्धवंश्य सन्तान के निर्माता थे; उन का प्रयोजन केवल इतना ही था, कि जो सन्तान उत्पन्न हो, वह शुद्ध शुक्र-शोणित का, असङ्कीर्ण रजो-वीर्य का, अव्यभिचरित योनि का हो; फिर चाहे स्वगुण-कर्म के अनुसार उस का वर्ण कुछ भी हो जाय; सारांश यह कि कुलों का काम केवल कुलीन सन्तान पैदा करना था; नाना गुण-स्वभाव के सन्तानों को जवर्दस्ती एक जाति का नाम दे कर मिथ्या वर्णवंशावली चलाना नहीं । ऐसे ही गुरुकुल वा ब्रह्मचर्य आश्रम भी मनमाने तौर पर पहले ही से ब्राह्मण क्षत्रिय और वैश्य का अपार्थक नाम पाये लोगों को संस्कृत करने, और उन के गुण-स्वभाव के विरुद्ध भी वलात् मान लिये गये वर्ण के कर्त्तव्य की शिक्षा देने, के लिये नहीं थे; अपि तु गुण-कर्म के अनुसार भावी वर्ण के उम्मेदवार वालकों को यथायोग्य शिक्षा-दीक्षा दे कर, उन मे सात्म्य-वर्णत्वसम्पादन द्वारा वास्तविक और श्रेयस्कर समाज के निर्माण के लिये थे । यह वात आधुनिक लोकव्यवहार से प्रत्यक्षतः स्पष्ट समझी जा सकती है । जो नियम सत्य और नैसर्गिक होता है, वह सदैव चलता है; मिथ्या और कृत्रिम नियम, लोकाचार-व्यवहार मे क्षण भर भी नहीं ठहर सकता । प्राचीन कुलों के विकृत और मूढ़ग्राहविरूढ़ जातीयरूप, सम्प्रति भी देश में विद्यमान हैं; पर, इन मे भी कुल का जो असल और स्वाभाविक काम है, अर्थात् मर्यादित विवाहपद्धति और स्त्रीरक्षा आदि के द्वारा कुलीन सन्तान उत्पन्न करना, वही यथायोग्य यथासंभव और यथासाध्य हो रहा है । इस के विपरीत, वंशगत मिथ्या जाति और वर्ण का नाम धारण किये रहने पर भी, ये कुल, वर्णोत्पत्ति के कार्य मे, अनजाने और स्यात् अनिच्छा से भी, सार्वकालिक सार्वभौम सत्य और नैसर्गिक नियम पर ही चलने के लिये वाध्य हैं; क्यों कि उन मे वंशपरम्परा से, वरावर, विद्या आदि से जीविका करनेवाले वकील आदि एक ही वर्ण के सन्तान अविच्छिन्नरूप से नहीं उत्पन्न होते; और न शिक्षासंस्थाओं ( गुरुकुलों ) मे वकील आदि कुल के सभी वालकों को वंशानुक्रमसे वकालत आदि की शिक्षा ही दी जाती है; प्रत्युत सभी कुलों मे

वकील आदि होनहार बालक पैदा होते हैं; और शिक्षासंस्थाओं मे भी, उन की प्रकृति, सहज प्रवृत्ति, और विशेष रुचि के अनुसार शिक्षा दे कर उन के गुण-कर्मानुरूप वर्ण के योग्य बनाने का यत्न किया जाता है; ( यद्यपि अभी वह पूरे विवेक से नहीं हो रहा है ) । अतः 'कर्मणा वर्णः' का नियम ही सत्य नैसर्गिक और सप्रयोजन है ।

जिन 'जाति'नामधारी कुलों मे उत्पन्न होने के कारण ब्राह्मण आदि वर्ण को 'जन्मसिद्ध' मानने का मूढग्राह और दुराग्रह, आधुनिक समाज मे फैल गया है, वे कुल, स्वयं ही जन्मसिद्ध सनातन और अपरिवर्त्तनशील नहीं हैं; उनकी कल्पना हुई, और वह, आवश्यकता प्रतीत होने पर, किसी विशेष समय मे आर्य ऋषियों द्वारा की गई; फिर आचार-व्यवहार के अनुसार कुलों का उत्थान-पतन, उत्कर्ष-अपकर्ष, और कुलान्तर मे परिवर्तन भी बराबर होता रहा है; ये इतिहास प्रसिद्ध बातें हैं । कुल के अकुल हो जाने मे, वा सुकुल के दुष्कुल हो जाने मे, और कुकुल के सुकुल हो जाने मे, जो कारण, शास्त्रों मे बतलाये गये हैं, वे गुण-कर्म के व्यत्यास वैगुण्य और उत्कर्षा-ऽपकर्ष रूप हैं;[100] अतः भी 'जन्मना वर्णः' की कल्पना मिथ्या सिद्ध होती है; और 'कर्मणा वर्णः' का सिद्धान्त समर्थित होता है । अस्तु, यहाँ हम यह कह रहे थे कि जिन कुलों, योनियों वा जातियों मे पैदा होने के भरोसे, ब्राह्मण

---

१०० "क्रुद्धो नृशंसः परुषः अविद्वांश्चाऽप्यधार्मिकः, कुलानि पातयत्येव सप्त सप्त च राघव" [ वा० रा० उ० कां० प्र० १२, ४५ ]

"निर्मर्यादस्तु पुरुषः पापाचारसमन्वितः मानं न लभते सत्सु भिन्नचारित्रदर्शनः ;
कुलीनमकुलीनं वा वीरं पुरुषमानिनं चारित्रमेव व्याख्याति, शुचिं वा यदि वाऽशुचिम्" [ वा० रा० अयोध्याकां० १०९, ३-४ ]

"कुविवाहैः क्रियालोपैर्वेदाऽनध्ययनेन च कुलान्यकुलतां यान्ति ब्राह्मणाऽतिक्रमेण च ;
अयाज्ययाजनैश्चैव, नास्तिक्येन च कर्मणां कुलान्याशु विनश्यन्ति, यानि हीनानि मन्त्रतः ;
मन्त्रतस्तु समृद्धानि कुलान्यल्पधनान्यपि कुलसंख्यां च गच्छन्ति, कर्षन्ति च महद्यशः" [ मनु० अ० ३ ]

"अमार्गेण प्रयातानां प्रत्यक्षादुपलभ्यते चातुर्वर्ण्यव्यपेतानां जातिमूर्त्तिपरिग्रहः ;
तथा, ते हि शकाश्चीनाः काम्बोजाः पारदास्तथा शबराः पह्लवाश्चैव तुषार-यवनास्तथा ,
दार्वाश्च दरदाश्चैव उज्जिहानास्तथेतराः , वेणाश्च कङ्कणाश्चैव सिंहला मद्रकास्तथा ,
किष्किन्धकाः पुलिन्दाश्च कह्वाश्चान्ध्राः सनीरगाः ; गन्धिका द्रमि(वि)डाश्चैव बर्बराश्चूचुकास्तथा ,
किराताः पार्वतेयाश्च कोलाश्चोलाः सखाशकाः , आरूकाश्चैव दोहाश्च याश्चान्या म्लेच्छजातयः ,
विकृता विकृताचारा दृश्यन्ते क्रूरबुद्धयः , अमार्गेणाश्रिता धर्मं, ततो जात्यन्तरं गताः ;
अमार्गोपार्जितस्यैतत्तपसो विदितं फलं ; न नश्यति कृतं कर्म, शुभं वा, यदि वाऽशुभम् ;
अत्राऽप्येते वसु प्राप्य विकर्मतपसाऽर्जितं , पाषण्डानर्चयिष्यन्ति धर्मकामा वृथाश्रमाः ;
एवं चतुर्णां वर्णानामाश्रमाणां च पार्थिव , विपरीतं वर्तमाना म्लेच्छा जायन्त्यबुद्धयः ।
अध्यायधनिनो विप्राः, क्षत्रियाणां बलं धनं , वणिक्कृषिश्च वैश्यानां, शूद्राणां परिचारिका ;
व्युच्छेदात्तस्य धर्मस्य निरयायोपपद्यते । ततो म्लेच्छा भवन्त्येते निर्घृणा धर्मवर्जिताः ।" [ म० भा० अनु० अ० १४६ कुं० सं० ]

"विद्यार्थं ब्रह्मचारी स्यात्, सर्वेषां पालने गृही , वानप्रस्थः संदमने, संन्यासी मोक्षसाधने ;
वर्त्तयन्त्यन्यथा दण्ड्या या वर्णाश्रमजातयः ; कुलान्यकुलतां यान्ति, ह्यकुलानि कुलीनतां ,
यदि राज्ञोपेक्षितानि, दण्डतोऽशिक्षितानि च" । [ शु० नी० सा० अ० ४ प्र० ४, २-४ ]

आदि वर्ण के जन्म सिद्ध होने का मिथ्या हठ किया जाता है, वे भी मनुष्य के सभ्यतायुग की कल्पित विभूतियाँ हैं; अनादि, सनातन, वा नैसर्गिक नहीं। जब मनुष्य सभ्य हुआ, अपनी लौकिक और पारलौकिक आवश्यकताओं का अनुभव करने लगा, तब, उनकी पूर्त्ति के लिये, ज्ञान और कर्ममय विविध साधनों का अनुसन्धान आविष्कार प्रयोग तथा उपयोग करना, और उसकी सफल सुव्यवस्था के लिये, बुद्धिपूर्वक, वैज्ञानिक, कार्यौपयिक समाज का निर्माण, व्यूहन करना भी, उसके लिये आवश्यक हो गया। जब तक पेशे कम रहे, और उनके करनेवालों की संख्या भी थोड़ी रही, तब तक तो, सुव्यवस्थित जाति और वर्ण की ही कल्पना नहीं थी फिर योनि वा कुल की बात ही क्या। किन्तु जब धीरे धीरे पेशे बहुत हो गये, और देश मे प्रत्येक पेशेवालों की संख्या भी अधिक हो गई, तब पूर्व-कथित प्रकार से, पेशे ( वृत्ति, जीविका ) के अनुसार विविध जातियाँ, और उनके चतूराशी-करण से चार वर्ण, व्यवस्थित किये गये। अनन्तर, कुछ तो स्वभाव की प्रेरणा से, कुछ अन्तः-करण पर पड़े संस्कार के कारण, और कुछ अपनी सुविधा तथा समाज की आवश्यकता के ख़याल से लोगों में, कर्मों ( पेशों ) के आधार पर कल्पित जातियों और वर्णों के योग्य, भविष्णु, सन्तानों को उत्पन्न करने की प्रवृत्ति हुई; क्यों कि मनुष्यों के ज्ञान, कर्म, तन्मूलक पेशे, और कार्यकारिणी प्रवृत्ति तथा शक्ति, मे, स्वभावतः तारतम्य औ भेद को देख कर, तत्कालीन मनीषियों ने, मनुष्य की मूलप्रकृति मे ही वैषम्य होने का अनुमान किया, और यह समझ लिया कि वर्णव्यवस्था के आधारभूत पेशों की, विभिन्न प्रकार की विशेष विशेष योग्यता के कारण ( निदान, आदिकारण ), मानवप्रकृति मे ही विद्यमान हैं; अर्थात् 'वृत्ति'कर्म की नाना योग्यता का और तन्निमित्तक वर्णविभाग का भी मूल कारण, गुण-मूलक 'वृत्त' है; जिसका अधिक उत्कर्ष, सन्तानों मे, सांस्कृतिक, चारित्रिक, और शैक्षिक प्रयत्नों से कराया जा सकता है। बस, आर्य पूर्वजों की ऐसी ही धारणा, कुलों की कल्पना और कुलमर्यादा की स्थापना मे निमित्त हुई; क्योंकि उनका ऐसा ख़याल हुआ कि संयम-नियमपूर्वक विशुद्धात्मा होकर, सात्त्विक आहार-विहार, और उचित काम-सेवन, करते हुए, मर्यादित मैथुनधर्म से ऐसे सत्पात्र सन्तान उत्पन्न किये जा सकते हैं, जिन मे यथायोग्य स्वाभाविक गुणधर्मों का अधिक उत्कर्ष हो कर, समाज के लिये श्रेयस्कर और भद्र चातुर्वर्ण्य की आर्हन्ती, अर्हता, वा अधिकारयोग्यता आ सकती है। यों तो सारा विश्व त्रिगुणात्मक है; अतः सुतरां, जगत् के सभी पदार्थों मे निसर्ग से ही गुण-धर्मभेद होता है; पर, अन्यपदार्थों और प्राणियों मे स्वाभाविक से अधिक गुणविकास करने की, स्वप्रयत्न से स्वभावप्रभव गुण मे उत्कर्ष लाने की, अथवा अपने मे वा स्वसन्तान मे इष्ट गुण का आधान और सर्जन करने की, क्षमता नहीं है। जड़ पदार्थों मे तो ऐसी क्षमता की संभावना ही नहीं है; चेतन प्राणी भी अपने गुणधर्म को स्वाभाविकसे अधिक विकसित वा परिवर्तित नहीं कर सकते; और न अपने मे नये गुण का आधान तथा अपनी सन्तति मे इष्टगुण का सर्जन ही कर सकते हैं। गौ, व्याघ्र, आदि मनुष्येतर प्राणियों मे, सत्त्व, रजस्, तमस्, अहिंस्रत्व, हिंस्रत्व, मृदुत्व, क्रूरत्व, आदि जो गुण-धर्म, उन की योनि से वा जातिस्व-भाव से ही प्राप्त हैं; उन को वे अपने उन जीवच्छरीरों मे अन्यथा नहीं कर सकते; उन्हें अपने मे न बदल सकते, नहीं अपने सन्तानों मे नये गुणधर्म का बीज और संस्कार डाल सकते हैं; सारांश यह कि मनुष्य से भिन्न प्राणी अपने स्वभावज गुणधर्म को घटा बढ़ा वा

बदल नहीं सकते, नहीं अपने वंश मे नये गुण की सृष्टि ही कर सकते हैं। पर, मनुष्य ही एक ऐसा प्राणी है, जो संस्कार, आचार, शिक्षा, और कर्मयोग से अपने जीवच्छरीर मे, तथा स्वसन्तानों मे, यथेच्छ और यथेष्ट गुणधर्म ला सकता है। इसी लिये अन्य प्राणी केवल 'एक-जाति' स्वस्वयोनिज, हैं; पर, मनुष्य 'द्विज' और 'त्रिज' भी होता है। मनुष्यों मे भी जो लोग जन्मजात, प्राकृतिक, गुण-स्वभाव के ही रह जाते, गुणसाम्यस्वभाव के कारण, गुणोत्कर्षरूप द्विजत्व को नहीं प्राप्त कर सकते हैं, वे 'एकजाति' शूद्र, औत्सर्गिक' वर्ण, के ही रह जाते हैं।

---

१. शास्त्रों का एक ऐसा मत भी है कि मनुष्य, जन्मतः अनुद्बुद्ध गुण-स्वभाव का होता है, अतः सब का औत्सर्गिक वर्ण 'शूद्र' है; आगे संस्कारादिक्रम से जिस मनुष्य मे जिस वर्ण के गुण कर्म, उद्बुद्ध और विकसित होते हैं, उसका वही वर्ण होता है; और जिसमें संस्कार-शिक्षा आदि के योग से भी किसी विशेष गुण का आधिक्य वा उद्रेक नहीं हो पाता, वह अनुद्बुद्धगुणसाम्यमय, उत्सर्गसिद्ध, 'शूद्र' वर्ण का ही रह जाता है।

इस विषय मे एक मत ऐसा भी है कि जन्म से सब मनुष्य, ब्राह्मण वर्ण ही होते हैं; अत एव सरलस्वभाव बालकों को, अशेष रजस्तमोगुण के दूषणों से अस्पृष्ट होने के कारण, ब्राह्मणवत् विशुद्ध मानते हैं; और उन की तुलना असांसारिक, लौकिक व्यवहारों से विरक्त वा अरक्त, परमहंसों से की जाती है। अनन्तर, वयःक्रम से संस्कार आचार और शिक्षा आदि के द्वारा विशेष विशेष वर्ण के गुण-कर्म मे प्रवृत्त होने के कारण, तदनुसार यथायोग्य क्षत्रिय आदि वर्ण के हो जाते हैं; और जिन मे जन्मसिद्ध सत्त्वस्वभाव ही प्रधानरूप से विकसित होता है, वे औत्सर्गिक ब्राह्मणवर्ण के ही रह जाते हैं। यह, वर्णता की प्राप्ति मे, वा एक ही मूल, औत्सर्गिक, वर्ण के गुण-कर्मविकासाऽनुसार चातुर्वर्ण्य हो जाने मे, अनुलोम-प्रतिलोम क्रममात्र का भेद है; वस्तुतत्त्व मे कोई अन्तर नहीं है; अर्थात्, चाहे यह कहें कि—

"जन्मना जायते शूद्रः संस्काराद् द्विज उच्यते", अथवा, यह कहें कि, "सर्वं ब्राह्मसिदं जगत्, कर्मभिर्वर्णतां गतं", दोनो का तात्पर्य एक ही अर्थ मे, गुण-कर्माऽनुसारिणी वर्णव्यवस्था के ही निरूपण मे, है।

वर्णों और आश्रमों के विषय मे एक मत यह भी है कि, जैसे मुख्य पुरुषार्थ, काम और मोक्ष, ये दो ही हैं; और अर्थ तथा धर्म इन्हीं के उपकरण होने के कारण गौण पुरुषार्थ हैं; ऐसे ही मुख्य वर्ण और आश्रम भी दो दो ही हैं। इन मे ब्राह्मण और क्षत्रिय, ये दो मुख्य वर्ण हैं; वैश्य और शूद्र क्रमशः लोकशिक्षा और लोकरक्षा के ब्रह्म-क्षत्र कर्म मे, धन-धान्यसम्पादन और सेवा-सहायन के द्वारा उपकारक होने के कारण वर्णव्यपदेशभाक् हैं। यह बुद्धिसङ्गत बात है कि सब से पहले विद्वानों और बुद्धिमानों का ही एक सङ्घ वर्ग वा वर्ण 'ब्राह्मण' नामक बना होगा; पीछे, रक्षा की आवश्यकता उपस्थित होने पर 'क्षत्रिय' की कल्पना और व्यवस्था हुई होगी; फिर भौतिक तथा आर्थिक साधन जुटाने के लिये 'वैश्य' का और इन सबकी सेवा-सहायता के लिये 'शूद्र' का आविष्कार वर्गीकरण और व्यवस्थापन हुआ होगा। इस बात का समर्थन, यहाँ संस्कृत भाष्य मे ९३ वें पृष्ठ पर उद्धृत 'शतपथब्राह्मण' के वाक्यों से अच्छी तरह होता है। वेद-पुराण आदि के अन्यान्य वचनों की आलोचना करने पर भी इस बात की पुष्टि होती है कि सब से पहले 'ब्राह्मण' और 'क्षत्रिय' वर्ण ही उत्पन्न, कल्पित, और व्यवस्थित हुए; अनन्तर आवश्यकता के अनुसार क्रमशः 'वैश्य' और 'शूद्र' वर्णों की व्यवस्था हुई; यथा—

"ब्रह्म जज्ञानं प्रथमं पुरस्ताद्, वि सीमतः सुरुचो वेन आवः,
स बुध्न्या उपमा अस्य विष्ठाः सतश्च योनिमसतश्च विवः" [ शु० य० वा० सं० १३, ३ ]

"ब्रह्म क्षत्रं पवते तेज इन्द्रियं सुरया सोमः सुत आसुतो मदाय,
शुक्रेण देव देवताः पिपृग्धि, रसेनान्नं यजमानाय धेहि" [ शु० य० वा० सं० १९, ५ ]

मनुष्य को प्रथम ( योनिज ) जन्म से स्वभावप्रभव गुणबीज के साथ आत्मलाभ होता है; द्वितीय ( संस्कार आचार और शिक्षाद्वारक ) जन्म से 'द्विजत्व' ( सहजगुण-विकासद्वारा त्रैवर्णिक का

"ब्रह्म क्षत्रं पवते, तेज इन्द्रियं च; 'पवति'र्जननार्थः; ब्रह्म जनयति क्षत्रं च तेजश्च इन्द्रियं च" इति तत्रत्यम् उवटभाष्यम्।

"यत्र ब्रह्म च क्षत्रं च सम्यञ्चौ चरतः सह, तं लोकं पुण्यं प्रज्ञेषं, यत्र देवाः सहाग्निना" [यजुः २०,२५]

"ब्रह्म-क्षत्रप्रसूतास्तु वैश्याः शूद्राश्च मानवाः" [ म० भा० शां० ६५,१४ ]

"ब्रह्म-क्षत्रं हि सर्वेषां वर्णानां मूलमुच्यते ; एतौ हि नित्यं संयुक्तावितरेतरधारणे ;
क्षत्रं वै ब्रह्मणो योनिः, योनिः क्षत्रस्य वै द्विजाः ; अग्रं हि ब्राह्मणः प्रोक्तं सर्वस्यैवेह धर्मतः ;
पूर्वं हि ब्रह्मणः सृष्टिरिति ब्रह्मविदो विदुः ; ब्रह्म वर्द्धयति क्षत्रं, क्षत्रतो ब्रह्म वर्धते"
[ म० भा० शां० अ० ७३ ]

"ब्रह्म-क्षत्रमिदं सृष्टमेकयोनि स्वयंभुवा" [ म० भा० शां० ७४,१३ ]

"असृजद् ब्राह्मणानेव पूर्वं ब्रह्मा प्रजापतीन्" [ म० भा० शां० १८८,१ ]

"ततो भूतसर्गेषु सृष्टेषु प्रजाक्रमवशाद् ब्रह्म-क्षत्रमुपातिष्ठत् ;
ब्राह्मणाः प्रथमं प्रादुर्भूताः, ब्राह्मणेभ्यश्च शेषा वर्णाः प्रादुर्भूताः"
[ म० भा० शां० अ० २४२ ]

"पुरा कृतयुगे राजन्, ब्राह्मणा वै तपस्विनः, अब्राह्मणास्तदा सर्वे जज्ञिरे दीर्घदर्शिनः ;
ततस्त्रेतायुगं नाम मानवानां वपुष्मतां, क्षत्रियास्तत्र जायन्ते पूर्वेण तपसाऽन्विताः ;
मानवा ये महात्मानस्त्वत्र त्रेतायुगे युगे, ब्रह्म क्षत्रं च तत्सर्वं, यत्पूर्वमपरं च यत् ;
युगयोरुभयोरासीत्समवीर्यसमन्वितम् ; अपश्यंस्तु न ते सर्वे विशेषमधिकं ततः ;
स्थापनं चक्रिरे तत्र चातुर्वर्ण्यस्य सम्मतं तस्मिन्युगे प्रज्वलिते धर्मभूते ह्यनावृते।
त्रेतायुगे च वर्तन्ते ब्राह्मणाः क्षत्रियाश्च ये, तपोऽतप्यन्त ते सर्वे शुश्रूषामपरे जनाः ;
स धर्मः परमस्तेषां वैश्य-शूद्रं समागमत्, पूजां च सर्ववर्णानां शूद्राश्चक्रुर्विशेषतः"
[ वा० रा० उ० कां० स० ७४ ]

इन प्रमाणों से ब्राह्मण और क्षत्रिय की प्राथमिकता और मूलवर्णता, स्पष्टतः सिद्ध होती है। ऐतिहासिक दृष्टि से विचार करने पर भी ब्राह्मण और क्षत्रिय, ये दो ही प्राथमिक और मूल वर्ण, प्रमाणित होते हैं; ( महाभारतमीमांसा हिन्दीसं० पृ० १७१—८७ देखिये )।

इसके अतिरिक्त, यह भी कहा जा सकता है कि सबसे पहले मनुष्यमात्रका मूलभूत एक वर्ण 'वैश्य' ही रहा होगा; क्यों कि ऋग्वेद आदि प्राचीनतम ग्रन्थों मे साधारण रूपसे प्रजामात्र का, सब मनुष्यों का, वाचक 'विश्' ( विशः ) शब्द बहुशः प्रयुक्त हुआ है, और 'विश्' शब्द से ही 'वैश्य' पद बना है, जो आरंभ मे मनुष्यसमूह का बोधक रहा होगा; अनन्तर यथा प्रयोजन चातुर्वर्ण्य की कल्पना हो जाने पर, 'वार्तोपजीविवर्ग' के अर्थ मे संकुचित कर दिया गया होगा। महाभारत आदि मे लिखा है, कि 'यह लोक वार्तामूलक है' [ "वार्तामूलो ह्ययं लोकः" म० भा० शां० ६८,३५ ]; और प्रत्यक्षप्रमाण से भी यह बात स्वयं सिद्ध है; अतः लोक के मूल आधार 'वार्ताकर्म' को अपनानेवालों का वर्ण ( वैश्य ) ही प्राथमिक और मूलभूत होना चाहिये। विशः और वैश्य शब्द की व्युत्पत्ति से भी इस अर्थ की प्रतीति होती है; अर्थात् सबसे पहले वर्ण वा सङ्घ रूप से 'विश्' आविश, सर्वतः समन्ततः विशने, बैठने, संघटित वा व्यूढ होनेवाला, वर्ग, अन्वर्थ 'वैश्य' नाम से प्रसिद्ध हुआ; ऐसे अर्थका संकेत भी यहाँ लिया जा सकता है।

अन्यमत ऐसा भी है कि अनुद्बुद्धबुद्धिबालकवत् 'शूद्र' (वा विशः'), और उद्बुद्धबुद्धि 'ब्राह्मण' (वा 'क्षत्रिय') यही दो मूलवर्ण हैं; इसमत की चर्चा दूसरे स्थान मे की है। एवं आश्रम भी लोक के लिये गृहस्थ और परलोक के लिये संन्यास, ये दो ही मूलभूत वा प्रधान हैं; ब्रह्मचर्य और वानप्रस्थ, इन्हीं दोनोंके सहायक, क्रम से

भाव, कर्म, लक्षण ) प्राप्त होता है; और तृतीय ( यज्ञदीक्षामूलक, यज्ञ मे, स्ववर्णोचित कर्त्तव्य और 'वृत्ति' रूप कर्मयज्ञ मे, 'दीक्षित' नियुक्त होने पर ) जन्म से व्यावहारिक वर्ण का साक्षात् स्वरूप प्राप्त होता है। इन मे पहिला ( योनिज ) जन्म, मनुष्य के चातुर्वर्ण्यसाधारण सहज गुणधर्म का सामान्यतः प्रयोजक होता है; क्योंकि एक एक योनि ( माता ) से उत्पन्न होनेवाले कई सन्तान विभिन्न वर्णसम्पत् से अभिजात होते हैं; सुतरां विशेष विशेष योनि वा कुल मे किसी एक ही वर्ण की जातिपरम्परा का चलना असंभव है; अतः योनि वा कुल, सामान्यतः अविभक्त, समावर्तन के पूर्व अनिर्णीत, वर्ण के, सन्तानों को पैदा करते हैं; विशेष विशेष वर्ण की जातीय परम्परा को अपने साथ जोड नहीं सकते; क्योंकि प्रत्येक कुल वा योनि से चारों वर्ण के अपत्य संभावित होते हैं। अतः विशेष विशेष वर्ण के स्वरूप की सिद्धि, दूसरे ( संस्कारादिजन्य ) और तीसरे ( यज्ञदीक्षासम्बन्धी, कर्त्तव्य-वृत्ति-कर्मयोगज ) जन्म के द्वारा ही होती है। इस से भी स्पष्ट है, कि कुल योनि वा जन्म से वर्ण की वंशगत परम्परा नहीं चलती; किन्तु द्विजत्व और त्रिजत्वसम्पादक कर्मों के सम्बन्ध से ही वर्ण का विवेक, विभाग, और व्यवस्थापन, होता है। फिर भी कुल और योनि की वर्णोत्पत्ति मे जो उपयोगिता और आवश्यकता है, उसका उल्लेख ऊपर किया ही गया है। हमारे पूर्वज ऋषियों को यह दर्शन ( अपरोक्ष अनुभव ) हुआ कि कुलीन, योनिविशुद्ध, सन्तानों के यथायोग्य अङ्गाङ्गीरूप से, संघटन द्वारा, सब के उचित अभ्युदय और निःश्रेयस के उपयुक्त, भद्र, दैव, चातुर्वर्ण्य समाज का व्यूहन कर के, सब के लिये सब पुरुषार्थों को निष्प्रत्यूह, और सब मनुष्यों का समुचित योगक्षेम, किया जा सकता है। ऋषियों के ध्यान (दर्शन, योगज प्रतिभान) मे यह बात आई कि सद्योनिज, सत्कुलोत्पन्न मनुष्य, दैवीसम्पदभिजात होंगे, जो प्रायः निश्चित रूप से अपने जीवन मे यथायोग्य सद्ब्राह्मण, सत्क्षत्रिय, सद्वैश्य, और सच्छूद्र हो सकते हैं; जो अपने सामाजिक और वैयक्तिक अधिकार, कर्त्तव्य, और भोग की उचित मर्यादा को समझेंगे; अधिकारसीमा के भीतर स्वकर्त्तव्य मे स्वयं-शासित होंगे; समाज से अपने भोग का उचित और आवश्यक भाग लेंगे; वर्णसङ्कर वा वृत्तिसङ्कर करके अनुचित लाभ नहीं उठावेंगे; जिससे संम्पूर्ण समाज का यथोचित योगक्षेम निर्विघ्न होता रहेगा। इसके विपरीत, असद्योनिजात, दुष्कुलीन, लोग, आसुरीसम्पदभिजात होंगे, जो सद्वर्ण के उपर्युक्त सद्गुणों से विरहित होंगे, अनुचित स्वार्थ के लिये वृत्तिसाङ्कर्य, वर्णसङ्करता, फैला कर, समाज मे विघ्न, वैषम्य, और अशान्ति पैदा करेंगे; जिससे सबका योगक्षेम खतरे मे पड़ा रहेगा; सब के पुरुषार्थ कण्टकाकीर्ण और असाध्य हो जायँगे। ऐसे विचारों से प्रेरित होकर, पूर्वर्षियों ने कुलों की कल्पना की। किन्तु यह पहले ही कहा गया है, कि कुल का भी मूल स्त्रीसमाज है; अतः कुलों की स्थापना प्रतिष्ठा और अभिवृद्धि के लिये, पुरुषों के साथ साथ, सह-धर्म-चार के लिये स्त्रियों को भी सुशिक्षित और सुरक्षित ( अव्यभिचरित ) रखने की आवश्यकता हुई; फलतः

---

कर्मयोग्यतासम्पादक और कर्मयोगोपकारक हैं; अतः वे भी गौणरूप से 'आश्रम' कहे जाते हैं। ये सभी मत, दृष्टि और निरूपणपद्धतिमात्र के भेद से विविध विचार के विस्तार-प्रस्तार और एक ही मूल सिद्धान्त के प्रपञ्च वा विशदीकरणमात्र हैं; वस्तुतः इन सब मतों मे मुख्य-गौण अङ्गाऽङ्गीस्वरूप से, कार्य-कारण वा साध्य-साधन सम्बन्ध से, और पौर्वापर्यभाव से, गुण-कर्ममूलक चातुर्वर्ण्य तथा चातुराश्रम्य का सम्पूर्णतः साङ्गोपाङ्ग स्वीकरण और निरूपण है। इस विषय पर, युक्ति और प्रमाण के द्वारा कुछ विशेष विचार, आगे यथास्थान किया जायगा।

वैवाहिक सम्बन्ध से मर्यादित 'दाम्पत्य' का आविष्कार हुआ। क्रमशः स्त्रियों की रक्षा ( योनि-विशुद्धता) पर ही जो बहुत जोर दिया जाने लगा उसमे हेतुभूत प्रायः एकराजस तामस भाव जान पड़ता है; अर्थात् यह कि, यद्यपि पुरुष के व्यभिचार विना स्त्री का व्यभिचार असंभव है, तथापि यह समझा जाने लगा कि पुरुष के व्यभिचार से दूसरों का कुल दूषित होता है, क्योंकि तज्जन्य व्यभिचारज सन्तान अन्य क्षेत्र ( पर-स्त्री ) मे उत्पन्न होकर उसीके कुल को दूषित करता है; किन्तु स्त्री के व्यभिचार से अपना ( स्त्रीवालेका ) ही कुल दूषित होता है, क्योंकि पर-पुरुष से अपने ही घर मे शुक्रसङ्कर पैदा होता है; अतः अपने अपने कुलको विशुद्ध रखने के लिये, परपुरुष-सम्बन्ध से, स्त्रियों को बचाना परम आवश्यक और अवश्यकर्त्तव्य समझा गया; स्वार्थान्धता के कारण यह न विचारा गया, कि जब प्रत्येक कुल, अपने को विशुद्ध रखने, और दूसरे कुलोंको अशुद्ध होने देने, के लिये प्रस्तुत हुआ, तो नतीजा सब कुलों के लिये एक ही हुआ; पर-स्पर अविश्वास, शंका, वैमनस्य, बैरभाव, अधर्मभाव ही चारो ओर बढ़ा। फलतः स्त्रियों के ही लिये सतीत्व और पातिव्रत्य धर्म की कल्पना हुई; योनिविशुद्ध सन्तान को पिण्डोदकक्रिया का, पितृ-श्राद्ध आदि का, अधिकारी और कुलतारक प्रसिद्ध किया गया; इसके विपरीत अकुलज सन्तान को कुलघ्न वर्णसंकर पिण्डोदक-क्रिया का विलोप करनेवाला, और पितरों के लिये, नरकप्रद कह कर, अत्यन्त कुत्सित, ठहराया गया; ऐसे सन्तानों की घोर निन्दा करने के लिये धर्मशास्त्र पुराण आदि मे कल्पित अर्थवादमय 'अन्त्यज'कथाओं की प्रचण्ड विभीषिका उत्पन्न की गई। दूसरी ओर पुरुषों को एकपत्नीव्रत न रहने की जो छूट मिली थी, उससे समाज मे गुप्त और प्रकट व्यभिचार होता ही रहा, तथा अब तक होता है; साथ ही तत्फलस्वरूप प्रच्छन्न और प्रत्यक्ष, जारज तथा व्यभिचारज, सन्तान उत्पन्न होते ही रहे, और अब भी होते हैं ! अगत्या, कुलीनता बराकी सदैव शोचनीय दशा मे रही, और सामूहिकरूप से योनिविशुद्धता बराबर असंभव रही है। धर्मराज युधिष्ठिर ने तो स्पष्ट कह दिया था कि "सब वर्ण के पुरुष, सभी वर्णों की स्त्रियों मे, सदैव अपत्य जनमाते हैं, इस तरह सब वर्णों का सङ्कर हो गया है, अतः मेरे मत से 'जाति' कुलगत सन्ततिपरम्परा, दुष्परीक्ष्य है।" [ म० भा० वन० १८०, ३१–३२ ]। यह सब होते हुए भी कुलस्थापना के बाद, कालक्रम से, भारतीय आर्यों मे कुलाऽभिमान और कुलरक्षा का भाव प्रबल हो गया; विशेषतः आर्यमहिलाओं में ऐसा संस्कार जम गया, और ऐसी मनोवृत्ति बल-वती हो गई, कि वे लोकोत्तर सतीत्व, तथा अन्य देशों के लिये अत्यन्त अपरिचित अनन्य पातिव्रत्य, के महत् सच्चारित्र मे अतिमात्र कट्टर हो गईं; जिससे योनिविशुद्ध कुलों का गौरव तो बढ़ा ही, साथही भारतीय-आर्यसंस्कृति मे यह एक ऐसी आश्चर्यमयी विशेषता हुई, जिसका प्रतिरूप, संसार के स्यात् अन्य किसी भी क़ौम में आज तक नहीं दिखाई दिया। यदि कहीं एक-पत्नीव्रत पर भी, स्मृतिकारों और धर्माधिकारियों ने वैसा ही जोर दिया होता, जैसा एकपति-व्रत पर, और जैसे वाल्मीकि ने राम के चरित से दिया है, तो सचमुच ही भारतवर्ष मे 'राम-राज्य' ही देख पड़ता, और उसकी वह अधोगति न होती, जो हुई है।

इन सब बातों से समाज को वास्तविक लाभ क्या हुआ, इसका आभ्युदयिक वा नैःश्रेय-सिक, कौन सा पुरुषार्थ, कुलमर्यादा के कारण, अत्यन्त सिद्ध हुआ; यह कहना तो असंभव ही है; क्योंकि जब कुलों की स्थापना नहीं हुई थी, और स्वभावतः स्त्री-पुरुषों के सम्बन्ध से साधा-रण, एक ही, मानव कुल के सभी लोग होते थे, तब भी सहज गुण-कर्म के अनुसार उनकी

योग्यता प्रवृत्ति, 'वृत्ति' ( जीविका, पेशा ) और तदनुसार सामाजिक वर्ण और जातियों की व्यवस्था होती ही थी; ऐसे ही ये सब बातें कुलबन्धन के बिना भी, सब की एक ही मानव जाति मान कर, स्त्री-पुरुषों के सम्बन्ध से, सदा निसर्ग से ही, आगे भी होती रह सकती थीं। कुलस्थिति के पहले भी जहाँ-तहाँ और जैसे-तैसे उत्पन्न हुए लोगों मे विश्ववन्द्य ऋषि-महर्षि, सद्ब्राह्मण, सत्क्षत्रिय, सद्वैश्य, और सच्छूद्र वर्ण के महापुरुष हो गये हैं; युवाऽवस्था मे अनेक पुरुषों से सहवास करनेवाली जबाला का अज्ञातगोत्रज पुत्र, महाज्ञानी ब्रह्मर्षि हो गया, ऐसी ही वेद-कथायें अनेक महर्षियों के विषय में प्रसिद्ध हैं। अतः सद्वर्णयोग्य सन्तान की उत्पत्ति मे 'सत्कुल' वा 'सद्योनि' नाम की कल्पित, नक़ली, चीज़ सर्वथा अप्रयोजक है; उसके लिये एक सामान्य और असली मानवयोनि ही पर्याप्त है। वर्णकारक, मूल गुण-कर्मों का नैसर्गिक, भेद, मानव प्रकृति मे ही विद्यमान है; अत एव इस विषय मे 'कुल'-शब्द-मात्र पर अत्यधिक जोर देना, भ्रान्ति कारक, दोष कारक सिद्ध हुआ है। हज़ार चेष्टा करने पर भी तत्तत्कुलाऽभिमानियों के सब सन्तान, उनके अपने लिये माने हुए वर्ण के ही नहीं होते; प्रत्युत अपने प्राकृतिक गुण-कर्मों के अनुसार नाना वर्ण के हो जाते हैं। फिर भी यदि आज काल के कुल, अपने सभी सन्तानों को, गुण-वृत्त, वर्ण लक्षण, और तत्कर्म, मे भेद होने पर भी, एक ही, अपने नामवाले वर्ण का, प्रसिद्ध करते हैं, तो ऐसे मिथ्या व्यवहार के लिये वे स्वयं अपराधी हैं; इससे तात्त्विक स्थिति मे कुछ भी अन्तर नहीं आता; अर्थात् योग्यता, महत्त्व, और तथ्य 'वर्ण' की प्राप्ति के लिये 'कुल' की विशेष अपेक्षा नहीं है। इस तत्त्वाऽनुसन्धान से वह तर्क असार और बे-दम हो जाता है, जिसके आधार पर सद्वर्णयोग्य, योनिविशुद्ध, कुलीन सन्तान को उत्पन्न करने के लिये पूर्वर्षियों द्वारा कुलों के संस्थापन की बात कही जाती है। अत एव वह प्रश्न भी ज्यों का त्यों अनुत्तरित रह जाता है, कि आखिर कुलों की कल्पना क्यों और कब हुई ? इनकी आवश्यकता क्या थी ? और सार्थकता क्या है ? इस प्रश्न के उत्तर मे निम्नलिखित तीन तरह की बातें कही जाती हैं।

(क) पूर्वोक्त प्रकार से, पहिले पेशों और तदनुसारिणी जातियों की उत्पत्ति हुई; फिर उनके चतूराशीकरण से चार वर्ण हुए; जब काल क्रम से उन उन जातियों और वर्णों के लोग, वंशपरम्परा से, अपने पेशे को चलाने लगे, तब जन्म से भी उनकी वही जाति और वर्ण कहलाने लगे; फिर भी गुण-कर्म और पेशे के बदल जाने पर, जाति तथा वर्ण के भी परिवर्तित हो जाने की प्रथा थी; इस प्रकार जन्म से सम्बद्ध होने पर भी जाति वा वर्ण की व्यवस्था कर्ममूलक ही थी; पर, साधारण रूप से वंशगत पेशेवालों के विशेष विशेष कुल बन गये, जो पीछे धीरे धीरे 'जाति' नाम से प्रसिद्ध हुए।

(ख) जब समाज मे विवाहव्यवस्था प्रचलित हुई, तब विशिष्ट दम्पतियों के सम्बन्ध से कुटुम्ब-परिवार बने; और उनकी सन्ततिपरम्परा से 'कुल' चल पड़े, जो उनके विशेष महिमशाली पुरुषों के नाम से ( सूर्यवंश, सोमवंश, रघुकुल, यदुकुल आदि ) प्रख्यात हुए; पर, उनका सामाजिक 'वर्ण' गुण-कर्म के अनुसार ही माना जाता रहा; फलतः एक एक कुल मे यथायोग्य चारो वर्ण के लोग उत्पन्न होते रहे।

(ग) पहले न विवाह की प्रथा थी, नहीं कुल की कल्पना; सब लोग, अंतःप्रेरणा के अनुसार, मैथुनधर्म से, स्वतन्त्र विचरनेवाली स्त्रियों में सन्तान पैदा करते थे, और गुण-कर्म के

अनुसार उनकी अविस्पष्ट मुग्ध वर्णव्यवस्था होती थी । पीछे, 'श्वेतकेतु' नामक ऋषिकुमार ने विवाह की मर्यादा बाँधी; उसके सम्बन्ध से नाना कुल बन गये । महाभारत, आदिपर्व, के १२२ वं अध्याय मे, यह कथा है; महाराज पाण्डु ने अपनी धर्मपत्नी कुन्ती को नियोग ( पर-पुरुष-सम्प्रयोग ) से पुत्रोत्पत्ति कर लेने का आदेश देते हुए श्वेतकेतु-कृत विवाहमर्यादा का इतिहास सुनाया है; उसमे स्पष्ट कहा है कि "इस लोक ( मानवसमाज ) मे स्वल्प काल से ही यह ( स्त्री-पुंससम्बन्ध की ) मर्यादा स्थापित हुई है[२]" ।

अस्तु, इन मे से चाहे जिस कारण से कुलों की स्थापना हुई हो, पर, ये सामाजिक वर्णात्मक व्यवस्था के लिये, गौणरूपेण ही उपकारी रहे और हो सकते हैं, सब प्रकार के उत्कृष्ट स्त्री-पुरुषों को उत्पन्न करके, यदि वे कुल, धार्मिक मर्यादाओं का और सच्चारित्र का पालन करैं, तो । अतः इन से सामाजिक वर्ण, जाति, वा आश्रम का कोई अविच्छेद्य सम्बन्ध नहीं है । इनके आधार पर जो वंशगत जाति वा जन्मना वर्ण की रूढि जम गई है, उससे समाज की हानि ही हुई है; क्योंकि मिथ्या वर्णब्रुवता के कारण वास्तविक वर्ण के विषय मे घोर भ्रम फैल गया है । ये वर्णनामधारी कुलगत बिरादरियाँ—उनमे भी उच्चवर्णम्मन्य लोग, अपने को ब्राह्मण, क्षत्रिय, वैश्य और द्विज,

---

२. "अथ त्विदं प्रवक्ष्यामि धर्मतत्त्वं, निबोध मे , पुराणमृषिभिर्दृष्टं धर्मविद्भिर्महात्मभिः ;
अनावृताः किल पुरा स्त्रिय आसन्, वरानने , कामचारविहारिण्यः स्वतन्त्राश्चारुहासिनि ;
तासां व्युच्चरमाणानां कौमारात्सुभगे पतीन् , नाऽधर्मोऽभूद्, वरारोहे, स हि धर्मः पुराऽभवत् ;
तं चैव धर्मं पौराणं तिर्यग्योनिगताः प्रजाः अद्याप्यनुविधीयन्ते कामक्रोधविवर्जिताः ;
प्रमाणदृष्टो धर्मोऽयं पूज्यते च महर्षिभिः , उत्तरेषु च रम्भोरु कुरुष्वद्यापि पूज्यते ;
स्त्रीणामनुग्रहकरः स हि धर्मः सनातनः ; अस्मिंस्तु लोके न चिरान्मर्यादेयं शुचिस्मिते
स्थापिता येन, यस्माच्च, तन्मे विस्तरतः शृणु ;
बभूवोद्दालको नाम महर्षिरिति नः श्रुतं , श्वेतकेतुरिति ख्यातः पुत्रस्तस्याऽभवन्मुनिः ;
मर्यादेयं कृता तेन धर्म्या वै श्वेतकेतुना , कोपात्कमलपत्राक्षि, यदर्थं, तन्निबोध मे ;
श्वेतकेतोः किल पुरा समक्षं मातरं पितुः जग्राह ब्राह्मणः पाणौ, गच्छाव इति चाऽब्रवीत् ;
ऋषिपुत्रस्ततः कोपं चकाराऽमर्षचोदितः , मातरं तां तथा दृष्ट्वा नीयमानां बलादिव ;
क्रुद्धं तं तु पिता दृष्ट्वा श्वेतकेतुमुवाच ह , मा तात, कोपं कार्षीस्त्वम्, एष धर्मः सनातनः ,
अनावृता हि सर्वेषां वर्णानामङ्गना भुवि , यथा गावः स्थितास्तात स्वे स्वे वर्णे तथा प्रजाः ;
ऋषिपुत्रोऽथ तं धर्मं श्वेतकेतुर्न चक्षमे , चकार चैव मर्यादामिमां स्त्री-पुंसयोर्भुवि ,
मानुषेषु महाभागो, न त्वेवान्येषु जन्तुषु , तदाप्रभृति मर्यादा स्थितेयमिति नः श्रुतं ,
व्युच्चरन्त्याः पतिं नार्याः अद्यप्रभृति पातकं , भ्रूणहत्यासमं घोरं भविष्यत्यसुखावहम् ;
भार्यां तथा व्युच्चरतः कौमारब्रह्मचारिणीं , पतिव्रतामेतदेव भविता पातकं भुवि ;
पत्या नियुक्ता या चैव पत्नी पुत्रार्थमेव च , न करिष्यति, तस्याश्च भविष्यति तदेव हि ,
इति तेन पुरा भीरु, मर्यादा स्थापिता बलात् , उद्दालकस्य पुत्रेण धर्म्या वै श्वेतकेतुना ,
सौदासेन च रम्भोरु नियुक्ता पुत्रजन्मनि ; मदयन्ती जगामर्षिं वसिष्ठमिति नः श्रुतं ;
तस्माल्लेभे च सा पुत्रमश्मकं नाम भाविनी , एवं कृतवती साऽपि भर्त्तुः प्रियचिकीर्षया ;
अस्माकमपि ते जन्म विदितं कमलेक्षणे , कृष्णद्वैपायनाद् भीरु, कुरूणां वंशवृद्धये ;
अत एतानि सर्वाणि कारणानि समीक्ष्य वै , ममैतद्वचनं धर्म्यं कर्त्तुमर्हस्यनिन्दिते"

[ म० भा० आदि० अ० १२२ ]

कह कर ही सन्तोष नहीं कर लेते; प्रत्युत, पौरोहित्य नेतृत्व गुरुत्व पूजा-प्रतिष्ठा, राज्याऽधिकार, और सम्पत्ति-साधनों को अपनी वपौती वा जन्मसिद्ध अधिकार का विषय वनाये रखने के लिये, वर्णव्यवस्था को भी जन्मना सिद्ध करने की अनृत अशास्त्रीय अनार्ष और अश्रेयस्कर चेष्टा किया करते हैं; और साधारण अशिक्षित जनता मे 'जन्मना वर्णः' की ही प्रसिद्धि भी कर दी है। इतना ही नहीं, साथ ही उच्चवर्णनामधारी कुल मे जन्ममात्र होने से कृतार्थ बन बैठनेवाले धन्यम्मन्य मिथ्या-अहङ्कारियोंने, अन्य कुलों के ( जिनको वे निहीन कहते हैं ) उत्तम गुण रखनेवाले भी नररत्नों के प्रति समाज मे अस्पृश्यता, घृणा, और तिरस्कार, का भाव फैला रखा है; जिससे हिन्दूसमाज और सच्चे वर्णधर्म का घोर ह्रास हो गया है। अवश्य ही पूर्व युग के कुलों मे ये दोष नहीं थे; उन की वदौलत सामाजिक वर्णव्यवस्था मे वाधा नहीं होती थी; किसी कुल मे जन्म लेने के कारण ही कोई मनुष्य ऊँच वा नीच नहीं समझा जाता था, कोई भी कुल किसी विशेष वर्ण की परम्परा से नहीं बँधा था, एक कुल के एक देह (जाया-पती) से भी चारो वर्ण के सन्तान यथायोग्य गुण-कर्म के अनुसार होते थे[3]। स्वकर्त्तव्यनिष्ठ और स्वगुणलक्षणों से सम्पन्न प्रत्येक वर्ण ऊंच और माननीय समझा जाता था। मांसविक्रेता व्याध को भी अपने वर्ण और पेशेका यथोचित अभिमान होता था, और वह पेशे से शूद्र होने पर भी कौशिक ऐसे ब्रह्मर्षि का धर्म-गुरु होता, तथा समाज से गौरव पाता था। प्रत्येक वर्ण का मनुष्य, स्वधर्म के पालन से, बड़ा समझा जाता था, अपने से उच्च वर्ण का नाम धारण करने से नहीं; प्रत्युत अपने ( स्वभाव-गुण-कर्म-निर्दिष्ट ) वर्ण के कर्त्तव्य को छोड़ कर अन्य वर्ण के कर्म को ग्रहण करने पर ही मनुष्य में निहीनता समझी जाती थी ( ऐ० ब्रा० अ० ३५ खं० ३ का सायण भाष्य देखिये ); सूप बेंच कर जीविका करनेवाला बँसफोड़कुलजात भी, महायोगी और ब्राह्मणसम्प्रदाय का परमाचार्य होता था। स्वरूपतः कोई कुल ऊँच वा नीच नहीं माना जाता था, अर्थात् ब्राह्मण कुल होने से ही ऊँच, और शूद्र कुल होने से ही नीच, नहीं होता था, किन्तु किसी भी सद्वर्ण को उत्पन्न करने वाला कुल ऊँच, और असद्वर्ण को उत्पन्न करनेवाला नीच, समझा जाता था; तदनुसार जिस कुल मे सच्छूद्र भी उत्पन्न होता था, वह सुकुल माना जाता था, और जिस मे असद्ब्राह्मण ही उत्पन्न होता था, वह दुष्कुल समझा जाता था[4]; रावण का ब्रह्मराक्षसकुल वैसाही दुष्कुल, और निषाद

---

३. "संसृष्टं ब्रह्मणा क्षत्रं, क्षत्रेण ब्रह्म संहितम्, ऋषिश्चाऽप्यृषिपुत्रश्च, नाहुषाङ्ग वहस्वमाम्;
एकदेहोद्भवा वर्णाश्चत्वारोऽपि वराङ्गने, पृथग्धर्माः पृथक्शौचाः. तेषां तु ब्राह्मणो वरः"
[ म० भा० आदि ८१, १९-२० ]

४. "न जातिर्न कुलं राजन्, न स्वाध्यायः श्रुतं न च कारणानि द्विजत्वस्य; वृत्तमेव हि कारणम्;
किं कुलं वृत्तहीनस्य करिष्यति दुरात्मनः, क्रमयः किं न जायन्ते कुसुमेषु सुगन्धिषु!
नैकमेकान्ततो ग्राह्यं पठनं हि विशाम्पते, वृत्तमन्विष्यतां तात, रक्षोभिः किं न पठ्यते?
बहुना किमधीतेन नटस्येव दुरात्मनः? तेनाऽधीतं श्रुतं वाऽपि यः क्रियामनुतिष्ठति;
कपालस्थं यथा तोयं, श्वदृतौ च यथा पयः, दूष्यं स्यात्स्थानदोषेण. वृत्तहीनं तथा श्रुतम्;
चतुर्वेदोऽपि दुर्वृत्तः शूद्रादल्पतरः स्मृतः, तस्माद् विद्धि महाराज, वृत्तं ब्राह्मणलक्षणम्" [वह्निपुराणे]
"न जातिः पूज्यते राजन्, गुणाः कल्याणकारकाः, चण्डालमपि वृत्तस्थं, तं देवा ब्राह्मणं विदुः"
[ वृद्धगौतमीयधर्म-शास्त्रे ]
"नैव जातिर्न च कुलं केवलं लक्षयेदपि, कर्म-शील-गुणाः पूज्याः, तथा जाति-कुले न हि;
न जात्या, न कुलेनैव श्रेष्ठत्वं प्रतिपद्यते" [ शु० नी० सा० अ० २ ]

आदि का शूद्रकुल भी सुकुल था। यह पहले ही कहा गया है कि समाज की श्रेयस्करी सुव्यवस्था के लिये 'वर्ण' की ही नहीं, किन्तु सद्वर्ण ( सद्ब्राह्मण, सत्क्षत्रिय, सद्वैश्य, और सच्छूद्र ) की आवश्यकता है। इस प्रकार, प्राक्कालिक 'कुल,' वर्णव्यवस्था के प्रतिबन्धक, और उस मे जातिगत उच्च-नीचता, परस्पर अस्पृश्यता, अहंक्रिया तिरस्क्रिया, तथा जन्ममात्र से कृतार्थता, के प्रवर्त्तक नहीं थे। उन मे, विशेष कारण होने पर, स्त्रियों को भी पुनर्विवाह और नियोग से सन्तान पैदा करने की व्यवस्था थी; और वैसा करने पर भी वे असती वा अपतिव्रता नहीं समझी जातीं; न उन के सन्तान ही अन्त्यज वा वर्णसंकर माने जाते थे; असती स्त्री वही कहलाती थी, जो विवाहित पुनर्विवाहित और विधिवत् नियुक्त पुरुष से भिन्न पुरुष के साथ गुप्त वा प्रकट व्यभिचार करती थी; और तज्जन्य सन्तान को ही शुक्रसंकर वर्णसङ्कर वा कुलसङ्कर कहते थे।

पर, आज काल के कुलों की लीला तो विचित्र है; ये स्वयं तो शब्दसङ्केतमूलक बिरादरियाँ हैं, अर्थात् शब्दमात्र से अपने को ब्राह्मण क्षत्रिय, वैश्य आदि कहनेवाले, ब्राह्मणब्रुव ( ब्रह्मकर्मादिविरहितत्वाद् अब्राह्मणोऽपि यः आत्मानं जातिसंज्ञया ब्राह्मणं ब्रूते ) आदि हैं; वस्तुतः ब्राह्मणादि नहीं; इन मे, न वंशानुक्रम से ब्राह्मण आदि वर्ण के लक्षण (गुण-धर्म-स्वभाव) और न असङ्कीर्ण स्ववृत्त्युपजीवित्व होते हैं, नहीं सामूहिक रूप से कभी हो ही सकते हैं; व्यक्तिगतरूप से सब कुलों मे सभी वर्ण के लोग, गुण-कर्मानुसार होते हैं, और हो सकते हैं; पर, आज काल के ब्राह्मणब्रुव-प्रभृति 'कुल', इस तथ्य को छोड़ कर, सम्पूर्णतः, सर्वशः, ब्राह्मणादि बन बैठे हैं। इससे जो घोर अनर्थ, समाज का जैसा भीषण अमङ्गल, हुआ है, वह सर्वविदित है; असली, कर्ममूलक वर्णव्यवस्था का विलोप हो गया है, और उसके सम्बन्ध मे दुर्दान्त भ्रान्ति फैल गई है; कुलमूलक वर्ण नाम के कारण ही घोर वर्णसाङ्कर्य, वृत्तिसांकर्य हो गया है; क्योंकि प्रत्येक वर्णनामधारी कुल के सब लोग सभी पेशों का सङ्कर कर रहे हैं। सुतरां पेशे के अनुसार वर्णव्यवहार करना असंभव हो गया है। समाज को मुमूर्षु ( मरणासन्न ) दशा से बचाने के लिये, अब भी, समय रहते, ऐसी ( उपर्युक्त ) स्थिति का प्रतीकार होना चाहिये; इसके लिये निम्नलिखित प्रयत्न किये जा सकते हैं—

i. कुल-जातियों वा बिरादरियों मे वंशानुक्रम से 'वर्ण' नाम का मिथ्या प्रयोग होना रोका जाय; जिससे वह वास्तविक कर्ममूलक सामाजिक 'वर्ण' मात्र के लिये असन्दिग्ध वाचक वा बोधक हो जाय। पर, जिन बिरादरियों को इन नामों की बदौलत ही उच्चता श्रेष्ठता और प्रतिष्ठा मिलती, तथा जीविका चलती है; वे स्वेच्छा से, समाज के कल्याणार्थ, इन का त्याग नहीं कर सकते; अतः दूसरा उपाय यह हो सकता है कि—

"उत्तमो नीचसंसर्गाद्भवेन्नीचो, न जन्मना, नीचो भवेन्नोत्तमस्तु संसर्गाद्, वाऽपि जन्मना,
कर्मणोत्तम-नीचत्वं कालतस्तु भवेद्गुणैः" [ शु० नी० सा० अ० ४ प्र० ३ ]

[ उत्तमो मनुष्यः नीचसंसर्गाद्, जन्मना वा, नीचो न भवेत्; एवं नीचोऽपि कश्चित् संसर्गात्, जन्मना वाऽपि, उत्तमस्तु न भवेत्; किन्तु नीचत्वम्, उत्तमत्वं च पुंसां, कालतः समुद्बुद्धैः गुणैः, कर्मणा च भवतीति अन्वयोऽत्र ज्ञेयः ]

"कदाचिद्बीजमाहात्म्यात्, क्षेत्रमाहात्म्यतः क्वचित्, नीचोत्तमत्वं भवति, श्रेष्ठत्वं क्षेत्रबीजतः;
विश्वामित्रो, वसिष्ठश्च, मतङ्गो, नारदादयः, तपोविशेषैः सम्प्राप्ता उत्तमत्वं; न जातितः"
[ शु० नी० सा० अ० ४ प्र० ४ ]

"सरसो, विपरीतत्वे, सरसत्वं न मुंचति; साक्षरो, विपरीतत्वे, राक्षसो भवति ध्रुवम्"

ii. जनता ही, मिथ्या वर्णनाम से प्रसिद्ध विरादरियों को, ब्राह्मण क्षत्रिय, आदि कहना और तन्निमित्तक अनुचित महत्त्व देना छोड़ दे; और उन मे जो व्यक्ति, जिस वर्ण के गुण-वृत्त से तथा वृत्तिकर्म से वस्तुतः युक्त हो, उसी का, उस वर्णनाम से व्यवहार और यथोचित सत्कार करे। यदि यह भी असंभव हो, तो तीसरा प्रवन्ध यों किया जा सकता है कि—

iii. कुल-विरादरियों के अर्थ मे मिथ्याप्रयुक्त रूढीभूत ब्राह्मण आदि शब्दों का बहिष्कार कर के, सच्चे वर्ण के अर्थ मे नये शब्दों की प्रयुक्ति हो; और उसका निश्चय, देश के समाज-पुरोहित, अग्रणी नेता, सूक्ष्मदर्शी, दीर्घदर्शी, लोकहितैषी, महापुरुष करें, वा महाजनप्रतिनिधि-( लोक प्रतिनिधि )-सभा, धर्मपरिषद्, करे। किन्तु पुराने वर्णनामों को, दिव्यचक्षु महर्षियों ने इतने अर्थों से गर्भित करके वनाया था, कि ऐसे नये शब्द मिलेंगे वा नहीं; इस मे सन्देह है। वर्णवाची प्राचीन, 'ब्राह्मण' आदि शब्दों मे तत्तद्वर्णों के भाव, कर्म, गुणधर्म, स्वरूपलक्षण, प्रकृति, कारक हेतु, नियामक धर्म, वृत्ति वा जीविकाकर्म, सामाजिक और वैयक्तिक कर्त्तव्य तथा अधिकार, समाज मे उनके यथायोग्य स्थान, मान्यत्व के कारण, सम्मान-सीमा, और इतर-व्यावर्तक विशेषता आदि सभी अपेक्षित बातों की सूचना है। 'ब्राह्मण' कहते ही, सत्त्वगुणप्रधान, शमादिशील, ब्रह्मवर्चस्वी तपो-विद्या-युक्त शुभ्रशरीर-गौरवर्ण, लोकहित-कार्य मे आगे निहित, पौरोहित्य नेतृत्वाऽधिकारवान्, अधिकसंमानार्ह, विद्योपजीवी, पुरुष का चित्र उपस्थित हो जाता है; ऐसे ही 'क्षत्रिय' आदि शब्दों से भी तत्तद्वर्णसम्बन्धी सभी भावों की, शौर्य, धैर्य, रक्षा-बुद्धि, महाप्राणता, कर्मण्यता आदि की, नियतोपस्थिति होती है। वेद-पुराण और धर्म-शास्त्र आदि मे भी ये शब्द, यथाप्रसङ्ग, उपर्युक्त सब अर्थों के संमिलित तात्पर्य से, सर्वत्र प्रयुक्त हुए हैं। इन के स्थान मे जो नये शब्द आविष्कृत और प्रचलित होंगे, उन मे इतने अर्थों को सूचित करने की अभिधाशक्ति होगी वा नहीं, यह विचारणीय बात है।

अस्तु, सच्ची, कर्ममूलक वर्णव्यवस्था के पुनरुज्जीवन की योजना पर यहाँ अधिक विचार नहीं करना है; यहां हमे मुख्यतः कुल-जाति और वर्ण के पारस्परिक सम्वन्ध का ही तात्त्विक अनुसन्धान करना अभीष्ट था; इस विषय पर, और इस के प्रसङ्ग से उपस्थित हुए अन्त्यज आदि के प्रश्नों पर इस ( चतुर्थ ) प्रघट्ट मे आर्ष सच्छास्त्रों के अनुसार यथामति हर पहलू से विचार किया है; साथ ही, 'कर्मणा वर्णः' के विषय मे उठाये जानेवाले प्रश्नों का सदुत्तर, और इस पर संभावित होनेवाले आक्षेपों का समाधान भी सत्तर्काऽनुगृहीत आर्षवाक्यों द्वारा यथाप्रसङ्ग गर्भित किया है। अब अन्त्यज वा वर्णसङ्कर के भेदों पर भी थोड़ा विचार कर लेना आवश्यक है जिससे इस प्रकरण की बातें अधिक साफ़ हो जायं, और 'कर्मणा वर्णः' के आर्ष सिद्धान्त का स्पष्टतर खुलासा हो जाय।

यह पहले ही कहा गया है कि वेदोंमे अन्त्यजों वा वर्णसंकरों का नाम (ये शब्द) भी नहीं है, पता तो दूर रहे; पर इतिहास पुराण और धर्मशास्त्रों मे इन की चर्चा है; तदनुसार विवेक करने पर, अन्त्यज वा वर्णसंकर के, नीचे लिखे कई भेद, प्रतीत होते हैं—

स्थूलतः, वर्णसङ्कर के दो मुख्य भेद हैं, योनिसङ्कर, और वृत्तिसङ्कर। माता-पिता के व्यभिचार से योनिसंकर, और जीविका-कर्म के व्यभिचार (अव्यवस्था, कुव्यवस्था, विषमव्यवस्था) से वृत्तिसंकर, होता है। इनमे योनिसंकर के चार भेद, लोकप्रसिद्ध हैं—

i. रङ्गमूलक विभिन्न जातियों के सम्बन्ध से हुआ वर्णसंकर ( मिश्ररङ्गवाला ) सन्तान; यथा यूरोपियन-इण्डियन वा नीग्रो-अमेरिकन, आदि स्त्री-पुरुषों के, वा एकही देश की, विभिन्न रङ्गवाली, दो जातियों के, सम्बन्ध से उत्पन्न हुआ जनवर्ग।

ii. विरुद्ध प्रकृति-( असमधर्म, असमान गुण-शील-व्यसन )-वाले स्त्री-पुरुषों के सम्बन्ध से हुआ सन्तान; यथा ब्राह्मणी-शूद्र सम्बन्ध से उत्पन्न हुआ मतङ्ग [ म० भा० अनु० अ० २७–२९ ] वा क्षत्रिय-ब्राह्मणी सम्बन्ध से उत्पन्न सूत।

iii. सपिण्ड–( स्वरक्त )-सम्बन्ध से, अर्थात् एक खून के स्त्री-पुरुषों से उत्पन्न सन्तान; यथा सात पीढ़ी के भीतरवाले ( सपिण्डता तु पुरुषे सप्तमे विनिवर्तते ) यौनसम्बन्धियों के विवाह वा व्यभिचार से जनित अपत्य; दाक्षिणात्यों का मातुलसुताविवाह प्रसिद्ध है।

vi. बीज और संस्कार के संकर से, अर्थात् गुप्त-व्यभिचार से उत्पन्न सन्तान को, क्षेत्री ( व्यभिचारिणी स्त्री के असल पति ) के वर्ण-संस्कार से युक्त करने पर, बीज-संस्कार-संकर होता है; यहां, यह आशय है कि गुप्त व्यभिचारज जारज सन्तान के बीजको ( प्रच्छन्न जार पिता को ) उसकी माता के सिवा दूसरा कोई नहीं जानता है, और जब वह 'जबाला' की तरह अपने व्यभिचार की बात को प्रकट कर देने का सत्साहस नहीं करती है; तब जात सन्तान के असली वर्ण के अनिश्चय के कारण अज्ञात दशा मे स्वभावतः उसका जातकर्म-संस्कार, क्षेत्री पिता के वर्ण के अनुसार ही होता है; पर, तत्त्वतः भिन्न होने के कारण, बीज-संस्कार का संकर हो जाता है। इसके अतिरिक्त महाभारत अनुशान पर्व के ४९ वें अध्याय मे यह खुली व्यवस्था बतलाई गई है कि "यदि किसी को, कहीं फेंका हुआ कोई ऐसा बच्चा मिल जाय, जिसके 'रेतः' वीर्य, पिता, और 'क्षेत्र' माता, योनि, का पता न चल सके, तो उसका ( प्राप्त बच्चे का ) वर्ण भी वही होता है, जो उस के पाने और पोसनेवाले मनुष्य का हो; अतः उस के सभी संस्कार आचार आदि, उसी वर्ण के अनुसार होने चाहिये; और यदि प्राप्त बच्चा, कन्या हो, तो उसका विवाह भी उसी के वर्ण मे (पालयिता पिता के सम-शीलव्यसनवाले कुटुम्ब मे) होना चाहिये [५]";

५, "क्वचिच्च कृतकः पुत्रः संग्रहादेव लक्ष्यते , न तत्र रेतः, क्षेत्रं वा, यत्र लक्ष्येत भारत ;
मातापितृभ्यां यस्त्यक्तः, पथि यस्तं प्रकल्पयेत् , न चाऽस्य मातापितरौ ज्ञायेतां, स हि कृत्रिमः ;
अस्वामिकस्य स्वामित्वं यस्मिन्सम्प्रतिलक्ष्यते , यो वर्णः पोषयेत्तं च तद्वर्णस्तस्य जायते ;
आत्मवत्तस्य कुर्वीत संस्कारं, स्वामिवत्तथा ; त्यक्तो मातापितृभ्यां यः स वर्णं प्रतिपद्यते ; ❀
तद्गोत्रबन्धुजं तस्य कुर्यात्संस्कारमच्युत ; अथ देया तु कन्या स्यात्तद्वर्णस्य युधिष्ठिर ;
संस्कर्तुं वर्ण-गोत्रं च मातृवर्णविनिश्चये ; कानीनाऽध्यूढजौ वाऽपि विज्ञेयौ पुत्रकिल्बिषौ,
तावपि स्वाविव सुतौ संस्कार्याविति निश्चयः ; क्षेत्रजो वाऽप्यपसदो येऽध्यूढास्तेषु चाऽप्युत,
आत्मवद्वै प्रयुञ्जीरन्संस्कारान्ब्राह्मणादयः ; धर्मशास्त्रेषु वर्णानां निश्चयोऽयं प्रदृश्यते"
[ म० भा० अनु० अ० ४९ ]

❀ तस्य प्राप्तपुत्रस्य संस्कारम् 'आत्मवत्' तत्स्वभावप्रभवगुणाऽनु-मितवर्णाऽनुसारतः, अथवा 'स्वामिवत्' पोषयितुः वर्णाऽनुसारतः, कुर्यादित्यर्थः। तथा च नीलकण्ठः—"तस्य पोषयितुः पुत्रः स 'तद्वर्णः' पोषयितृवर्णः; स स्वामिवद्वर्णं प्रतिपद्यते, अतः स्वामी तस्यात्मवत्संस्कारं करोति। ननु अन्यवर्णत्वशंकायां कथमेतत्स्यादित्याशंक्याह 'तदिति'; अन्यवर्णत्वनिश्चये तद्गोत्रवर्णजेषु गोत्रादियोग्यमेव तस्य संस्कारं स्वामी कुर्यात्; अनिश्चये तु येन संस्कृतः, तस्यैव वर्णो गोत्रं च संस्कारसामर्थ्याद्भवतीत्यर्थः; अन्यगोत्रोऽपि, अन्यवर्णोऽपि, संस्कर्तुरेव वर्ण-गोत्रे भजत इति भावः" इति।

जैसा कि (उपर्युक्त-प्रकार से पाये गये) सीता, द्रौपदी, अगस्त्य, ऋष्यशृङ्ग, कर्ण, धृष्टद्युम्न, द्रोण, कृप, प्रभृतियों का हुआ। इतिहास-पुराणों मे 'सीता' आदि दिव्य स्त्रियों ( महादेवियों ) के, और 'कुम्भज' प्रभृति महर्षियों के, जन्म की जो विचित्र कथायें देखी जाती हैं, उनका तात्पर्य यही है कि जिस स्थान से जिसकी उत्पत्ति बतलाई गई है, वहांसे वह निकला, वहाँ मिला, प्राप्त हुआ पाया गया। किन्तु लोगों मे उन ( कथाओं ) के यथाश्रुत अक्षरार्थ को लेकर ऐसी गलत धारणा फैल गई है कि सीता 'सीत' से, अर्थात् हल के फाल से, द्रौपदी यज्ञवेदी से, अगस्त्य 'कुम्भ' ( घड़े ) से, और ऋष्यशृङ्ग-प्रभृति मृगी आदि से पैदा हुए। पर, ये बातें लोक-वेद के विरुद्ध और असंभव तथा अस्वाभाविक हैं।

जब कि शास्त्रों मे उस प्रकार के अनभिभावक सन्तानों का होना, और यत्र तत्र पाया जाना, स्वीकार कर के, उनके वर्ण और संस्कार आदि के लिये समुचित व्यवस्था भी बतला दी गई है, तथा लोक मे भी वैसे सन्तानों के होने, और यदाकदाचित् यत्रक्वचित् पाये जाने, की घटनायें प्रत्यक्ष होती रहती हैं; तब मनुष्योत्पत्ति के सम्बन्ध मे अप्राकृतिक, ईश्वरीय नियम के विरुद्ध, असंभव प्रकार की कल्पना करना गौरव-लाघव-न्याय के अनुसार, प्रायः वर्जनीय ही है। हाँ, यह बात न्यारी है कि, आश्चर्यमय संसार मे, सर्वथा असंभव कुछ भी नहीं। इतिहास-पुराणों मे, मृगी, शार्ङ्गी, शुकी, शकुन्ती, मण्डूकी, व्याघ्री, मृण्मयी मूर्ति, शरस्तम्ब, पद्म, यज्ञवेदी, भूमि, अग्नि, नदी, घट आदि से बड़े बड़े ऋषियों की उत्पत्ति बतलाई गई है[६]। यदि उन बातों को

६. "एवं विधिमनुस्मृत्य ततस्ते ऋषिभिः पुरा उत्पादिता महात्मानः पुत्रा ब्रह्मर्षयः पुरा; पुराणाभ्यामृषिभ्यां तु मित्रेण वरुणेन च, वसिष्ठोऽथ तथाऽगस्त्यो बर्हिषद्यस्तथैव च, कक्षीवानार्ष्टिषेणश्च पुरुषः कप एव च, मामतेयस्य वै पुत्रा गौतमश्चात्मजाः स्मृताः; वत्सप्रियश्च भगवान्स्थूलरश्मिस्तथाक्षणिः, गौतमस्यैव तनया ये दास्यां जनिता श्रुत; कपिञ्जलादो ब्रह्मर्षिश्चाण्डाल्यामुदपद्यत; वैनतेयस्तथा पक्षी तुर्यायां च वसिष्ठतः, प्रसादाच्च वसिष्ठस्य शुक्राऽभ्युपगमेन च; अदृश्यन्त्याः पिता वैश्यो नाम्ना चित्रमुखः पुरा ब्राह्मणत्वमनुप्राप्तो, ब्रह्मर्षित्वं च कौरव; वैश्यश्चित्रमुखः कन्यां वसिष्ठतनयस्य वै शुभां प्रादाद्, यतो जातो ब्रह्मर्षिस्तु पराशरः; तथैव दाशकन्यायां सत्यवत्यां महानृषिः पराशरात्प्रसूतश्च व्यासो योगमयो मुनिः, विभण्डकस्य मृग्यां च तपोयोगात्मको मुनिः ऋष्यशृङ्गः समुत्पन्नो ब्रह्मचारी महायशाः; शाङ्गर्यां च मन्दपालस्य चत्वारो ब्रह्मवादिनः जाता ब्रह्मर्षयः पुण्या, यैः स्तुतो हव्यवाहनः, द्रोणश्च, स्तम्बमित्रश्च सारिसृक्कश्च बुद्धिमान्, जरितारिश्च विख्यात,श्चत्वारः सूर्यसन्निभाः; महर्षेः कालवृक्षस्य शकुन्त्यामेव जज्ञिवान् हिरण्यहस्तो भगवान्महर्षिः काञ्चनप्रभः; पावकात्तात संभूता, मनसा च महर्षयः पितामहस्य, राजेन्द्र, पुलस्त्य-पुलहादयः; सावर्ण्यश्चाऽपि राजर्षिः सवर्णायामजायत मृण्मय्यां, भरतश्रेष्ठ, आदित्येन विवस्वता; शाण्डिल्यश्चाऽग्नितो जातः कश्यपस्याऽग्रजः प्रभुः; शरद्वतः शरस्तम्बात् कृपश्च कृपया सह; पद्माच्च जज्ञे राजेन्द्र, सोमपस्य महात्मनः रेणुश्च रेणुका चैव राममाता यशस्विनी; यमुनायाः समुद्भूतः सोमकेन महात्मना अर्कदन्तो महानृषिः प्रथितः पृथिवीतले; अग्नेराहवनीयाच्च द्रुपदस्येन्द्रवर्चसः धृष्टद्युम्नश्च संभूतो, वेद्यां कृष्णा च भारत; व्याघ्रयोन्यां ततो जाता वसिष्ठस्य महात्मनः एकोनविंशतिः पुत्राः ख्याता व्याघ्रपदादयः, मन्धश्च वादलोमश्च जाबालिश्च महानृषिः मन्युश्चैवोपमन्युश्च सेतुकर्णस्तथैव च, एते चाऽन्ये च विख्याताः पृथिव्यां गोत्रतां गताः;

अक्षरार्थमे तथ्य मान लिया जाय, तो ईश्वर के नियम मे और प्रकृति के क्रम मे कोई व्यवस्था है, ऐसा विश्वास दुःस्साध्य हो जाता है। बात वस्तुतः ऐसी है कि, उन पौराणिक श्रुतियों का आज भी प्रत्यक्ष होता है; प्रतिवर्ष ऐसी कुछ घटनाओं का श्रवण और दर्शन हुआ करता है; कभी कभी अखबारों मे ऐसे समाचार छपते रहते हैं, कि अमुक स्थान पर एक बच्चा फेंका हुआ पाया गया, पेटी वा सन्दूक मे बन्द कर के रेल के डब्बों मे छोड़े हुए बच्चे सुने जाते हैं; घड़ों वा हांडियों मे कस कर फेंक देने की बात तो देहातों मे भी सहज है; कुँओं मे, नदियों मे, तालाबों मे, रास्तों मे, और जङ्गल-झाड़ियों मे, जानवरों की माँद तक मे, फेंके हुए बच्चे पाये गये हैं; जाम्बवान् ऋक्ष की मान मे कृष्ण ने परम सुन्दरी कन्या जाम्बवती को पाया, और पत्नी बनाया। पश्चिम मे तो व्यभिचारज बच्चों को चुपके रख आने के लिये निरापद् भवन भी, बड़े बड़े नगरों मे, बने सुने जाते हैं; गिर्जाघरों मे भी ऐसे बच्चों को रात्रि मे, छिपाकर लोग रखदिया करते हैं; इन 'श्रुतिप्रत्यक्ष हेतुओं' से, उपर्युक्त पौराणिक घटनाओं को अनायास ही समझ सकते हैं। यद्यपि प्रायः व्यभिचारज बच्चे ही ऐसे फेंके जाते हैं, तथाऽपि कभी कभी अन्य कारणों से कुलज बच्चे भी इस तरह बिलटे पाये और सुने गये हैं; डाह के कारण, वा अपने पुत्र को पैतृक सम्पत्ति का सर्वाऽधिकारी बनाने के लिये सपत्नीपुत्र को गुप्त षड्यन्त्र से फेंकवा देने की बहुत कथायें सुनी जाती हैं; घोर दरिद्रता से पीड़ित गृहस्थ, अन्न-वस्त्र के अभाव से उद्विग्न हो कर, कभी कभी अपने बच्चे को फेंक देते वा मारडालते सुने जाते हैं; कहीं कहीं सियार, भेड़िये, भालू आदि जानवर, बच्चों को उठा ले जाते, पर, मारते नहीं, प्रत्युत पालते हैं, जो संयोगवश कभी किसी को उनकी माँद से मिल जाते हैं। अतः यह अनुमान नहीं किया जा सकता कि ऊपर निर्दिष्ट पुराणोक्त स्थानों पर पाये गये सभी ऋषि, व्यभिचारज ही होंगे। स्वयं महाराज सीरध्वज 'जनक' ने हल जोतते समय सीता को पाने की बात, महर्षि विश्वामित्र से कही थी[७]। इस बात की बहुत कुछ संभावना है कि वह किसी कुलीन ऋषि की कन्या हो, जिसे ऋषियों ने राक्षसों द्वारा अपहरण के भय से 'जनक' के खेत मे छिपा रखा हो; क्योंकि ऋषियों के 'रावण—दंडित खून से' सीता के जन्म की कथा प्रसिद्ध है, जो उपर्युक्त बात की ओर संकेत करती है। सीता के लिये जनकपुर को स्वयंवर मे, रावण का आना, और उस समय

---

विश्वकाशस्य राजर्षे रैक्ष्वाकोस्तु महात्मनः बालाश्वो नाम पुत्रोऽभूत् शिखां भित्त्वा विनिःसृतः;
मान्धाता चैव राजर्षिर्युवनाश्वेन धीमता स्वयं धृतोऽथ गर्भेण दिव्यास्त्रबलसंयुतः;
गौरिकश्चाऽपि राजर्षिश्चक्रवर्ती महायशाः बाहुदायां समुत्पन्नो नद्यां राज्ञा सुबाहुना;
भूमेश्च पुत्रो नरकः, संवर्त्तश्चैव, पुष्कलः; अङ्गिश्चैव महातेजा ऋषिर्गार्ग्योऽभ्यजायत।
एते चाऽन्ये च बहवो राजन्या ब्राह्मणास्तथा, प्रभावेणाऽभिसंभूता महर्षीणां महात्मनाम्;
नाऽसाध्यं तपसा तेषां विद्ययाऽत्मगुणैः परैः। अस्मिन्नर्थे च मनुना गीतः श्लोको नराधिप,
धर्मं प्रणयता राजंस्तन्निबोध युधिष्ठिर—
'ऋषीणां च, नदीनां च, साधूनां च महात्मनां, प्रभवो नाऽधिगन्तव्यः, स्त्रीणां दुश्चरितस्य च';
तन्नाऽत्र चिन्ता कर्त्तव्या महर्षीणां समुद्भवे, यथा सर्वगतो ह्यग्नि,स्तथा तेजो महात्मसु"।
[म० भा० अनु० अ० ५३ कुं० सं०] अत्र म० भा० शा० अ० २९६ श्लो० १०–१८ पू० चि० सं० च द्रष्टव्यम्।

७. "अथ मे कृषतः क्षेत्रं लाङ्गलादुत्थिता मम, क्षेत्रं शोधयता लब्धा नाम्ना सीतेति विश्रुता"
[वा० रा० १,२६, १३]

असफल हो जाने पर अन्ततः सीता को हर ले जाना, भी इसी बात की पुष्टि करता है कि सीता पर राक्षसों की, विशेषतः रावण की, सकाम और सस्पृह दृष्टि, पहले से ही, उनकी लोकोत्तर विशेषता वा विलक्षणता के कारण, थी, जिस से भविष्यदर्शी ऋषियों ने उनको छिपा रखना आवश्यक समझा होगा। अस्तु, चाहे जो हो; यहाँ तो हमे इतना ही दिखलाना है कि आज काल की तरह ही प्राचीन समय मे भी कुलज और जारज, दोनों प्रकार के बच्चे विभिन्न कारणों से, कभी कभी फेंक दिये जाते थे, जिन मे व्यभिचारजों की ही संख्या अधिक होती थी; उन मे से जो बच्चा कभी किसी को संयोगवश मिल जाता था उसे वह उठा लाता और पोस-पाल कर अपना सन्तान बना लेता था, तथा स्ववर्ण के संस्कार आचारादि से युक्त कर के रखता था। एक-दो ऐतिहासिक उदाहरण से यह बात अधिक स्पष्ट की जाती है।

चेदिराज 'उपरिचरवसु' के पुर के पास ( पुरोपवाहिनी ) 'शुक्तिमती' नाम्नी नदी थी; 'कोलाहल' नामक पर्वत से उसका प्रवाह रुक गया था; राजा वसु ने उसे कटवा कर नदी का प्रवाहविवर बनवाया; उस समय, पर्वतविवर से नदी मे बहते हुए दो आदमी ( एक स्त्री और दूसरा पुरुष ) राजा को मिले; उन मे स्त्री का नाम 'गिरिका' था, स्यात् गिरिकन्दर से निकलने के कारण ही वह नाम रख लिया गया हो, उसे राजाने अपनी भार्या, और उस के साथ पाये गये पुरुष को अपना सेनापति बना लिया ( म० भा० आदिप० अ० ६३ )। कश्मीर, कूलू कांगड़ा, गढ़वाल आदि की पहाड़ी जातियाँ आज भी गौरवर्ण सुन्दराकृति, शूर भी, होती हैं। यह असंभव नहीं है कि वे मिथुन (स्त्री-पुरुष) किसी के यमज अपत्य होंगे; उसने उन को समाज के भय से जङ्गल-पहाड़ मे छोड़ दिया होगा, और वे स्वजीवनयोनिकर्म की प्रेरणा और प्रकृति की सहायता से कथमपि जीवित बच गये होंगे; जो उपर्युक्त प्रकार से राजा उपरिचर वसुको कालयोग से मिले। अनन्तर, गिरिका को काम चेष्टा हुई, उसने राजा से निवेदन किया; पर, उसी समय पितरों के आदेश से राजा को मृगया ( मृग मारने; शिकार ) के लिये जङ्गल जाना पड़ा; मन में गिरिका की भावना और कामचेष्टा बनी रही; फलतः राजा का वीर्यपात हुआ; उस ने उसे ( वीर्य को ) अमोघ समझ कर, 'भक्षण'द्वारा गर्भ धारण के लिये गिरिका के पास, श्येन पक्षी के द्वारा भेज दिया; पर, बीच मे दूसरे श्येन के झपटने से वह राज-शुक्र नदी मे गिर गया; उसे एक मत्सी ( मछली ) पी गई; फलतः उस के गर्भ रह गया; ठीक दस महीनों के बाद, गर्भपाक के ऐन मौके पर, दैवसंयोग से मत्स्यजीवियों ने उस मछली को फंसा लिया और उस के उदर से दो ( यमज ) मनुष्य बच्चे निकाले। फिर बड़े आश्चर्य के साथ धीवरों ने उसी राजा उपरिचर वसु को वे बच्चे निवेदित किये; उन मे एक पुत्र था, जिसे राजा ने स्वयं ले लिया और उस का नाम 'मत्स्य' रखा; वही पीछे मत्स्यराज के नाम से प्रसिद्ध राजा हुआ। दूसरी सन्तति पुत्री थी जिसे राजा ने उसी धीवर के सुपुर्द कर दिया; वह पहले मत्स्या, मत्स्यगन्धिनी, मत्स्योदरी, और काली नाम से संज्ञित हुई, और पश्चात् महर्षि पराशर के संसर्ग से संस्कृत-परिस्कृत हो जाने पर गन्धवती, योजनगन्धा, तथा सत्यवती, आदि नामों से जगत् मे प्रसिद्ध हुई। अब यह विचारने की बात है कि मत्स्यराज के सदृश पुत्र और सत्यवती ऐसी पुत्री क्या सचमुच मछली की सन्तति हो सकती है ? यह बात सर्वथा असम्भव है; अतः उन की उत्पत्तिकथा के सिल-सिले मे होनेवाली घटनाओं की आलोचना से ही वास्तविक बात का अनुमान करना पड़ेगा। यह कहा गया है कि 'गिरिका' को वसु ने नदी मे पाकर उसे भी, अपनी पत्नी बना लिया; पर, उसकी

विवाहिता स्त्री और तज्जन्य बृहद्रथ, कुशाम्ब, प्रत्यग्रह तथा यदु आदि कई पुत्र भी पहले से विद्यमान थे; उन के भय, संकोच, और लोकलज्जा से गिरिका को वह प्रच्छन्न भाव से ही रखता होगा, और उस से पैदा हुए सन्तानों के विषय मे अपने अधीनस्थ धीवरों से, गुप्त प्रबन्ध द्वारा, उपर्युक्त प्रकार की अफवाह चलवा देता होगा। ऐसा आज काल भी सुना जाता है कि कुछ बड़े बड़े राजदर्बारों मे, और कहीं कहीं दूसरे रईसों के यहाँ भी गुप्तरूप से रखेलियाँ रखी जातीं, और उन से पैदा हुए बच्चों के लिये बाहर से ही सारा प्रबन्ध करा दिया जाता है। अस्तु, यह एक संभावित अनुमान है; अन्यथा भी हो सकता है; पर, इस मे तो सन्देह नहीं है कि गिरिका और उस के भाई, राजा उपरिचर वसु को नदी मे मिले, और उसी ( वसु ) के वीर्य से मत्सी मे 'मत्स्य' और सत्यवती, ये युग्म भी उत्पन्न हुए। अब आगे सत्यवती का हाल सुनिये; महर्षि पराशर ने उस से भोग करना चाहा; उस पर जब उसने यह कह कर आपत्ति की कि 'भगवन्, अभी मै कुमारी और पिता के वश मे हूँ, आप के संयोग से मेरा कन्याभाव (कुमारीपन,कौमार्य) दूषित हो जायगा, फिर मै कौन मुहँ लेकर घर जाऊँगी ?' तब भी पराशर ने उसे विविध चेष्टाओं से अनुकूल किया, और संस्कृत, अलंकृत, तथा सुगन्धित द्रव्यों के प्रयोग से, गन्धवती बना कर, उस से संभोग किया; फलतः उसके गर्भ हुआ और कानीन बच्चा पैदा हुआ; कृष्णा ( यमुना ) के दियारे में पैदा होने के कारण, उस का नाम 'कृष्णद्वैपायन' प्रसिद्ध हुआ; ऐसा भी कहा जाता है कि वह शिशु काला था, और माता ने लोकलज्जा तथा समाज के भय से जनमते ही उसे नदी के द्वीप मे छोड़ दिया था, अत एव उसका उपर्युक्त नाम पड़ा। नाम का कारण चाहे जो हो; पर, गुप्तसम्प्रयोग से उसे पैदा करना और लोकापवाद के भय से दियारे में फेंक देना तो बिल्कुल सही है[८]।

शकुन्तला की जन्मकथा भी इसी प्रकार की है; विश्वामित्र ने मेनका नाम्नी स्त्री से संभोग किया; मेनका के गर्भ हुआ, लड़की पैदा हुई, वह भी उसे मालिनी नदी के निकट छोड़ कर, अपने स्थान को चली गई; भोग भोगा, पर उस के परिणाम की जिम्मेवारी लेनेवाला कोई नहीं ! पक्षियों ने हिंस्र जन्तुओं से उस शिशु की रक्षा की; अनन्तर, कण्व ऋषि ने देखा, उठा लाये, और 'शकुन्तला'नाम रख कर अपनी पालित पुत्री बना लिया[९]।

---

८."विद्धि मां भगवन् कन्यां सदा पितृवशाऽनुगां, त्वत्संयोगाच्च दुष्येत कन्याभावो ममाऽनघ,
कन्यात्वे दूषिते वाऽपि कथं शक्ष्ये द्विजोत्तम, गृहं गन्तुमृषे चाऽहं धीमन्न स्थातुमुत्सहे।...
एवं द्वैपायनो जज्ञे सत्यवत्यां पराशरात्; न्यस्तो द्वीपे स यद् बालः तस्माद् 'द्वैपायनः' स्मृतः"
[ म० भा० आदि० अ० ६३ ]

९. जनयामास स मुनिर्मेनकायां शकुन्तलां प्रस्थे हिमवतो रम्ये मालिनीमभितो नदीम्;
जातमुत्सृज्य तं गर्भं मेनका मालिनीमनु, कृतकार्या ततस्तूर्णमगच्छच्छक्रसंसदम्;
तं वने विजने गर्भं सिंह-व्याघ्रसमाकुले दृष्ट्वा शयानं शकुनाः समन्तात्पर्यवारयन्;
नेमां हिंस्युर्वने बालां क्रव्यादा मांसगृद्धिनः, पर्यरक्षन्त तां तत्र शकुन्ता मेनकात्मजाम्;
उपस्प्रष्टुं गतश्चाऽहमपश्यं शयितामिमां निर्जने विपिने रम्ये शकुन्तैः परिवारिताम्;
आनयित्वा ततश्चैनां दुहितृत्वे न्यवेशयम्।
शरीरकृत्,प्राणदाता,यस्य चाऽन्नानि भुञ्जते, क्रमेणैते त्रयोऽप्युक्ताः पितरो धर्मशासने;
निर्जने तु वने यस्माच्छकुन्तैः परिवारिता, शकुन्तलेति नामाऽस्याः कृतं चाऽपि ततो मया;
एवं दुहितरं विद्धि मम विप्र शकुन्तलां, शकुन्तला च पितरं मन्यते मामनिन्दिता"
[ म० भा० आदि० अ० ७२ ]

इन दिग्दर्शनों से यहाँ इतना ही सूचित करने मे तात्पर्य है कि आज काल की तरह ही पूर्व युग मे भी गुप्त व्यभिचार होते थे, और अपने को लोकाऽपवाद से बचाने के लिये बच्चे प्रायः सुविधा के अनुसार जहाँ तहाँ फेंक दिये जाते थे; वैसे बालक जब किसी दूसरे सद्गृहस्थ को संयोगवश मिल जाते, और उसके द्वारा पालित पोषित संस्कृत तथा शिक्षित होकर, अपने प्राकृतिक गुण-कर्मों मे परम उत्कर्ष प्राप्त करके विश्वविश्रुत महापुरुष वा वन्दनीया महिला बन जाते थे; तब उनकी उत्पत्तिकथा को विलक्षण रूप देने की आवश्यकता होती थी; इस लिये कि, सर्वसाधारण, विशिष्टगुणरहित भी, लोक, महापुरुषों की भूल-चूक कोही नीति मानकर, उसका अनुकरण करने न लगें, और समाज मे निर्मर्यादिता न फैलावें; अपवाद को ही उत्सर्ग न मान लेवें; फलतः ऐसे विशिष्ट और असाधारण, अद्भुत व्यक्तियों के जन्म के साथ देवी देवता असुर राक्षस और तिर्यग् जीवों तक का यथासंभव संवन्ध जोड़ कर, लोकोत्तर, अतिमानुष, आश्चर्यमय, अद्भुत, लोकाकर्षक और श्रद्धोत्पादक जन्मकथा की रोचक कल्पना कर ली जाती थी। पर वैसे जन्मों के सम्बन्धकी वास्तविक घटनायें, सर्वथा आज काल की वैसी घटनाओं के सदृश ही होती थीं; यह बात कर्ण की उत्पत्ति की कथा से अधिक सुस्पष्ट विज्ञात होती है। यद्यपि कुन्ती से गुप्त गान्धर्व सम्बन्ध करके कर्ण को पैदा करनेवाले पुरुष को भी पीछे ( बात खुल जाने पर ) साक्षात् सूर्य का नाम दे दिया गया, और कर्ण के जन्म की कथा को भी अलौकिक रूप से संसार के सामने उपस्थित किया गया है; तथापि उस के सम्बन्ध में हुई घटनाओं का इतिहास-पुराणों में जो विवरण लिखा है, उस पर ध्यानपूर्वक विचार करने से असली बात का पता स्वतः चल जाता है। सूर्यबिम्ब का, न भूगोल पर उतर कर आना संभव है, नहीं किसी स्त्री से संभोग करना; न किसी स्त्री के लिये ही उसका सम्प्रयोग शक्य वा सह्य है। कुन्ती का 'सूर्य'नामक पुरुष से प्रच्छन्न संभोग हुआ था; यदि वह हमारे सौर-मण्डल का तेजःपुञ्ज अधिष्ठाता मार्तण्ड ही होता, तो उसके कुन्ती के पास आते ही यह सारा भूलोक उस की प्रचण्ड ज्वाला से तत्काल भस्मसात् हो जाता। सूर्य मण्डल का अधिष्ठातृ-देव भी, उस में परिव्याप्त सत्ता वा शक्तिरूप है; पुरुषविध, मनुष्यवत जीवच्छरीरवाला नहीं। अतः कुन्ती के साथ उस के सम्बन्ध की कल्पना, कर्ण और दूसरे कुन्तीपुत्रों के ऐतिहासिक महापुरुष हो जाने पर, उन की जन्मक्रिया को निहीनता से बचाने, और उन के वास्तविक महत्त्व को सर्वथा निर्दोष दिखाने के लिये, पीछे से की गई जान पड़ती है।

वस्तुतः कर्णपिता सूर्य, उस नाम का कोई मनुष्य-पुरुष रहा होगा; यह बात उस समय की घटनाओं से निःसन्देह सिद्ध होती है। वे घटनायें यों हुईं—

"सूर्य ने जब कुन्ती से संभोग करने की इच्छा प्रकट की, तब उसने भयभीत होकर कहा कि मैं यह अकार्य ( कुकर्म ) कैसे करूँ; अभी मेरे पिता माता बन्धु-बान्धव सब जीवित हैं; वे जब तक मुझे विधिवत् प्रदान नहीं कर देते, तब तक आप के साथ सङ्गम करना अवैध काम होगा, और इस से लोक में मेरे इस ( प्रसिद्ध ) कुल की कीर्त्ति नष्ट हो जायगी; इस के अतिरिक्त मैं स्वयं सती स्त्री हूँ, और तुम में भी धर्म, यश, कीर्ति, और आयु है; ऐसे कुकर्म से ये सब भ्रष्ट हो जायँगे। इस पर सूर्य ने कामुकोपयुक्त निर्लज्जता और बड़ी धृष्टता के साथ पृथा को शाप का भय, स्वैर विहार के निर्दोषत्व का उपदेश, और अपने संभोग से वीर्यशाली पुत्र होने का प्रलोभन भी दिया! बेचारी अबला बाला मुग्धा कन्या घबरा गई, और विवश हो कर आत्मनिवेदन कर

दिया। एकान्त में सुन्दर समवयस्क युवा से समागम होने पर, स्वभावतः कामावेश भी अपरिहार्य हो गया होगा। अस्तु, संभोग हुआ; 'सूर्य' तो आज काल के तादृश पुरुषों की तरह ही बिल्कुल पाक-साफ़ हो कर बेलाग निकल गये; पर, बेचारी कुन्ती पर आफ़त का पहाड़ टूट पड़ा; ठीक वैसा ही, जैसा आज काल भी वैसा करनेवाली अबलाओं पर पड़ता है। गर्भ रह गया, उसे बान्धवों के भय से छिपाने के लिये कुन्ती को प्रसवकाल तक कन्याऽन्तःपुर में एकान्त और गुप्त वास करना, एक प्रकार से पतित क़ैदी का कुत्सित जीवन बिताना पड़ा। उस बात को घर-परिवार तक की कोई स्त्री भी नहीं जान सकी, क्योंकि उस की परिरक्षा में परम चतुर एक धात्री रहती थी, जिस की रहस्यगोपनचातुरी और रक्षाकुशलता के कारण वह बात उस के सिवा, दूसरे किसी को भी मालूम नहीं हो सकी। गर्भ-परिपाक का समय पूरा हो जाने पर, परम सुन्दर, तेजस्वी बच्चा पैदा हुआ; पर उसे एक क्षण भी घर में रखना, भयङ्कर आपत्ति तथा घोर विपत्ति का कारण होता; अगत्या अवर्णनीय और अनिर्वचनीय अन्तर्व्यथा के साथ, मातृ हृदय पर पत्थर रख कर, आज काल की तादृशी कुलाङ्गनाओं की तरह ही, अपनी इज्जत और जान बचाने के लिये, हतभागिनी पृथा ने अपनी एक मात्र सहायिका धात्रेयी से सलाह करके तत्काल ही एक मञ्जूषा में सद्यःप्रसूत शिशु को बड़ी हिफ़ाज़त से बन्द कर, 'अश्वनदी' में बहा दिया। अपने लोकोत्तर भविष्णु सन्तान को, नदी में, उस प्रकार, विसर्जित करने के लिये विवश होने वाली माता के हृदयचित्र की किञ्चित् छाया, कुन्ती की तत्कालीन मनोदशा और करुणक्रन्दन के ऐतिहासिक विवरण से सूचित होती है! एतद्विषयक महाभारत के कुछ मूल श्लोक नीचे टिप्पण में उद्धृत हैं;[१०] उन के आधार से, विमर्शक पाठक यह स्वयं समझ सकते हैं, कि 'सूर्यदेव' के

---

१० कुन्ती—"साऽहमद्य भृशं भीता गृहीत्वा च करे भृशं,
कथं त्वकार्यं कुर्यां वै प्रदानं ह्यात्मनः स्वयम्;
पिता मे ध्रियते देव, माता चाऽन्ये च बान्धवाः, न तेषु ध्रियमाणेषु विधिलोपो भवेदयम्;
त्वया तु सङ्गमो देव, यदि स्याद्विधिवर्जितः, मन्निमित्तं कुलस्याऽस्य लोके कीर्तिर्नशेत्ततः;
अथवा धर्ममेतं त्वं मन्यसे तपतां वर, ऋते प्रदानाद्बन्धुभ्यस्तव कामं करोम्यहम्?
आत्मप्रदानं दुर्धर्ष तव कृत्वा, सती त्वहम्, त्वयि धर्मो, यशश्चैव, कीर्तिरायुश्च देहिनाम्।
सूर्यः—न ते पिता न ते माता गुरवो वा शुचिस्मिते,
प्रभवन्ति, वरारोहे, भद्रं ते, शृणु मे वचः;
सर्वान्कामयते यस्मात् कमेर्धातोश्च भाविनि, तस्मात्कन्येह सुश्रोणि स्वतन्त्रा वरवर्णिनि;
नाऽधर्मश्चरितः कश्चित्त्वया भवति भाविनि; अधर्मं कुत एवाऽहं चरेयं लोककाम्यया;
अनावृताः स्त्रियः सर्वा नराश्च वरवर्णिनि, स्वभाव एष लोकानां; विकारोऽन्य इति स्मृतः;
सा मया सह सङ्गम्य पुनः कन्या भविष्यसि, पुत्रश्च ते महाबाहुर्भविष्यति महायशाः।...
ततः सा व्रीडिता बाला तदा सूर्यमथाऽब्रवीत्, एवमस्त्विति, राजेन्द्र, प्रस्थितं भूरिवर्चसम्।...
ततो गर्भः समभवत् पृथायाः पृथिवीपते, शुक्ले दशोत्तरे पक्षे तारापतिरिवाम्बरे;
सा बान्धवभयाद्बाला गर्भं तं विनिगूहती, धारयामास सुश्रोणी, न चैनां बुबुधे जनः;
न हि तां वेद नार्यन्या काचिद्,धात्रेयिकामृते; कन्यापुरगतां बालां निपुणां परिरक्षणे;
ततः कालेन सा गर्भं सुषुवे वरवर्णिनी, कन्यैव, तस्य देवस्य प्रसादादमरप्रभम्;
जातमात्रं च तं गर्भं धात्र्या संमन्त्र्य भाविनी, मञ्जूषायां समाधाय स्वास्तीर्णायां समन्ततः
मधूच्छिष्टस्थितायां सा सुखायां, रुदती तथा, श्लक्ष्णायां सुपिधानायाम् अश्वनद्यामवासृजत्;

सदृश दिव्यैश्वर्यसम्पन्न ईशिता के साथ सम्प्रयोग होने पर, कुन्ती की वैसी दुर्दशा कैसे होती, और उस दुर्घटना को छिपाने के लिये उसे अद्यतन काल की तरह ही, प्रत्युत इस से भी पिछड़े हुए, सब साधारण मानवी उपाय क्यों करने पड़ते ? 'सूर्यदेव' ने तदर्थ कोई अलौकिक और मातृ-( पृथा )-सुख-सन्तोषप्रद प्रवन्ध क्यों नहीं किया ? अथवा साक्षात् वा आकाशवाणी द्वारा ही कुन्ती पर अपने अभूतपूर्व प्रसाद की सूचना उसके अभिभावकों और अन्य सब लोगों को क्यों न दे दी ? सूर्यदेव के साथ अपनी कन्या का दाम्पत्य सम्बन्ध जान कर कौन मनुष्य कृत-कृत्य न होता, और यह सुसमाचार सुननेवाला कौन भले आदमी उस लोकोत्तर सौभाग्यशालिनी देवपत्नी कन्या को कोटिशः बधाई और उस परम कारुणिक दिव्यविभूतिमान् सर्वथा स्पृहणीय वर को अनन्त धन्यवाद न देता; फिर देवप्रसादित गर्भ को बड़े यत्न से छिपाये रहने और पैदा होते ही बच्चे को सुगुप्त रूप से नदी में छोड़ आने की नृशंस नौबत ही क्यों आती ? अतः, यही निष्कर्ष निकलता है, कि कुन्ती के साथ 'सूर्य' के सम्बन्ध की बात, पूर्वोक्त उद्देश्य से, कल्पित की गई ।

इन कतिपय उदाहणों से हमने इस तथ्य का प्रकाश किया है कि पहले के मनुष्य भी आज काल के लोगों के सदृश ही होते थे; अद्यतन मनुष्यों की तरह ही वे भी जीवस्वभावसुलभ हृदयदौर्बल्य के कारण मनोविकारज दोष और प्रज्ञाऽपराध कर बैठते थे; उनमे भी एतद्युगीय मानवों की तरह ही कामज क्रोधज आदि दुष्प्रवृत्तियाँ होती थीं; वे भी त्रिगुणात्मिका प्रकृति से परे नहीं थे; वे भी सत्त्वादि-त्रिगुणमय मनु के ही धातु ( मूल द्रव्य ) से बने थे; सुतरां वे भी अद्यतन लोगों के समान ही कभी कभी विकर्म करने पर स्वभावतः, अवश हो कर, बाध्य होते थे, और हृदय की कमजोरी, आत्मदुर्बलता, के कारण, उसे छिपाकर अपनी इज्जत बचाने की कोशिश वे भी आजकाल के सदृश ही करते थे; क्योंकि उन्हें भी लोकलज्जा, और समाज का भय वैसा ही था जैसा अद्यतन लोगों मे होता है। उनमे जो सज्जन, मनोविकारज दोषों और प्रज्ञाऽपराधों को, मानवी प्रकृति का अपरिहार्य परिणाम[११] समझते थे, वे भरसक बुराइयों से बचने का, कुकृत्यों से विरत रहने का, पूरा प्रयत्न करते थे;

---

जानती चाऽप्यकर्त्तव्यं कन्याया गर्भधारणं, पुत्रस्नेहेन सा राजन्, करुणं पर्यदेवयत् !...
एवं बहुविधं राजन्, विलप्य करुणं पृथा, अवासृजत मञ्जूषामश्वनद्यां तदा जले;
रुदती पुत्रशोकार्ता निशीथे कमलेक्षणा, धात्र्या सह पृथा राजन्, पुत्रदर्शनलालसा
विसर्जयित्वा मञ्जूषां, सम्बोधनभयात्पितुः, विवेश राजभवनं पुनः शोकातुरा ततः"
[ म० भा० वन० अ० ३०७-८ ]

"निगूहमाना जातं वै बन्धुपक्षभयात्तदा, उत्ससर्ज जले कुन्ती तं कुमारं यशस्विनम्" [म० भा० आदि० ६७,३९]
गूहमानाऽपचारं सा बन्धुपक्षभयात्तदा उत्ससर्ज कुमारं तं जले कुन्ती महाबलम्" [म० भा० आ० १११,२२]

११. "न हि कश्चित्क्षणमपि जातु तिष्ठत्यकर्मकृत्, कार्यते ह्यवशः कर्म सर्वः प्रकृतिजैर्गुणैः;
सदृशं चेष्टते स्वस्याः प्रकृतेर्ज्ञानवानपि; प्रकृतिं यान्ति भूतानि, निग्रहः किं करिष्यति !
यदहङ्कारमाश्रित्य न योत्स्य इति मन्यसे, मिथ्यैष व्यवसायस्ते; प्रकृतिस्त्वां नियोक्ष्यति ।
स्वभावजेन कौन्तेय निबद्धः स्वेन कर्मणा, कर्त्तुं नेच्छसि यन्मोहात्, करिष्यस्यवशोऽपि तत्" [भ०गी०]
"न मांसभक्षणे दोषो, न मद्ये, न च मैथुने, प्रवृत्तिरेषा भूतानां; निवृत्तिस्तु महाफला" [मनु०]
"स्वभाव एष लोकाना" "स्वभावो मूर्ध्नि वर्तते" [ म० भा० ]

फिर भी अनियन्त्रित प्रकृति के नियोग से, यदि उनसे कोई दुराचार हो जाता था, तो वे उसे वीर नीतिमान् की तरह स्वीकार करते थे, उसकी पूरी जिम्मेवारी लेते, और उसके विषम परिणामों को भोगने के लिये सहर्ष तैय्यार हो जाते थे; वे मक्कारी से अपनी झूठी प्रतिष्ठा की रक्षा के लिये आत्मवञ्चना और लोकवञ्चना नहीं करते, प्रत्युत जवाला की तरह सत्य की घोषणा कर के उच्चतम चारित्र और उदात्त नीतिमत्ता का परिचय देते थे; वैसा करते समय उन को नकली लोकलज्जा और गताऽनुगतिक अन्ध समाज की कुछ भी परवा नहीं होती थी। आज भी ऐसे अपवाद रूप वीरचरित्र पुरुष होते ही हैं, जो अपने मानवस्वभावसुलभ कुकृत्यों को स्वीकार करते, उसकी जिम्मेवारी उठाते, और तन्निमित्तक कुफल को भी भोग लेते हैं। पर, ऐसे नीतिमान् सच्चरित्र और यथार्थवादी सज्जन सदा ही कम होते हैं, खेद का स्थान है, और मानव समाज का दुर्भाग्य है, कि अधिक संख्या तो बराबर आत्मवञ्चकों और जगद्वञ्चकों की ही होती है, जो कुकर्म करते हैं, पर, उसे स्वीकार नहीं करते, उसकी जिम्मेवारी नहीं लेते, और उसका फल स्वयं भोगने को तैय्यार नहीं होते हैं। वे अपने प्रच्छन्न कुकृत्यों का खट्टा फल दूसरों को चखाने का यत्न करते हैं, स्वयं, गुप्त षड्यन्त्रों से, समाज के सामने पाक साफ़ और 'साधु' बन जाते हैं। ऐसे लोगों मे से, जिन पुरुषों का कुकर्म दैवयोग से प्रकट हो जाता है, वे भी समाज की अन्याय्य और परम अधर्म्य व्यवस्था के कारण, उसके कुफलभोग से साफ बच जाते हैं; और एकमात्र अबल स्त्रीसमाज उस का शिकार होता है, "और करै अपराध कोउ, और पाव फलभोग"। ऐसे दुराचारी पुरुषों के विषय मे उदाहरण देने की कोई अपेक्षा नहीं है, क्योंकि प्रायः सब के प्रत्यक्ष अनुभव मे इस प्रकार के कुछ लोग निश्चय ही होंगे; इस विषय का सर्वसामान्य प्रत्यक्षतर उदाहरण तो भारत के हिन्दूनामधारी समाज से, पुरुषों के व्यभिचार द्वारा, पतित की गईं अगणित कुलललनायें, और विवशता की दशा मे विधर्मी पुंयोग से, उनकी उत्पन्न की हुई भूयसी सन्ततियों के बृहत्तर और प्रवर्द्धमान विजातीय दल ही हैं! यह ऐतिहासिक तथ्य और प्रत्यक्ष अनुभव की बात है, कि पुरुषों द्वारा पतित कर के निकाली गई, प्रायः प्रत्येक शहर बाज़ार मे विलपती और भटकती हुई दिखाई पड़ने वाली, आवारा औरतों के अतिरिक्त वेश्याओं मे भी पतित, हिन्दू कुलस्त्रियों की ही संख्या अधिक है, और भारत के प्रतिशत पंचानवे मुसलमान, तथा अधिकांश ईसाई भी, जातिच्युत करके निष्कासित वा बहिष्कृत हिन्दू स्त्री-पुरुषों से ही बने हैं।

अस्तु, हमें यहां सारतः यही कहना है कि आज काल की तरह ही पूर्व युग में जो पुरुष किसी भी कारण से व्यभिचार कर देते, पर, उसकी जिम्मेवारी उठाने का नैतिक साहस नहीं कर सकते थे, वे स्वयं तो व्यभिचार करके 'सूर्य' की तरह भाग निकलते थे, किन्तु बेचारी स्त्री को कुन्ती की ऐसी काररवाई करनी पड़ती थी; फलतः व्यभिचारजात बच्चे 'कर्ण'वत्, प्रकृति के हवाले किये जाते थे; पञ्च महाभूतों के सिवा उनकी शरण क्या हो सकती थी? कोई पानी में, कोई आग में डाल दिये जाते, कोई भूमि में गाड़ दिये जाते, कोई हवा और खुले आकाश में छोड़ दिये जाते थे; जङ्गल-झाड़ियों में, पहाड़ी खोह-कन्दरों में, जानवरों की मांदों में, छोड़ आना और घट-कुण्डों में तथा मञ्जूषा आदि में बन्द करके निर्जन स्थानों में फेंक आना सहज पड़ता था। न जाने ऐसे कितने जारज मानवसन्तान महाप्रकृति के गोद में विलीन हो गये होंगे। उनमें से जो बालक दैवयोग से, यथासमय किसी सम्पन्न सद्गृहस्थ को, वा ऋषि-मुनि को,

अथवा राजा-महाराजों को मिल जाते थे, उनका पालन-पोषण, प्रशस्त रीति से होता था, उत्तम संस्कार–आचारादि से युक्त होकर वे अच्छी शिक्षा-दीक्षा भी पा जाते थे, फलतः जब वे महापुरुष होकर विश्वविश्रुत हो जाते थे, तब उनकी जन्मकथा को दैवी वस्तु बनाने का व्यर्थ प्रयास किया जाता था। तथा, कभी कभी कर्णवत्, अपनी ही माता कुन्ती के विवाहजात अन्य सन्तान का विरोध करते थे; जैसा अब भारतीय मुसलमान भारतीय हिन्दुओं का कर रहे हैं। पर, प्राचीनतम आर्षयुग के लोग प्रायः ऐसा मिथ्या प्रयास नहीं करते थे; अत एव वेदों में, और इतिहास-पुराणों के मूलभूत आर्ष अंशों में भी, उस प्रकार के महापुरुषों की जन्मकथायें भी यथातथ्य दी हुई हैं; इससे उनका महत्त्व भी कम नहीं समझा जाता है; क्योंकि उत्पत्तिकाल से ही विशुद्ध सुवर्ण की अपेक्षा, उस स्वर्ण का मूल्य वा महत्त्व ज़रा भी कम नहीं होता है, जो पहले 'आकर' से श्यामिकायुक्त निकलने पर भी, पश्चात् तप कर संशुद्ध होता है; प्रत्युत कभी कभी तपा कर विशुद्ध किये हुए सोने का तेज, जन्मप्रभृति, उत्पत्तिकाल से ही, विशुद्ध सोने की अपेक्षा से भी अधिक महत् और प्रखर होता है; फिर उसकी प्रथम श्यामिका वा मिलावट का इतिहास न कोई पूछता है, नहीं, उसके कारण, उस (पश्चाद्विशुद्ध सोने) के मूल्य वा महत्त्व में ही कमी करता है। अतः कर्ण आदि की तरह उत्पन्न ऋषियों तथा महापुरुषों का महत्त्व बढ़ाने, वा उनके औत्पत्तिक दूषण को छिपाने के उद्देश्य से, इतिहास-पुराणों में, तत्सम्बन्धी अलौकिक जन्मकथाओं की कल्पना और प्रक्षेप का अनार्ष प्रयत्न, स्तुत्य नहीं समझा जा सकता है। कुन्ती के प्रति सूर्य की उक्ति से, और इसी प्रकरण में अन्यत्र उद्धृत श्वेतकेतु के उपाख्यान से, यह भी ज्ञात होता है कि प्राचीनतम युग में स्त्रियां और पुरुष, अनावृत परम स्वतन्त्र और स्वैरविहारी थे; स्त्री-पुरुषों का दाम्पत्य सम्बन्ध नियमित और नियन्त्रित नहीं होता था; अन्तःप्रेरणा से यथारुचि संयोग होने पर, स्त्री-पुरुष, इन्द्रियों की भूख बुता लेते और मनस्तर्पण कर लेते थे; सन्तान होने पर जो उसे किसी कारण से संभालने में असमर्थ होते थे, वे उसे भाग्य के भरोसे प्रकृति की शरण में छोड़ देते थे। इन्हीं सब कारणों से घट आदि में बन्द करके छोड़े हुए ऋषि, 'कुम्भज' आदि के नाम से प्रसिद्ध हुए। ऐसे सभी महापुरुष 'वीर्य-संस्कार सङ्कर' ( भिन्न वीर्य और भिन्न संस्कार का संकर ) के उदाहरण में आते हैं। यह संकर, वीर्य ( माता-पिता ) के अज्ञात रहने पर, तद्भिन्न संस्कार के योग से होता है; यह बात हम पहले लिख आये हैं। इसमें भी कई भेद हैं; जहां व्यभिचारज सन्तान के असली पिता का ज्ञान न रहने से जन्मकुल के अनुसार वर्णसंस्कार होता है, वहां सुतरां वीर्यसंस्कारसंकर होता है; उदाहरण के लिये महाभारत के मतंग को ले सकते हैं, वह ब्राह्मणपत्नी में नापित ( शूद्र ) से गुप्तव्यभिचार द्वारा पैदा हुआ था; उसके असली पिता का ज्ञान ( जानकारी ) किसी को नहीं था; अतः उसका संस्कार, जन्मकुल के अनुसार ब्राह्मणवर्णोचित हुआ[१२]। वीर्यसंस्कार-

१२ "द्विजातेः कस्यचित्तात तुल्यवर्णः सुतस्त्वभूत् , मतङ्गो नाम नाम्ना वै, सर्वैः समुदितो गुणैः;
स यज्ञकारः कौन्तेय, पित्रोत्सृष्टः परन्तप , प्रायाद्गर्दभयुक्तेन रथेनाऽप्याशुगामिना;
स बालं गर्दभं राजन्, वहन्तं मातुरन्तिके , निरविध्यत्प्रतोदेन नासिकायां पुनः पुनः
तत्र तीव्रं व्रणं दृष्ट्वा गर्दभी पुत्रगृद्धिनी , उवाच, मा शुचः पुत्र, चाण्डालस्त्वधितिष्ठति;
ब्राह्मणे दारुणं नास्ति, मैत्रो ब्राह्मण उच्यते , आचार्यः सर्वभूतानां शास्ता किं प्रहरिष्यति ?
अयं तु पापप्रकृतिर्बाले न कुरुते दयां , स्वयोनिं मानयत्येष, भावो भावं नियच्छति ;

संकरके दूसरे प्रकारका उदाहरण, कर्ण है; जहाँ माता पिता दोनों ही का पता नहीं हो, वहाँ जन्मकुल का भी कोई चिह्न नहीं रहता, अतः पालयिता पिता के कुलाचार के अनुसार ही प्राप्त बालक का संस्कार आदि भी होता है; जैसे कर्ण का संस्कार 'राधापति अधिरथ रथकार' के कुलऽनुसार हुआ[13]। तीसरे प्रकार का वीर्यसंस्कार संकर वहाँ होता है; जहाँ माता का पता तो हो, पर, उसका भी कोई निश्चित कुल न हो (आज काल की भाषा में अकुलजा, आवारा स्त्री), उसके सन्तान का संस्कार, गुणवृत्त के आधार पर अनुमित वर्ण के उपयुक्त होता है, जैसा, सत्य संभाषणरूप उदात्त सद्वृत्त से, सत्य काम जाबाल का ब्राह्मण वर्ण निश्चत हुआ, और तदुपयुक्त संस्कार किया गया। यों सत्य बोलना सहज है, पर अपने निहीन जन्म के विषय में भी लोकोपहास की ज़रा भी चिन्ता किये विना, सच्ची घटना का स्पष्ट वर्णन कर देना, ब्राह्मणोचित नैतिक साहस और उज्ज्वल चरित्रबल का काम था। उस युग (वैदिक काल) में केवल कुल के कारण, कोई नीच वा ऊँच, माना भी नहीं जाता था; गुण-कर्म के अनुसार, उच्चता, नीचता और वर्णव्यवस्था होती थी, अतः जाबाल को स्वजन्मविषयक सत्य कहने में कोई संकोच वा लोकापवाद का भय नहीं हुआ, और वह सत्यकथन के प्रताप से ही

एतच्छ्रुत्वा मतङ्गस्तु दारुणं रासभीवचः, अवतीर्य रथात्तूर्णं रासभीं प्रत्यभाषत ;
'ब्रूहि रासभि कल्याणि माता मे येन दूषिता, कथं मां वेत्सि चण्डालं ? क्षिप्रं रासभि शंस मे' ;
गर्दभी—ब्राह्मण्यां वृषलेन त्वं मत्तायां नापितेन ह जातस्त्वमसि चाण्डालो, ब्राह्मण्यं तेन तेऽनशत्"
[ म० भा० अनु० २७, ८—१७ ]

१३. 'वेणीसंहार' नाटक में अश्वत्थामा और कर्ण का, कुलविषयक एक विवाद बड़ा मनोरञ्जक है; अश्वत्थामा ने जब यह कह कर कर्ण के कुल पर आक्षेप किया कि—'क्या मैं भी तुझ ऐसा, वंश-विरुदावली पढ़नेवाले सारथियों के कुल में उत्पन्न हुआ हूँ ?—

"जातोऽहं स्तुतिवंशकीर्तनविदां किं सारथीनां कुले ?"

तब कर्ण ने जो यह उत्तर दिया कि 'मैं सूत वा सूतपुत्र, चाहे जो कुछ भी हूँ, इससे क्या; किसी कुल में जन्म तो दैव के अधीन, संयोगवश, होता है; उसमें जन्म लेनेवाले का न कोई वश चलता, नहीं कुछ दोष ही होता है; किन्तु क्षत्रिय-वर्णोचित 'पौरुष' क्षात्रकर्म मेरे वश मे है'—

"सूतो वा, सूतपुत्रो वा, यो वा को वा भवाम्यहं, दैवायत्तं कुले जन्म, मदायत्तं तु पौरुषम्"

नाटककार, अश्वत्थामा को प्रत्युत्तर देने में, कर्ण के मुख से यह भी कहला सकता था—

शरस्तम्बात्तु ते माता, पिता द्रोणात्त्वागतः, अज्ञातगोत्रजः किं त्वं जन्मन्येवं विकत्थसे ?

परन्तु किसी हेतु से नाटककार ने ऐसा नहीं किया।

इस सब से भी स्वभावप्रभव गुणवृत्त के अनुसार ही 'वर्ण' निर्णय की बात ध्वनित होती है। महाभारत में लिखा है कि परशुराम ने कर्ण के क्षत्रोचित धैर्य को देख कर, उसे क्षत्रिय समझा,—

"अतिदुःखमिदं मूढ न जातु ब्राह्मणः सहेत्, क्षत्रियस्येव ते धैर्यं, कामया सत्यमुच्यताम्"
[ म० भा० शां० ३,२५ ]

इस से भी 'वर्ण'प्राप्ति में गुण-कर्म ही मूल और मुख्य कारण प्रतीत होता है।

"कुले जन्म प्रशंसन्ति वैद्याः साधु सुनिष्ठिताः, बलेन सदृशं नास्ति; वीर्यं तु मम रोचते ;
कृतवीर्यकुले जातो निर्वीर्यः किं करिष्यति ? निर्वीर्ये तु कुले जातो वीर्यवांस्तु विशिष्यते;
क्षत्रियः सर्वसो राजन् यस्य वृत्तिर्द्विषज्जये, सर्वैर्गुणैर्विहीनोऽपि वीर्यवान्हि तरेद्रिपून्"
[ म० भा० सभा० १६,८—१० ]

उत्तम ब्राह्मण समझा गया। यदि आज काल, इस कुलमूलक मिथ्या वर्ण के युग में, कोई सत्पुरुष, जाबाल की तरह सत्य बोल दे, तो हिन्दू नामधारी समाज से, उसे, घोर घृणा और तिरस्कार के साथ जातिबहिष्कारका दण्ड देकर विधर्मी हो जाने पर बाध्य किया जायगा; जाबाल की तरह उच्चतम ब्राह्मण्य का अधिकारी, वह नहीं समझा जायगा।

अस्तु, 'वीर्य-संस्कार संकर' के विषय में मध्यकालीन शास्त्रकारों ने यह सूक्ष्म विवेक किया है कि वह 'द्विज' नहीं होता; अर्थात जो मनुष्य किसी भी कुल की अपनी माता में अपने ही पिता से उत्पन्न हो ( माता के गुप्त व्यभिचार द्वारा जार से नहीं; ) और उसका संस्कार भी पितृवर्ण के अनुसार वा उसके स्वभावप्रभव गुण-वृत्त से अनुमित वर्ण के अनुसार हो, वही 'द्विज' होता है ; सारांश यह कि शुद्धवंश्य वा योनिविशुद्ध सन्तान ही संस्कारयोग से 'द्विज' बनता है। इसके विपरीत, जो बालक माता के गुप्तव्यभिचार के कारण दूसरे के वीर्य से पैदा होता, और उसका संस्कार जन्मकुल के अनुसार हो जाता है, जैसा कि स्वाभाविक है, तो वह वस्तुतः 'द्विज' नहीं होता; यद्यपि प्रच्छन्नजन्मा होने के कारण, लोग उसे 'द्विज' ही जानते और मानते हैं; इस प्रकार के वीर्य-संस्कारसंकर के उदाहरण मे 'मतङ्ग' का उल्लेख पहले हो चुका है। ऐसे ही जब एक कुल का व्यभिचारज बालक, दूसरे कुल में कथमपि पहुँच जाता है और उसके मूल कुल का पता न रहने से पालयितृ-कुल के अनुसार उसका वर्णसंस्कार होता है, तब वह भी 'द्विज' नहीं होता; उदाहरण के लिये कर्ण का उल्लेख, पहले किया गया है। अत एव महाभारत युद्ध के आरम्भ में कर्ण को पाण्डवों के पक्ष में मिलाने के लिये कुन्ती ने उसके जन्म की कथा सुना कर जब उसे अपना पुत्र बतलाया, तब कर्ण ने अपना ( कर्ण का ) वीर्य-संस्कारसंकर करानेवाली उस माता की कड़ी निन्दा की[१४]।

इस प्रकार के सभी वीर्य-संस्कारसंकरवाले लोग, शास्त्रीय परिभाषा के अनुसार 'द्वाज' होते हैं; 'द्विज' नहीं†; इस विषय को, 'महाभारतभावदीप' ( नैलकण्ठीय ) में, 'भरद्वाज' शब्द के

१४. "न चैतच्छ्रद्दधे वाक्यं क्षत्रिये भाषितं त्वया, 'धर्मद्वारं ममैतत्स्यान्नियोगकरणं तव';
अकरोन्मयि यत्पापं भवती सुमहात्ययम्, अपाकीर्णोऽस्मि यन्मातः, तद्यशःकीर्त्तिनाशनम्;
अहं चेत्क्षत्रियो जातो, न प्राप्तः क्षत्रसत्क्रियां त्वत्कृते, किं नु पापीयः शत्रुः कुर्यान्ममाऽहितम्?
क्रियाकाले त्वनुक्रोशमकृत्वा त्वमिमं मम हीनसंस्कारसमयमद्य मां समचूचुदः;
न वै मम हितं पूर्वं मातृवच्चेष्टितं त्वया, सा मां सम्बोधयस्यद्य केवलात्महितैषिणी;
कृष्णेन सहितात्को वै न व्यथेत धनञ्जयात्, कोऽद्य भीतं न मां विद्यात्पार्थानां समितिङ्गतम्?
अभ्राता विदितः पूर्वं, युद्धकाले प्रकाशितः, पाण्डवान् यदि गच्छामि, किं मां क्षत्रं वदिष्यति?"
[ म० भा० उद्योग० अ० १४६ ]

† देहात मे दुष्ट बालकों की भर्त्सना करते समय, लोग उन्हें 'दोगला' और 'त्रिजात' कह देते हैं। मिथिला मे मैथिल और भूमिहार ब्राह्मणों के अन्तर्जातीय विवाहसम्बन्ध से उत्पन्न होनेवाले लोग भी 'दोगमिया' कहे जाते हैं; पर वे अपने को वर्णतः ब्राह्मण और द्विज भी कहते हैं।

कुत्सा के लिये प्रयुक्त होनेवाले 'दोगला' और 'त्रिजात' शब्द, 'द्वाज' तथा अन्य प्रकार के वर्णसङ्कर के ही द्योतक हैं; 'द्विज' वा 'त्रिज' के अर्थबोधक नहीं; क्योंकि 'द्विज' और 'त्रिज' शब्द अभ्यर्हित ( संस्कारज और कर्मयोगज ) जन्मवालों के लिये ही प्रयुक्त होते हैं; कुत्सित जन्मवालों के लिये नहीं; यथा—

"ब्राह्मणः क्षत्रियो वैश्यो द्विजाः प्रोक्ताः, त्रिजास्तथा;
मातृतः, चोपनयनात्, दीक्षाया, जन्म वै क्रमात्।" [बृहन्नारदीयपु० २२,८]

निर्वचनवाले श्लोक की व्याख्या के प्रसङ्ग से, श्रीनीलकण्ठ भट्ट ने, स्पष्ट किया है[१५]। किन्तु कोई वीर्य-संस्कार के असांकर्य के कारण 'द्विज' हो, अथवा इनके सांकर्य के कारण, 'द्वाज' हो, पर, उस के सामाजिक वर्ण को व्यवस्था मे कोई आपत्ति बाधा और असुविधा नहीं होती, क्योंकि सब का वर्ण, 'गुणकर्मविभागशः' ही व्यवस्थित होता है, अत एव 'द्वाज' होने पर भी विश्वामित्र, मतङ्ग आदि, ब्राह्मण, तथा कर्णप्रभृति, क्षत्रिय माने गये। इस प्रकार, योनिसंकर के चारों प्रभेदों का संक्षिप्त उपव्याख्यान किया गया।

अब विचारशील सज्जन स्वयं समझ सकते हैं कि पूर्वोक्त, योनिसंकरमूलक वर्णसंकरों का, सामाजिक वर्णव्यवस्था से साक्षात्सम्बन्ध नहीं है; अर्थात् उनके कारण वर्णव्यवस्था में कोई प्रतिबन्ध नहीं होता, स्व-स्व गुणकर्म के अनुसार, वृत्तरूप मूल वर्ण, और वृत्तिकर्मक व्यावहारिक वर्ण, यथायोग्य सब योनिसंकरों का भी निर्बाध होता है; अतः कुल-जातिसंकररूप 'अन्त्यज' वर्ग की कल्पना से, अवर्ण, वर्णबाह्य, और अस्पृश्य जातियों का अस्तित्व मानना, सर्वथा अशास्त्रीय असामाजिक और अश्रेयस्कर 'मत' है। पूर्वोक्त योनिसंकरों की कल्पना का, राग-द्वेषादिरूप असद् हेतु, प्रत्यक्ष ही है; अतः वह धर्म( पुरुषार्थ-लोकाऽभ्युदयसाधन )रूप सद्हेतुमूलक हो नहीं सकती। अपने ग मे राग, और दूसरों के रङ्ग से द्वेष, होने के कारण

---

१५. "भरेऽसुतान्, भरेऽशिष्यान्, भरे देवान्, भरे द्विजान्,
भरे भार्यां, भरेद्वाजं भरद्वाजोऽस्मि शोभने" [ म० भा० अनु० ९३, ९२ ]
"भरे सुतान्, भरे शिष्यान्" इति पाठान्तरम् ;
"भरे सुतान्, भरे पोष्यान्, ... भरे भार्यामहं व्याजात् ..."
इति कुम्भघोणसंस्करणपाठः ( अ० १४२ श्लो० ३१ )।

"द्वाजम् इति च्छेदे तु 'द्वाभ्यां जातं, सङ्करजम्', इत्यर्थः। ननु 'माता भस्त्रा, पितुः पुत्रो, येन जातः स एव सः' ( म० भा० आदिप० अ० ७४ श्लो० ११० ) इति स्मृतेः, 'चर्मकोशतुल्या माता' इत्यतः सर्वोऽप्येकज एवेति, नास्ति कश्चिद् द्वाजः; न हि द्वाभ्यां रेतःसेकाभ्यामेको जायत इति सम्भवति ?; सत्यम्, आहवनीयादीनामपि संस्कारवतां सर्वेषां द्विविधं जन्म, योनितः संस्कारतश्च; तत्र सङ्करोऽन्यस्माज्जातोऽन्येन स्वपुत्र इति बुद्ध्या संस्कृत इति स एव 'द्वाजः'; द्विर्जायत इति द्विजोऽन्यः। 'द्वाभ्यां स्त्री-पुरुषाभ्यां जायत' इत्यर्थे द्वाजादयो निपात्यन्ते, तत एव द्वाजा अपि सन्तीति 'वशी वशं नयस एकज त्वम्' इति मन्त्रे मन्योः सङ्कल्पस्य एकजेति विशेषणम्। द्वाजे तु बीज-संस्कारसङ्कराद् अवश्यं सङ्कल्पयोर्वाङ्मनसयोर्वा पौर्वापर्यविरोधो भवतीति विश्वासघातकादयो 'द्वाजा' इति ज्ञेयम् ; तदयं संग्रहः—

"कौशिके क्रौर्य-तपसी, राधेये शौर्य-भीरुते, खले वाक्चित्तवैमत्ये, बीज-संस्कारसङ्करात्' ;
इति" [ नैलकण्ठीयम् ]

इस श्लोक का विषय भी 'चिन्त्य' है। भृगु, दुर्वासा आदि सभी शाप-दाता ऋषियों मे क्रौर्य-तपसी देखे जाते हैं; कर्ण की 'भीरुता' का कोई उदाहरण नहीं मिलता; यों तो रामजी के लिये भी लोगों ने ऐसा कह दिया ही है कि—

"वृद्धास्ते न विचारणीयचरितास्तिष्ठन्तु हुं वर्तते,
सुन्दस्त्रीमथनेऽप्यकुण्ठयशसो लोके महान्तो हि ते,
यानि त्रीण्यकुतोभया-( मुखा )-न्यपि पदान्यासन्खरायोधने,
यद्वा कौशलमिन्द्रसूनुनिधने, तत्राऽप्यभिज्ञो जनः" [ उत्तररामचरिते ५,३४ ]

ही, रङ्गमूलक वर्णसंकर की कल्पना और कुत्सा की गई; आज भी संसारके सफेद रङ्गवाले, अन्य रङ्गवालों से भीषण द्वेष करते हैं; सुना जाता है, अमेरिका में काले नीग्रो वा हवशी आदि, दिनदहाड़े, गोरे चमड़ेवालों द्वारा घोर निर्दयता और भीषण नृशंसता के साथ वीभत्स तरीके से कभी कभी मार डाले जाते हैं । इस लिये नहीं कि गोरी-काले स्त्री-पुरुषों के सम्प्रयोग से चातुर्वर्ण्य के योग्य सन्तान नहीं होगा, वा वह लोकाऽभ्युदय का कोई काम नहीं कर सकेगा; प्रत्युत इस लिये कि उनको अपने रङ्ग में राग और दूसरों के रङ्ग से द्वेष है, जो चिरपरम्परा से घोर कुसांस्कृतिक बन गया है । यदि रङ्ग की रक्षा से सन्तान पर कुछ अच्छा सांस्कृतिक प्रभाव पड़ता हो, वा समाज का कोई अदृष्ट लाभ होता हो, तो, वह की जाय, और तदर्थ रङ्गसंकर से बचा जाय; हमें इसमें कोई आपत्ति नहीं है; पर इतना अवश्य कहना है कि रङ्गसंकर से सामाजिक वर्णव्यवस्था में बाधा नहीं होती, क्योंकि संकर वा असंकर, सभी रङ्ग के लोग स्वगुणकर्मके अनुसार यथायोग्य वर्ण प्राप्त कर सकते ही हैं ।

ऐसे ही विरुद्ध प्रकृतिवाले स्त्री-पुरुषों का सम्बन्ध, वा ब्राह्मणी-शूद्र-प्रभृति का सम्बन्ध, तज्जन्य सन्तान मे गुणाऽपकर्षकारक भले ही हो, पर वर्णबाह्य 'अन्त्यज' का प्रवर्तक तो कथमपि नहीं हो सकता, क्योंकि वैसा सन्तान भी चार मे से किसी एक वर्ण के गुणवृत्त का और किसी न किसी जीविका वृत्तिका आश्रयी अवश्य होगा; क्योंकि त्रिगुणसे शून्य वा त्रैगुण्य से बाह्य 'वृत्त' का न कोई होता, नहीं 'वृत्तिकर्म' के बिना समाज मे ठहर सकता है, और जो किसी भी वृत्त और वृत्ति का होगा, वह परम वैज्ञानिक चातुर्वर्ण्यव्यूह के भीतर अवश्य ही आ जायगा । अतः इस प्रकार के 'अन्त्यज' वा वर्णसंकर की कल्पना भी दृष्ट हेतु-मूलक, व्यक्ति गत और कुलगत पुरुषस्वार्थनिमित्तक, ही है । इसके दो लौकिक वा स्वार्थिक कारण हुए; एक तो विवाह के धार्मिक सम्बन्ध के नाम पर, पातिव्रत्य की कल्पना, और असतीत्व के लिये नरक की विभीषिका दिखा कर स्त्रियों को अपने स्वतन्त्र भोग मे, वैयक्तिक रूप से अपने वश में, रखने की पुरुषप्रवृत्ति, और दूसरा कुलाऽभिमान का संस्कार । स्वयं परस्त्री से व्यभिचार करनेवाला पुरुष भी, प्रायः स्वस्त्री के परपुरुष-व्यभिचार का सहन नहीं करता है; ऐसी मनोवृत्ति मे, स्त्रियों को अपने भोग के एकाऽधिकार मे रखने की पुरुषप्रवृत्ति, और कुलाऽभिमान का चिरप्ररूढ संस्कार ही मुख्य कारण है । इन्हीं कारणों से स्त्रीव्यभिचार को वर्णसंकरकारक, और व्यभिचारज सन्तान को 'अन्त्यज' कह कर भय दिखाने की आवश्यकता हुई; फलतः धर्म के नाम से सब कुछ किया गया; पर, पुरुषों ने अपने व्यभिचार के लिये काफ़ी छूट रखी ! हाँ, अवश्य ही 'अधिजनन', अधिक गुणसम्पन्न उत्तम सन्तान के उत्पादन, के लिये, विशुद्ध योनि, ( सती माता और सत्पिता ), का होना विशेष फलप्रद और समधिक गुणाधायक है; अथ च, दाम्पत्य सम्बन्ध को, स्त्री-पुंयोग को, संयत नियमित नियन्त्रित बनाने के लिये, सन्तान के जनन पालन पोषण और शिक्षा दीक्षा का सहजस्नेहनिबद्ध उपकाराऽतिशयवान् स्थिर आधार क़ायम रखने के लिये, और पारिवारिक जीवन को सुव्यवस्थित करने के लिये भी योनिसङ्कर का निवारण, अयोनिसंकर वा विशुद्धयोनिमय सत्कुलों का प्रवर्तन, स्त्री का पतिव्रत और पुरुष का पत्नीव्रत, आवश्यक है; यह पहले भी कहा जा चुका है । मनु की स्पष्ट आज्ञा है, कि स्त्री-पुरुष का, संक्षेप से, समस्त धर्म परम धर्म इतना ही है कि एक दूसरे से कभी, मरण पर्यन्त, अभिचार, व्यभिचार, कभी न करैं; सहधर्म-चार ही करैं; सब धर्म कार्यों में सदा साथ

रहैं ※ । इसी आदेश का अर्थ समझाने के लिये वाल्मीकि महर्षि ने २४००० श्लोक का ग्रन्थ, रामायण, लिखा ।

पर, यावच्छक्य महाप्रयत्न से कुलरक्षा करते रहने पर भी, यदि गुप्त वा प्रकट व्यभिचार से उन में कहीं अधिजनन के बदले अधम जनन, योनिसंकर सन्तान, हो जाय, तो वह अस्पृश्य, अवर्ण, वर्णबाह्य, वा वर्ण के अयोग्य वा अनधिकारी 'अन्त्यज' भी क्यों समझ लिया जाय ? 'मतङ्ग' और 'शठकोपाचार्य'प्रभृति के सदृश ब्राह्मसंस्कारसम्पन्न, महापण्डित और परम तपोनिष्ठ योगसिद्ध होने पर भी, उसे 'चण्डाल' की ही संज्ञा क्यों दी जाय ? समाज से, दायभाग में उस को 'श्व-गर्दभ' ही धन, क्यों मिले, और, ज्ञानप्रचार के परम योग्य होने पर भी, उस से जल्लाद का नृशंस काम जबर्दस्ती से क्यों लिया जाय ? तथा उच्च 'वर्ण' नामधारी बीभत्स कुकर्मियों को भी उस महात्मा की छाया के स्पर्श से 'सचैलस्नान' के कर्त्तव्यार्ह क्यों मान लिया जाय ?; एवं कर्ण के समान महातेजस्वी, लोकोत्तर शूर, परम योद्धा, साक्षात् क्षात्रधर्मावतार को भी कानीन, जारज, और 'सूत'पालित होने के कारण ही, निहीन क्यों माना जाय ? और उसके गुण-स्वभाव के विरुद्ध, स्तुतिपाठ के, वा सारथ्य के, काम में ही उसे क्यों नियुक्त किया जाय ?; इन प्रश्नों का कोई सद्युक्तिसङ्गत, सुबुद्धिग्राह्य, लाभप्रद, और सच्छास्त्रसम्मत सदुत्तर नहीं मिलता है । तथा, लोक ने भी, ऐसे पातित्य नियम का खंडन कर ही रक्खा है; श्लोक प्रसिद्ध ही है—

"कानीनस्य मुनेः स्वबान्धववधूवैधव्यविध्वंसिनो नप्तारः, कुलगोलकस्य तनयाः, कुंडाः स्वयं पाण्डवाः, ते वै पंच समानदारनिरताः; तेषां कथाकीर्त्तनात्, पापं नश्यति, वर्धते च सुकृतं; धर्मस्य सूक्ष्मा गतिः" ।

अतः उपर्युक्त प्रकार के 'अन्त्यज' की कल्पना सर्वथा हेय है । तात्त्विक बात इतनी ही है कि योनिसांकर्य से सन्तान मे प्रायः 'वर्ण'गुणों के अपकर्ष की संभावना रहती है; अतः योनिविशुद्ध सन्तान के अधिजनन के लिये विशेष प्रयत्न रखना चाहिये । वर्णव्यवस्था तो सर्वथा गुण-कर्मानुसार ही होती है, अतः उस में अधिजनन वा अधम जनन को साक्षात् प्रयोजकता नहीं है ।

ऐसे ही यदि सपिण्डसंकर से व्यक्ति वा समाज की वस्तुतः कुछ हानि होती हो, कुछ पाश्चात्य वैज्ञानिकों का भी मत है कि, समानरक्तसम्बन्ध से भयंकर रोग होते हैं, तो वह बचाया जाय; ऐसे विज्ञानसंमत निषेध से वर्णव्यवस्थाको कोई विरोध नहीं हो सकता है; पर यदि सपिण्डसम्बन्धसे सन्तान उत्पन्न हो ही जायं, तो वह भी स्वगुण-कर्म के अनुसार किसी न किसी वर्ण में अवश्य ही रहेगा । वैदिक काल से पौराणिक काल तक तो सपिण्ड-विवाह वा सपिण्ड स्त्री-पुंयोग का ही बाहुल्य था; और उससे उत्पन्न लोगों मे बड़े बड़े गोत्रप्रवर्तक ब्रह्मऋषि, और विश्व विश्रुत राजवंशों के प्रवर्तक राजर्षि भी हो गये हैं । बल्कि आज काल भी, कुछ उच्चंमन्य पंक्तिपावनताऽऽभिमानी जातियों मे, सजातीयों का, दोषारोप से वर्जन और बहिष्करण करते करते, संख्या का संकोच इतना हो गया है कि विवाहाऽर्थ, केवल "दूध का ही बराव" करने लगे हैं; अर्थात् जिन बालक बालिका ने एक ही माता का दूध पीया हो, उन्हीं का परस्पर विवाह नहीं किया जाता ।

※ अन्योऽन्यस्याऽव्यभीचारो भवेदामरणान्तिकः, एप धर्मः समासेन ज्ञेयः स्त्री-पुंसयोः परः ।
तथा नित्यं यत्तेयातां स्त्रीपुंसौ तु कृतक्रियौ, यथा नाऽभिचरेतां तौ वियुक्ताावितरेतरम् ।
एप स्त्री-पुंसयोरुक्तो धर्मो वो रतिसंहितः । ( मनु, अ० ९, श्लो० १०१, १०२, १०३ )

सगोत्रविवाहवर्जन की बात तो सर्वथा असच्छास्त्रीय और अबुद्धिपूर्वक, असंभवकथा है; इस विषय पर आगें विवाह-प्रकरण मे विस्तार सें विचार किया जायगा।

इस प्रकार, योनिसंकर के चारों प्रभेदों का संक्षिप्त निरूपण समाप्त हुआ।

इन सभी प्रकार के योनिज संकरों की उत्पत्ति मे अनार्षकालीन ग्रन्थकारोंने स्त्री के अपराध को ही प्रमुख कारण बतलाया है;[१६] न जाने, पुरुष क्यों छोड़ दिये गये हैं, जो ही वस्तुतः स्त्रियों को भी नानाच्छल-प्रपञ्चों और विविध उपायों से भ्रष्ट करते अतः प्रत्यक्ष, लोकसन्न्याय, और आर्ष प्रमाणोंके अनुसार मुख्य अपराधी होते हैं![१६] (क)

---

१६. "स्त्र्यपराधात् ,कर्त्तुश्च, पुत्रदर्शनम्" [ मी० द० १, २, १३ ]

"यतस्तु 'माता भस्त्रा, पितुः पुत्रः' ( म० भा० आदिप० अ० ७४ श्लो० ११० ) इति स्मर्तॄणां दर्शनं, जनयितुश्च नानाजातित्वोपपत्तिः, तेन वर्णसङ्करः; वेदेऽपि च 'अप्रमत्ता रक्षत तन्तुमेनम्' इति जातिविच्छेददर्शनं, स्त्र्यपराधकर्तृपुत्रनिमित्तमेवोपपद्यते; अन्यथा ह्यपरिरक्ष्यमाणेऽपि नैव स्वजातितन्तुविच्छेदो भवेत्" इति तत्रत्यं तन्त्रवार्तिकम्।

अस्मिन्विषये अन्यदपि तन्त्रवार्तिकमन्यत्र ( मी०द० अ०१ पा०२ सू० २ ) दृश्यते; तद् यथा— "स्त्र्यपराधात्तु दुर्ज्ञानोऽयं सम्बन्ध इति स्वयमेव वक्ष्यति।...न च स्त्रीणां क्वचिद् व्यभिचारदर्शनात् सर्वत्रैव कल्पना युक्ता, लोकविरुद्धाऽनुमानाऽसंभवात्; विशिष्टेन हि प्रयत्नेन महाकुलीनाः परिरक्षन्त्यात्मानम्; अनेनैव हेतुना राजभिः ब्राह्मणैश्च, स्वपितृ-पितामहादिपारम्पर्याऽविस्मरणार्थं समूहलेख्यानि प्रवर्तितानि; तथा च प्रतिकुलं गुणदोषस्मरणात् तदनुरूपाः प्रवृत्ति-निवृत्तयो दृश्यन्ते। न च भर्तृव्यतिरेककृतेन वर्णसङ्करोऽपराधेन जायते; दृश्यते ह्यपराधिनीनामपि स्वभर्तृनिमित्तः प्रसवः; तदपराधनिमित्तस्तु तासामशुभफलोपभोगो भवेत्, न त्वपत्यानां वर्णसंकरः। न च नियोगतो वर्णान्तरैरेव सह प्रमादः;सवर्णेन चोत्पादितस्य नैव वर्णान्तरत्वापत्तिः; संकरजातानामपि च पुनरुत्कर्षाऽपकर्षाभ्यां सप्तमे पञ्चमे वा (पुरुषे) अन्यतरवर्णापत्तिः स्मर्यते" इति।

"यच्चोक्तं, 'स्त्रीणां स्वभावचपलानां विशुद्धिर्दुरवबोधा' इति; तद् असत्, अभियुक्तैः सुरक्षितानां सुकरस्तदवबोधः; कथितश्च तासां बहुविधो रक्षणोपायः" इति प्रशस्तपादभाष्ये न्यायकन्दली [ पृ० १३ ]

१६ ( क ) "पाणिबन्धं स्वयं कृत्वा, सहधर्ममुपेत्य च,
यदा यास्यन्ति पुरुषाः (पर)स्त्रियो, नार्हन्ति याच्यताम्।
भरणाद्धि स्त्रियो भर्ता, पात्या( पाना )च्चैव स्त्रियः पतिः,
गुणस्याऽस्य निवृत्तौ तु, न भर्ता, न पुनः पतिः।
एवं स्त्री नाऽपराध्नोति, नर एवाऽपराध्यति,
व्युच्चरंश्च महादोषं नर एवाऽपराध्यति,...
नाऽपराधोऽस्ति नारीणां, नर एवाऽपराध्यति,
सर्वकार्याऽपराध्यत्वात्, नाऽपराध्यन्ति चाङ्गनाः" ( म० भा० शां० २६६, ३६–४० )

नार्हन्ति याच्यातां = तेभ्यः याचनं च, प्रतिग्रहणं च, सद्भिर्द्विजैः न कर्त्तव्य मित्यर्थः।

नीलकण्ठस्तु—'धर्मे चार्थे च कामे च नाऽतिचरामि' इति प्रतिज्ञापूर्वकं स्वयं पाणिग्रहं कृत्वा यदि पुरुषाः 'स्त्रियः' परदारान् प्रतियास्यन्ति, तर्हि ते 'याच्यतां' प्रार्थनीयतां पूज्यतामिति यावत्, नार्हन्ति, धर्मत्यागद् इत्यवोचत।

'पात्यात्' पत्युर्भावः, कर्म वा 'पात्यं' पालयितृत्वं, तस्माद् इति नीलकण्ठः। पानात् 'पानं' रक्षणं, ( पा + ल्युट् ) तस्मादित्यर्थः। 'सर्वकार्याऽपराध्यत्वात्' सर्वेषु कार्येषु 'अपराध्यत्वाद्' अनुरोध्यत्वात्, अल्पबलत्वेन सर्वथा पुरुषाधीनत्वात्; तथा च बलात्कारकृते व्यभिचारादौ स्त्रियो नाऽपराध्यन्तीत्यर्थः, इति च नीलकण्ठः।

अस्तु अब हमे उद्देश्य क्रम के अनुसार 'वृत्तिसंकर के प्रभेदों पर विचार करना है; जो आगे संक्षेप से किया जाता है ।

जन्मसंकर की तरह, 'कर्मसंकररूप' वर्णसंकर भी निम्नलिखित चार प्रकारों से होता है—

I. स्वकर्त्तव्य के त्याग से; ( स्वकर्मणां च त्यागेन ), अर्थात् जब कोई वर्ण, अपने कर्त्तव्य का पालन करना छोड़ दे, तब उसे पूरा करने के लिये, वह काम, दूसरे वर्णवालों को करना पड़ेगा; इस प्रकार वर्णसंकर होगा; उदाहरण के लिये, यदि राष्ट्ररक्षा का कर्त्तव्यपालन क्षत्रिय न करे, वह स्वकर्त्तव्य को त्याग दे, उससे विमुख हो जाय, तो अन्य वर्णों को शस्त्र उठाना और उस काम को पूरा करना पड़ता है । अत एव धर्मशास्त्रों का एक यह भी मत है कि, शान्तिकाल मे समस्थ लोगों मे ही शुद्ध वर्णाश्रमधर्म की व्यवस्था रहती है; आपत्काल के विषमस्थ लोगों मे वर्णाश्रमधर्म का सांकर्य अपरिहार्य हो जाता है; यथाप्रयोजन आत्मरक्षा और समाजरक्षा के लिये सब लोग सभी वर्णों का काम करने लगते हैं; स्वदेश पर बाह्य दस्युओं के विप्लवकारी आक्रमण के समय, सब का एक क्षात्रधर्म हो जाता है; ब्राह्मण और संन्यासी तक को शस्त्र उठाना और सैनिक बन जाना पड़ता है; अतः यह मत है कि सम्पत्काल मे ही शुद्ध वर्णव्यवस्था रहती है; आपत्काल मे नहीं । आपत्काल के लिये आपद्धर्मों का विधान किया है ।

"स्वकर्मणां च त्यागेन" इस मनुवाक्य मे 'कर्म' पद से कर्त्तव्य और जीविका-कर्म, दोनों का ग्रहण अभिप्रेत है; अर्थात् कर्त्तव्यत्यागवत् जीविका कर्म के त्याग से भी वर्णसंकर होता है । यदि वैश्य, कृषि, गोरक्ष वा पाशुपाल्य, और वाणिज्य आदि वृत्ति-कर्मों का परित्याग कर दे, तो उतने अंश मे, समाज के जीवनौमयिक पदार्थों के उत्पादन के लिये, अन्य वर्णों को 'वार्ताकर्म' भी अवश्य ही करना पड़ेगा । अथ च समाज मे यदि कुछ लोग अपनी जीविका के पर्याप्त वृत्ति-कर्म न करें, अकर्मण्य हो जायं, तो भी वर्णसंकर होता है; क्योंकि अप्रत्यक्ष रूप से उसका ऐसा प्रभाव पड़ता है कि दूसरों को अधिक उत्पादन के लिये कई पेशे करने पर बाध्य होना पड़ता है; फलतः वे तदंश मे वृत्तिसंकर करते हैं । भारतीय परिवारों मे एक व्यक्ति की कमाई पर बहुधा कुटुम्ब का कुटुम्ब निर्वाह करता है; "एको गोत्रे भवति स पुमान्, यः कुटुम्बं बिभर्त्ति", बाकी सब लोग अकर्मण्य बने रहते, अपनी रोजी कमाने की फिक्र नहीं करते, बहुत लोग तो उसकी आवश्यकता का अनुभव भी, स्यात्, नहीं करते हैं ।

आपत्काल में, आपद्धर्मरूप से, स्वकर्मत्यागद्वारा उपनत वर्णसंकर तो अनिवार्य शास्त्राऽनुमत और क्षम्य है; पर, शुद्धधर्म, सम्पद्धर्म, के उपयुक्त सम्पत्काल में, शान्तिकाल में, भी ऐसा करना घोर अनिष्टकर होता है ।

II. परधर्म ( दूसरों के 'धर्म' धारणार्थक कर्म, जीविका-वृत्ति ) को अपनाने से दूसरे प्रकार का वर्ण( वृत्ति )संकर होता है । यदि वणिग्-वर्ग के अधिकांश लोग वाणिज्य छोड़कर, शासन नौकरी वा वकालत आदि कर्म मे लग जायँ, तो उतने अंश मे जिनकी 'वृत्ति' संकुचित होगी वा छिन जायगी, वे जीवनयोनि प्रयत्न की अदृश्य प्रेरणा से ही स्वभावतः, स्ववृत्ति से बेकार और निराश होकर, अन्य वृत्तियों का अवलम्बन करेंगे; इस तरह भीतर ही भीतर अव्यवस्था और वर्णसंकरता फैल जाती है ।

आपत्काल मे परधर्म से, अन्य वर्ण के जीविकाकर्म से, भी जीवननिर्वाह करने के लिये शास्त्र की अनुमति है, और लोक मे भी उसकी आवश्यकता का प्रत्यक्ष अनुभव होता है; अत एव उसे 'आपद्धर्म' कहते हैं; पर, सर्वदा वैसा करना, अश्रेयस्कर, वर्णसंकरकारक है।

III. नाना जीविका-कर्मों को अपनाने वा हथियाने से तीसरे प्रकार का वर्णसंकर होता है; यह बहुत अनिष्टकर है; इससे समाज मे भयङ्कर आर्थिक वैषम्य फैलता है; एक ओर एक एक परिवार मे अपार सम्पत्ति जमा हो जाती है, और दूसरी ओर अनेक परिवार भूखों मरने लगते हैं, इसी से पूंजीवाद, और तत्प्रतिक्रियारूप 'वर्गवाद' 'विप्लववाद' की सृष्टि होती है, और वर्णव्यवस्था अत्यन्त अस्त-व्यस्त हो जाती है। एक वर्ग के अनेक वृत्तियों को अपना लेने से, उतने अंश मे दूसरे वर्ण के लोग बेकार हो जाते हैं, फलतः वे भी यथासंभव वृत्त्यन्तर का ग्रहण करते हैं, अन्यथा बेकार होकर, नाना प्रतिस्पर्धा संघर्ष और सामाजिक अनर्थ के कारण बन जाते हैं। अतः वृत्तियों का नियमन-नियन्त्रण होना नितान्त आवश्यक है; किसी भी स्थिति मे एक आदमी को दो ( एकाधिक ) जीविका कर्मों से धन कमाने देना नहीं चाहिये, यह राज कर्त्तव्य है। मनु ने, इसी हेतु से, चार प्रकार के जीविका-कर्मों का विस्पष्ट विवेक कर दिया है, और उनको चार प्रकार की प्रकृतियों के मनुष्यों मे बाँट दिया है। इन्हीं चार प्रकार के जीविका कर्मों, अर्थात् वृत्तियों से चार वर्णों, अर्थात् पेशों का विवेक होता है।

IV. चौथे प्रकार का कर्ममूलक वर्णसंकर, वर्णों के अज्ञान से ("अज्ञानाद्वाऽपि वर्णानाम्") होता है। जब वर्णों ( ब्राह्मण आदि ) को अपने कर्त्तव्य का ज्ञान नहीं होता, तब उन की कर्त्तव्यच्युति वा त्रुटि का विषम परिणाम, समाज में उत्पन्न होकर, अव्यवस्था और वर्णसंकरता फैला देता है। यदि आँख, देखना छोड़ दे, नयन अन्धा हो जाय, तो सारा शरीर ठोकर खाकर गिर सकता है; अगत्या हाथ-पैर को भी देख कर, टटोल कर, चलना पड़ता है; अर्थात् आँख का काम भी त्वगिन्द्रिय को करना पड़ता है। ऐसे ही नेता, 'नयन', पुरोहित, ब्राह्मण, यदि देखना छोड़ दे, कर्त्तव्यदर्शन में अन्धा हो जाय, तो सारा समाज पतित हो सकता है; जब समाज के योगक्षेम का मन्त्रद्रष्टा ब्राह्मण वर्ण ही अज्ञानी हो जाय, प्रवृत्ति निवृत्ति कार्य अकार्य का निश्चय करनेवाली सद्बुद्धि को खो बैठे, तब उसके उपदेशों के अनुसार चलनेवाले अन्य वर्ण अवश्य ही "अन्धेनैव नीयमाना यथान्धाः" की दुर्दशा में पड़ जायँगे। स्वयं भगवान् मनु ने कहा है ( मनु० १०, ४३–४४ ), और महाभारत में भी लिखा है कि 'ब्राह्मणों के 'अदर्शन' अज्ञान, सन्मार्गदर्शन के अभाव, से क्रिया का, कर्त्तव्य का, लोप हो जाने के कारण, क्षत्रिय लोग ही पौंड्रक, औड्र, द्रविड़, काम्बोज, यवन और शक आदि जातियों के रूप में बदल गये, स्वकीय क्षात्रधर्म से पतित, वृषल, अर्थात् वृषनाम धर्म के लावक, लोपक, हो गये'[१७]।

---

१७. "शका, यवन-काम्भोजा, स्तास्ताः क्षत्रियजातयः वृषलत्वं परिगता, ब्राह्मणानामदर्शनात्; द्राविडाश्च कलिङ्गाश्च पुलिन्दाश्चाऽप्युशीनराः कोलिसर्पा महिषकास्तास्ताः क्षत्रियजातयः वृषलत्वं परिगता, ब्राह्मणानामदर्शनात्"; ( म० भा० अनु० ३३, २१–२२ )

"मेकला द्राविडा लाटाः पौण्ड्राः कान्वशिरास्तथा शौण्डिका दरदा दार्वाश्चौराः शबर बर्बराः किराता यवनाश्चैव तास्ताः क्षत्रिय-जातयः वृषलत्वमनुप्राप्ता, ब्राह्मणानामदर्शनात्" ( म० भा० अनु० ३५, १७–१८ )

लोक धर्मका साक्षाद् दर्शन करनेवाला, साक्षात्कृधर्मा, समाज के आभ्युदयिक और नैःश्रेयसिक सत्कर्मों का, पुरुषार्थसाधनों का, अपरोक्ष अनुभव, प्रत्यक्षवत् दर्शन करनेवाला महात्मा मनुष्य ही ऋषि कहलाता है;, "ऋषिर्दर्शनात्"; और 'ऋषि' शब्द प्रमुखरूप से 'ब्राह्मण' के पर्यायवत् प्रयुक्त होता है; अतः अपनी तपस्या सद्विद्या और विशुद्धबुद्धिके द्वारा समाज के इष्ट की प्राप्ति, और अनिष्ट के परिहार का मन्त्र देखना, मन्तव्य स्थिर करना, ब्राह्मण का ही कर्त्तव्य है; सुतरां ब्राह्मण के अदर्शन से, स्वकर्त्तव्यविषयक अज्ञान से, लोकहितार्थक सन्मार्गगोचर ज्ञान के अभाव से, चातुर्वर्ण्य का पतन, और सङ्कर हो सकता है; क्योंकि ब्राह्मण द्वारा 'अदर्शन' होने पर, दर्शन का काम भी अन्य वर्णों को करना पड़ता है; यदि व्यवस्था का, नियम के निर्धारण और निर्माण का, काम भी शासक को ही करना पड़े, तो प्रत्यक्ष ही वर्णसांकर्य और सारा कार्य अपर्याप्त तथा बहुधा अनिष्टकर भी हो सकता है। ऐसे ही, अन्यवर्णों के स्वकर्त्तव्यविषयक अज्ञान से होनेवाले वर्णसाङ्कर्य और अनर्थ का अनुमान, ऊह, भी कर लेना चाहिये।

इस प्रकार, जन्मसङ्कर तथा कर्मसङ्कर के, (योनि और कर्म के सम्बन्ध से होनेवाले वर्णसङ्कर के) चार प्रभेदों का दिग्दर्शन हुआ। मनुस्मृति और महाभारत मे इन दोनों प्रकारों के चतुर्विध वर्णसङ्करों का हेतुगर्भ निर्देश है[18]। इन मे योनिमूलक वर्णसङ्करों का सामाजिक वर्णव्य-

---

"शनकैस्तु क्रियालोपाद् इमाः क्षत्रियजातयः वृषलत्वं गता लोके, ब्राह्मणाऽदर्शनेन च,
पौण्ड्रका,श्चौड्र-द्रविडाः, काम्बोजाः, यवनाः शकाः, पारदाः, पह्लवा,श्चीनाः, किराता, दरदाः खशाः"
[ मनु० १०,४३-४४ ]

एवमादिषु वाक्येषु 'ब्राह्मणाऽदर्शनम्' इति पदस्य न ब्राह्मणशरीराऽदर्शनं तन्मुखप्रेक्षणाऽभावो वाऽर्थः, तस्य जात्यन्तरापत्तौ प्रत्यक्षमप्रयोजकत्वाद् अकिञ्चित्करत्वाच्च; किन्तु 'ब्राह्मणानां सम्बन्धि यद् अदर्शनं, स्वकर्त्तव्यविषयकाऽज्ञानं, तदेव 'ब्राह्मणाऽदर्शनम्' इति विवक्षितं; ब्राह्मणकर्तृकाऽदर्शनस्य, स्वकर्माऽकर्म-विकर्मगोचराऽपरोक्षाऽनुभवाऽभावस्यैव वर्णभ्रंशकरत्वादिति ज्ञेयम्; अत एव महाभारते (शां० अ० २६९ श्लो० ३२) सर्वभूतगतिदर्शनमपि ब्राह्मणलक्षणमभिहितं; तद्यथा

"येन सर्वमिदं बुद्धं प्रकृतिर्विकृतिश्च या,
गतिज्ञः सर्वभूतानां, तं देवा ब्राह्मणं विदुः" इति।

अत्रार्थे शास्त्रीयप्रमाणं च भाष्य-टिप्पणादिषु बहूद्धृतमस्माभिरिति तत्र तत्र कणेहत्य निरीक्षणीयं सुधीभिः सज्जनैः।

"ब्राह्मणानामदर्शनात्" "ब्राह्मणाऽदर्शनेन च," ऐसे पदों का एक समीचीन अर्थ यह भी हो सकता है, यथा, 'ब्राह्मणानां, सच्छिक्षकाणां, संस्कर्तॄणाम्, अदर्शनात्, अभवात्, असान्निध्यात्, अप्रापणात्, अनुपासनात्, ततः तासां जातीनां सद्विद्या-सदाचार-भ्रंशात्, ताः जातयः वृषलत्वं गताः'; अर्थात् सच्चे ब्राह्मण उन जातियों को नहीं मिले जो सदाचार सज्ज्ञान की शिक्षा उनको देकर उनके चित्त का संस्करण करते, इसलिये वे अपने क्षत्रियोचित मर्यादाओं को भूलकर शूद्रवत् हो गईं।

१८. "व्यभिचारेण वर्णानाम्, अवेद्यावेदनेन च,
स्वकर्मणां च त्यागेन, जायन्ते वर्णसंकराः" [ मनु० १०, २४ ]
"अर्थाश्रयाद्वा, कामाद्वा, वर्णानां चाऽप्यनिश्चयात्,
अज्ञानाद्वाऽपि वर्णानां, जायते वर्णसंकरः" [ म० भा० अनु० ४८, १ ]

यहां मनु के श्लोक मे पूर्वार्ध से पूर्वोक्त चतुर्विध जन्मसंकरों का, और उत्तरार्ध के प्रथम पाद से चतुःप्रभेद कर्मसंकरों का, निर्देष समझना चाहिये। एव महाभारत के श्लोक मे "कामाद्" और वर्णानाम-निश्चयात्" (वीर्य-संस्कारसंकर), इन दो हेतुओं से योनिसंकरों का; तथा "अर्थाश्रयात् और "वर्णानामज्ञानात्" इन दो हेतुओं से कर्मसंकरों का संग्रह जानना चाहिये।

वस्था से साक्षात् सम्बन्ध नहीं है; क्योंकि वर्णव्यवस्था से होनेवाले लाभ पर, वा उसकी अव्यवस्था से होनेवाली हानि पर, उनका प्रत्यक्ष प्रभाव नहीं होता है; योनिव्यभिचारज वर्णसङ्कर लोग भी, यदि, यथायोग्य गुण-वृत्त के अनुसार चातुर्वर्ण्य समाज मे व्यूढ हो कर, स्वकर्त्तव्यनिष्ठ और स्ववर्णोचित्त 'वृत्ति' से नियन्त्रित, रहें, तो वर्णव्यवस्था, उनके योनिसङ्करज होने के कारण, बिगड़ नहीं सकती, प्रत्युत सुव्यवस्थित और श्रेयस्करी ही होगी । किन्तु अभिजनन के लिये, जन्म से ही समधिक वर्णसम्पदभिजात, विशुद्धवंश्य सत्सन्तान पैदा करने के लिये, कुलशुद्धि की रक्षा, परमावश्यक है; और तदर्थ योनिसाङ्कर्य का प्रतीकार करना भी अवश्यकर्त्तव्य है; पर याद रखना चाहिये, कि "विशिष्टायाः विशिष्टेन संगमो गुणवान् भवेत्' ( म० भा० नलोपाख्यान ), इस नियम के अनुसार, अविशिष्टा का विशिष्ट के साथ, वा विशिष्टा का अविशिष्ट के साथ विवाह ही हानिकारक 'योनिसंकर' है; दो कुलों की नाम-जाति भिन्न होने से ही उनके युवा और कन्या के विवाह से योनि-संकर नहीं हो जाता । 'समानशील–व्यसनेषु सख्यं', 'विवाहश्च' उचित है । किन्तु कर्ममूलक वर्णसङ्कर का तो वर्णव्यवस्था से साक्षात् सम्बन्ध है; यह साधारण बुद्धि के भी प्रत्यक्ष है कि कर्त्तव्यसङ्कर वा वृत्ति-संकर होने पर वर्णव्यवस्था संभव ही नहीं हो सकती; वस्तुतः यथायोग्य मनुष्यों के कर्तव्य अधिकार और 'वृत्ति' अर्थात् जीविका की असंकीर्ण व्यवस्था का ही नाम 'वर्णव्यवस्था' है; अतः इसके आत्मलाभ, स्वरूपसिद्धि, और अस्तित्व के लिये, कर्मसांकर्य का निवारण करना, अपरिहार्यरूप से नितान्त अपेक्षित है ।

अब इस प्रकरण का यह प्रकृत चतुर्थ प्रघटक समाप्त होता है; इस में हमने 'कर्मणा वर्णः' के सत्सिद्धान्त में शास्त्रीय प्रमाणों का उल्लेख करते हुए, उसके प्रसङ्ग से उठनेवाले, जन्म-मूलक कुल, जाति, और कर्ममूलक वर्ण, जाति, तथा उभय सम्बन्धी 'अन्त्यज' वा वर्णसंकर आदि के प्रश्नों पर, और इनके पारस्परिक सम्बन्ध पर, यथामति अपेक्षित विचार किया है । यद्यपि इन विचारों के मूल, शब्दशः संस्कृत भाष्य में, अति विस्तार के भय से नहीं दिये गये हैं; तथापि भाष्य और टिप्पणों के साथ हिन्दीसार को ध्यानपूर्वक मिला कर पढ़ने से सुज्ञ पाठकों को यह स्पष्ट विदित होगा कि, सबका पूरा आधार विद्यमान है; अर्थात् अत्रत्य हिन्दी विवेचन में भी कोई बात अपनी स्वतन्त्र कल्पना से नहीं लिखी है; प्रत्युत संस्कृत भाष्य और टिप्पणों में संक्षेप से उद्धृत आर्ष वाक्यों के आशय का ही, सद्युक्तिपूर्वक, स्पष्टीकरण वा खुलासा किया है । अवश्य ही यहाँ हिन्दीसार, 'सार' न होकर 'विस्तार' हो गया है; पर, इस भाष्य में आरंभ से ही यही व्याख्यापद्धति रखी गई है कि, सर्वसाधारण लोकोपयोगी विषयों पर हिन्दी में कुछ विस्तार से लिखा जाय; अतः यहाँ 'सार' शब्द के संक्षेप और निष्कर्ष, ये दोनों अर्थ अभिप्रेत हैं; क्योंकि कहीं संक्षिप्त आशयमात्र लिख देना पर्याप्त होता है, और कहीं निष्कर्ष को सुस्पष्ट करने के लिये कुछ अधिक विस्तार की आवश्यकता होती है । अष्टादश पुराणों के 'सार'रूप में 'महाभारत' को लिखते समय श्रीकृष्ण द्वैपायन ने स्वयं इस संक्षेप-विस्तार-वर्णनपद्धति का प्रवर्तन किया;[१९] अतः

१९. "विस्तीर्यैतन्महज्ज्ञानमृषिः संक्षिप्य चाब्रवीत् ;
इष्टं हि विदुषां लोके समास-व्यासधारणम्" ( म० भा० आदि १, ५१ )
"संक्षेपमिममुक्त्वाऽस्य विस्तरोऽतः प्रवक्ष्यते ;
इष्टं हि विदुषां लोके समास-व्यासभाषणम्" ( का० सू० १, १ )

इस शैली का अवलम्बन करना यहाँ भी 'सार' वर्णन की नीति और प्रतिज्ञा से विरुद्ध नहीं है। कहीं कहीं हमारा हिन्दी 'सार' संस्कृत भाष्य में अनुक्त अर्थ का पूरक भी होता है; सुतरां वैसे स्थलों पर कुछ अधिक विस्तार का होना अनिवार्य है।

उपर्युक्त विषयों पर यहां कुछ विस्तार से लिखने की आवश्यकता का अनुभव इसलिए हुआ कि वर्ण और जाति के सम्बन्ध मे, लोगों में बहुत भ्रम फैल गया है, और तिस पर भी यह अनर्थ, कि उसे शास्त्रीय मन्तव्य का रूप दे दिया गया है; इससे सच्ची, असली, सच्छास्त्रीय, सर्वपुरुषार्थ-साधनी, गुण-कर्मानुसारिणी वर्णव्यवस्था का लोप हो गया है; और उसके स्थान पर, झूठी नकली, असच्छास्त्रीय, पुरुषार्थबाधिका, जन्ममूलक वर्णव्यवस्था प्रचलित हो गई है। जन्ममूलक कुल-जातियां क्या हैं ? कर्ममूलक वर्ण-जातियां क्या हैं ? इनकी कल्पना क्यों हुई ? समाज के किस उद्देश्य की पूर्ति मे इनकी अपेक्षा और उपयोगिता है ? जन्मूलक कुल-जातियों का कर्ममूलक-वर्ण जातियों से क्या भेद, और इनका परस्पर सम्बन्ध, कैसा है ? अन्त्यज वा वर्णसंकर पदार्थ क्या है ? इसके भेद, कितने, और क्यों हैं ? सामाजिक वर्णव्यवस्था से इनका क्या सम्बन्ध है, और उस पर किस प्रकार के वर्णसंकर का कैसा प्रभाव पड़ता है ? 'वर्णसंकर' की कल्पना के कौन से कारण हैं ? और समाज से इसके वारण का क्या फलवत् प्रयोजन वा उद्देश्य है ? इत्यादि प्रश्नों के, धर्मशास्त्रों और इतिहास-पुराणों मे ही निहित, सदुत्तरों का अनुसन्धान किये बिना ही किसी कारण से चिरप्ररूढ हुए मूढग्राह के द्वारा ग्रस्तविवेकवाले लोगों ने इस भ्रान्ति को ही प्रमा, और शास्त्रानुमोदित सन्मत मान रखा है कि, 'ब्राह्मण आदि चार वर्ण, वंशाऽनुक्रम से जन्ममूलक हैं; इन्हीं के परस्पर अनुलोम-प्रतिलोम व्यभिचार से अन्त्यज वा वर्णसंकर, उत्पन्न होते हैं; उनमे प्रतिलोमज वर्णसंकरों का, मूल वर्णों के साथ अस्पृश्यता का ही सम्बन्ध है, फलतः वे सब वर्णबाह्य हैं;' इत्यादि। इस पर भी अद्भुत मनमानी बात यह है कि उपर्युक्त प्रकार से भ्रमजन्य अन्त्यजों के नाम, काम, पहनावे वा वेश-भूषा, और सामाजिक दायभाग आदि भी कल्पित और जन्मना व्यवस्थित कर दिये गये हैं। ये सब बातें वर्णाश्रम व्यवस्था के मुख्य उद्देश्य के, और सच्छास्त्र के, तथा सद्बुद्धि के, भी अत्यन्त विरुद्ध हैं। यह नाम, काम, वेशभूषा आदि के भेद भी, सच्ची वर्णव्यवस्था के अनुसार चरितार्थ यदि किये जा सकते हैं, ( और स्यात् किसी पुराकाल में किये जाते थे ), तो इसी सिद्धान्त पर, कि ये सब मुख्य चार वर्णों के भीतर, अवान्तर उपवर्णों के रूप में, राशीकृत समझे जायँ; यथा अध्यापक शिक्षक वर्ण के उपवर्ण, गणितशिक्षक, इतिहासाध्यापक, आयुर्वेदोपदेशक, यन्त्रविज्ञानशास्ता आदि; कर्मार शिल्पी वर्ण के उपवर्ण, स्वर्णकार, ताम्रकार, लौहकार, आदि। इसी के साथ दूसरा सिद्धान्त, "वृत्तिं नः कल्पय, प्रभो", को भी याद रखना चाहिये। पुराण के रूपक मे जब ब्रह्मा ने 'प्रजा' की सृष्टि की, तब 'प्रजाओं' ने उनसे कहा कि 'हमारी वृत्ति, जीविका, की कल्पना भी कर दीजिये; कैसे जीवैं ?'; तब 'ब्रह्मा' ने अर्थात् सामुदायिक 'समष्टि

---

"बिभेति गहनाच्छास्त्राल्लोको व्याधिरिवौषधात्,
भारतस्य च विस्तारो मुनिना व्याहृतः स्वयम्" (भ० पु० ब्रा० प० १, १८)
"सुखमर्थः समासेन महानप्युपलभ्यते,
तस्मात्किञ्चित्समुद्दिश्य, पश्चाद्वक्ष्यामि विस्तरात्" ( वायौ १, १९८ )

वुद्धि' ने, चार वर्णों' की चार 'जीविकाएँ' निर्दिष्ट' की; वैसे ही अवान्तर उपवर्णों की भी जीविकाएँ 'समष्टि वुद्धि' द्वारा समय समय पर विवेचित पृथक्कृत निश्चित व्यवस्थापित होती रहती हैं, इसलिये कि परस्पर संहारकारी कलह और संघर्ष न हो। पारलौकिक धर्म, वा मोक्ष का साधन, मुख्यतः वैयक्तिक सम्बन्धगत वस्तु है, उसके लिये सामाजिक वर्णव्यवस्था की वस्तुतः आवश्यकता नहीं है; यही कारण है कि उपासनादि पारलौकिक धर्म, वा ज्ञान-योगादि मोक्षधर्म, सबके, मनुष्यमात्र के, लिये 'समान' कहे गये हैं, उन के अनुष्ठान मे वर्णव्यवस्था की अपेक्षा नहीं है; सभी वर्ण और जाति के लोग व्यक्तिगतरूप से उनका अनुष्ठान करने के लिये परम स्वतन्त्र हैं; और जो न करना चाहे, वह करने के लिये बाध्य भी नहीं है। पर, वर्णधर्म के विषय मे यही बात नहीं है; वर्णव्यवस्था, सामाजिक वस्तु है; इस की कल्पना मुख्यतः, समाज के लौकिक प्रयोजन से हुई है; शिक्षा, रक्षा जीविका, और सहायता, ये चार सामाजिक आवश्यकतायें वा प्रयोजन, सबके प्रत्यक्ष और नैसर्गिक, हैं; समाज के प्रत्येक व्यक्ति की इन चारो आवश्यकताओं की पूर्ति, सुविधा के साथ, निष्प्रत्यूह भाव से, सहज मे, स्वयं अकृत्रिम-रूप से सदैव होती रहे; इस सदुद्देश्य से ही वर्ण की कल्पना और सुव्यवस्था, आर्यपूर्वजों ने की; अत एव. चारो वर्णों के सामूहिक, सामान्य धर्म, अध्ययन यजन दान, तथा अस्तेयादि नीति धर्म, और प्रत्येकशः पृथक् पृथक् शिक्षा, रक्षा, पोषा, सेवा रूप विशेष धर्म, एवं अधिकार कर्त्तव्य, भोग, मानमर्यादा, और जीविकोपाय भी प्रत्येक वर्ण के लिये वैशेषिक रूपसे निर्धारित नियमित तथा नियन्त्रित किये गये। ये सामामाजिक वर्णधर्म, मोक्ष धर्म की तरह ऐच्छिक ( मुमुक्षासाध्य, केवल मुमुक्षु के लिये ) नहीं; किन्तु प्रत्येक वर्ण के अपरिहार्य नित्य कर्त्तव्य हैं; वर्णों पर, इन का पालन करते रहने की बाध्यता है; अत एव धर्मशास्त्रों में यह विधान है कि, जो वर्ण, अपने सामान्य और विशेष सामाजिक धर्मों का पालन न करे, उसे राजदण्डद्वारा 'वृत्तस्थ' किया जाय, ठीक रास्ते पर, कर्त्तव्यपथ पर, लाया जाय। यही बात, व्यक्तिगत परलोकधर्म, वा मोक्षधर्म के विषय मे नहीं है, अर्थात् इन धर्मों का पालन कोई करे, वा न करे, इस के लिये राजशक्ति का प्रयोग नहीं किया जाता। आज काल के राजनियमों मे भी ऐसी ही व्यवस्था है; किसी के पारलौकिक धर्म मे हस्तक्षेप नहीं किया जाता; पर सब लौकिक समाजधर्म वा वर्णधर्म, शिक्षा रक्षा जीविका और सेवा के सभी कार्य, कानून के द्वारा राजशक्ति से संसार के सभी देशों मे सञ्चालित होते हैं। और अस्तेय आदि साधारण वर्णधर्मों का, वा सामान्य सामाजिक नीति धर्मों का पालन, लोगोंसे, राजशक्ति द्वारा कानून के बल से भी कराया जाता है। हाँ, यह निश्चित है कि, इस भूगोल के किसी भी देश मे, यह सब कार्य वैज्ञानिक शास्त्रीय "स्वभाव–गुण–कर्म–विभाग" सिद्धान्त के अनुसार, नहीं चलाये जाते; और इसी हेतु से संसार मे घोर अशान्ति फैली है। कोई आदमी वैयक्तिक, सन्ध्योपासन, पूजा-पाठ, जप-होम, तीर्थ, व्रत, देवभक्ति, और योगाभ्यासादि परलोक-धर्म करे, वा नहीं; पर, उसे अपने सामाजिक वर्णधर्म का, यथाऽधिकार स्वकीय लौकिक कर्त्तव्य का, पालन अवश्य करना चाहिये; अन्यथा शिक्षा रक्षा जीविका और सहायता में त्रुटि और अव्यवस्था हो जाने से समाजसंस्था भ्रष्ट हो सकती है। इससे यह प्रकट है कि वर्णव्यवस्था का मुख्य प्रयोजन वा उद्देश्य, समाज का लौकिक पुरुषार्थसाधन ही है; मुख्यतः, क्योंकि ज्ञान-विज्ञान-सम्पन्न 'ब्राह्मण'–वर्णद्वारा, 'ऋषि'–द्वारा, मोक्षोपायोपदेश भी संन्यासी को भी होता है; "यस्मात्त्रयोऽप्याश्रमिणो ज्ञानेनान्नेन चान्वहम्, गृहस्थेनैव धार्यंते, तस्माज्ज्येष्ठाश्रमो गृही।" [मनु०]

अतः 'वर्ण' की कल्पना, ऐसे ही आधार पर, और ऐसी ही इतिकर्तव्यता के साथ हुई होगी, जिससे समाज के उपर्युक्त लौकिक प्रयोजन की सिद्धि, साक्षात्, मुख्यरूप से हो; और उसके द्वारा वैयक्तिक परलोकसाधन में भी परम्परासम्बन्ध से सहायता वा उपकार पहुँचता रहे; क्योंकि लौकिक सुखशान्ति के विना, सामाजिक स्वास्थ्य—निश्चिन्तता—के अभाव में, मोक्षसाधन वा परलोक-चिन्ता, निर्विघ्न नहीं होती, "भूखे भजन न होत भुआलू"। यदि जन्म से, वंशाऽनुक्रमणी, वर्णव्यवस्था मान ली जाय, और जन्म से ही, वर्णव्यभिचारज वर्णबाह्य अन्त्यजों की पृथक् पृथक् अगणित जातियाँ कल्पित की जायँ, तो स्पष्ट ही, समाज के उस उद्देश्य की सिद्धि नहीं हो सकती, जिसके लिये 'वर्ण' की कल्पना हुई है; अर्थात् वंशानुक्रम से ब्राह्मणादि वर्ण के गुणलक्षण से, और कर्मयोग्यता से सम्पन्न, जनवर्ग, उत्पन्न नहीं हो सकता; ऐसा वर्ग, गुण-कर्म के आधार पर, समानधर्मा व्यक्तियों के संघटन से ही बनाया जा सकता है; सुतरां जन्मना वर्ण से, न सच्चे रक्षक शिक्षक, पोषक, और सहायक वर्ग की उत्पत्ति होगी, नहीं मिथ्यावर्णनामधारियों से उनके सामाजिक कर्तव्य तथा प्रयोजन सिद्ध होंगे; फलतः वर्णव्यवस्था का उद्देश्य ही भ्रष्ट हो जायगा और वर्ण की कल्पना भी व्यर्थ होगी। ऐसे ही वर्णबाह्य जन्माऽन्त्यजों की सामाजिक स्थिति को स्वतन्त्र मान लेने से भी उपर्युक्त आपत्ति होती है; क्योंकि 'अन्त्यज' कथित लोगों को जन्म से ही वर्ण-कर्म के अयोग्य ठहरा देने से; गुण-कर्म के अनुसार यथायोग्य वर्ण में योग्यता रहते हुए भी, उनका संग्रह, और समाज के उक्त प्रयोजन के साधन में उपयोग, नहीं हो सकेगा; साथ ही मनु और व्यास के "नास्ति तु पञ्चमः" "पञ्चमो नाऽधिगम्यते" इत्यादि पञ्चमवर्णनिषेधविषयक वाक्यों का कुछ तात्पर्य वा सार्थक्य भी नहीं रह जायगा; इन वाक्यों की सार्थकता तभी हो सकती है, जब सभी जातियों के मनुष्यमात्र का, गुण-कर्मविभागशः, यथायोग्य, चातुर्वर्ण्य में ही संग्रह होता रहे; जन्म से वर्णबाह्य वा वर्णाऽयोग्य जातियों की स्थिति को मिथ्या कल्पना के आधार पर, निष्प्रयोजन ( बिना किसी लौकिक वा पारलौकिक उद्देश्य के ) ही मान लेने से, उपर्युक्त वाक्य, स्पष्ट ही निरर्थक हो जाते हैं। इस विवेचन से यह निष्कर्ष निकला, कि वर्णविषयक ऐसे शास्त्रीय विधि-निषेधों का तात्पर्य, तथा वर्णव्यवस्था का सामाजिक प्रयोजन, '( जीविका ) कर्मणा वर्ण' के सिद्धान्त से ही सिद्ध हो सकता है। अतः वर्ण, जाति, और वर्णसंकर आदि विषयों पर विचार करते समय, इनके कल्पक हेतु, स्वरूप, लक्षण, प्रभेद, प्रयोजन, पारस्परिक सम्बन्ध, और सामाजिक स्थिति पर होनेवाले परिणाम आदि की चिन्ता और मीमांसा भी करनी चाहिये; ऐसा करने से निष्पक्ष विमर्शक सज्जनों को यह सुस्पष्ट ज्ञात होगा कि धर्मशास्त्रों में, एक मत से, निम्ननिर्दिष्ट सामाजिक सत्सिद्धान्त का ही निरूपण है—

A. 'वर्ण की कल्पना, मुख्यरूप से, समाज के लौकिक प्रयोजन की सिद्धि के लिये ही हुई।

B. शिक्षा, रक्षा, पोषा और सेवा, ये चार ही, समाज के मुख्य प्रयोजन हैं, अन्य सभी अवान्तर प्रयोजनों का अन्तर्भाव इन्हीं मे हो जाता है; अतः वर्ण भी चार ही कल्पित हुए।

C. गुण-कर्म के अनुसार वर्णव्यवस्था होने पर ही उपर्युक्त सामाजिक प्रयोजन सिद्ध हो सकते हैं, अतः तदनुसार ही वर्णविभाग हुआ, और सदा होना चाहिये।

D. गुण-वृत्त के अनुरूप ही वर्ण की योग्यता होती है, और प्रत्येक मनुष्य, जन्म से ही विशेष गुण-वृत्त का बीज लेकर उत्पन्न होता है; अतः 'अधिजनन' के लिये विशुद्ध चरित्रमय

कुलों की स्थापना हुई। पर, प्राचीनकाल मे कोई भी कुल, वंशाऽनुक्रम से किसी सम्पूर्ण वर्ण वा जाति का प्रवर्तक नहीं था; और आज काल भी अर्थशून्य 'वर्ण' नाम से व्यवहृत होने पर भी, कोई कुल, यथार्थतः वैसा (अपने नाम के वर्ण का सम्पूर्णतः और सर्वशः, प्रवर्तक, ) नहीं हैं; क्यों कि सभी कुलों मे, सव वर्ण के अर्ह सन्तानों का 'अधिजनन,' उत्तम वर्णसम्पदभिजनन भी होता है। फिर भी 'विशुद्ध योनि के द्वारा अधिजनन' का सिद्धान्त, आत्यन्तिक रूप से अव्यभिचरित वा निरपवाद नहीं है; क्योंकि प्रकृति की विचित्र लीला से, अविशुद्ध–योनिमय दुष्कुल मे भी उत्तम वर्णसम्पदभिजात मनुष्य देखे और सुने जाते हैं; इसके विपरीत, योनिविशुद्ध सुकुल मे भी, मध्यम और अधम जन्म होते हैं; अतः भूयोवाद, प्राधान्यव्यपदेश, वैशेष्यन्याय के अनुसार ही 'अधिजनन' का सिद्धान्त, कथञ्चित् सङ्गत हो सकता है। वस्तुतः तो 'अधिजनन' कर्म मे, योनिविशुद्ध सत्कुल, प्रायः अकिञ्चित्कर प्रतीत होते हैं, क्योंकि एक ही योनिविशुद्ध सुकुल मे एक ही माता-पिता के सभी सन्तानों का नियमतः अधिजनन ही नहीं होता, प्रत्युत मध्यम और अधम जनन की ही संख्या अधिक देखी जाती है। कभी कभी तो एक ही सत्कुलीन दम्पती के एक ही प्रयत्न से, एक साथ पैदा होनेवाले दो ( यमज ) बालकों के गुणवृत्त, वर्णसम्पद् वा ज्ञान–कर्म, मे वड़ा अन्तर, तारतम्य, और वैपरीत्य भी, देखा जाता है। प्राथमिक, 'यौन' जन्म के सदृश ही, संस्कारज और विद्यामूलक 'द्वितीय, जन्म'मे, तथा कर्मयोगज 'तृतीय जन्म' में भी समप्रयत्न होने पर भी, मनुष्यों के गुण–कर्म मे वहुत भेद ( भिन्नता ) न्यूनाधिक्य, और वैषम्य हो जाता है [२०]; अतः उत्तम मध्यम और अधम जनन में कोई अदृश्य शक्ति ही मुख्य कारण है; विशुद्ध योनि आदि उसके सहकारी वा निमित्तमात्र हो सकते हैं। तत्त्वतः तो उत्तम मध्यम और अधम जननके सामान्य बीज मानवप्रकृति में ही सतत विद्यमान हैं; एक ही ब्रह्म ( मूल प्रकृति ) के परिणामभूत, सत्त्व रजः और तमः, ये तीन गुण, सर्वदा अपृथक्करणीय होते हुए भी सर्वथा पृथक् स्वभाव के हैं; इनमें से जिसका उद्बोधन और उद्रेक, जायमान मनुष्य की प्रकृति में, सुश्रुतोक्तहेतु से. संयोगवश, वा कर्म विपाक से, हो जाता है, उसीके अनुसार उसका 'अधि–मध्या–ऽधम–जनन' और स्वभाव–गुण–लक्षण होता है। एक ही 'ब्रह्मा' से पृथग्गुणधर्मवाले चार वर्णों की उत्पत्ति के रूपक में भी इसी तात्पर्य की सूचना है। अतः वस्तुशून्य 'वर्ण' नाम से संकेतित ब्राह्मणादि जातियों के ऐतिह्यकल्पित अनुलोम–प्रतिलोम सम्बन्ध से उत्पन्न होनेमात्र के कारण ही कोई जनवर्ग सर्वशः अधमाऽभिजात और 'वर्ण' के अनर्ह नहीं हो सकता, प्रत्युत सवर्णजों की तरह ही वह भी अपने सहज गुण–कर्म के अनुसार यथायोग्य चातुर्वर्ण्य को प्राप्त करता है; इसलिये जन्माऽन्त्यज वा यौनवर्णसंकर के कारण वर्णव्यवस्था में कोई बाधा, असुविधा वा हानि नहीं होती।

E. जन्माऽन्त्यज के विषय में कल्पित धर्मशास्त्रीय अर्थवादों का तात्पर्य, सच्चारित्रमय, अतः 'योनिविशुद्ध,' कुलीन सन्तानों की प्रशंसा और दुश्चरित्रमय 'व्यभिचारज,' दौष्कुलेय, सन्तानों की निन्दा में है; न तु तादृश 'अन्त्यज' संज्ञक जातियों की वर्णाऽनर्हता अस्पृश्यता

---

२० "एक देहोद्भवा वर्णाश्चत्वारोऽपि पृथग्धर्माः पृथक्शौचाः" [ म० भा० आदि० ८१, २० ]
"वितरति गुरुः प्राज्ञे विद्यां यथैव, तथा जडे, न तु खलु तयोर्ज्ञाने शक्तिं करोत्यपहन्ति वा;
भवति हि पुनर्भूयान्भेदः फलं प्रति, तद्यथा, प्रभवति शुचिर्बिम्बग्राहे मणिर्न मृदां चयः"
[ उत्तररामचरिते २, ४ ]

उनकी आज्ञा का तन मन धन से पालन करने के लिये प्रस्तुत हुए। बहुत से युवा आर्य और ऊँचे पवित्र कुलीन वंश के लोग, अपने घर का सुख त्याग करके, गो-ब्राह्मण और अपने बाप-दादाओं के प्रतिष्ठित देवी-देवताओं के हितार्थ, श्रीशंकर भगवान् के दल मे जाकर सम्मिलित हुए; और उस समय उन सबों को 'गोस्वामी' की उपाधि दी गई, जो अब होते होते 'गोसाईं' हो गया। इस प्रकार से, बहुत ही थोड़े समय मे, श्रीशंकर भगवान् के पास एक भारी सेना हो गई; इस धार्मिक सैन्य को श्रीशंकर भगवान् ने सात खण्डों मे विभाजित किया, और हर एक विभाग का नाम 'अखाड़ा' रक्खा[३८]।

३८. "श्री शंकरजी ने धार्मिक सैन्य को सात हिस्सों मे विभाजित किया था, जिनके नाम ये हैं— १ निरञ्जनी, २ निर्वाणी, ३ सनातनी अथवा जुना, ४ अटल, ५ अभान, ६ अग्नि, ७ आनन्द। यह हर एक हिस्सा, 'अखाड़ा' कहलाता है, और वह पञ्चायत की राय से काम करता है। अखाड़ों मे जो पञ्च होते हैं, वे गिनती मे आठ हुआ करते हैं, इस वास्ते, कि ( उन मे ) हर एक ( शाङ्कर ) सम्प्रदाय के दो दो महापुरुषों का होना लाजिमी है।

हर एक ( गृहस्थ ) कुटुम्ब को सातो अखाड़ों मे से किसी एक अखाड़े के पक्ष का होना चाहिये; और अपनी आय के बीस अंश मे से एक अंश, और दश पुरुष मे से एक पुरुष, अखाड़े मे देना चाहिये।

अखाड़े मे भरती होने के लिये, मनुष्य का सर्वाङ्ग ठीक सुडौल और नीरोग होना चाहिये; तथा उसके शरीर मे कोई दोष न हो। १८ वर्ष के नीचे ( कम ) और ४५ वर्ष से अधिक अवस्था-( वयस् )-वाला पुरुष, अखाड़े मे भरती नहीं हो सकता; तथा कोई भी मनुष्य, तब तक अखाड़े मे भरती नहीं हो सकता, जब तक उसकी चाल चलन और जाति ( कुलीनता ) के बारे मे पूर्ण जांच न कर ली जाय।

अखाड़ों के महापुरुष, उन कर्मकलापों ( कार्य-कलाओं ) का अभ्यास करते हैं, जिनसे वे अपना धार्मिक कर्त्तव्य-पालन कर सकें। विशेष कर, इनमे, धार्मिक 'दण्ड' की शिक्षा अथर्ववेद की रीति से हुआ करती है। दण्डप्रणयन के विषय मे हर एक अखाड़े की उत्तम शिक्षा होना प्रथम आवश्यक है; क्यों कि मनु भगवान् ने जगत् के ऊपर जो दण्ड का प्रभाव कहा है, उसका इस प्रकार से कथन किया है—

**"नित्यमुद्यतदण्डस्य कृत्स्नमुद्विजते जगत्; तस्मात्, सर्वाणि भूतानि दण्डेनैव प्रसाधयेत्।**
**तस्य सर्वाणि भूतानि स्थावराणि चराणि च, भयाद्, भोगाय कल्पन्ते; स्वधर्मान्न चलन्ति च।**
**स राजा पुरुषो दण्डः स नेता शासिता च सः, चतुर्णामाश्रमाणां च धर्मस्य प्रतिभूः स्मृतः।**
**दण्डः शास्ति प्रजाः सर्वा, दण्ड एवाऽभिरक्षति, दण्डः सुप्तेषु जागर्ति, दण्डं धर्मं विदुर्बुधाः।"**

गोसाईं लोग, किसी के धर्म पर आक्षेप नहीं करते, परन्तु अपने धर्म की रक्षा करना परम आवश्यक समझते हैं।...गोसाईं लोग, छल कायरता और असत्यता का आदर नहीं करते; ये वस्तुतः सत्यवादी दयावान् और बहादुर होते हैं" [ दशनामधर्म नियमखण्ड; तथा 'गोसावी व त्यांचा सम्प्रदाय' ( मराठीभाषामय ) भाग १ पृ० १९३—९६ ]

"अभान ( वा 'आह्वान ) अखाड़े मे बड़े बड़े शूर वीर हो गये, जिन्हों ने बादशाह तथा लखनऊ के नबाब से सम्मान पाया था, जिनके नाम श्रीमान् अनूप गिरि, व उमराव गिरि, व हिम्मत गिरि बहादुर वगैरह थे। यही सब बड़े बड़े सात अखाड़े हैं; इन सब मे 'अटल अखाड़ा' सबसे प्राचीन है। इन ( अखाड़ों ) के साथ बादशाही ज़माने मे तीन लक्ष मूर्त्ति ( नागा ) रहते थे; बाणविद्या का प्रचार इनमे अधिक था। तोप व 'ज़मूरा' भी, ये साथ मे रखते थे; जिस समय 'हरिहर' होता था, तब तोप दगती थी। अटल अखाड़ा बड़ा ही शूर वीर हो गया; इन्हों ने ही बादशाही ज़माने मे तुर्कों को दण्ड देकर हिन्दूधर्म की रक्षा की थी। अटल अखाड़ा अधिकतर जोधपुर की तरफ रहता था। जिस समय काबुली

जो ब्राह्मण वा क्षत्रिय, उस अवसर पर आकर किसी अखाड़े मे भरती होता था, तो वह पहिले अपने माता-पिता से जाकर प्रार्थना करता था कि 'यदि आप प्रसन्नता से आज्ञा दे दें और जो ऋण आप का मेरे ऊपर है, उस से हम को उऋण करें तो मै जा कर आप के प्राचीन धर्म की रक्षा करूँ।' उस समय श्री शंकर जी की प्रेरणा ऐसी समाई हुई थी, कि हर एक मनुष्य (प्रायः माता-पिता) प्रसन्नता से, उस को ऋण से छुटकारा दे कर, आज्ञा दे देते थे, कि वह शांकर दल मे जा कर सम्मिलित हो। जिस समय इस विचार से वह झंडे के नीचे आता था, तो एक ब्राह्मण पण्डित, उस के कुलदेव ग्रामदेव इष्टदेव इत्यादि की पूजा करा कर, उस को सर्वदा के लिये, उन से छुट्टी दिला देते थे; और उस से इस प्रकार वाचा ( प्रतिज्ञा ) लेते थे कि 'हम ने इस शरीर को, गुरु की सेवा मे धर्म के अर्थ, अर्पण कर दिया, और कुछ ठीक नहीं है कि किस समय यह देह, धर्मयुद्ध मे काम आजाय, इस से मै सर्वदा के लिये अपने समस्त पितृ और देवताओं से प्रार्थना करता हूँ कि जो कुछ ऋण उन का मेरे ऊपर है, उस से मुझको उऋण करें, और मुझे यह वरदान दें कि जो प्रतिज्ञा मैने धर्मोद्धारार्थ की है, उस का पूर्णरीति से मैं निर्वाह कर सकूँ।'

---

और बेलोचिस्तानी मुसलमान जोधपुर पर चढ़ाई करके राजा से दण्ड लेते थे, उसी समय वहाँ पर, जमात अटल का पहुँचा; तब राजा ने सम्पूर्ण वृत्तान्त उनसे कह सुनाया। तब अखाड़ेवालों ने सब मुसलमानों को परास्त करके, उनके सब अस्त्र-शस्त्र छीन लिये, और उनसे 'कुरान' उठवाया कि 'अब कभी जोधपुर न आवेंगे'। तदनन्तर राजा ने महन्तों को नमस्कार करके 'नागोर तालुका' दिया, जो कि आज तक गोसाइयों के बेड़े नागोर मे चले आते हैं। किन्तु इस समय भारतवर्ष मे जगद्विख्यात दो ही अखाड़े हैं, १ निर्वाणी, व २ निरञ्जनी।

पहले, अखाड़ों मे पल्टन रखते थे, और उसी के अनुसार वीरता का काम करते थे; और जवाहिरात का भी व्यापार करते थे, फौजी सब सामान भी रखते थे। किन्तु जिस समय से निर्वाणी अखाड़ा क़ायम हुआ, तब से सब कार्यों की सम्मति (समिति) बना कर संन्यास आश्रम के नियमपूर्वक कार्यक्रम करने लगे।" [ गोसावी व त्यांचा सम्प्रदाय भा० २ पृ० ३१२—१३ ]

इन उद्धरणों से स्पष्ट है कि अखाड़ों का संघटन ( सिक्खों के ऐसा ) बिल्कुल फौजी ढङ्ग का था, और गोस्वामी लोग वर्णाश्रमी हिन्दू समाज के कौमी सैनिक थे। 'गोसावी व त्यांचा सम्प्रदाय' के निम्नलिखित उद्धरणों से भी इन बातों का समर्थन होता है—

"फिर मुसलमानों के समय मे जब ज्यादा अत्याचार होने लगा, तब जैसे गुरु नानक के शिष्यों ने शस्त्र उठाये, उसी तरह इन्हों ने भी शस्त्र उठाये।... ये लोग अपनी वीरता और स्वामिभक्ति के लिये प्रसिद्ध थे, और खास कर 'बाण' नामक अद्भुत शस्त्र चलाने से तो बड़े ही दक्ष थे" [गो० सं० २ पृ० ३३०]

इन अखाड़ेवाले गोस्वामियों के अपने विशेष 'निशान' ( फ़ौजी झण्डे ), और खास प्रकार के बाण, चक्र, मोगरी, जुजरबे, तलवार, बर्छी वगैरह—अजीब शस्त्र होते थे। अब भी कुम्भ के अवसरों पर हरद्वार प्रयाग आदि के चढ़ावों मे निकलनेवाले, अखाड़ों के जलूसों से, इन चीजों का स्मारक-प्रदर्शन होता है। पर, अब उन मे वह शौर्य, तेजस्विता, धर्मरक्षा के लिये मर मिटने का आत्मोत्सर्गिक भाव, सम्प्रदायाऽभिमान और क़ौमी जोश, तनिक भी नहीं है, जिसकी बदौलत ही, स्यात् पूर्व काल मे भारतवर्ष सम्पूर्णतः मुसलमान होने से बच गया था। इसमे तनिक भी सन्देह नहीं कि शङ्कर तथा गुरु नानक प्रभृति के धार्मिक सैन्यों ने मुसलमानों का जबर्दस्त मुकाबला किया था, जिससे पस्तहिम्मत होकर उन्हों ने सम्पूर्ण भारत को सर्वशः मुसलमान बना डालने का अपना इरादा छोड़ दिया होगा; वा उसमे असफल हुए होंगे। अन्यथा, जिस देश मे मुसलमान गये, उसे प्रायः सम्पूर्णतः मुसलमान बना डाला; सिर्फ भारत

इस पर पण्डित, 'तथास्तु' कह के उस को शिखा-सूत्र का त्याग करने की आज्ञा देते थे, और उस से यह कहते थे कि 'पूर्व से जो धर्म आप को बतलाया गया है, उस के बन्धन से आप मुक्त कर दिये गये; और अब जो नया धर्म आप को बतलाया जायगा, उस का पालन कीजिये ।' इस के बाद वह दूसरी वेदी पर जाता था, और आचार्य से हाथ जोड़ कर यह कहता था कि 'महाराज, कृपा कर के मुझे महापुरुषों के धर्म बतलाइये, और भेष ( वेष, 'बाना' ) दे कर 'विजयहोम' करा दीजिये ।' इस पर जब वह ब्राह्मण, सब देवताओं की पूजा करा चुकता था, तो महापुरुष के द्वारा उस को विभूति रुद्राक्ष गेरुये वस्त्र धारण कराने के पश्चात् उस को सर्वप्रकार-के आयुध प्रदान किये जाते थे, और जिस (दशनाम) जाति या मठ मे वह होना चाहता था, उस के देवी-देवताओं के नाम बतला दिये जाते थे, और दश नामों मे से कोई एक नाम जो उचित होता था, उस के नाम के आगे लगा दिया जाता था। इस रीति से जब वह पूरा 'गोसाईं' का 'भेष' धारण कर लेता था, तब गंगाजल हाथ मे लेकर बोलता था कि 'हे जगत्पावनि गंगे, आप साक्षी रहें कि मै अमुक खआड़े मे भरती होता हूँ, और प्रतिज्ञा करता हूँ कि जीवनपर्यन्त, 'भेष' की टेक और 'बाने' की लाज रखने मे किसी प्रकार की कमी न करूँगा ।' तिस के उपरान्त, श्री शंकर भगवान् की चरणपादुका पर हाथ रख कर कहता था कि 'हे गुरो, आपके चरणारविन्द के

मे वे कृतकार्य नहीं हुए; यह बड़े आश्चर्य की बात है। अवश्य ही इसके कारणों मे यह प्रमुख हो सकता है कि हिन्दू सन्तपन्थियों ने पूर्वोक्त प्रकार के क़ौमी सैन्य बना कर आक्रमणकारी विधर्मियों का सशस्त्र विरोध ही नहीं किया; प्रत्युत साथ ही सुधारक तथा लोकसंग्राहक कार्यों के द्वारा मुसलमान वा विधर्मी हुए हिन्दुओं को पुनः वर्णाश्रमी बनाया, और मूल मुसलमान आदि को भी यथासंभव व्रात्यस्तोम और साम्प्रदायिक संस्कारों से शुद्ध करके चातुर्वर्ण्य मे मिलाया; जैसा कि भविष्य पुराण के उद्धरणों से संस्कृत भाष्य मे स्पष्ट किया है। इतना ही नहीं; बुद्ध, शंकर, रामानुज, रामानन्द, कबीर और गुरु नानक प्रभृति आर्य साधुओं के अनुयायियों ने जातिगत अस्पृश्यता, जन्म के आधार पर वर्णव्यवस्था, और जातीय उच्च-नीचता का भी, औपदेशिक तथा व्यावहारिक, दोनों ही प्रकारों से घोर विरोध किया है; जो उनके ग्रन्थों तथा साम्प्रदायिक आचारों से स्पष्ट ज्ञात होता है। यह दूसरी बात है कि बौद्धों तथा सिखों को छोड़ कर शेष हिन्दू सम्प्रदायों मे अब जातिवाद का कुसंस्कार पुनः प्रबल हो गया है। इसमे सन्देह नहीं कि ये सब सन्तसम्प्रदाय समय समय पर मुख्यतः राजनैतिक तथा सामाजिक कारणों से उत्पन्न हुए; अत एव विधर्मियों के साथ धर्मयुद्ध मे यथाप्रयोजन ब्राह्म और क्षात्र, दोनों कर्मों से काम लेते रहे।

"अग्रतश्चतुरो वेदाः (?), पृष्ठतः सशरं धनुः, इदं ब्राह्मम्, इदं क्षात्रं, शापादपि, शरादपि"।

आज भी वे सन्तशास्त्र भारत में विद्यमान हैं, जिन मे, भारत के वर्तमान नेताओं को अब ( विधर्मियों तथा विदेशियों के उपानत्प्रहार से, असह्य ठोकर खाने के बाद ) सूझनेवाली, समाज-सुधार की बातें, सदियों पहले से उपदिष्ट हैं। सिर्फ उन की योजना के अनुसार आचार करने की आवश्यकता है। भगवान् बुद्ध से लेकर गुरु नानक तक के सन्तसम्प्रदाय के सदुपदेशशास्त्रों मे, साक्षात् व परम्परया, जातिवाद का खण्डन और 'कर्मणा वर्णः' का सुप्रयोग बतलाया गया है। तदनुसार हिन्दू-समाज का सुधार कर देने ही से साम्प्रदायिक एकता और अस्पृश्यतानिवारण आदि की समस्यायें अपने आप हल हो जायँगी। सन्तसम्प्रदायों का वह धार्मिक सैन्य भी विघटित और विकृतरूप मे आज भी देश मे विद्यमान है, जिस की सैनिक संख्या ५२–५६ लाख बतलाई जाती है। यदि पुनरपि उस का भी शिक्षण और संघटन किया जाय, तो राष्ट्रीय तथा साम्प्रदायिक धर्मयुद्धों मे, फिर चाहे वह हिंसामय हो वा अहिंसामय, पूर्ववत् ही उपयोग किया जा सकता है। परन्तु "प्रयोक्तैव सुदुर्लभः।"

प्रताप से मै प्रतिज्ञा करता हूँ कि गो-ब्राह्मण की प्रतिष्ठा, और वेद की रीति, और जो देवी-देवता मेरे मठ के नैमित्तिक हैं उन की रक्षा मै सर्वदा करता रहूँगा।' अन्त मे, वह उस झंडे को भेंटता था, और जिस देवता का आकार उस मे बना रहता था, उससे कहता रहा कि 'हे देव, तुम मुझको प्राण से अधिक प्रिय हो, और स्वर्ग या नरक मे जहाँ कहीं चलोगे, मै तुम्हारे साथ हूँ।' और तब जाकर अन्त में उसको यज्ञोपवीत दे देते थे, और अभिषेक विसर्जन करा दिया जाता था। इस प्रकार से ब्राह्मण और क्षत्रियादि, उस अवसर पर आ कर 'गोसाईं' बने; और इस समय भी अखाड़ों मे भरती होने के लिये यही प्रथा प्रचलित है।

जब इस प्रकार, धर्मरक्षा के निमित्त, सब सामग्री एकत्र हो गई, तब श्री शंकर भगवान् ने यहाँ से दिग्विजय करने का कार्य आरम्भ किया; अपने समस्त अनुगामी और मित्रों को आज्ञा दी कि 'वे चार थोकों मे विभाजित हो कर चारों दिशाओं मे जायँ, और वैदिक धर्म का प्रचार करें; और समस्त देश-विद्रोहियों को, अर्थात् (आततायीभूत) बौद्ध और यवनादि खलों को, मार कर, पुण्यक्षेत्र तथा आर्यावर्त से बाहर निकाल दें।' पूरब बलभद्र पद्माचार्य जी के साथ मे 'वन' और 'आरण्य' जाति के गोसाइयों का दल, और पश्चिम की ओर स्वरूपाचार्य जी के साथ 'तीर्थ' और 'आश्रम' जाति के गोसाइयों का दल, उत्तर मे त्रोटकाचार्य जी के साथ 'गिरि, पर्वत', और 'सागर' जाति के गोसाइयों का दल, और दक्षिण की ओर पृथिवीधराचार्य जी के साथ 'भारती, सरस्वती', और 'पुरी' नामवाले गोसाइयों के दल को चलता किया। ऐसी साहस-दृढ़ प्रतिज्ञा-वाली सेना को देख कर, बौद्ध और यवनों का कारबार डगमग हो गया, और ऐसे घबराये, कि सिवाय भागने के, और उनसे कुछ न बन सका; समस्त अनार्य विधर्मी, निकाल दिये गये[३९]; बुद्ध

३९. इस उद्धरण से यह ज्ञात होता है कि श्री शंकराचार्य और उन के अनुयायियों ने, केवल शास्त्रार्थ के द्वारा ही बौद्धों को परास्त नहीं किया; प्रत्युत शस्त्र के प्रयोग से भी बौद्धों और तुर्कों को देश से निकाल बाहर किया। यह घटना वास्तविक है, वा काल्पनिक, इस का निर्णय, इतिहासशोधक, पुरातत्त्वविद् लोग ही कर सकते हैं। फिर भी इतना तो सर्वप्रत्यक्ष है कि किसी 'शंकर' ने वा उन के अनुचरों ने यवनों तुर्कों वा मुसलमानों को नहीं निकाल बाहर किया होगा; अन्यथा भारतवर्ष मे शताब्दियों तक मुस्लिम राज्य नहीं रहा होता और नहीं आज देश मे मुसलमानों की इतनी बड़ी आबादी ही होती। अतः मुसलमानों को शंकरपन्थियों द्वारा मार भगाये जाने की पूर्वोद्धृत कथा, बिल्कुल कल्पित मालूम होती है। हाँ, मुसलमानों के अत्याचार से उद्भूत होनेवाले कई सन्तपन्थों ने, हिन्दुओं के धर्म की, देवी-देवताओं की, मठ-मन्दिरों की और जान-माल-इज्ज़त की रक्षा के लिये यथाशक्ति तथा यावच्छक्य, समय समय पर आक्रमणकारी तुर्कों का सामना अवश्य किया था, तथा अपने उपदेशों और साहित्यों द्वारा हिन्दू जनता मे कौमी भावना और विधर्मियों के विरुद्ध प्रतिक्रियात्मक मनोवृत्ति को खूब जाग्रत् कर दिया था; जिस से खूँखार मुस्लिम आक्रमण के बार-बार होते रहने पर भी, हिन्दू-धर्म कथमपि साँस लेता हुआ जीवित रह गया, और सब के सब हिन्दू, मुसलमान नहीं बना लिये जा सके। सन्तपन्थियों ने, इस देश मे बस गये हुए मुसलमानों को, हिन्दुत्व मे विलीन कर लेने के निगूढ़ उद्देश्य से, जन्मजातिवाद और अस्पृश्यता के विरुद्ध भी जबर्दस्त आन्दोलन, साहित्यनिर्माण, और कर्मप्रयोग किया, जो जन्मवादी द्विजब्रुवों और कट्टरपन्थियों के मूढ़ग्राह के कारण पूर्णतया सफल न हो सका। यह सब सही होने पर भी, इस बात का कोई प्रमाण नहीं है कि शंकराऽनुयायियों ने वा दूसरे सम्प्रदाय के सन्तपन्थियों ने, मुसलमानों को सर्वथा परास्त और यहाँ से निर्वासित कर दिया था।

के विहार, स्तूप, मन्दिर, तोड़े और फूँके गये; उनकी जगह पर ब्रह्मा विष्णु और शिव की मूर्त्ति स्थापित हुई ।'' [ वैदिकधर्मोद्धार इतिहासखण्ड पृ० ५२–५५; गो० सं० भा० १ पृ० १७१–७५]

इस प्रकार, श्रीशंकराचार्य ने चातुर्वर्ण्य का 'गोस्वामीकरण' किया । अवश्य ही वह लोगों का 'मोक्षसंन्यास' नहीं, 'रणसंन्यास' था । धर्मरक्षार्थ ऐसी सेना की आवश्यकता थी जो संसार से कृतकृत्य, पितृऋणादि से मुक्त, निर्मम, निस्पृह, निर्भय, मरने के लिये परम स्वतंत्र और मृत्यु का व्यवसाय करने के लिये तैयार हो । इसी लिये गोस्वामीकरण की पूर्वोक्त युक्ति निकाली गई; तदनुसार स्वधर्मसंरक्षण के लिये, लोग स्वतः और सहर्ष आत्मोत्सर्ग कर देते थे; मातापिता

---

अब रही शंकराचार्य के बौद्ध-विजय की बात । इस विषय मे पूर्वोद्धृत ग्रन्थ के अतिरिक्त, दूसरे विद्वन्मान्य ग्रन्थों मे भी तत्सम उल्लेख मिलता है । आनन्दगिरि और माधवाचार्य ऐसे विद्वान् और शांकर सम्प्रदायवेत्ताओं ने लिखा है—

"आसेतोरातुषाराद्रेर्बौद्धानावृद्धबालकम्
न हन्ति यः, स हन्तव्यो भृत्यानित्यन्वशान्नृपः" [ शं० दि० १; ९३ ]

"भट्ट-(कुमारिल)-पादाऽनुसारिराजेन सुधन्वना धर्मद्विषो बौद्धा विनाशिताः"
[ शं० दि० डिंडिमटीका १; ९५ ]

"श्री शंकराचार्य ने प्रचार किया; उन के प्रचार से प्रभावित होकर, कई राजाओं ने बौद्धों को नष्ट कर दिया । माधवाचार्यकृत 'शंकरदिग्विजय' मे लिखा है कि उस समय राजाओं का हुक्म था कि, 'हिमालय से लेकर समुद्र-पर्यन्त बसे हुए आबाल-वृद्ध बौद्धों को जो न मारे, वह मृत्युदण्ड के योग्य है ।' इस सख्ती का फल यह हुआ कि भारतवर्ष मे बौद्धों का अभाव हो गया ।"………

"हम ऊपर लिख आये हैं कि शैवधर्म और आसुर उपनिषद् के ( शंकराचार्य द्वारा ) प्रचार से बौद्धों का नाश हो गया । किन्तु जो शूद्र, बौद्ध हो कर अच्छी स्थिति में पहुँच चुके थे, वे हिन्दूधर्म मे फिर आने से शूद्र ही रह गये और उच्च जाति के लोगों के द्वारा सताये जाने लगे । क्यों कि बौद्ध हो कर, शूद्रों ने द्विजातियों की समानता करना आरंभ कर दिया था, इस लिये उच्च हिन्दुओं ने इन पर अत्याचार करना शुरू किया; वेद पढ़ने पर उन की जिह्वा काटी जाने लगी, और वेद के सुनने से उनके कानों मे गर्म शीशा डलवाया जाने लगा† । यही कारण है कि अब तक उन को अस्पृश्य बता कर, रास्ता बन्द करना, उन की छाया से परहेज़ करना, और उन के साथ बोलने मे भी संकोच करना, मद्रास प्रान्त मे ही प्रचलित है; अन्यत्र नहीं । अगले समय मे यह अत्याचार और भी अधिक भयंकर था" [ वै० सं० पृ० ४८५ तथा ५१० ]

"श्री शङ्कराचार्य महाराज ने वैदिकधर्म प्रचार के लिये शस्त्र तथा शास्त्र के प्रयोग से सम्पूर्ण भारतवर्ष मे दिग्विजय किया था ।……शंकर ने थोड़ी ही अवस्था मे, सम्पूर्ण योग्यता सम्पादन करके, तब राजा सुधन्वा की कुछ सहायता ले कर, समग्र भारत भर मे शस्त्र तथा शास्त्र का प्रयोग करते हुए,

---

† "वेदान्तदर्शन १।३।३८ के 'श्रवणाऽध्ययनार्थप्रतिषेधात्, स्मृतेश्च' के भाष्य मे शङ्कराचार्य कहते हैं कि, 'अथाऽस्य वेदमुपशृण्वतस्त्रपु-जतुभ्यां श्रोत्रप्रतिपूरणम्……( वेदोच्चारणे ) उच्चारणे जिह्वाच्छेदो, धारणे हृदयविदारणं ( शरीरभेदः ) । 'पद्यु ह वा एतत् श्मशानं, यत् शूद्रः; तस्मात्, शूद्रसमीपे नाऽध्येतव्यम्' अर्थात् यदि शूद्र, वेद को सुन ले, तो उस के कानों में गर्म शीशा और लाख ( लाह ) डाली जावे; यदि पढ़े, तो जिह्वा काट ली जावे; और यदि याद करे, तो हृदय फाड़ डाला जावे; क्योंकि शूद्र, श्मशान के तुल्य अपवित्र है, इसलिये उस के निकट खुद भी न पढ़े" [ वै० सं० पृ० ५११ पर टिप्पणी ]

आदि से अपने को ऋणमुक्त करा कर धर्मयुद्ध मे मरने के लिये परम स्वतन्त्र, सांसारि कर्त्तव्य-वन्धन और उत्तरदायित्व से मुक्त हों जाते थे। जानबूझ कर धर्म की वेदी पर बलिदान होने के लियें उन्हें उत्सर्ग कर देनेवाले उनके अभिभावकों को भी उनके लिये जड़ मोह नहीं, प्रत्युत गर्व और हर्ष होता था। सारांश यह कि उस प्रकार की, स्वतः संन्यस्त स्वयंसेवकों की, सेना जैसी कृत-कृत्यता के साथ देश राष्ट्र समाज वा धर्म के लिये, अत्याचारियों और आततायियों से लड़ सकती है, वैसी अन्य प्रकार की सेना नहीं; अत एव, वैसा शंकर-सैन्य, संगठित तथा व्यूढ किया गया।

---

वेद तथा धर्म व वर्णाश्रम का, सम्यक् प्रकार से प्रचार किया। तदनन्तर स्वामी जी ने चार शिष्य वहुत सुयोग्य बनाये; जिनके नाम ये हैं—

"श्रुतिस्मृतिविरोधानां दण्डको विजयी स्मृतः—पद्मपादः, स्वरूपश्च, त्रोटकः, पृथिवीधरः"

[ गोसावी व त्यांचा सम्प्रदाय भा० २ पृ० ३०८–९ ]

इन उल्लेखों के अतिरिक्त, ऐसी लोकप्रसिद्धि भी है कि शंकराचार्य ने राजा सुधन्वा आदि की सहायता से, बौद्धों को मार भगाया; बड़े-बड़े विद्वानों का भी ऐसा विश्वास है। भारतवर्ष से बौद्धों की सत्ता, प्रायः बिल्कुल उखड़ गई थी, इस से भी उपर्युक्त बात का अनुमान, साधार माना जा सकता है। यदि सचमुच बात वैसी ही हुई हो, शंकर और उनके अनुयायियों द्वारा बौद्ध लोग मार-मार कर नेपाल, तिब्बत, चीन, जापान, श्याम और लंका आदि विदेशों मे भगा दिये गये हों, और उनके विहार, मठ, मन्दिर, मूर्त्तियाँ, स्तूप, आदि तोड़े तथा फूँके गये हों, और उनके धर्मग्रन्थ नष्ट-भ्रष्ट वा भस्मसात् किये गये हों, अथवा बौद्ध लोग तलवार के बल से जबर्दस्ती वर्णाश्रमी हिन्दू बनाये गये हों, तो यही कहना पड़ेगा कि हिन्दुओं के ऊपर भी ठीक वैसा ही नृशंस अत्याचार, विदेशी तथा विधर्मी तुर्कों द्वारा करा कर, जगन्नियन्ता ने इन को इन्हीं के घोर पापों का फल दिया था; जिसका कटु और विषाक्त स्वाद, ये आज तक चख रहे हैं! यदि शंकर ने और तत्कालीन हिन्दुओं ने, बौद्धों के साथ सचमुच ही वैसा अमानुष क्रूर और कुत्सित व्यवहार-वर्ताव किया हो, तो उनका वह विरोध, सिद्धान्त का विरोध वा मतभेद का प्रतिवाद नहीं कहा जा सकता; उसे मानवद्रोह, स्वरक्तद्रोह, स्वदेशद्रोह, स्वसंस्कृतिद्रोह, सत्यधर्मद्रोह और सर्वोपरि ईश्वरद्रोह, कह सकते हैं। साथ ही यदि वह घटना सही हो, तो निःसंकोच और निःसन्देह भाव से यह भी कह सकते हैं कि उसी के कारण से, देश मे जातिवाद और स्पृश्यता का प्रादुर्भाव होना, विदेशी विधर्मियों का भारत पर आक्रमण करना, मठ-मन्दिर, मूर्त्ति आदि का तोड़ना और उन मे सञ्चित अपार सम्पत्ति को लूट ले जाना, मुसलमानों का इस देश पर कब्जा कर लेना, हिन्दुओं को तलवार के बल से मुसलमान बनाना, उस के फलस्वरूप यहाँ अप्रतीकार्य मुस्लिम-समस्या और ईसाइयत आदि का उत्पन्न हो जाना, और भारत का अज्ञातकालपर्यन्त के लिये विदेशियों के अधीन हो जाना, इत्यादि अनर्थ-परम्परा, यहाँ आज तक भीषण ताण्डव नृत्य कर रही है; जिस से वैदिकधर्म वैदिकसंस्कृति आदि दुर्दशाग्रस्त हो गये हैं; और हिन्दुओं के ही देश में अकड़ कर विदेशी तथा विधर्मी लोग "तेषां मूर्ध्नि वहामि वामचरणं" को चरितार्थ कर रहे हैं। यदि शंकराचार्य का बौद्धों के प्रति, उक्त प्रकार का अनार्यजुष्ट विद्वेषभाव वस्तुतः सत्य हो, तो, यह कहना अनुचित न होगा कि वह उनका कार्य, अपने समय के सब से बड़े ज्ञानी तथा जगद्गुरु कहलाने वाले, स्वयं उनके लिये अमिट कलंक-स्वरूप और उन के सज्ज्ञान के प्रति अनाश्वासकारक ही नहीं, प्रत्युत सम्पूर्ण हिन्दूसमाज और अन्ततः मानव-जाति के प्रति अक्षम्य अपराध भी माना जाना चाहिये।

किन्तु इतिहास शोधकों और पुरातत्त्वविदों मे उक्त घटना के प्रति बहुत मत भेद है; जो सज्जन इसे ऐतिहासिक घटना मानते हैं, उनमे से कुछ विद्वानों का मत पहले दिग्दर्शित किया है। जो

पर, जब आचार्य शंकर का उद्देश्य पूरा हो गया, उनका दिग्विजय समाप्त हुआ और समझा गया कि आपत्काल दूर हो गया, तब उस रूप मे उतने सैन्य की आवश्यकता नहीं रह गई। सब देशों मे वैसी विषम परिस्थिति मे ऐसा सदैव होता है कि आपत्कालपर्यन्त के लिये सभी वर्णों या वर्गों के युद्धक्षम लोग सैनिक (क्षत्रिय वर्ण) बना लिये जाते हैं। पर, संकट के मिटते ही, साधारण सैन्य के अतिरिक्त, शेष या विशेष सैन्य भङ्ग कर दिया जाता, और उसके सैनिक, पूर्ववत् अपने कामों पर, स्वस्ववर्ण के कर्त्तव्यों पर, वापस लौटा दिये जाते हैं। शांकरसैन्य के विषय मे भी यही बात हुई होगी। साधारण रूप से बराबर धर्मप्रचार और धर्मरक्षा के लिये गोस्वामियों के अखाड़े रहने दिये गये, और उन मे वैयक्तिकरूप से स्वेच्छा-

---

लोग उक्त घटनाको ऐतिहासिक तथ्य नहीं मानते, उन मे स्वयं बौद्धसम्प्रदाय के कुछ बड़े विद्वान् भी हैं। इस विषय मे बौद्धधर्म के अन्यतम पुरातत्त्ववित् त्रिपिटकाचार्य श्रीराहुल सांस्कृत्यायन के अनुसन्धान का कुछ उद्धरण, उनकी 'बुद्धचर्या'नामक पुस्तक की भूमिका से, हम यहाँ नीचे दे रहे हैं, जिस से सारी बातें स्पष्ट हो जायँगी।

"आठवीं शताब्दी मे एक प्रकार से भारत के सभी बौद्ध सम्प्रदाय 'वज्रयानगर्भित महायान' के अनुयायी हो गये थे। बुद्ध की सीधी-सादी शिक्षाओं से उनका विश्वास उठ चुका था, और वे मन-गढ़न्त हज़ारों लोकोत्तर कथाओं पर विश्वास करते थे। बाहर से भिक्षु के कपड़े पहनने पर भी, भीतर से वे गुह्यसमाजी थे। बड़े-बड़े विद्वान् और प्रतिभाशाली कवि, आधे पागल हो, चौरासी सिद्धों मे दाख़िल हो, सन्ध्याभाषा मे निर्गुणगान करते थे। सातवीं शताब्दी मे उड़ीसा के राजा इन्द्रभूति, और उस के गुरु सिद्ध अनङ्ग वज्र, तथा दूसरे पण्डित सिद्ध, स्त्रियों को ही मुक्तिदात्री 'प्रज्ञा', पुरुषों को ही मुक्ति का 'उपाय', और शराब को ही 'अमृत' सिद्ध करने मे अपनी पण्डिताई और सिद्धाई खर्च कर रहे थे। आठवीं शताब्दी से बारहवीं शताब्दी तक का बौद्धधर्म, वस्तुतः वज्रयान या भैरवीचक्र का धर्म था। महायान ने ही धारणियों और पूजाओं से निर्वाण को सुगम कर दिया था; वज्रयान ने तो उसे एक दम सहज कर दिया; इसी लिये आगे चल कर वज्रयान, 'सहजयान' भी कहा जाने लगा।

वज्रयान के विद्वान् प्रतिभाशाली कवि चौरासी सिद्ध, विलक्षण प्रकार से रहा करते थे। कोई पनहीं बनाया करता था; इस लिये उसे 'पनहीपा' कहते थे। कोई कम्बल ओढ़े रहता था; इस लिये उसे 'कमरीपा' कहते थे। कोई डमरू रखने से 'डमरूपा' कहा जाता था; कोई ओखल रखने से 'ओखरीपा'। ये लोग शराब मे मस्त, खोपड़ी का प्याला लिये, श्मशान या विकट जंगलों मे रहा करते थे। जन-साधारण को जितना ही ये फटकारते थे, उतना ही, लोग इन के पीछे दौड़ते थे। लोग बोधि-सत्त्व-प्रतिमाओं तथा दूसरे देवताओं की भाँति इन सिद्धों को अद्भुत चमत्कारों और दिव्य शक्तियों के धनी समझते थे। ये लोग खुल्लम-खुल्ला स्त्रियों और शराब का उपभोग करते थे। राजा अपनी कन्याओं तक को इन्हें प्रदान करते थे। यह लोग 'त्राटक' या 'हेप्नाटिज्म की कुछ प्रक्रियाओं से वाकिफ थे। कभी-कभी हाथ की सफ़ाई तथा श्लेषयुक्त अस्पष्ट वाक्यों से जनता पर अपनी धाक जमाते थे। इन पाँच शताब्दियों मे धीरे-धीरे एक तरह से सारी भारतीय जनता इनके चक्कर मे पड़ कर कामव्यसनी, मद्यप, और मूढविश्वासी बन गयी थी। राजा लोग जहाँ राज-रक्षा के लिये पल्टनें रखते थे, वहाँ उसके लिये किसी सिद्धाचार्य तथा उसके सैकड़ों तान्त्रिक अनुयायियों की भी एक बहुव्ययसाध्य पल्टन रखा करते थे। देवमन्दिरों मे बराबर ही बलि-पूजा चढ़ती थी। लाभ-सत्कार का द्वार उन्मुक्त होने से ब्राह्मणों और दूसरे धर्मानुयायियों ने भी बहुत अंश मे इनका अनुकरण किया।

"भारतीय जनता जब इस प्रकार दुराचार और मूढ़ विश्वास के पङ्क मे कण्ठ तक डूबी हुई थी; ब्राह्मण भी जातिभेद के विषबीज को शताब्दियों तक बो कर, जाति को टुकड़े-टुकड़े बाँट कर, घोर गृह-

पूर्वक धर्म-समाज के रक्षार्थ आत्मोत्सर्ग करते रहनेवाले स्वयंसेवकों ( स्वयं दासास्तपस्विनः ) की भरती के नियम भी यथापूर्व बने रहे, जो आज तक, विकृत रूप मे, प्रचलित हैं। पर, तत्कालीन शंकराऽनुगामी चातुर्वर्ण्य के जो प्रायः सभी समर्थ युवक 'गोस्वामी' बना लिये गये थे, उन मे से अधिकांश को पुनः चातुर्वर्ण्य-धर्म मे लौटा देने की स्वाभाविक आवश्यकता थी; सुतरां आचार्य शंकर ने वैसा ही किया।

"एक दिन श्रीशंकरजी ने अपने सामने एक पोथी, एक तलवार, एक सोने का ढेला, और एक माटी का ढेला रख दिया, और दशो जाति के गोसाइयों को बुलवाया, और उन से कहा कि, 'इन वस्तुओं मे से जो जिसकी इच्छा हो, वह अपने मन से ले लेवे, और उस का

---

कलह पैदा कर चुके थे। जिस समय शताब्दियों से श्रद्धालु राजाओं और धनिकों ने चढ़ावा चढ़ा कर, मठों और मन्दिरों मे अपार धनराशि जमा कर दी थी, उसी समय पश्चिम से तुर्कों ने हमला किया। तुर्कों ने मन्दिरों की अपार सम्पत्ति को ही नहीं लूटा, बल्कि अगणित दिव्य-शक्तियों के मालिक देवमूर्त्तियों को भी चकनाचूर कर दिया। तान्त्रिक लोग मन्त्र, बलि, और पुरश्चरण का प्रयोग करते ही रह गये; किन्तु उससे तुर्कों का कुछ नहीं बिगड़ा। तेरहवीं शताब्दी के आरंभ होते-होते तुर्कों ने समस्त उत्तरी भारत को अपने हाथ मे कर लिया। जिस विहार के पालवंशी राजा ने राज्य-रक्षा के लिये उड़न्तपुरी का तान्त्रिक विहार बनाया था, उसे मुहम्मद-बिन्-बख्तियार ने सिर्फ़ दो सौ घुड़सवारों से जीत लिया। नालन्दा की अद्भुत शक्तिवाली तारा टुकड़े-टुकड़े करके फेंक दी गई। नालन्दा और विक्रमशिला के सैकड़ों तान्त्रिक भिक्षु तलवार के घाट उतार दिये गये। यद्यपि इस युद्ध मे अपार जन-धन की हानि हुई, अपार ग्रन्थराशि भस्मसात् हुई, सैकड़ों कला-कौशल के उत्कृष्ट नमूने नष्ट कर दिये गये, तो भी इससे एक फ़ायदा हुआ— वह यह कि लोगों का जादू का स्वप्न टूट गया।

बहुत दिनों से यह बात चली आती है कि,—'शङ्कराचार्य के ही प्रताप से बौद्ध भारत से निकाले गये। शङ्कर ने बौद्धों को शास्त्रार्थ से ही नहीं परास्त किया, बल्कि उन की आज्ञा से राजा सुधन्वा आदि ने हज़ारों बौद्धों को समुद्र मे डुबो कर, और तलवार के घाट उतार कर, उनका संहार किया।' यह कथायें, सिर्फ़ दन्तकथायें ही नहीं हैं, बल्कि इनका सम्बन्ध आनन्दगिरि और माधवाचार्य की 'शंकर-दिग्विजय' पुस्तकों से है; इसी लिये संस्कृत-विद्वान् तथा दूसरे शिक्षित जन भी इन पर विश्वास करते हैं; वह इन्हें ऐतिहासिक तथ्य समझये हैं। कुछ लोग, इससे शंकर पर धार्मिक असहिष्णुता का कलंक लगता देख कर, इसे मानने से आनाकानी करते हैं; किन्तु, यदि यह सत्य है, तो उसका अपलाप न करना ही उचित है।"

ऐसा उपक्रम कर के, इसके बाद अनेक ऐतिहासिक प्रमाणों से यह सिद्ध कर के कि, बौद्धों को शंकर वा उन के अनुयायियों ने भारत से नहीं मार भगाया, किन्तु तुर्कों ने ही बौद्धों तथा अन्य हिन्दुओं को भी समान रूप से मारा लूटा और मुसलमान बनाया; राहुल जी ने यह उपसंहार किया है—

"क्या इससे नहीं सिद्ध होता कि, शंकरद्वारा बौद्धधर्म का देश-निर्वासन कल्पनामात्र है।... सारे भारत से बौद्धों का निकालना तो अलग बात है, खुद केरल ( शंकर की जन्मभूमि ) से भी वह बहुत पीछे लुप्त हुए। ऐसी ही और भी बहुत सी घटनायें और प्रमाण पेश किये जा सकते हैं, जिनसे इतिहास की उक्त झूठी धारणा खण्डित हो सकती है।"

"लेकिन प्रश्न होता है कि, तुर्कों ने तो बौद्धों और ब्राह्मणों, दोनों के ही मन्दिरों को तोड़ा, पुरोहितों को मारा; फिर क्या वजह है, जो ब्राह्मण, भारत मे अब भी हैं, और बौद्ध न रहे ?"

"बात यह है कि, ब्राह्मणधर्म मे गृहस्थ भी धर्म के अगुआ हो सकते थे; बौद्धों मे भिक्षुओं पर ही धर्मप्रचार और धार्मिक ग्रन्थों की रक्षा का भार था। भिक्षु लोग अपने कपड़ों, और मठों के निवास से

नाम एक पत्र पर लिख कर हमको दे देवै।' एवं जिन लोगों ने पोथी ली, उन को आज्ञा दिया कि 'तुम विद्या सीख कर धर्मप्रचार करो'; जिन लोगों ने तलवार ली, उन लोगों से कहा कि 'तुम लोग योद्धा हो, अपनी तलवार-द्वारा धर्म और देश की रक्षा करो'; जिन्हों ने सोने का ढेला लिया, उन्हें कहा कि 'तुम लोग व्यापार कर के धन की बढ़ती करो, उस धन से स्वजाति, अर्थात् समस्त आर्यों को, जो कि धर्मतत्पर हों, उन को, सुख दो'; जिनों ने माटी का ढेला लिया था, उन के लिये आज्ञा हुई कि 'तुम सब 'भू-पति' हो, पण्डित, सिपाही, व्यापारी, सब तुम्हारे अधीन हैं ("त्रयः पूर्वे शूद्रमूलाः" ) इस महाभारत वाक्य से मिलाइये ); लेकिन सावधान रहना, घमण्ड न करना, तीनों तरह के पुरुषों का सर्वदा आदर और सम्मान करते रहना; नहीं तो, तुम्हारी स्थिति में भी कष्ट पड़ैगा" [ वैदिकधर्मोद्धार इतिहासखण्ड पृ० ५८–५९ ]

---

आसानी से पहचाने जा सकते थे। यही वजह है, जो बौद्ध भिक्षुओं को तुर्कों के आरंभिक शासन के दिनों मे रहना मुश्किल हो गया। ब्राह्मणों मे भी यद्यपि वाममार्गी थे; किन्तु सभी नहीं। बौद्धों मे तो सब के सब वज्रयानी थे। इनके भिक्षुओं की प्रतिष्ठा उनके सदाचार और विद्या पर निर्भर न थी, बल्कि उनके तथा उनके मन्त्रों और देवताओं की अद्भुत शक्तियों पर। तुर्कों की तलवारों ने इन अद्भुत शक्तियों का दिवाला निकाल दिया; जनता समझने लगी, हम धोखे मे थे। इस का फल यह हुआ कि जब बौद्ध भिक्षुओं ने अपने टूटे मठों और मन्दिरों को फिर से मरम्मत कराना चाहा; तब उसके लिये उन्हें रुपया नहीं मिला। वस्तुतः, इन आचारहीन, शराबी भिक्षुओं को, उस समय—जब कि, तुर्कों के अत्याचार के कारण, लोगोंको एक-एक पैसा बहुमूल्य मालूम होता था—कौन रुपयों की थैली सौंपता? फल यह हुआ कि, बौद्ध अपने टूटे धर्मस्थानों की मरम्मत कराने मे सफल न हो सके, और इस प्रकार उनके भिक्षु अशरण हो गये। ब्राह्मणों मे यह बात न थी; उन मे सब के सब वाममार्गी न थे; कितने ही अब भी अपनी विद्या और आचरण के कारण पूजे जाते थे; इस लिये उन्हें फिर अपने मन्दिरों को बनाने के लिये रुपये मिल गये। बनारस के पास ही बौद्धों का अत्यन्त पवित्र तीर्थस्थान 'ऋषिपतन मृगदाव' ( वर्तमान 'सारनाथ' ) है। वहाँ की खुदाई से मालूम हुआ है कि, कान्यकुब्जेश्वर गोविन्दचन्द्र की रानी 'कुमारदेवी' का बनवाया विहार, वहाँ का सब से पिछला विहार था; तुर्कों ने जब इसे नष्ट कर दिया, तब फिर इस के पुनर्निर्माण की कोशिश नहीं की गई। इस के विरुद्ध, बनारस मे विश्वनाथ का मन्दिर, एक के बाद एक, चार बार नये सिरे से बना। सब से पुराना मन्दिर विश्वेश्वर गञ्ज के पास था, जहाँ अब मस्जिद है, और शिवरात्रि को लोग अब भी उस मे जल चढ़ाने जाते हैं। उस के टूटने के बाद वहाँ बना, जिसे आज कल 'आदि विश्वेश्वर' कहते हैं। उस के भी तोड़ देने पर ज्ञानवापी मे बना, जिसका टूटा हुआ भाग अब भी औरंगजेब की मस्जिद के एक कोने मे मौजूद है। इस मन्दिर को जब औरंगजेब ने तुड़वा दिया, तब वर्तमान मन्दिर बना। नालन्दा, उड़न्तपुरी, जेतवन आदि दूसरे बौद्ध पुनीत स्थानों मे भी हम बारहवीं शताब्दी के बाद की इमारतें नहीं पाते हैं। लामा तारानाथ के इतिहास से भी हम जानते हैं कि, विहारों के तोड़ दिये जाने पर उन के निवासी भिक्षु भाग-भाग कर तिब्बत, नेपाल तथा दूसरे देशों की ओर चले गये। मुसलमानों की भाँति, हिन्दुओं से पृथक्, बौद्धों की जाति, न थी; एक ही जाति क्या, एक ही घर मे ब्राह्मण और बौद्ध, दोनों मतों के आदमी रहा करते थे; इस लिये अपने भिक्षुओं के अभाव मे उन्हें अपनी ओर खींचने के लिये, जहाँ उन के ब्राह्मणधर्मी रक्त-सम्बन्धी आकर्षण पैदा कर रहे थे, वहाँ उन मे से जुलाहा, धुनिया आदि कितनी ही छोटी समझी जानेवाली जातियों को मुसलमानों की ओर से भय और प्रलोभन पेश किया जाता था, जिसके कारण, एक-दो शताब्दियों मे ही बौद्ध या तो ब्राह्मणधर्म मे मिल गये, या मुसलमान बन गये" ( बुद्धचर्या की भूमिका से उद्धृत )

इस प्रकार, आचार्य शंकर ने, आपत्काल मे धर्म-युद्ध के लिये 'गोस्वामीकृत' लोगों को, पुनः चातुर्वर्ण्य मे परावर्तित और सुव्यवस्थित कर देने के लिये, पहले उन की स्वतःप्रवृत्तियों की परीक्षा की,[।'] फिर उन से अनुमित 'स्वभावप्रभव गुण' ( स्वरूपयोग्यता ) के आधार पर, यथा-योग्य 'कर्मप्रविभक्त' कर के उन सब को चातुर्वर्ण्य मे दाखिल कर दिया। पर, उतने ही से काम चलनेवाला नहीं था; किसी एक जाति को दूसरी जाति या वर्ण का नाम तथा काम दे देने मात्र से ही समाज का योगक्षेमकारक निर्माण नहीं हो सकता; क्यों कि नाम और काम मात्र के मिल जाने पर भी परिवर्तित जाति, न तत्त्वतः समाज मे मिलती, नहीं सच्ची सामाजिकता का अनुभव करती है। अतः परिवर्तित जाति के साथ, समाज को सात्म्य स्थापित करना पड़ता है, जो समानगुणधर्मसम्पत् और समशीलव्यसन के आधार पर परस्पर विवाह-सम्बन्ध तथा स्वच्छता शुद्धता के आधार पर सहासन और सहभोजनादि करने से ही होता है[४०]। अतः आचार्य शंकर

---

अस्तु, चाहे ऐतिहासिक तथ्य जो हो, शङ्कराचार्य आदि ने बौद्धभिक्षुओं को भारत से मार भगाया हो, वा मुसलमानों के घोर अत्याचार से ऊब कर वे स्वयं अन्यान्य देशों मे भाग गये हों; हमे इस का निर्णय न यहाँ करना है और नहीं वह अपेक्षित ही है। इस इतिहास से हमे यहाँ सिर्फ जातियों के उत्थान-पतन और असकृत् वर्णपरिवर्तन की बात प्रमाणित कर के 'कर्मणा वर्णः' की व्यावहारिकता और ऐतिहासिकता को प्रदर्शित मात्र करना था; जो सुस्पष्ट हो गया; अर्थात् बौद्धों से वर्णाश्रमी और मुसलमान, दोनों बने; फिर काल-क्रम से वर्णाश्रमी हिन्दुओं से मुसलमान, ईसाई आदि, और उन से पुनः वर्णाश्रमी हिन्दू भी यदा कदाचित् बराबर बनते रहे हैं। ऐसा परिवर्तन 'जन्मना वर्णः' के अनुसार जाति की नित्यता मे कभी संभव नहीं होता।

।' अन्नप्राशन संस्कार के समय, बालकों की नैसर्गिक प्रवृत्ति के द्वारा, उनकी भावी जीविका की परीक्षा करने की प्रक्रिया भी, इससे मिलती-जुलती है; देखिये—मा० आ० भा० १ पृ० १८५।

४० अधिकार कर्त्तव्य भोग जीविका वृत्ति और सम्मान-पुरस्कार आदि तो प्रायः सभी देशों और कालों मे, मनुष्य को बहुधा गुण-कर्म के अनुसार ही मिलते हैं। पूर्व युगों में भी काक्षीवान्, कवष ऐलूष, ऐतरेय, धर्मव्याध, सूत, विदुर, शठकोपाचार्य और यवनाचार्यप्रभृति अवरवर्णजों को, मन्त्रद्रष्टृत्व, ब्राह्मण(वेद)प्रवक्तृत्व, पुराणाचार्यत्व, धर्मोपदेशकत्व, और जगद्गुरुत्व का अधिकार तथा सम्मान प्राप्त हो चुका है। पर, इतने ही से, सामूहिकरूप मे 'कर्मणा वर्णः' की निष्पत्ति और चातुर्वर्ण्य की सद्व्यवस्था तथा सुस्थिरता नहीं होती है; इस के लिये गुण-कर्म के आधार पर सामूहिकरूप से लोकसंग्रह का दरवाजा निःशुल्क ( विना शर्त्त के ) खोल देना आवश्यक है, और इस तरह चातुर्वर्ण्य समाज मे प्रविष्ट और व्यूढ हुए लोगों के साथ, जन्म-जाति और साम्प्रदायिक धर्म आदि के भेदभाव का बिना विचार किये, शीलव्यसन, कुलीनता और स्वच्छता आदि के आधार पर यौन सम्बन्ध सहासन तथा सहभोजनादि करना नितान्त अपेक्षित है। इतिहास-पुराणों को देखने से विदित होता है कि आर्यपूर्वजों की ऐसी ही समाजनीति थी। पर इधर चिरकाल से हिन्दू वर्णाश्रमियों मे उस नीति का प्रध्वंस हो गया है। फलतः विदेशियों और विधर्मियों के लगातार पादत्राण-प्रहार से, सदियों के बाद होश सँभालने पर भी, अनार्ष कुसंस्कार वशात्, हिन्दूनामधारी जीव, अब भी, उपर्युक्त समाजनीति के विषय में आत्मवञ्चना और लोकवञ्चना से ही काम निकाल लेना चाहते हैं। यही कारण है कि हिन्दूसभा आर्यसमाज और कांग्रेस आदि लोकसंस्थाओं के अछूतोद्धार, शुद्धि, कर्मणा वर्णीकरण, और हिन्दूमुस्लिमएकता-सम्बन्धी कार्यक्रम, व्यर्थ और विफल हो रहे हैं; और भारतवर्ष में लोकसंग्रह के बदले भयङ्कर विग्रह बढ़ रहा है। अब वह जमाना नहीं है कि किसी को शाब्दिक 'ब्राह्मण' नाम और 'शर्म्मा' उपाधि दे कर तथा 'महाशय जी, नमस्ते' कह कर धोखा दिया जा सके, और इन नकली व्यवहारों की बदौलत अछूतोद्धार, शुद्धि, कर्मणा वर्णीकरण, और हिन्दू-मुस्लिम वा

ने, सहासन सहभोजन और विवाह आदि के विषय मे, गोसाइँयों के लिये आवश्यक नियम बनाये, जिन मे से कुछ प्रकृतोपयोगी नियम यहाँ नीचे उद्धृत किये जाते हैं—

( २० ) "जब कभी महापुरुषों के साथ, चार वर्ण के आर्य, देश और धर्म के निमित्त, किसी समरक्षेत्र मे—चाहे वह क्षेत्र अपने देश मे हो या अन्य देश मे हो—जाकर एक ही घाट पर एक ही विचार से उतरते हैं, या उनके सहायक होते हैं, तो उस समय उन सब के साथ गोसाइँयों का स्नेहपूर्वक एक ही आचार मे रहने से कोई दोष नहीं समझा जाता; और भोजन-छाजन में कुछ भी भेद नहीं होता। इस प्रथा को 'भैरवी चक्र' कहते हैं; जिसका भाव इस श्लोक से विदित है—

---

साम्प्रदायिक ऐक्य किया जा सकै। यदि उच्चम्मन्य हिन्दू लोग मिथ्या अहङ्कार, हृदयदौर्बल्य, और नैतिक क्लैब्य को छोड़ कर, उपर्युक्त आर्षी समाजनीति को क्रियात्मकरूप से अपना लें; अर्थात् सामान्यतः मनुष्यमात्र को, और विशेषतः भारत मे अपने साथ बसनेवाले सभी जाति-सम्प्रदायवाले लोगों को, गुण-कर्म के अनुसार चातुर्वर्ण्य के भीतर मान लें, और उसी के आधार पर सामाजिक तथा वैयक्तिक कर्त्तव्य, अधिकार, जीविका-कर्म, आदि को यथायोग्य प्राप्त करने के लिये सब को समान मार्ग, अवसर, और सुविधा देने के मन्तव्य को स्वीकार कर के, उस की स्पष्ट घोषणा कर दें, तथा यावच्छक्य तदनुसार क्रियात्मक व्यवहार भी शुरू कर दें, साथ ही समानशीलव्यसन, कुलीनता, भद्रता, स्वच्छता आदि के आधार पर, अन्य किसी प्रकार की अनुचित शर्त्त और जाति-सम्प्रदाय का भेदभाव किये बिना, विवाह-भोजनादि का सम्बन्ध करने लग जायँ, तो मानवमात्र की एकता वा साम्प्रदायिक अविरोधिता और अस्पृश्यतानिवारण, स्वतः सिद्ध हो जायँ। शुद्ध, उत्तम, प्राचीनतम 'मानव-धर्म' के भीतर मनुष्य-मात्र का आकर्षण हो, और शुद्धि, अछूतोद्धार, साम्प्रदायिक एकता, हिन्दू-संघटन और वर्णव्यवस्था आदि के सामाजिक आन्दोलन एक साथ सफल हो जायँ, और इन के उद्देश्य युगपत् सिद्ध हो जायँ, साथ ही आर्थिक और राजनैतिक समस्याओं के 'हल' का मार्ग भी सुप्रशस्त हो जाय। अन्यथा केवल बड़े-बड़े मनोरथ करने से, उच्च आदर्श की घोषणामात्र कर देने से, हजारों आदमियों की सभा कर के आडम्बर के साथ व्याख्यान देने से, बड़े-बड़े जलूस और 'वेदभगवान्' वा 'देवी-देवताओं' वा 'सम्प्रदायाचार्यों' की बाजे-गाजे के साथ सवारियाँ निकालने से, वा अच्छे शाब्दिक विचार प्रकट कर देने से ही कोई सच्चा सार्वजनिक अर्थ सिद्ध नहीं हो सकता। सच तो यह है कि जो विचार महाजनपरिगृहीत, और व्यवहार मे प्रयुक्त न हों, वे केवल वाङ्मय मे प्रकट किये जाने पर नीरस उपन्यास का भी काम नहीं देते; उन से मनोरञ्जन भी नहीं होता है, लोकाऽभ्युदय और निःश्रेयस की बात तो दूर रहे। खेद के साथ कहना पड़ता है कि, सामाजिक विषयों मे, कांग्रेस, हिन्दूसभा, और आर्यसमाज आदि, सुधारक और प्रगतिशील कहलानेवाली संस्थायें भी प्रायः ऐसे ही सारहीन आन्दोलन और नीरस विचार मात्र प्रकट करती हैं; तदनुसार आचार-व्यवहार नहीं! इन के पास शुद्धि, पतितपरावर्तन, अस्पृश्यतानिवारण, और साम्प्रदायिकऐक्यसम्पादन के लिये कोई स्वाभाविक, व्यवहार्य, योजना वा कार्यक्रम नहीं है; इन संस्थाओं के नेता, 'कर्मणा वर्णः' और 'समानशील-व्यसनेषु सख्यम्' की सामाजिकता, वैज्ञानिकता और अकृत्रिमसुधारशक्ति पर ध्यान ही नहीं देते; यही बड़े दुर्भाग्य की बात है।

कांग्रेसी-मन्त्रिमण्डलों का शासन-काल था; देश मे कई जगह साम्प्रदायिक दंगे हो रहे थे; भद्र हिन्दुओं की तरह रईस मुसलमान भी उन को देश के लिये बुरा समझते और चिन्तित थे। एक बेर सम्पर्क हो जाने और दंगे का प्रसङ्ग छिड़ जाने पर हमने अपने एक शरीफ़ मुस्लिम मित्र से दिल्लगी मे कहा कि इन सभी फसादों की जड़ तुम्ही लोग हो; तुम सब हिन्दू क्यों नहीं बन जाते, कि ये सब उपद्रव सदा के लिये शान्त हो जायँ?

"सम्प्राप्ते भैरवीचक्रे सर्वे वर्णा द्विजातयः,
निवृत्ते भैरवीचक्रे सर्वे वर्णाः पृथक् पृथक्"

इसका नाम 'भैरवी' पड़ने का कारण यह है कि ( ऐसी भावना है ) शिव जी, जो लड़ाई के देवता हैं, और जहाँ कहीं लड़ाई होती है, तो वहाँ वह अपने समस्त दल समेत उपस्थित होते हैं; और उस सम्पूर्ण समरक्षेत्र की जातियों के भोजन आदि के प्रबन्ध करने का का(र)र्य भैरव जी को देते हैं; इस से ऐसे समस्त जातियों के कुल (समग्र) चौके का नाम 'भैरवी चक्र' हुआ करता है।

( २१ ) "यह समस्त जाति, भोजन और पहिरने मे बड़ा आडम्बर नहीं करते, परन्तु स्वच्छता का बहुत ही ध्यान रखते हैं। सबों के पहिनावे का ढंग एक सा हुआ करता है, जिससे धनी और दरिद्र का पहिचानना बहुतों के लिये कठिन होता है §।

( ८ ) "सोलह वर्ष से कम अवस्थावाले लड़का या लड़की का विवाह नहीं होता; विवाह हो जाते ही ब्रह्मचर्य आश्रम से निवृत्त होकर गृहस्थ आश्रम मे आ जाता है।

( ९ ) "यह लोग विवाह निश्चय करते समय पहिले से 'कौल-खाढ़ा' ( कौल-क़रार ) नहीं करते; सिर्फ कुलीनता, और योग्यता के ध्यान से ऐसा सम्बन्ध हो सकता है।

---

उत्तर मे उन्हों ने तपाक से कहा—तुम हमे क्या 'हिन्दू' बनावोगे ? 'हिन्दू' नाम की कौन-सी चीज़ तुम्हारे यहाँ है ? हम तो देखते हैं कि जैसे छिलकों का गुच्छा 'प्याज़' है, छिलकों को अलग-अलग कर देने पर कुछ भी नहीं, वैसे ही सरवरिया, कनौजिया, वाजपेयी, सूर्यवंशी, चन्द्रवंशी, उजेन, बिसेन, जायसवाल, ओसवाल, अग्रवाल, चमार, दुसाध आदि लग-भग नव हजार उपजातियों का समूह ही 'हिन्दू' है, उस के सिवाय और कुछ नहीं; फ़र्क़ इतना ही है कि प्याज़ के छिलके आपस में सटे, परस्पर स्पृष्ट होते हैं, और ये हिन्दू-बिरादरियाँ परस्पर अछूत हैं। इस हालत मे तुम ईसाइयों और मुसलमानों को कौन हिन्दू बनाओगे, यूरोप के शुक्ल, लण्डन के पाण्डेय, एशिया के मिश्र, अरब के वाजपेयी वा तुर्की के तिवारी, अथवा और कुछ ? फिर हमारी रोटी-बेटी का सम्बन्ध किस से होगा ? क्या इन नई बनी उपजातियों मे ही ? तो फिर हिन्दू बनने का मतलब कौन-सा निकला ? तब क्या हमे 'हिन्दुआ मुसलमान' बनाओगे ? यदि हाँ, तो खुदा ख़ैर करे ! हम इस नापाक पुछल्लेवाले मुसलमान होने की बनिस्बत सिर्फ़ मुसलमान कहीं अधिक भले और पाक-साफ़ हैं। भला जिस क़ौम मे बहत्तर लाख जरायम पेशा लोग और सात करोड़ अछूत हैं, और जो ज़रा ज़रा-सी बात पर अपनी बहू-बेटियों को बेदीन और वेश्या बनने पर लाचार करता है, उस मे हमारी गुञ्जाइश कहाँ है ? हाँ, यदि मुसलमान लोग जिहालत और कट्टरपन को छोड़ कर थोड़ी अक़्ल और उदारता से काम लें, तो अवश्य ही अधिकांश हिन्दू आसानी से मुसलमान बनाये जा सकते हैं। इस प्रकार, उन मुसलमान मित्र ने हिन्दू-दास की दयनीय अन्तर्दशा का प्रकृत चित्र खींच कर हमे लज्जित कर दिया। हम समझते हैं, ऐसे ही प्रत्यक्ष अनुभव, बहुतेरे अन्य सज्जनों को भी हुए होंगे। इस दशा मे जीवन्मृत 'हिन्दूदास' का उद्धार, यदि कोई ईश्वर हो, तो वही कर सकता है; इनके निजी प्रयत्न से अब कुछ भी होता नहीं दिखाई देता।

§ यह इस लिये कि "परसम्पदुत्कर्षो हि हीनसम्पदं पुरुषं दुःखाकरोति"; "प्रकृतिः खलु सा महीयसः सहते नान्यसमुन्नतिं यया" ऐसा मानवस्वभाव है। अतः एक संघ, एक समाज में, प्रायः एक, समान, ढङ्ग के वेष-भूषा आदि से युक्त रहने पर, समाजभेदक, संघविघातक वा गण-नाशक, अतिभेद, अतिविवेक, अनुचितरूप से, नहीं होने पाता है। अन्यथा, ऐसे ही अनुचित भेदभाव के अतिरेक से गणभेद, वर्गविग्रह, और विप्लव होते हैं।

( १० ) सबों के लिये अपने ही वर्ण की, ( जो जिस वर्ण से निकल कर शंकरादेश से धर्मयुद्धार्थ गोसाईं बना हो, अथ च जो गोस्वामित्व को त्यागने के बाद पूर्वोक्त शांकर विधि से, पुनः जिस नये वर्ण मे दाखिल हुआ हो, उसके लिये उसी वर्ण की, ) स्त्री से विवाह करना उत्तम ( प्रथम कल्प ) है। यदि किसी कारण से ऐसा न हो सके, तो हर गोसाईं, क्षत्रिय की लड़की से अपना विवाह कर सकता है। ( यह इस लिये कि चातुर्वर्ण्य से छाँट कर धर्मयुद्ध के लिये शांकर सैनिक बनाये गये गोस्वामी भी 'कर्मणा वर्णः' के अनुसार क्षत्रिय हो गये थे; सुतरां क्षत्रियकन्याओं के साथ उनका विवाह, 'सवर्ण विवाह' ही कहला सकता था )" [ श्रीदशनामधर्म, नियमखण्ड ]

इन उद्धरणों से यह स्पष्ट है कि आचार्य शङ्कर ने, यथाप्रयोजन, दो बेर, बहुत से लोगों का वर्णपरिवर्तन किया; पहले धर्मविरोधियों तथा विधर्मियों से धर्मयुद्ध करने के लिये, चातुर्वर्ण्य के शौर्यादिगुणविशिष्ट युवकों को एकत्रित कर के, 'गोस्वामी' बनाया; अनन्तर, दिग्विजय के बाद, उन सब को उस रूप मे रखना अनावश्यक समझ कर, पूर्वोक्त रीति से उन के स्वभाव की परीक्षा कर के, यथायोग्य चातुर्वर्ण्य मे पुनः विभक्त कर दिया। गोस्वामीकरण से उन का पूर्व वर्ण त्यक्त हो गया था, और बहुत से बौद्ध भी शंकर के प्रभाव मे आकर गोस्वामी बन गये थे, अतः पुनः सब की स्वाभाविक प्रवृत्ति की परीक्षा कर के नये सिरे से उन की वर्णव्यवस्था करनी पड़ी। इस से यह ज्ञात होता है कि स्वामी शंकराचार्य भी गुणकर्मानुसार ही वर्णव्यवस्था मानते थे। अत एव उन्होंने विरक्त संन्यासियों मे भी गुण-कर्म के तारतम्याऽनुसार चार वर्ण ठहराये थे; यह बात भी 'दशनामधर्म' के चौथे नियम मे यों लिखी है—

( ४ ) "यद्यपि इन लोगों की 'जाति' दश है, परन्तु हर एक की मानप्रतिष्ठा बराबर है। संसार का कार्य करने के लिये इन लोगों ने भी अपनी समस्त जाति को चार ही वर्ण मे विभाजित किया है; ब्राह्मणों की जगह पर 'परमहंस' होते हैं, जो कि स्वामी कहलाते हैं, उन की संख्या सौ मे दो वा तीन हुआ करती है; और क्षत्रियों की जगह पर 'नागा' होते हैं, जो कि दिगम्बर कहलाते हैं, उनकी संख्या सौ मे पन्द्रह या सोलह हुआ करती है; बाकी जितने गोसाईं हैं, वे सब 'वैश्यवर्ण' और 'भूदेव'⁂ ( शूद्रवर्ण ) कहलाते हैं"।

हम ने इस प्रघटक में, श्री शंकराचार्य द्वारा वर्ण और जाति के परिवर्तन किये जाने के विषय मे, प्रमाणस्वरूप कई उद्धरण, 'गोसावी व त्यांचा सम्प्रदाय' नामक तद्विषयक प्रामाणिक इतिहास ग्रन्थ के अलावा शांकर सम्प्रदाय के घरेलू नियम-सम्बन्धी यावदुपलब्ध ग्रन्थों से भी दिये हैं। हम स्वयं यह नहीं जानते और नहीं कह सकते हैं कि, इन उद्धरणों मे निरूपित सभी बातें वास्तविक, ऐतिहासिक तथ्य हैं, वा शांकरों की निरी कल्पना हैं। हमे यह भी ज्ञात नहीं है कि ऐतिहासिक और पुरातत्त्वविद् लोग इन बातों को सत्य

⁂ 'दशनामधर्म' मे शूद्रके लिये भू-पति भूदेव, और भूमिहार शब्दों का प्रयोग हुआ है। स्यात्, शूद्र लोग भूमि पर, खेतों खानों कारखानों और बगीचों मे काम करते हैं, अतः भू-सम्बन्धी 'देवन' कर्म-क्रीड़न, करने के कारण, अथवा भूमि पर, कार्य द्वारा देदीप्यमान, सबको अन्नादि-प्रदान कर्त्ता, होने के कारण 'भूदेव', स्वकर्मद्वारा भूमि का मालिक होने के कारण 'भूपति' और धान्यादिकों तथा खनिज पदार्थों के उत्पादनार्थ, भूमि का 'हार' आहरण, करने के कारण, 'भूमिहार' कहे गये' हैं।

मानते हैं, वा मिथ्या। पर, किसी प्रसिद्ध इतिहासज्ञ ने इन वातों को न लिखा हो, इतने ही से इनको सर्वथा कल्पित वा झूठ कह देने का साहस और क्षिप्रकारिता करना भी उचित नहीं होगा। ज्ञान विज्ञान के हर क्षेत्र मे तत्तद्विषय के विशेषज्ञों को भी अपने ही विषय की बहुत-सी छोटी वातें भी अज्ञात रह जाती हैं, जिन को दूसरे साधारण लोग अच्छी तरह से जानते हैं। बड़े-बड़े आयुर्वेदशास्त्रियों और चिकित्साविशारदों को जो मामूली देहाती दवायें और जङ्गली जड़ी-बूटियाँ अज्ञात रहती हैं, उन को ग्रामीण बूढ़ियाँ और जङ्गली लोग भलीभाँति जानते हैं और उन के प्रयोग से बड़े-बड़े असाध्य रोगों को वात की वात मे दूर कर देते हैं। भौतिक क्रान्तियों, वर्षा, हवा, गर्मी, विद्युत्पात, उपलवृष्टि, ओले आदि, के विषय मे उन को परम्परागत सांस्कृतिक ज्ञान रहता है। उन की साधारण-सी देहाती कहावतों मे बड़े पते की वात और गम्भीर दार्शनिक तत्त्व भी भरे रहते हैं। देहाती स्त्रियों के सरल ग्राम्य गीतों मे जो महाकाव्य के गुण, दोष, रीति, शय्या, पाक, अलंकार आदि नवरस-साम्राज्य उज्जृम्भित होते हैं, वे कभी-कभी उत्कृष्ट 'कविकर्म' मे भी दुर्लभ हैं। ऐसे ही, ऐतिहासिक विषयों में भी, किसी आप्त के प्रत्यक्ष से आरम्भ हुई श्रुतियों के परम्परागत ज्ञान, आसानी से उपेक्षणीय नहीं हैं। सम्भव है कि, अभी तक कितने ही प्राचीन खँडहरों के भूगर्भ मे विलीन ऐतिहासिक सामग्रियों की तरह, साम्प्रदायिकों के परम्परागत वहुतेरे इतिहास भी पुरातत्त्वविदों को अभी तक ज्ञात न हुए हों। अतः शांकर सम्प्रदाय का उक्त इतिहास, सही है, वा ग़लत, यह निर्णय यहाँ सहसा नहीं किया जा सकता। फिर भी हमारे प्रकृत प्रतिपाद्य विषय के उपयुक्त, यहाँ इतनी ही वात अपेक्षित है कि, भारतीय आर्य जाति का, उत्थान-पतन, और अनेक वेर, वर्णाश्रमी से बौद्ध, वाममार्गी, उन से पुनः तुर्क और चातुर्वर्ण्य, फिर मुसलमान आदि से भी अंशतः हिन्दू, इस प्रकार, परिवर्तन-निवर्तन हुआ है, जो सर्वथा ऐतिहासिक तथ्य है। उक्त ग्रन्थों मे लिखे सब इतिवृत्त चाहे यथातथ न भी हुए हों, पर तौभी यह तो सिद्ध होता ही है, कि, इस प्रकार के उदार और कर्मण्य विचार, समाजव्यवस्था और समाजप्रतिसंस्करण के विषय मे, ग्रन्थकर्त्ताओं के समय मे प्रचलित थे; तथा यह भी स्मरणीय है कि 'नाऽमूला च जनश्रुतिः'; यदि 'राई का पहाड़' कहा जाय, तब भी राई को तो मानना ही पड़ेगा। और भी, कुमारिल, मण्डन, शंकर आदि का जितना यश है, वह केवल उनके नाम से प्रसिद्ध ग्रन्थों ही के वल पर नहीं होगा। केवल पण्डित ही पर नहीं, समस्त समाज पर उनका प्रभाव पड़ा; ऐसे ही, दूसरे अंश मे रामानुज, रामानन्द, कबीर, नानक, तथा दयानन्द सरस्वती आदि का भी कम या बेश प्रभाव समस्त समाज पर पड़ा है।

वस्तुतः सत्यकथा वा ऐतिहासिक तथ्य तो यह है कि बुद्ध, महावीर, शङ्कर, रामानुज, रामानन्द, कबीर, गुरु नानक, दयानन्द-प्रभृति सभी सन्तपन्थप्रवर्तकाचार्य, और इन के सम्प्रदाय, मुख्यतः समाजसुधार के लिये, अपने अपने समय पर आविर्भूत हुए हैं। ये सब के सब, वैदिक आर्यधर्म वा सनातन आर्षधर्म के ही पुनरुद्धारक हुए हैं। जब जब विशुद्ध वैदिक आर्य-धर्म वा सनातन आर्ष-मानवधर्म, असुरों, दस्युओं, अनार्यों, कौलों, कापालिकों, वामाचारियों, वज्रयानियों, अघोरपन्थियों वा कुमार्गियों द्वारा विकृत, मिश्र और दूषित किया गया है, तब तब आर्यमानव-समाजरूप विराट् पुरुष ने तत्तत्समयानुकूल, सुधारक्षम आचार्यों और सम्प्रदायों को उत्पन्न

किया है, और भविष्य मे भी ऐसा ही होता रहेगा। 'परिस्थिति, पुरुष को बनाती है'; 'आवश्यकता, स्वयं तदुपयुक्त आविष्कार कर लेती है'; यह नैसर्गिक नियम है।

"यदा यदा हि धर्मस्य ग्लानिर्भवति भारत, अभ्युत्थानमधर्मस्य, तदात्मानं सृजाम्यहम्,
परित्राणाय साधूनां, विनाशाय च दुष्कृतां, धर्मसंस्थापनार्थाय संभवामि युगे युगे"

ऐसे वाक्यों का तात्पर्य भी उपर्युक्त प्रकार के अर्थ मे ही है।

जब हम इस दृष्टि से देखते हैं, तब भगवान् बुद्ध से लेकर स्वामी दयानन्द सरस्वती पर्यन्त, सभी धर्माचार्य, एक ही महत्तम वैदिक प्रस्थान के पथिक और एक ही आर्यमानव-धर्म के स्वसामयिक नेता, प्रमाणित होते हैं। इन मे शङ्कर, रामानुज, रामानन्द, दयानन्द आदि तो प्रत्यक्ष ही वैदिक-धर्मोद्धारक और हिन्दू-धर्माचार्य माने जाते हैं; कबीर और नानक-प्रभृति भी हिन्दू-धर्म के ही विशेष अङ्गों के प्रवर्तक, सुधारक और समाजरक्षक समझे जाते हैं। जैन सम्प्रदाय भी हिन्दूसमाज का ही एक विशिष्ट अङ्ग है और उसके सामाजिक आचार-व्यवहार, प्रायः सनातनधर्मी हिन्दुओं के समान हैं। केवल बौद्धों के विषय मे यह मूढ़ धारणा, प्रायः शिक्षितों मे भी फैल गई है कि, 'बुद्ध, अवैदिक धर्म के पुरस्कर्ता थे; अत एव शङ्कर और उनके अनुयायियों ने बुद्धधर्म का खण्डन और बौद्धों का संहार तथा देश से बहिष्कार किया'। पर, ये दोनों बातें ग़लत हैं: न बुद्ध अवैदिक वा किसी दूसरे नवीन धर्म के प्रवर्तक थे, नहीं, उस के कारण, शङ्कर वा उनके सम्प्रदाय का, सच्चे बौद्धों से वा मूल, विशुद्ध (असल) बौद्ध धर्म से कोई विरोध था। इन दोनों बातों के समर्थन मे, प्रामाणिक ग्रन्थों के कुछ उद्धरण नीचे क्रमशः दिये जाते हैं।

(१) "गौतम बुद्ध, पुरातन वैदिक धर्म (सनातन धर्म अथवा हिन्दू-धर्म) के ही फलस्वरूप उत्पन्न हुए थे, और उन्होंने जिस धर्म का उपदेश किया वह कोई नवीन धर्म नहीं था, जैसा भूल से कभी कभी समझा जाता है; प्रत्युत वह उन अतिक्रमणों और अनाचारों के सुधार के रूप मे उठ खड़ा हुआ था जो तत्कालीन वैदिकधर्म की परम्परा मे घुस पड़े थे।"

"कम से कम बौद्धधर्म आरंभ में धार्मिक क्रान्ति की अपेक्षा सामाजिक क्रान्ति को कहीं अधिक लिये हुए था। यह धर्माध्यक्षों की धूर्त्तता के उस जाल को काट फेंकने के लिये उठ खड़ा हुआ था जिसे ब्राह्मणवाद ने समाज के चारों ओर फैला रखा था" (Smith: 'Mohammed and Mohammedanism' p.4)

"हिन्दू होने ही के कारण, बुद्ध ने सनातन-धर्मानुमोदित वर्णभेद का आदर किया है। इस कथन को प्रमाणित करनेवाले वचन भी मिलते हैं, और इस लिये विशेष महत्त्वपूर्ण हैं कि बौद्धधर्म के आगमों मे पाये जाते हैं। (यथा)—

'बोधिसत्त्व अथवा निर्वाचित बुद्ध, वर्णविभेद को मानते हैं। वे कभी निम्न वर्णों मे जन्म नहीं ग्रहण करते; इस लिये वे केवल दो ही उच्च वर्णों मे से किसी एक मे जन्म लेते हैं, अर्थात् ब्राह्मण वर्ण मे, अथवा क्षत्रिय वर्ण मे'। 'इस प्रकार का दान करने पर गुणसम्पन्न पुरुष बोधिसत्त्व अथवा बुद्धस्वरूप हो जाता है, और क्षत्रियों अथवा ब्राह्मणों के (उज्ज्वल) वंश में जन्म लेता है'। 'वे नीच कुल मे कभी नहीं उत्पन्न होते, यह बोधिसत्त्व का एक विशेष लक्षण

हैं'। 'बोधिसत्त्व, उच्च कुल मे जन्म लेते हैं—क्षत्रियवंश मे, अथवा ब्राह्मणवंश मे। वे उसी कुल मे उत्पन्न हुए थे जिस मे पूर्व बोधिसत्त्व जन्मे थे[४१]।'

---

४१. "किं कारणं भिक्षवो, बोधिसत्त्वः कुलविलोकितं विलोकयति स्म ?। न बोधिसत्त्वा हीनकुलेषूपपद्यन्ते; चण्डालकुलेषु वा, वेणुकारकुले वा, रथकारकुले वा; पुष्कसकुले वा। अथ तर्हि कुलद्वये एवोपपद्यन्ते; ब्राह्मणकुले क्षत्रियकुले च। तत्र यदा ब्राह्मणगुरुको लोको भवति, तदा ब्राह्मणकुले उपपद्यन्ते; यदा क्षत्रियगुरुको लोको भवति, तदा क्षत्रियकुले उपपद्यन्ते। एतर्हि भिक्षवः, क्षत्रियगुरुको लोकः; तस्माद् बोधिसत्त्वाः क्षत्रियकुले उपपद्यन्ते" [ ललितविस्तरे अ० ३; DR. S. Lefmann ( लेफमैन ) सं० ]

"एवं दानं दत्त्वा क्षत्रियमहाशालकुलेषूपपद्यते ; एवं दानं दत्त्वा ब्राह्मणमहाशालकुलेषूपपद्यते"

"न जातु नीचकुलेषूपपद्यते; इदं बोधिसत्त्वस्य महासत्त्वस्य मानस्तम्भनिर्घातनपरिकर्म'!

"बोधिसत्त्वो महासत्त्वो महाकुलेषु प्रत्याजायते;···क्षत्रियमहाशालकुलेषु वा, ब्राह्मणमहाशालकुलेषु वा प्रत्याजायते। यतो गोत्रात्पौर्विका बोधिसत्त्वा अभूवन्, तत्र गोत्रे प्रत्याजायते" [ शतसाहस्रिका प्रज्ञापारमिता, अ० १० पृ० १४६० तथा पृ० १४७१; 'बुद्धमीमांसा' से उद्धृत ] ; देखिये, दीघनिकाय–महावग्ग मे 'महापदान–सुत्त' ( २, १ ) भी।

इन उद्धरणों में बोधिसत्त्वों के कुलविषयक पक्षपात और उच्च कुलों मे ही उन के जन्म लेने की जो बात कही गई है, इस से यह नहीं समझना चाहिये कि बौद्धधर्म मे जन्मना वर्ण वा जातिवाद अभीष्ट है। क्यों कि एक तो इन उद्धरणों मे 'कुल' का ही उल्लेख है, जाति का नहीं; और उच्च वा विशुद्ध कुल से खान्दानी घराना, योनिविशुद्ध परिवार, वा सती माता और सत्पिता वाला वंश, अभिप्रेत है, न कि जन्मपराम्परागत वा वंशानुक्रमणी जाति; अन्यथा भगवान् बुद्ध के उन त्रिपिटकस्थ साक्षाद् वचनों से विरोध होगा, जो जातिवाद के खण्डन और 'कर्मणा वर्णः' के मण्डन मे अनेक स्थलों पर अनेक बार कहे गये हैं; उन मूल वचनों का उल्लेख इसी प्रकरण मे आगे होगा। दूसरे, ये उद्धरण, उन बौद्ध ग्रन्थों के हैं, जिन का प्रामाण्य त्रिपिटक के समकक्ष का नहीं माना जाता; प्रत्युत वे ग्रन्थ पीछे के, विकृत वा मिश्र बौद्ध धर्म के, प्रतिपादक, बहुत अंश से माने जाते हैं।

"बौद्धधर्म से (हिन्दूधर्म के अन्य सम्प्रदायों का) जो मत-वैभिन्न्य पाया जाता है, उस से उसका हिन्दूधर्म से बहिष्कार नहीं ज्ञात होता। यह वैभिन्न्य बहुत पीछे जा कर उत्पन्न हुआ, और हुआ इस धर्म के प्रवर्तक के विचार के विपरीत [ Rhys Davids: 'Buddhism,' १९१०, पृष्ठ ८४ ]

यहाँ एक बात उल्लेखनीय है कि बौद्धधर्म के पिछले ग्रन्थों मे, अगले ग्रन्थों से कहीं अधिक साम्प्रदायिक वैभिन्न्य पाया जाता है। इस बात के कितने ही प्रमाण मिले हैं कि, कतिपय बौद्ध शाखाओं मे ईसाई भावनायें भी प्रविष्ट हो गई हैं [ देखो, Huc's Travels' मे चांकापा ( Tsong-ka-pa ) का जीवन-चरित्र भाग २, अध्याय २, विशेषतः पृष्ठ ५१ ]

···पर, बुद्ध के जीवनकाल मे ही, उन के अनुयायियों मे मत-वैभिन्न्य हो गया था। यही कारण था कि बुद्ध की मृत्यु के अनन्तर बहुत ही शीघ्र बौद्ध भिक्षुओं की दो सभायें हुईं, एक राजगृह मे और दूसरी वैशाली मे। पहली ने धर्मग्रन्थों को उसी रूप में रहने दिया, जिस रूप में वे बुद्ध-द्वारा कहे गये थे, और पिछली ने उन धर्मग्रन्थों की प्रत्येक बात निकाल बाहर की। देखो, 'कुल्लवग्ग' ( कुलवर्ग ), पुस्तक ११ और १२।

बौद्ध धर्म की नवीन व्यवस्था घोर तान्त्रिक है। इसी से आधुनिक बौद्ध–तन्त्रों का उदय हुआ है"
[ बुद्धमीमांसा की पादटिप्पणियों से उद्धृत ]

अतः यदि पीछे के बौद्ध ग्रन्थों मे जातिवाद का भी संस्कार पड़ गया हो, तो इस मे कोईश्चर्य आ नहीं। अन्य सम्प्रदायों मे भी ऐसी बातें हुई हैं। जैन, शाङ्कर, रामानुजीय, रामानन्दीय आदि सन्त-सम्प्र-

"कुछ प्राचीन बुद्ध ( पूर्वबुद्ध ) ब्राह्मण थे'—Sherring's 'Benares,' P. 153.
बुद्ध-वंश में पूर्वबुद्धों मे से ब्राह्मण अधिक थे और क्षत्रिय थोड़े। ब्राह्मणों के वर्णधर्म के नियमों को बुद्ध ने विहित बतलाया था, और प्रायः ब्राह्मणों को ही अपना शिष्य भी बनाया। ( देखो, Copleston: 'Buddhism Past and Present,' Ch. 16 )। बुद्धने वर्णधर्म के सिद्धान्त की निन्दा कभी नहीं की। उन्होंने केवल इस बात का खण्डन किया था कि, 'सभी वर्ण, मोक्ष के अधिकारी नहीं हैं'। [ मिलाओ, Chalmers: 'Madhura Sutra' ( Journal of the Royal Asiatic Society, 1894, P. 348 )"

"उन्हों ने जिस प्रकार वर्णभेद को मान्य समझा उसी प्रकार प्राचीन धर्मद्वारा अनुमोदित भोजनसम्बन्धी नियमों पर भी ध्यान दिया है। उन्हों ने भोजन-सम्बन्धी विधानों मे श्रमणों (संन्यासियों, साधुओं) के लिये सभी आहारों– जैसे दूध और उससे बने हुए पदार्थों तक का— निषेध किया है। इस प्रकार वे स्वादिष्ट आहार के निषेध मे शास्त्रों से भी आगे बढ़ गये हैं। पर इस मे सन्देह नहीं कि उन्होंने श्रमणों को सब प्रकार के दाताओं से, कुल का विचार किये बिना, अनिषिद्ध भिक्षान्न ग्रहण करने की आज्ञा दी है, जैसा कि वे स्वयं किया करते थे। इस विषय में श्रीशङ्कराचार्य और उनके अनुयायी ( संन्यासी ) भी, जो हिन्दू–धर्म मे सर्वश्रेष्ठ धार्मिक व्यक्ति समझे जाते हैं, उनसे बहुत अधिक समानता रखते हैं। यहाँ पर एक बात ध्यान देने की यह है कि, बुद्ध ने प्राचीन धर्म की परम्परा का अनुसरण करते हुए मृतकों का अग्नि-संस्कार करने का विधान किया; और श्रीशङ्कराचार्य ने इससे हट कर अपने अनुयायियों को विदेशी ढंग से मृतकों को गाड़ने की आज्ञा दी।"

"आचार-नीति, और दार्शनिक सिन्द्धान्त, दोनों मे बुद्ध ने वैदिक ऋषियों का पदानुसरण किया है। वैदिक ऋषियों के प्रति उनकी सत्कारबुद्धि का पता इस बात से चलता है कि उन्होंने स्थान-स्थान पर अपने कथनों के प्रमाण मे उनके वचनों का उल्लेख किया है। उन ऋषियों को वे 'पूर्वबुद्ध' अर्थात् प्राचीन बुद्ध, के नाम से पुकारते थे।···विनयसूत्र अथवा बौद्धागम का नीति-शास्त्र स्पष्ट ही हिन्दू-धर्मशास्त्र के गृह्यसूत्र का संक्षिप्त अनुवाद है[४२]।

---

दाय भी मूलतः जातिवाद के विरोधी और 'कर्मणा वर्णः' के अनुवर्तक हैं; पर, इधर उन मे भी जातिवाद का मन्थर प्रवेश हो गया है। फिर बौद्धधर्म ही इस से अछूता कैसे बच सकता था।

परन्तु यह पहले ही कहा गया है कि मूल बौद्धधर्म, जातिवाद से परे है; वस्तुतः तो जातिवाद के खण्डनार्थ ही उस की मुख्य प्रवृत्ति हुई थी। अतः विशुद्ध बुद्धधर्म के अनुसार 'कुल' का अर्थ, योनिविशुद्ध उदात्त वंश ही है; 'जाति' नहीं।

"शुचीनां श्रीमतां गेहे योगभ्रष्टोऽभिजायते; अथवा योगिनामेव कुले भवति धीमताम्"
इस गीता-वाक्य मे भी 'गेहे' और 'कुले' का अर्थ योनिविशुद्ध श्रीमानों का 'घराना' और योगनिष्ठों का पवित्र 'वंश' ही अभिप्रेत है; 'जाति' नहीं; क्योंकि शुचि–श्रीमानों वा योगियों की कोई वंशानुक्रमणी 'जाति' नहीं होती है; शुचि, श्रीमान्, तथा योगी पुरुष, सभी कुलों और जातियों (बिरादरियों) मे होते हैं।

४२. मिलाओ, Fuehrer: 'Manusara-dhamma-sattham, the Buddhist law book compared with the Brahmanical Manava-dharma-Shastram or Manu-Samhita' ( Journal of the Royal Asiatic Society, Bombay, 1882, Vol XV, P. 333 ff ); पाली धर्म-शास्त्रों का उद्गम, वैदिक गृह्यसूत्र होने के सम्बन्ध मे एडमंड हार्डीका मतः 'Der Grhya-Ritus Pratyavarohana im Pali-Kanon'

"जिस प्रकार इस बात के कितने ही प्रमाण हैं कि बुद्ध, अति प्राचीन वैदिक धर्म की ही उपज और स्वयं हिन्दू थे; ठीक उसी प्रकार इसके भी कितने ही प्रमाण हैं कि आरंभ में स्वयं सनातनी हिन्दू ही उनका पूजन करते थे, और बौद्ध धर्म के आरंभिक रूप मे कोई धर्म-विरोधी बात उसमे नहीं दिखलाई पड़ती थी। उक्त प्रमाण इस लिये अत्यन्त पुष्ट हैं कि वे हिन्दुओं के उन पवित्र धार्मिक ग्रन्थों मे पाये जाते हैं, जिनके वचनों को स्वयं हिन्दू सबसे अधिक आप्त मानते हैं।

सर्व-प्रथम बुद्ध को हिन्दू-मात्र सर्वसम्मति से नारायण अथवा ईश्वर का अवतार मानते हैं[४३]। वे सदाचार के उस साम्राज्य का उद्धार करने के लिये अवतरित हुए थे जो उस समय

(Deutsche Morgenlandische Gesellschaft. Zeitschrift. Leipzig, Band 52, P. 149—151);—Franke: 'Die Gathas des Vinayapitaka und ihre Parallelen' (Vienna, 1910). [बौद्ध धर्म मे ब्राह्मण-धर्म के प्रमाण के लिये देखो, Maxmuller: 'Dhammapada', P. 28. । बौद्ध धर्म-ग्रन्थों के शतपथ-ब्राह्मण से संबन्धित होने के विषय मे देखो, Kern: 'Saddharma-Pundarika,' P. XVI ff; और महाभारत एवं मनुस्मृति से संबन्ध होने के विषय मे देखो, Buhler: 'The Laws of Manu', P. XCI, note]

[ बु० मी० से उद्धृत ]

४३. कर्त्तुं धर्मव्यवस्थानमसुराणां प्रणाशनम्, बुद्धो नवमको जज्ञे तपसा पुष्करेक्षणः" [मात्स्ये ४७,२४७]

"मत्स्यः कूर्मो वराहश्च नरसिंहोऽथ वामनः, रामो रामश्च कृष्णश्च बुद्धः कल्की च ते दश"

[ वराहपु० ४, २ तथा ११३, २७ ]

"धर्मसंरक्षणार्थाय, अधर्मादिविनष्टये, दैत्य-राक्षसनाशार्थं, मत्स्यः पूर्वं यथाऽभवत्,
कूर्मो वराहो नृहरिर्वामनो राम ऊर्जितः, यथा दाशरथी रामः कृष्णो बुद्धोऽथ कल्क्यपि,
तथा व्यक्तोऽव्यक्तरूपी आसीदादौ गदाधरः" [ गारुडे पूर्वखण्डे अ० ८६ श्लो० ९—११ ]

"वासुदेवः पुनर्बुद्धः, स मोहाय सुरद्विषां, देवादीनां रक्षणाय, अधर्महरणाय च" [गारुडे १, १४९, ३९]
कलौ प्राप्ते यथा बुद्धो भवेन्नारायणः प्रभुः" [ नरसिंहपु० ३६, ९ ]

"ततः कलौ संप्रवृत्ते, संमोहाय सुरद्विषाम्, बुद्धो नाम्ना-ऽजन–(जिन)–सुतः कीकटेपु भविष्यति।...
एते चांऽशकलाः पुंसः, कृष्णस्तु भगवान्स्वयम्, इन्द्रारिव्याकुलं लोकं मृडयन्ति युगे युगे"

[ भा० १, ३, २४ तथा २८ ]

"देवद्विषां, निगमवर्त्मनि निष्ठितानां, पूर्भिर्मयेन विहिताभिरदृश्यतूर्भिः
लोकान्घ्नतां, मतिविमोहमतिप्रलोभं वेषं विधाय बहु भाष्यत औपधर्म्यम्" [ भा० २,७,३७ ]

"द्वैपायनो भगवानप्रबोधाद्, बुद्धस्तु पाखण्डगणात्प्रमादात्,
कल्किः कलेः कालमलात्प्रपातु, धर्माऽवनायोरुकृताऽवतारः" [ भा० स्कं० ६ अ० ८ श्लो० १९ ]

"नमो बुद्धाय शुद्धाय दैत्य-दानव मोहिने" [ भा० १०, ४०, २२ ]

"वक्ष्ये बुद्धाऽवतारं च पठतः शृण्वतोऽर्थदं; पुरा देवा-ऽसुरे युद्धे दैत्यैर्देवाः पराजिताः,
रक्ष रक्षेति शरणं वदन्तो जग्मुरीश्वरम्; मायामोहस्वरूपोऽसौ शुद्धोदनसुतोऽभवत्।
मोहयामास दैत्यांस्तां,स्त्याजिता वेदधर्मकं ते च बौद्धा बभूवुर्हि; तेभ्योऽन्ये वेदवर्जिताः..."

[ अग्निपु० अ० १६, श्लो० १–३ ]

"नमो वेदरहस्याय, नमस्ते वेदयोनये, नमो बुद्धाय शुद्धाय, नमस्ते ज्ञानरूपिणे"

[ कू० पु० पू० ६, १५ तथा १०, ४८ ]

वेदान्तसारसाराय, नमो वेदात्ममूर्त्तये, नमो बुद्धाय शुद्धाय, योगिनां गुरवे नमः"
एवमन्यदपि बुद्धावतारविषयं वाक्यं पुराणादिपु द्रष्टव्यम्।

दुर्जनों के हाथों मे पड़ गया था ।' स्वयं बौद्ध इस बात को मानते हैं कि उनके बुद्ध, हिन्दुओं के नारायण हैं ।

"इस प्रकार बुद्ध का वास्तविक मत उस कट्टर हिन्दू-सम्प्रदाय का एक अंग था, जो पुरातन वैदिक धर्म ( सनातन धर्म ) के आश्रित है; नहीं, वह इससे भी कहीं अधिक उससे सम्बन्धित है ।"

"बुद्ध की कुछ प्रतिमाओं द्वारा यह बात निश्चयात्मक रूप से सिद्ध हो चुकी है कि हिन्दू-धर्म ही बौद्ध धर्म का मूल है" [ देखिये, बु० मी० पृ० ७३–७७ ]

"बौद्धधर्म, प्रधानतः सदाचार का आदेश करता है । इन आदेशों का जितना अधिक सम्बन्ध साधुओं से है, उतना गृहस्थों से नहीं । यह साधुओं का आचार-शास्त्र है; इसमे निम्नलिखित विषयों के नियम एक दम तटस्थ-भाव से निश्चित किये गये हैं—

विवाह की पवित्रता, व्यक्ति का उत्तरदायित्व, समाज का कर्तव्य, प्रजा और राजा के पारस्परिक कर्त्तव्य, ईश्वर-सम्बन्धी समस्या, स्वतन्त्र इच्छा और अमरता के प्रश्न ।

ये ऐसी जिज्ञासायें हैं जिनकी अभिज्ञता किसी भी परिपूर्ण धार्मिक मत के लिये अनिवार्य रूप से अपेक्षित है[४४] । पर, यह विवाद नहीं उठाया जा सकता कि, बौद्ध-धर्म इन प्रश्नों से तटस्थ रहने की घोषणा करता है । क्यों कि कैन्ट ने कहा है—

४४ इन प्रश्नों पर, बौद्धधर्म के तटस्थ रहने का एक मात्र कारण यही है कि, वह सामाजिक नियमों और व्यवहारिक विषयों में प्राचीनतम वैदिक व्यवस्था को ही मानता है; अतः उसने इनके लिये पृथक् प्रस्थान वा विधान नहीं बनाया है । इस बात का समर्थन आचार्य वाचस्पति मिश्र की नीचे उद्धृत उस उक्ति से भी होता है, जो उन्होंने 'न्यायवार्तिकतात्पर्यटीका' मे लिखी है—

"न चैतेषामागमा वर्णाश्रमाचारव्यवस्थाहेतवः; नो खलु निषेकाद्याः क्रियाः श्मशानान्ताः प्रजानामेते विदधति । न हि प्रमाणीकृतबौद्धाद्यागमा अपि लोकयात्रायां श्रुति-स्मृतीतिहास-पुराणनिरपेक्षागममात्रेण प्रवर्तन्ते; अपि तु तेऽपि 'सांवृतम्' एतदिति ब्रुवाणा लोकयात्रायां श्रुत्यादीनेवाऽनुसरन्ति" [ न्या० वा० ता० टी० अ० २ आ० १ सू० ६८ ]

अर्थात् "इन ( बुद्धि आदि ) के शास्त्र, वर्ण और आश्रम के आचार की व्यवस्था के लिये नहीं हैं; ये बौद्ध शास्त्र, मनुष्य-प्रजा के, निषेक से लेकर श्मशान तक की क्रियाओं का, विधान नहीं करते । जो लोग बौद्ध आदि आगमों को ही प्रमाणभूत माने हुए हैं, वे भी लोक-यात्रा मे, व्यावहारिक जीवन मे, श्रुति स्मृति इतिहास पुराण से निरपेक्ष आगममात्र के द्वारा प्रवृत्त नहीं होते; प्रत्युत वे भी यही, श्रुति-स्मृति-इतिहास-पुराण का कर्म-मार्ग ही, लोक-यात्रा के लिये 'सांवृत' सांव्यवहारिक, सम्यग्वर्तन, समीचीन मार्ग है', ऐसा कहते हुए व्यावहारिक जीवन मे वेद आदि का ही अनुसरण करते हैं" ।

तात्पर्य यह है कि, सनातन वैदिक आर्य-मानवधर्म वा आर्ष हिन्दू-धर्म मे प्रविष्ट विकार का परिमार्जनमात्र करने के लिये ही भगवान् बुद्ध का आविर्भाव हुआ था; किसी नये धर्म के प्रवर्तन, वा प्राचीन वैदिक धर्म के आमूल परिवर्तन के लिये नहीं । अतः जिन विषयों मे नये नियम वा नवीकृत कार्यक्रम की आवश्यकता नहीं थी, उनको अनुमत कर के, उन के सम्बन्ध मे, बुद्ध तथा उन के शिष्य–सम्प्रदाय और आगम, मौन वा तटस्थ रह गये; सिर्फ उन मे घुसी हुई कुरीतियों का खण्डन और निवारण भर उन्हों ने कर दिया, जैसा कि भगवान् बुद्ध ने प्राचीन चातुर्वर्ण्य-समाजव्यवस्था को तो अनुमत किया, पर, उस मे परिव्याप्त अवैदिक जातिवाद का खण्डन करके 'कर्मणा वर्णः' की आर्षी समाजव्यवस्था का पुनरुद्धार भी किया । बुद्ध, बौद्ध और बुद्धागममे ही नहीं, अपि तु

"ऐसे प्रश्नों से तटस्थ रहने की घोषणा करना व्यर्थ है, जिनके सम्बन्ध मे मनुष्य का मन वस्तुतः कभी भी तटस्थ नहीं हो सकता" [ जेम्स सेठ के 'Ethical Principles' मे ईश्वर-सम्बन्धी समस्या, पृष्ठ ३९१ मे उद्धृत; बु० मी० पृ० ७९ टि० १ ]

"उस समय सारी बातें स्पष्ट हो जाती हैं, जब ज्ञात होता है कि बौद्ध-धर्म, वस्तुतः हिन्दू धर्म मे एक क्रान्ति थी। बुद्ध ने उन बुराइयों के सुधार का गुरुतर कार्य भार अपने सिर उठाया था, जो हिन्दू-धर्म मे या विशेषतः तत्कालीन साधु-धर्म और पुरोहितों के पाखण्ड मे घुस पड़ी थीं; उन्होंने धर्म के स्वरूप का एकान्त परिवर्तन करने का विचार कभी नहीं किया था। अपने सुधार-प्रान्त ( क्षेत्र ) के बाहर भी बुद्ध ने हिन्दू-धर्म की सारी बातें स्थिर रखीं। हिन्दू-धर्म के सम्बन्ध मे मौनालम्बन करने और उसकी आलोचना से विरत रहने से ही यह बात नहीं प्रमाणित होती, वरन् उन्होंने प्रत्यक्ष रूप से हिन्दू धर्मग्रन्थों के उदाहरण और अवतरण दिये हैं और उन्हें अपने लिये प्रामाण्य माना है। इस लिये, धर्म के मूल प्रश्नों को बुद्ध अस्वीकृत नहीं करते; वरन् जिस हिन्दू-धर्म के मानने वाले वे स्वयं थे, उसी मूल धर्म के अनुसार उक्त बातों को स्थिर रखना उनका अभिप्रेत था। यह भी विख्यात है कि शिष्य बनाने मे, बुद्ध, ब्राह्मणों और क्षत्रियों को ही महत्त्व देते थे[४५]। बुद्ध, विवाह के पवित्र स्वरूप के ही समर्थक थे, और विधवा-विवाह एवं अयुक्त विवाहों को गर्हित समझते थे। निःसन्देह ये सब बातें, उनके द्वारा वास्तविक हिन्दू-धर्म का प्रचार होना, प्रमाणित करती हैं" ( बु० मी० )

---

सभी सुधारक साधु-सम्प्रदायों मे यह बात देखी जाती है कि सुधारणीय अंश के अतिरिक्त विषयों मे प्राचीन नियम को ही मान लेते हैं। जैसे बुद्ध ने लोकयात्रासम्बन्धी कार्यों मे प्राचीनतम आर्षवैदिक-व्यवस्था को ही अनुमत किया, वैसे ही शङ्कर ने भी 'व्यवहारे भाट्टनयः' स्वीकार किया। उनके परवर्ती रामानुज प्रभृति ने भी लोकव्यवहार मे प्राचीनतम वर्णव्यवस्था-पद्धति को ही स्वीकार किया। यह बड़े मार्के की बात है कि बुद्ध से ले कर दयानन्द तक, सभी साधुसम्प्रदायों ने जातिवाद का घोर विरोध और 'कर्मणा वर्णः' का एक स्वर से अनुमोदन किया है।

४५. सुत्तनिपात के 'वसल-सुत्त' ( सु० नि० १, ७) और 'ब्राह्मणधम्मिक-सुत्त' (सु० नि० २, ७) को देखने से स्पष्ट प्रतीत होगा कि भगवान् बुद्ध, पुरातन वर्णव्यवस्था को ही मानवसमाज के लिये श्रेयस्कर अभ्युदय-निःश्रेयसकारक योग-क्षेम विधायक वा इष्ट-प्राप्ति अनिष्ट-परिहार का साधक मानते थे, और चातुर्वर्ण्य-समाज मे ब्राह्मण और क्षत्रिय के महत्त्व को भी स्वीकार करते थे। फिर भी उनकी दृष्टि मे वैश्य और शूद्र, निहीन नहीं थे; उनका भी सामाजिक स्थान बुद्ध की सद्बुद्धि मे अपनी अपनी जगह पर प्रशस्यतम और महत्त्वपूर्ण था; और कोई भी मनुष्य केवल कुल-विशेष मे जन्म लेने के कारण से ही, हेय उपेक्षणीय, तिरस्कार्य और अस्पृश्य नहीं था। भगवान् बुद्ध, वर्णव्यवस्था को तो मानते थे, पर उनके समय मे कुछ पूर्वकाल से जो अनार्ष जातिवाद प्रचलित हो गया था, उसे मूल और वास्तविक वर्णव्यवस्था का प्रत्यादेश समझते थे; अत एव उसका घोर विरोध और तीव्र प्रतिवाद करते थे। यह बात सुत्तनिपात के उपर्युक्त स्थलों को, और त्रिपिटक के सुत्तनिपात 'वासेट्ठ-सुत्त' ( ३, ९ ) ; दीघनिकाय—'अम्बट्ठ-सुत्त' ( १, ३ ) 'सोणदण्ड-सुत्त' ( दी० नि० १, ४ ) 'अग्गञ्ञ-सुत्त' ( दी० नि० ३, ४ ); मज्झिमनिकाय—'माधुरिय-सुत्तन्त' ( २, ४, ४ ), 'अस्सलायण-सुत्तन्त' ( २, ५, ३ ), 'फासुकारि-सुत्तन्त' ( २, ५, ६ ), 'वासेट्ठ-सुत्तन्त' [ २, ५, ८; यह सूक्त 'सुत्तनि-पात' ( ३, ९ ) मे भी आया है, इसका निर्देश ऊपर भी किया है ] तथा धम्मपद–ब्राह्मणवग्गो आदि स्थलों को देखने से सुस्पष्ट ज्ञात होगी।

इस प्रकार, यह सिद्ध हुआ कि भगवान् बुद्ध, अवैदिक धर्म के प्रवर्तक वा किसी नवीन धर्म के पुरस्कर्त्ता नहीं थे; अपि तु उस समय सनातन वैदिक आर्य-मानवधर्म मे आपतित हुए अनाचार दुराचार तथा मिथ्याचार के निवारक और प्राचीनतम आर्य-धर्म के ही सुधारक तथा पुनरुद्धारक थे। साथ ही यह भी प्रमाणित हुआ कि वैदिक हिन्दूसमाज ने कभी बुद्ध-विद्वेष वा मूल बौद्धधर्म का बहिष्कार नहीं किया; प्रत्युत उन्होंने बुद्ध की अवतारवत् पूजा की और उनके सदुपदेशों का समादर तथा अनुसरण किया।

पर यह दूसरा प्रश्न अभी ज्यों का त्यों उपस्थित है कि, कुमारिल, शङ्कर और उनके अनुयायिवर्ग के, बुद्ध तथा बौद्ध सम्प्रदाय के प्रति विद्वेष-भाव, की, और उनके संहार तथा बहिष्कार की, जो बातें परम्परा से जनश्रुत हैं, और कई ग्रन्थों मे लिखी भी हैं, उनका समाधान क्या है ?

(२) इस प्रश्न के उत्तर मे हम इस प्रघट्ट के आरंभ मे ही कह आये हैं कि 'शङ्कर वा उन के सम्प्रदाय का सच्चे बौद्धों से वा मूल बौद्ध धर्म से कोई विरोध नहीं था'। प्रत्युत आचार्य शंकर प्रचीनतम, मूलभूत बौद्ध धर्म के ही पुनरुद्धारक थे; अत एव वह 'प्रच्छन्न बौद्ध' के रूप मे अत्यन्त प्रसिद्ध हैं। जब तक मूल विशुद्ध बौद्धधर्म विद्यमान रहा, तब तक आचार्य शंकर ऐसे सुधारक की आवश्यकता नहीं थी। पर, जब, लग-भग एक हज़ार वर्ष के बाद, असल बौद्ध-धर्म लुप्तप्राय हो गया, और उसके नाम से, गुह्य-समाजीभूत नाना वामपन्थ, उत्पन्न हो कर, समाज मे घोर अनाचार और वीभत्स आसुर धर्म फैला चुके थे, तब शंकर की आवश्यकता हुई और उनका आविर्भाव हुआ। फलतः उन्होंने नकली, बौद्धनामधारी अधार्मिक धर्म का खण्डन कर के, उस असली बुद्धधर्म का ही पुनरुज्जीवन किया, जो कौलीभूत वैदिक धर्म के सुधार से भगवान् बुद्ध के द्वारा उनके (बुद्ध के) समय मे अनुवर्तित हुआ था। इस से यह स्पष्ट है कि शंकर और उन के अनुयायियों ने यदि सच-मुच बौद्धों का संहार और बहिष्कार किया, तो वह सच्चे बौद्धों का नहीं, अपितु बौद्धनामधारी वामाचारी गुह्यसमाजियों वा वज्र-यानियों का किया था। वस्तुतः तो भ्रष्टाचारीभूत बौद्धब्रुव लोग, पहले से ही, अपने ही कदा-चारों के कारण, तत्कालीन भारतीय जनता के हृदय से गिर कर जीवन्मृत हो चुके थे; सिर्फ तन्त्र-मन्त्र जादू-टोना की विभीषिका से उनका दब-दबा लोगों पर बना था, जिस से कथमपि निबहे चले जाते थे। आचार्य शंकर का प्रभाव और प्रचार तो केवल उनकी पोल खोलने का निमित्तमात्र हुआ, जिस से जाग्रत् जनसमाज ने उन का संहार और बहिष्कार किया होगा। पर असल बात तो वही प्रतीत होती है, जो पहले कही गई है; अर्थात् शङ्कर के भी करीब एक सौ वर्ष के बाद जब भारत पर तुर्कों का आक्रमण हुआ, तब उन्हीं की तलवार और लूट-मार से अघोरपन्थी बौद्धों की सिद्धाई की असली कलई खुल गई; फलतः उनके तन्त्र-मन्त्र और जादू के स्वप्न से जागे हुए लोगों की सहानुभूति और सहायता उन्हें न मिल सकी; कुछ बौद्ध भिक्षु तुर्कों की तलवारों के शिकार हुए, बहुत से अशरण होकर विदेशों को भाग गये; अगत्या गृहस्थ बौद्ध, आकर्षण-अनुकर्षण के अनुसार, कुछ मुसलमान हो गये और शेष, वर्णा-श्रमी हिन्दू-समाज मे मिल गये। अतः यह बात प्रायः सत्य निकलेगी कि कि शङ्कर वा उन के अनुयायियों ने बौद्धों का संहार वा बहिष्कार नहीं किया—विशेषतः मूल बौद्ध-सम्प्रदाय और

धर्म के विषय मे तो यह बात सर्वथा सत्य है। इस का प्रमाणन और स्पष्टीकरण, निम्न लिखित विमर्श से, और इस मे उद्धृत युक्तिवादों से, अच्छी तरह होगा—

"काल-क्रम से बुद्ध के हिन्दू उपासक अपनी शाखा मे विदेशियों को प्रविष्ट करने लगे। इस लिये कट्टर सनातनी-समुदाय से साम्प्रदायिक झगड़ों का सूत्रपात हुआ। पहले तो पुरोहितों का विरोध[४६], एवं सिद्धान्तसम्बन्धी आक्षेप ही होता था[४७]; पर, अन्त मे राजकीय एवं राजसम्मत

४६. उस समय के जातिब्राह्मणधर्मी पुरोहितों के सरदार कुमारिल भट्ट ने ही सर्वप्रथम वस्तुतः तत्कालीन बौद्धधर्म का विरोध किया। बौद्धधर्म, पञ्च'म'कारमय यन्त्रयान मे परिणत होकर स्वतः पतनोन्मुख हो रहा था; अत एव अनुकूल अवसर देख कर कुमारिल ने उस पर एक जबर्दस्त धक्का लगाया। उन्होंने केवल शास्त्रार्थ और प्रौढ-ग्रन्थप्रणयनद्वारा बौद्धों का खण्डन ही नहीं किया, बल्कि स्वप्रभावगत राजाओं और जनता को उनके विरुद्ध उभाड़ कर उनका वध भी कराया। यह बात शङ्करदिग्विजय के निम्नलिखित वाक्यों से स्पष्टतः विदित होती है—

"स्कन्दाऽनुसारिराजेन जैना धर्मद्विषो हताः, योगीन्द्रेणेव योगघ्ना विघ्नास्तस्याऽवलम्बिना।
हतेषु तेषु दुष्टेषु परितस्तार कोविदः श्रौतवर्त्म, तमिस्रेषु नष्टेष्विव रविर्महः।
कुमारिलमृगेन्द्रेण हतेषु जिनहस्तिषु, निष्प्रत्यूहमवर्धन्त श्रुतिशाखाः समन्तः"

[ शं० दि० वि० स० १, श्लोक ९५–९७ ]

इन श्लोकों मे 'स्कन्द' शब्द से कुमारिल का ग्रहण है, क्योंकि भाट्टसम्प्रदाय की यह कल्पना है कि कुमारिल भट्ट, 'कुमार' स्कन्द के अवतार हैं, और 'जिन' शब्द का अर्थ यहाँ 'बौद्ध' अभिप्रेत है; कभी कभी बुद्ध और उन के सम्प्रदाय के लिये भी 'जिष्णु' जयशील धर्मविजयी स्वामी वा भगवान् ('भगवान् ना जिने' इति मेदिनी) के अर्थ मे 'जिन'("मारजिल्लोकजिज्जिनः" इत्यमरः) शब्द का प्रयोग होता है। उपर्युक्त श्लोक की डिंडिमटीका मे भी अत्रत्य 'जिन' शब्द का अर्थ 'बौद्ध' ही लिखा है; यथा—"भट्ट ( कुमारिल ) पादानुसारि-राजेन सुधन्वना धर्मद्विषो बौद्धा विनाशिताः" इति। परन्तु 'आचार्य-शङ्कर ओ रामानुज' नामक बंगवाङ्मय प्रामाणिक ग्रन्थ मे लिखा है कि सुधन्वा की अध्यक्षता और मध्यस्थता मे जो वादगोष्ठी हुई थी, उसमे जैन-सम्प्रदाय के महापण्डितों से ही कुमारिल का शास्त्रार्थ हुआ था। फिर भी सुधन्वा ने जो आदेश दिया था, वह अवैदिक मतावम्बिमात्र को मारने के लिये था, जिसका लक्ष्य बौद्ध भी थे। आगे के एक टिप्पण मे यह बात स्पष्ट होगी।

अनन्तर, कालक्रम से, कुमारिल के अनुयायी पुरोहितवर्ग का, बौद्धों के प्रति विरोधभाव, उत्तरोत्तर बढ़ता ही गया। यद्यपि तत्कालीन भ्रष्टाचारीभूत कापालिक बौद्ध-सम्प्रदाय के प्रति, ब्राह्मणधर्मी पुरोहितवर्ग के तादृश विरोध का, कुछ सार्वजनिक सामाजिक कारण भी था, तथापि मुख्य कारण तो, बुद्ध और उनके सम्प्रदाय के प्रति, जातिमात्रोपजीवी पुरोहितों का, जातिगत और व्यक्तिगत विद्वेष-भाव ही था। कौमारिल दल वा भाट्टसम्प्रदाय का पुरोहितवर्ग, केवल भ्रष्टाचारी बौद्धों से ही विरोधभाव नहीं रखता था, बल्कि साक्षाद् भगवान् बुद्ध और उन के मूल धर्म-सम्प्रदाय से भी भयङ्कर विद्वेष करता था। इसका कारण यह था कि भगवान् बुद्ध और उन के सच्चे शिष्य-सम्प्रदाय, 'वेद' नामक ग्रन्थों को अन्तिम और परम प्रमाण नहीं मानते थे और न उन्हें 'अपौरुषेय' स्वीकार करते थे। साथ ही अनार्ष और अयुक्तिसङ्गत जातिवाद तथा जन्मना वर्णव्यवस्था का प्रबल खण्डन भी उन्हों ने किया था। फलतः गुण-कर्मानुसारिणी वर्णव्यवस्था का विरोधी जात्युपजीवी ब्राह्मण-ब्रुव अनार्ष सम्प्रदाय, भगवान् बुद्ध से अत्यन्त व्यक्तिगत और जातिगत विद्वेष करता, और उसके सम्बन्ध से उनके सद्धर्म-प्रचार की भी निन्दा करता, तथा उस के प्रति जनता मे घृणा का भाव फैलाता था। इस विषय का स्पष्टीकरण आगे होगा।

४७—सिद्धान्त-सम्बन्धी आक्षेप, बौद्धों के दार्शनिक मन्तव्यों पर, सुश्रृङ्खल विस्तृत और मुख्य रूप 'मेसब से पहले, शङ्कराचार्य ने किया। शङ्कर के पहले, कुमारिल और उन के अनुयायिवर्ग ने बुद्ध-

सिद्धान्तविषयक आक्षेप भी प्रबलरूप मे किया था, पर, बुद्ध के वैयक्तिक सामाजिक और जातीय विषयों पर उन का मुख्य कटाक्ष और विशेष आक्रमण हुआ। इस के विपरीत शङ्कराचार्य, बुद्ध के व्यक्तित्व का अत्यन्त आदर करते थे, और साक्षाद् भगवान् बुद्ध के द्वारा प्रवर्तित मूल बौद्ध-धर्म को स्वयं मानते थे। अतः उन्होंने बुद्ध के व्यक्तित्व वा जाति पर, कुमारिल आदि की तरह अधिक्षेप नहीं किया, और न उन के मूल सामाजिक विधानों वा दार्शनिक विचारों का खण्डन ही किया; प्रत्युत प्रच्छन्न ( गुप्त ) रूप से वा रूपान्तर से मूल बौद्ध धर्म का ही पुनरुज्जीवन तथा प्रचार किया, जिस से उनको 'प्रच्छन्न बौद्ध' की उपाधि मिली। इससे यह स्पष्ट है कि आचार्य शङ्कर ने अपने प्रस्थानत्रयी के भाष्यों मे ( ब्रह्मसूत्रशाङ्कर-भाष्य अ० २ पा० २ सू० १८-३२ आदि स्थलों पर ) बौद्धों के दार्शनिक सिद्धान्तों का जो खण्डन किया है, वह मूल बौद्ध-धर्म वा दर्शन के विषय मे नहीं; किन्तु बुद्ध के नाम-सम्बन्ध से, उस समय उत्पन्न हुए विविध छद्म-बौद्धसम्प्रदायों के द्वारा, स्वयं बुद्धोपदेश के भी विरुद्ध, स्वतन्त्र उत्प्रेक्षित नाना मतवादों के विषय मे है। शङ्कर ने स्वयं उन मतभेदों का उल्लेख किया है—

"स च बहुप्रकारः, प्रतिपत्तिभेदाद्, विनेयभेदाद्वा। तत्रैते त्रयो वादिनो भवन्ति— केचित्सर्वाऽस्तित्ववादिनः, केचिद्विज्ञानाऽस्तित्वमात्रवादिनः, अन्ये पुनः सर्वशून्यत्ववादिनः, इति"
[ ब्र० सू० शां० भा० २, २, १८ ]

पश्चात्कालीन, विकृत, बौद्ध मतों के वैविध्य और वैभिन्न्य का उल्लेख, अन्य ग्रन्थकारों ने भी किया है—

"ते च बौद्धाश्चतुर्विधया भावनया परमपुरुषार्थं कथयन्ति। ते च माध्यमिक-योगाचार-सौत्रान्तिक-वैभाषिकसंज्ञाभिः प्रसिद्धा बौद्धा यथाक्रमं—सर्वशून्यत्व-बाह्यार्थशून्यत्व-बाह्यार्थाऽनुमेयत्व-बाह्यार्थप्रत्यक्षत्ववादानातिष्ठन्ते। यद्यपि भगवान् बुद्ध एक एव बोधयिता, तथापि बोद्धव्यानां बुद्धिभेदाच्चातुर्विध्यम्। यथा 'गतोऽस्तमर्क' इत्युक्ते जार-चौरा-ऽनूचानादयः स्वेष्टाऽनुसारेण—अभिसरण—परस्वहरण—सदाचरणादिसमयं बुध्यन्ते। सर्वं क्षणिकं क्षणिकं, दुःखं दुःखं, स्वलक्षणं स्वलक्षणं, शून्यं शून्यमिति भावनाचतुष्टयमुपदिष्टं द्रष्टव्यम्" [ सर्वदर्शनसंग्रहे बौ० द० ]

"क्षणिकमथ च शून्यं दुःखमेवं चतुर्धा विसदृशमिति च स्वं लक्षणं भावनीयम् ;
गलितविषयरूपोपप्लवत्वाद्विशुद्धोद्भवति तदनु मुक्तिः शून्यविज्ञानधारा ;
इति भगवति बुद्धे शासति स्वोपदेशं निजमतिविविधत्वात्तस्य शिष्याश्चतुर्धा
जगृहुरणु-तदुक्तेराशयं, तेन भिन्ना अपि न हि विवदन्ते प्रोक्तसिद्धान्तसारे',
[ अलिविलासिसंलापे शत० ३ पद्य० ४०-४१ ]

'शङ्करदिग्विजय' के औपक्रमिक वाक्यों से भी यही ध्वनित होता है कि पाषण्डीभूत अर्वाकालिक बौद्धधर्म के निरसन के लिये ही शङ्कर का आविर्भाव अपेक्षित था—

विज्ञातमेव भगवन्विद्यते यद्धिताय नः, वञ्चयन्सुगतान्बुद्धवपुर्धारी जनार्दनः ;
तत्प्रणीतागमालम्बैर्बौद्धैर्दर्शनदूषकैः, व्याप्तेदानीं प्रभो, धात्री, रात्रिः संतमसैरिव।
वर्णाश्रमसमाचारान्द्विषन्ति ब्रह्मविद्विषः, ब्रुवन्त्याम्नायवचसां जीविकामात्रतां प्रभो ;
न सन्ध्यादीनि कर्माणि, न्यासं वा न कदाचन, करोति मनुजः कश्चित्, सर्वे पाषण्डतां गताः
श्रुते पिदधति श्रोते क्रतुरित्यक्षरद्वये; क्रियाः कथं प्रवर्तेरन्, कथं क्रतुभुजो वयम् !
शिव-विष्ण्वागमपरैर्लिङ्गचक्रादि-चिह्नितैः पाषण्डैः कर्म संन्यस्तं, कारुण्यमिव दुर्जनैः।
अनन्यैनैव भावेन गच्छन्त्युत्तमपूरुषं, श्रुतिः साध्वी मदक्षीबैः का वा शाक्यैर्न दूषिता !
सद्यः कृत्त-द्विजशिरःपङ्कजार्चितभैरवैः, न ध्वस्ता लोकमर्यादा का वा कापालिकाधमैः।
अन्येऽपि बहवो मार्गाः सन्ति भूमौ सकण्टकाः, जनैर्येषु पदं दत्वा दुरन्तं दुःखमाप्यते।
तद्भवाँल्लोकरक्षार्थमुत्साद्य निखिलान्खलान्, वर्त्म स्थापयतु श्रौतं, जगद्येन सुखं व्रजेत्"
[ शं० दि० वि० स० १ श्लो० ३०-३९ ]

बाधायें खड़ी होने लगीं[४८] । इन के फल-स्वरूप बौद्ध-धर्म, भ्रष्ट एवं धर्म-विरुद्ध माना जाने लगा। इस विरोध का यहीं अन्त नहीं हुआ, वरन् बौद्धधर्म, भारतभूमि से एकदम निर्वासित हो गया; केवल यत्र-तत्र उस के कुछ चिह्नमात्र अवशिष्ट रह गये। यद्यपि बौद्ध धर्म अपनी भ्रष्टाऽवस्था

यहाँ सुस्पष्ट है कि बुद्धशरीरधारी जनार्दन का साक्षाद् उपदिष्ट मूल बौद्ध-धर्म, जगद्-हित-साधक था। शताब्दियों के बाद, जब बुद्ध के ही सदुपदेशों के आधार से, उन्हीं का अर्थ-व्यत्यास कर के मिथ्या 'बौद्ध' नामधारी पापण्डियों ने बुद्ध के मूल धर्म-दर्शन को दूषित कर दिया, और नाना पापण्डधर्मों के साथ ही नरबलि से भैरव की पूजा करनेवाले कापालिकों का घोर अत्याचार और बीभत्स व्यभिचारमय वाममार्ग नितान्त भयङ्कर हो उठा, तब शङ्कर के सदृश ईशविभूति के आविर्भाव की आवश्यकता हुई। इस से यह सिद्ध हुआ कि शङ्कर ने जिस धर्म वा सिद्धान्त पर आक्षेप किया वह साक्षाद् बुद्धोपज्ञ मूल बौद्ध सिद्धान्त नहीं था।

४८ "जैसे कर्ण-सुवर्ण के राजा शशाङ्क के उपद्रव। [ यह सन्देहात्मक है कि कभी हिन्दुओं ने बौद्धों का अभिद्रोह किया है अथवा नहीं। शङ्कर ने कभी भी बौद्धों से अभिद्रोह नहीं किया, क्योंकि मण्डन मिश्र के प्रतिनिधित्व मे कर्मकाण्डी ब्राह्मणों के सम्प्रदाय से ही उन का विशेष झगड़ा था।—देखो 'Buddhism in its Relationship with Hinduism', बौद्धाचार्यधर्मपालकृत, पृष्ठ ११ ] ( बु० मी० पृ० ८१, टि० ३ )।

"शङ्कर-दिग्विजय से प्रकट होता है कि श्रीमच्छङ्कराचार्य ने कर्मकाण्ड के विरुद्ध संन्यासधर्म का संदेश दिया था। उन का वास्तविक झगड़ा बौद्धों से नहीं था, जैसा बहुत से लोग भ्रमवश समझते हैं, वरन् वे मण्डनमिश्र के प्रतिद्वन्द्वी थे। मण्डन मिश्र उस समय कर्मकाण्ड के प्रधान आचार्य थे। उन्हें शङ्कराचार्य ने तर्क में पराजित किया और अपने मत में मिला लिया। बौद्ध तो केवल साधु-धर्म के ही प्रचारक थे, इसी लिये शङ्कराचार्य को उन्हें अपने मत में परिवर्तित करने मे कोई कठिनाई नहीं हुई। उनका विवाद बौद्धों की केवल एक ही शाखा के लोगों से था, जो उनसे आ भिड़े थे, अथवा कहना यों चाहिये कि जो बुद्ध की मूल शिक्षा का अशुद्ध रूप मे प्रचार कर रहे थे।" [ बु० मी० पृ० ८५ टि० ३]

शङ्करदिग्विजय के एक पद्य से यह स्पष्ट ध्वनित होता है कि शङ्कराचार्य ने प्राचीन ( मूलभूत ) बौद्धधर्म के विरोधियों का ही खण्डन किया था, अवश्य ही उन मे पश्चात्कालीन बौद्धनामधारी वज्रयानी वा वाममार्गी भी थे। जहाँ शङ्कर द्वारा बौद्धमत के खण्डन की बातें हैं, वहाँ उनका तात्पर्य, अर्वाक्कालिक भ्रष्टाचारीभूत बौद्धनामधारी पापण्डियों के अधर्ममय 'मत' के खण्डन मे ही है। वास्तविक बौद्धधर्म की तो उस के विरोधियों का खण्डन करके शङ्कराचार्य ने पुनः स्थापना ही की—

"पूर्वं येन विमोहिता द्विजवरा,स्तस्याऽसतोऽरीन्कलौ
बुद्धस्य, प्रविभेद मस्करिवरस्तान्भास्करादीन्क्षणात्" [ शं० दि० वि० १५, ६३ ]

[ जिन भगवान् बुद्ध ने, पहले द्विजवरों ( श्रेष्ठ द्विजातियों ) को, अपने सदुपदेश से विमुग्ध ( आनन्द-विभोर ) कर दिया था, अथवा द्विजवरों ( जातिवादी ब्राह्मणों ) को सत्तर्क के द्वारा शास्त्रार्थ-विचार मे विमुग्ध ( आश्चर्य-चकित वा किंकर्त्तव्यविमूढ़, मूक, ) कर दिया था; उन के असत् ( असज्जन, अशिष्ट वा अनाप्त ) शत्रुओं को ( जो पीछे कालक्रम से कलियुग मे उत्पन्न हो गये थे ), मस्करिवर ( संन्यासिप्रवर ) आचार्य शङ्कर ने विदीर्ण किया, अर्थात् बुद्धोपदेश के विरुद्ध प्रवर्तित किये गये, 'भास्कर'प्रभृति के असत्सिद्धान्तों का खण्डन किया। ]

"आधुनिक अन्वेषणों के आधार पर कुछ विद्वान् यह भी मानने लगे हैं कि, वर्त्तमान हिन्दू-धर्म, वास्तविक हिन्दूधर्म ( शुद्ध वैदिकधर्म ) ही नहीं है, वरन् 'प्रच्छन्न बौद्ध' है, क्योंकि इस धर्म के अन्तिम सुधारक श्रीमच्छङ्कराचार्य स्वयं प्रच्छन्न बौद्ध थे। ...'प्रच्छन्न-बौद्ध' का अर्थ वही है, जो गुप्त-

को प्राप्त हो कर हिन्दुओं द्वारा बहिष्कृत हो गया, तथापि बुद्ध, उस सिंहासन से कभी भी च्युत नहीं किये गये, जो उन्हों ने हिन्दुओं, नहीं—नहीं, संसार के समस्त मनुष्यों के हृदय पर जमाया था। वह अब भी ज्यों-का-त्यों है। श्रीशङ्कराचार्य के—जिन्होंने बुद्ध के सच्चे अनुयायियों को साम्प्रदायिक उपाधि त्याग कर पुनः पुरातन वैदिक धर्म मे लौट आने के लिये प्रेरित किया था,[४९]—हृदयसिंहासन पर भी बुद्ध विराजमान थे §। तदनन्तर नागार्जुन ने भारत मे

बौद्ध ( Crypto-Buddhist ) का। इस मे कोई सन्देह नहीं कि शङ्कर के वेदान्त दर्शन के 'माया-वाद' एवं 'मुक्ति' शब्द, और बौद्धधर्म के 'शून्यवाद' एवं 'निर्वाण' शब्द एक ही हैं, केवल नामों की भिन्नता है। शङ्कर के अनुयायी, अर्थात् संन्यासी, पुराकालीन बौद्ध श्रमणों से बहुत मिलते-जुलते हैं। मिलाओ, ला वैली पासिनः Vedanta and Buddhism; सेनः Buddhism and Vedanta a parallel. ( बिहार और उड़ीसा रिसर्च सोसाइटी का जरनल, १९१८, भाग ४, पृष्ठ १४१ से ) भी, ( बु० मी० पृ० २६७ )

भगवान् बुद्ध का एक नाम 'अद्वयवादी' ( अमरकोश १, १, १४ ) भी है, जो अवश्य ही अद्वैतवाद के सम्बन्ध से अन्वर्थ रखा गया होगा; इस से बुद्ध के अद्वैतवादी होने का निश्चय होता है। भगवान् बुद्ध के बाद, उनके द्वारा प्रवर्तित अद्वयवाद के विलुप्तप्राय हो जाने पर, आचार्य शङ्करने उसी का, रूपान्तर से, पुनरुद्धार किया। अतः शङ्कर का प्रच्छन्न-बौद्धत्व, मूल बौद्धधर्मका वैदिकत्व, और इन दोनों का अविरोध-भाव, स्वतः सिद्ध, और स्पष्ट प्रतीत होता है।

४९. "यह बहुत कुछ निश्चित है कि शङ्कराचार्य ने बहुत से श्रमणों को संन्यासी होने के लिये प्रेरित किया, और विहारों को मठों के रूप मे परिवर्तित कर डाला। इस प्रकार मूल बौद्धधर्म तो हिन्दूधर्म मे समा गया, और नाममात्र का बौद्धसम्प्रदाय भारत से एकदम लुप्त हो गया। मूल बौद्धधर्म की अनेक रीतियां हिन्दू-वैष्णवों के विविध सम्प्रदायों मे अब भी पाई जाती हैं। ये लोग विष्णु और अन्य अवतारों की पूजा के साथ ही-साथ बुद्ध की भी पूजा करते हैं। 'वैष्णवधर्म मे बौद्ध धर्म का प्रभाव लक्षित होता है। बंगाल के वैष्णवों के अत्यन्त प्रधान मन्दिर भी ऐसे ब्राह्मणों के अधीन हैं, जो स्वयं कट्टर शाक्त हैं' ( भारत की मनुष्यगणना १९०१, भाग १, खंड १, पृ० ३६१ ) मिलाओ Stevenson: 'on the intermixture of Buddhism with Brahmanism in the Religion the Hindus of the Dekkan' ( रायल एशियाटिक सोसाइटी का जरनल, लन्दन, १८४३, भाग ७ ) बुद्ध-सहित दशों अवतारों का पूजन कूचबिहार, नेपाल, कश्मीर आदि मे प्रचलित है। 'नेपालमाहात्म्य' भी कहता है कि बुद्ध की पूजा करना शिव की पूजा करना है" [ बु० मी० की टि० पृ० ८३ ]

"इस ( बौद्ध धर्म से परावृत्त होकर वैदिक हिन्दूधर्म मे पुनः प्रविष्ट हुए 'शूद्र' कथित लोगों पर, तत्कालीन जातिवादी द्विजों के द्वारा किये गये भयङ्कर ) अत्याचार से मुक्ति पाने के लिये 'नीच' ( कथित ) कुलोत्पन्न※शठकोपाचार्य आदि साधु-पुरुष उद्योग कर रहे थे। उनमे अरबदेश-निवासी,

§ मिलाओ श्री शङ्कराचार्यकृत 'दशाऽवतारस्तोत्र' मे उनका कथन—'योगिराज बुद्ध हमारे चित्त मे जागरित हों' "य आस्ते कलौ योगिनां चक्रवर्त्ती, स बुद्धः प्रबुद्धोऽस्तु मच्चित्तवर्त्ती" [ बु० मी० टि० से उद्धृत ]

※ "अस्ति पूर्वपयोराशेः कापि पश्चिमरोधसि मण्डले पाण्ड्यभूपस्य नगरी कुरुकाह्वया ;
तत्रासीत्पादजातेषु कश्चिद्भागवताऽग्रणीः श्रीमत्पल्लीविनाडीन्द्रः सीमातीतगुणोल्वणः ;
तस्य धर्मधरो नाम तनयः समजायत , चक्रपाणिस्ततो जातश्चक्रपाणिपरायणः ,
अजायत सुतस्तस्माद् रत्नराजेतिसंज्ञितः , सुमतिं सुषुवे सोऽपि सुतं पाटललोचनं ,

और पद्मपाणि ने विदेशों मे नये ढङ्ग से बौद्ध-धर्म को व्यवस्थित किया। अब विदेशियों एवं बाहरी लोगों मे ही बौद्धधर्म का प्राबल्य एवं प्रचलन होने से और उन्हीं लोगों मे इसके क्रियात्मक रूप से सीमित रहने से यह भ्रमवश मूलतः वेदविरुद्ध माना जाता है। इसी आधार पर यह भ्रमपूर्ण कल्पना की जाती है कि वेदों के विरुद्ध आदेशोपदेश करने के कारण ही अपने मत के साथ-ही-साथ हिन्दूधर्म से बुद्ध का बहिष्कार हो गया था। यह सत्य है कि बुद्ध ने वेदों के विरुद्ध आदेशोपदेश किया था; किन्तु उन्हों ने वेदों के केवल उसी अंश का विरोध किया था, जिस मे पशुवध का समर्थन किया गया है, और जो कर्मकाण्ड के आधिक्य और ऊपरी देखावे

---

ब्राह्मणकुलोत्पन्न और अलक्ज़ेंड्रिया विद्यालय का ग्रेजुएट 'यवनाचार्य' आ मिला† इन सब ने मिल कर, तथा अत्याचारी स्मार्तों से पृथक् होकर, बौद्ध और नवीन हिन्दुओं के कुछ कुछ तत्त्व एकत्रित करके, वैष्णव-धर्म की नींव डाली।...इसे सबसे प्रथम मद्रास-प्रान्तनिवासी विष्णु स्वामीने सन् ईस्वी की तीसरी शताब्दी मे चलाया। परन्तु इसको इस सम्प्रदाय के दूसरे आचार्य रामानुजाचार्य ने रौनक़ दी" [ वै० सं० पृ० ५११ ]

---

ततः प्रासूत पार्कारिं पुत्रं पाटललोचनः, कारीति तनयो जातः कारीतिरहितस्ततः,
ततो जातः सुतस्तस्मात् 'शठकोप' इतीरितः, तमाहुः कारिजं सन्तः शठकोपं पराङ्कुशं
बकुलाभरणाख्यं च तमेव कारिनन्दनम्''

इति दिव्यसूरिचरित्र-चतुर्थ-सर्गोक्तेः 'पल्ली'संज्ञकस्य शूद्रस्य कुले जातः शठकोपः; स च कर्मणा ब्राह्मण्यमधिगत्य श्रीवैष्णवसम्प्रदायस्य परमाचार्यः संवृत्त इति सर्वविदितमेतत्। अन्ये च कतिपये—भक्तिसार-परकाल-मुनिवाहनादयः श्रीवैष्णवाचार्याः शूर्पकार-भिल्ल-वेणुकाराद्यवरकुलजन्मान एव श्रूयन्ते—

"विचक्षणो विश्वविमोहहेतोः कुलोचिताचारकलानुपक्तः
पुण्ये महीसारपुरे विधाय विक्रीय शूर्पं विचचार योगी" [ दिव्यसूरिचरित्रे स० २ श्लो० ५२ ]

इति भक्तिसारस्याऽवरवर्णजत्वमभिहितम्। अन्येषामपि कुलादिवर्णनं दिव्यसूरिचरित्रे, भार्गवपुराणे, प्रपन्नामृते च कणेहत्य द्रष्टव्यम्।''

† "अरब से ही रामानुजसम्प्रदाय का मूल प्रचारक यवनाचार्य बहुत कर के यहाँ नवीं शताब्दी मे आया था; क्यों कि ग्यारहवीं शताब्दी मे रामानुजाचार्य का जन्म हुआ है; इन के दो सौ वर्ष-पूर्व, मद्रास प्रान्त मे शूद्र जाति पर महान् अत्याचार था। उसी समय इस अरबदेशनिवासी-ब्राह्मणकुलोत्पन्न दयालु यवनाचार्य का आना हुआ। उस समय वहाँ महात्मा शठकोप आदि आन्दोलनकर्त्ताओं को यवनाचार्य ने मदद दी।

'एशियाटिक रिसर्चेज़' भाग १० मे 'विलफोर्ड' नामी विद्वान् लिखित एक निबन्ध छपा है; उस मे लिखा है कि, 'यवनाचार्य का जन्म अरबदेश के एक ब्राह्मण-कुल मे हुआ था, और अलेक्जेंड्रिया के प्रसिद्ध विश्वविद्यालय मे उन्होंने शिक्षा पाई थी'' [ वै० सं० पृ० ४१७ ]

But before telling anything of these learned men, something needs to be said of that great man, Yawanacharya. He took his birth in a Brahman family in Arabia and was educated in the University of Alexandria. ( Asiatic Researches, Vol. X. )

का हेतुभूत था[०]। अब पूर्वोक्त वेदांश को लीजिये; बुद्ध से पहले उस को स्वयं वेद के ही अन्य अंशों ने दूपित ठहराया है, और भगवद्गीता ने भी उसकी निन्दा की है,[११] तथा बुद्ध के अनन्तर

५०. "वेदा विनिन्दिता येन विलोक्य पशुहिंसनं ,
सकृपेन त्वया येन, तस्मै बुद्धाय ते नमः" [ पाद्मे क्रियाखं० ६, १८८ ]
"वादैर्विमोहयति यज्ञकृतोऽतदर्हान्" [ भा० ११,४,२२ ]
"पाठीनकेतोर्जयिने, प्रतीतसर्वज्ञभावाय, दयैकसीम्ने ,
प्रायः क्रतुद्वेषकृतादराय, बोधैकधाम्ने, स्पृहयामि भूम्ने" [ शं० दि० वि० १२, १८ ]
"निन्दसि यज्ञविधेरहह श्रुतिजातं, सदयहृदय, दर्शितपशुघातं;
केशव, धृतबुद्धशरीर, जय जगदीश, हरे", [ गीतगोविन्दे स० १ गी० १ प० ९ ]

५१. "प्लवा ह्येते अदृढा यज्ञरूपा, अष्टादशोक्तमवरं येषु कर्म ,
एतच्छ्रेयो येऽभिनन्दन्ति मूढा, जरा-मृत्युं ते पुनरेवाऽपि यन्ति ।
अविद्यायामन्तरे वर्त्तमानाः स्वयं धीराः पण्डितं मन्यमानाः ,
जङ्घन्यमानाः परियन्ति मूढा अन्धेनैव नीयमाना यथान्धाः ।
अविद्यायां बहुधा वर्त्तमाना वयं कृतार्था इत्यभिमन्यन्ति बालाः ,
यत्कर्मिणो न प्रवेदयन्ति रागात्तेनातुराः क्षीणलोकाश्च्यवन्ते ।
इष्टापूर्त्तं मन्यमाना वरिष्ठं, नाऽन्यच्छ्रेयो वेदयन्ते प्रमूढाः ;
नाकस्य पृष्ठे ते सुकृतेऽनुभूत्वेमं लोकं, हीनतरं वा विशन्ति"
[ मुण्ड० उ० मु० १, खं० २, मं० ७–१० ]

"यामिमां पुष्पितां वाचं प्रवदन्त्यविपश्चितः , वेदवादरताः पार्थ, नाऽन्यदस्तीति वादिनः ,
कामात्मानः स्वर्गपरा, जन्म-कर्मफलप्रदां क्रियाविशेषबहुलां, भोगैश्वर्यगतिं प्रति ,
भोगैश्वर्यप्रसक्तानां तयाऽपहृतचेतसां , व्यवसायात्मिका बुद्धिः समाधौ न विधीयते ।
त्रैगुण्यविपया वेदा, निस्त्रैगुण्यो भवार्जुन , निर्द्वन्द्वो नित्यसत्त्वस्थो निर्योगक्षेम आत्मवान् ।
यावानर्थ उदपाने सर्वतः संप्लुतोदके , तावान्सर्वेपु वेदेपु ब्राह्मणस्य विजानतः"*

"श्रोत्रियस्येव ते राजन्, मन्दकस्याविपश्चितः अनुवाकहता बुद्धि,र्नैषा तत्त्वार्थदर्शिनी ।···
श्रिया विहीनैरधनैर्नास्तिकैः सम्प्रवर्तितं वेदवादस्य विज्ञानं सत्याभासमिवाऽनृतम्"†
लुब्धैर्वित्तपरैर्ब्रह्मन् , नास्तिकैः सम्प्रवर्तितं वेदवादानविज्ञाय, सत्याभासमिवाऽनृतं ,
इदं देयमिदं देयमिति, चाऽयं प्रशस्यते ; अतः स्तैन्यं प्रभवति, विकर्माणि च जाजले ।
यदेव सुकृतं हव्यं तेन तुष्यन्ति देवताः , नमस्कारेण हविषा स्वाध्यायैरौषधैस्तथा"‡

"अव्यवस्थितमर्यादैर्विमूढैर्नास्तिकैर्नरैः संशयात्मभिरव्यक्तैर्हिंसा समनुवर्णिता ।
सर्वकर्मस्वहिंसां हि धर्मात्मा मनुरब्रवीत् ; कामकाराद्विहिंसन्ति यज्ञवेद्यां पशून्नराः ।
तस्मात् , प्रमाणतः कार्यो धर्मः सूक्ष्मो विजानता ; अहिंसा ह्येव सर्वेभ्यो धर्मेभ्यो ज्यायसी मता ।
उपोष्य, संशितो भूत्वा, हित्वा वेदकृताः श्रुतीः , 'आचार इत्यनाचारः' कृपणाः फलहेतवः ,
यदि छिन्दन्ति वृक्षांश्च यूपांश्चोद्दिश्य मानवाः , वृथा मांसानि खादन्ति, नैषः धर्मः प्रशस्यते ।
सुरा, मत्स्या, मधु, मांसम्, आसवं, कृसरौदनं , धूर्त्तैः प्रवर्त्तितं ह्येतन् , नैतद्वेदेषु कल्पितं ,
कामान्मोहाच्च लोभाच्च लौल्यमेतत्प्रवर्तितम् । विष्णुमेवाऽभिजानन्ति सर्वयज्ञेषु ब्राह्मणाः ;
पायसैः सुमनोभिश्च तस्याऽपि यजनं स्मृतन्"*

* भ० गी० अ० २, श्लो० ४२–४६ । † म० भा० शां० अ० १० श्लो० १ तथा २० ।
‡ म० भा० शां० २६२, ६–८ । * म० भा० शां० अ० २६५ श्लो० ४–११ ।

स्वयं शङ्कराचार्य ने उसे दोषयुक्त वताया है। अत एव यदि उक्त स्थल, और व्यक्ति, धर्मविरोधी नहीं समझे जाते, तो केवल बुद्ध ही एक ऐसे दोष के भागी नहीं हो सकते, जिस के दोषी उक्त सभी व्यक्ति हैं। बात यह है कि सनातनी हिन्दू कभी भी वेदों की किसी बात का विरोध करने की धृष्टता को क्षमा नहीं कर सकते, और यही कारण है कि हिन्दू-ग्रन्थों मे ही ऐसे स्थल हैं जो शङ्कराचार्य तक के विरुद्ध हैं। पद्मपुराण मे निम्नलिखित बात लिखी है—

'माया का सिद्धान्त, अर्थात् शङ्कर का मायावाद देखने मे तो वेदों की व्याख्या जान पड़ता है, पर है यह वस्तुतः वेद विरुद्ध। संसार के सर्वनाश के लिये ही इस की स्थापना की गई है। माया का यह सिद्धान्त असत् है; वस्तुतः यह प्रच्छन्न बौद्ध-धर्म ही है। कलियुग में ईश्वर की नाशकारिणी शक्ति ने ब्राह्मण, अर्थात् शङ्कराचार्य, का रूप धारण कर के, इस का उपदेश किया है[५२]।'

---

"तस्य तेनाऽनुभावेन मृगहिंसात्मनस्तदा तपो महत्समुच्छिन्नं, तस्माद्धिंसा न यज्ञिया" ¶

"पशुयज्ञैः कथं हिंस्रैर्मादृशो यष्टुमर्हति, अन्तवद्भिरुत प्राज्ञः क्षत्रयज्ञैः पिशाचवत्।

तातैतद्बहुशोऽभ्यस्तं जन्मजन्मान्तरेष्वपि त्रयीधर्ममधर्माढ्यं न सम्यक् प्रतिभाति मे" ‖

"तस्माद् यास्याम्यहं तात, दृष्ट्वेमं दुःखसंनिधिं, त्रयीधर्ममधर्माढ्यं किम्पाकफलसन्निभं"

[मार्क०पु०,'पश्वालम्भमीमांसायां' पृ० ३१, सांख्यतत्त्वकौमुदीव्याख्यायां 'विद्वत्तोषिण्यां' च पृ० ३४ धृतम् ]

५२. "शृणु देवि, प्रवक्ष्यामि तामसानि यथाक्रमं, येषां स्मरणमात्रेण (मोहः स्यात्) पातित्यं ज्ञानिनामपि।
प्रथमं हि मया प्रोक्तं (मयैवोक्तं) शैवं, पाशुपतादिकं; मच्छक्त्यावेशितैर्विप्रैः (सं) प्रोक्तानि च ततः शृणु (परम्)
कणादेन तु संप्रोक्तं शास्त्रं वैशेषिकं महत्, गौतमेन तथा न्यायं, साङ्ख्यं तु कपिलेन वै,
द्विजन्मना जैमिनिना पूर्वं (वेदमपार्थकं) वेदमयाऽर्थतः निरीश्वरेण वादेन कृतं शास्त्रं महत्तरम्,
धिषणेन तथा प्रोक्तं चार्वाकमतिगर्हितं।
दैत्यानां नाशनार्थाय विष्णुना बुद्धरूपिणा बौद्धशास्त्रमसत्प्रोक्तं नग्ननीलपटादिकं,
मायावादमसच्छास्त्रं प्रच्छन्नं बौद्ध-(मेव च)-मुच्यते, मयैव कथितं (कल्पितं) देवि कलौ ब्राह्मणरूपिणा,
अपार्थं श्रुतिवाक्यानां दर्शयल्लोकगर्हितम्, कर्मस्वरूपत्याज्यत्वमत्र च (वै) प्रतिपाद्यते,
सर्वकर्मपरिभ्रष्टं वैधर्म्यत्वं तदुच्यते, (सर्व-कर्मपरिभ्रंशान्नैष्कर्म्यं तत्र चोच्यते)

परेश-(परात्म)-जीवयोरैक्यं मयाऽत्र (तु) प्रतिपाद्यते;
ब्रह्मणोऽस्य परं ( स्वयं ) रूपं निर्गुणं ( वक्ष्यते ) दर्शितं मया,
सर्वस्य जगतोऽप्य-(स्य)-त्र मोहनार्थं ( नाशनार्थं ) कलौ युगे,
वेदार्थवन्महाशास्त्रं मायावादम-( मायया यद )-वैदिकम्
मयैव ( रक्ष्यते ) कथितं देवि, जगतां नाशकारणात्"

[ पद्मपु० उत्तरखं० अ० २६३ श्लो० ६६—७६; इमे श्लोका साङ्ख्यप्रवचनभाष्ये पृ० ५–६; दु० मु० भं० च० भू० पृ० १८—१९; आचार्य—शं० ओ रा० उपसंहारप्र० पृ० १०००; 'वेदान्तदर्शनेर इतिहास' भा० १ पृ० १२४–२५ टिप्पण्याम्, एवमादिषु बहुत्र समुद्धृता दृश्यन्ते ]

"अत्रोदाहृतेतिहासे—'**मायावादमसच्छास्त्रं प्रच्छन्नं बौद्धमेव च**' इत्यत्र श्रीपुरुषोत्तमाज्ञया साक्षाद्भगवच्छङ्करप्रचारितमायावादस्याऽसच्छास्त्रस्य प्रच्छन्नबौद्धत्वमुक्तम्; युक्तं च तस्य तथात्वं, यतो वादिहंसाम्बुदाचार्यशिष्यैः श्रीमद्वेङ्कटनाथार्यैः 'शतदूषण्यां' तन्मतस्य आर्षवचनप्रामाण्याऽनुसारेण प्रच्छन्नबौद्धत्वमेव सुष्ठु प्रदर्शितं। तथाहि—

'वेदप्रामाण्यवाङ्मात्र-कञ्चुकच्छन्नमर्मणां
बुद्धसिद्धान्तसुहृदां, सन्तः पश्यन्तु बाध्यताम्।

---

¶ म० भा० शां० २७२, १८। ‖ म० भा० शां० अ० २७७।

यद्यपि इस प्रकार वेद के एक अंश की आलोचना करने का साहस करने के कारण शङ्कराचार्य की निन्दा की गई है, तथापि इस कार्य के लिये उन्हें हिन्दूधर्म से कभी भी वहिष्कृत नहीं किया गया। इस के विपरीत आज तक वरावर वे पुरातन वैदिक-धर्माश्रित सनातन धर्म के सर्वश्रेष्ठ नेताओं मे परिगणित हुए हैं। यों ही, शंकराचार्य की भाँति, वेदों के एक अंश के विरोध मे अपनी आवाज ऊँची करने के कारण बुद्ध की भी निन्दा की गई है, पर इस वात के लिये वे हिन्दू-धर्म से कभी भी वहिष्कृत नहीं किये गये। जैसा ऊपर कहा जा चुका है, बुद्ध

...तदिह किं नाम वैपम्यमाश्रित्य वेदाः प्रमाणं, बुद्धाद्युपदेशा न प्रमाणमिति निष्कृष्यते; किं शब्दस्वरूपसत्यत्वा-ऽसत्यत्वाऽभ्युपगमेन ?...न;...असिद्धेः, न हि योगाचारादिभिर्बुद्धप्रणीतोऽक्षरराशिः सत्य इत्यभ्युपगम्यते, नापिऽभवता वेदरूपः। न वयं वेदस्य शशश्रृङ्गादिवदसत्यत्वमभ्युपगच्छाम इति चेत्; किं तर्हि सत्यत्वमभ्युपेतम् ? तदपि नेति चेत्; तर्हि को विशेषः ? व्यावहारिकाऽपरपर्याय-काल्पनिक-सत्यत्वाऽभ्युपगम इति चेत्; न, तैरपि 'संवृति'सत्यत्वाऽभ्युपगमात्। अयमेव तावद्विशेष इति चेत्; न, पर्यायमात्रस्य वैपम्याऽनाधायकत्वात्, अन्ततो वञ्चनार्थत्वस्याऽप्युभयोरविशेषात्। यथाऽऽहुः—

'तुल्यार्थत्वेऽपि चैतेषां 'मिथ्या-संवृति'शब्दयोः
वञ्चनार्थं उपन्यासो, लाला-वक्त्रासवादिवत्;
नास्तिक्यपरिहारार्थं 'संवृतिः' कल्पितेति च' इति।

न च युष्माभिः 'संवृति'सत्यत्वस्याऽवाच्यत्वं सङ्केतितम्; उक्तं च—'गूढपापण्डिगोष्ठीगरिष्ठैः तदेतत् संवृतिरिति गीयत' इति। अस्तु वा तदभ्युपगमेन वैपम्यं, भवता तु निपुणधिया द्वयोरपि व्यावहारिकसत्यत्वमविशिष्टमेष्टव्यं, व्यवहाराऽनुबन्धित्वमात्रस्य तुल्यत्वात्; अतो भवता परित्यक्तपक्षपातेन न तद्बहिष्कारः कार्यः। यदि चाऽभ्युगमसिद्धेन सत्यत्वेन प्रामाण्यसिद्धिः, तर्हि वैभाषिकाद्यागमानां तदभ्युपेतेन तेन तत्सिद्धिरनिवार्या।...एवं च सौगतसौहार्दभयपलायितेन द्वैवर्गिकमतमहादुर्गमेवाऽनुप्रविष्टमिति। एतदभिप्रायेण यादवप्रकाशैरुक्तम्।

'वेदोऽनृतो, बुद्धकृतागमोऽनृतः, प्रामाण्यमेतस्य च तस्य चाऽनृतं,
बोद्धाऽनृतो, बुद्धि-फले तथाऽनृते, यूयं च बौद्धाश्च समानसंविदः*' इति।

इति तेषां 'शतदूषणी-चतुर्दशवादे' प्रच्छन्न-बौद्धत्वेन निरूपणात्, चण्डमारुतादावुक्तस्यैवार्थस्य महाविस्तरेण दृढीकरणात्, विष्णुगृहीतबुद्धावतारोपदेशसाजात्येन प्रच्छन्नबौद्धत्वनिश्चयाच्च बौद्धानामिव रुद्रगृहीतशङ्करावतारोपदेशभाजामपि अवैदिकत्वं कथमिव वक्तु न शक्येत ? तस्मात्, कलियुगावतीर्ण-वामदेव-प्रचारितमायावादस्य स्वांशेऽवाधान्नैकान्ततोऽप्रामाण्यं 'यत्परः शब्दः, स शब्दार्थः' इति न्यायात् तद्वादस्याऽऽसुरप्रकृतिजनमोहनार्थं प्रवृत्तत्वादिति।

किञ्च भगवता श्री गीताचार्येणाऽपि पोडशाध्याये—

'असत्यमप्रतिष्ठं ते जगदाहुरनीश्वरम् अपरस्परसंभूतं, किमन्यत्कामहैतुकम्'

* न वर्णा, न वर्णाश्रमाचारधर्मा, न मे धारणा-ध्यानयोगादयोऽपि...,
न माता पिता वा न देवा न लोका न वेदा न यज्ञा न तीर्थं ब्रुवन्ति।
न सांख्यं न शैवं न तत्पाञ्चरात्रं न जैनं न मीमांसकादेर्मतं वा,
न शास्ता न शास्त्रं न शिष्यो न शिक्षा न च त्वं न चाऽहं न चाऽयं प्रपञ्चः।
न चैकं तदन्यद् द्वितीयं कुतः स्यान्न वा केवलत्वं न चाऽकेवलत्वं,
न शून्यं न चाऽशून्यमद्वैतकत्वात्, कथं सर्ववेदान्तसिद्धं ब्रवीमि ?"
[ शङ्कराचार्यकृत-'निर्वाणदशका'ऽपरपर्याय-सिद्धान्तविन्दु-दशश्लोक्याम् ]

के अनुयायियों का बहिष्कार, बौद्धधर्म मे आ जानेवाले कुछ और ही कारणों से हुआ था, और वह भी, बुद्ध की निर्वाण-प्राप्ति के बहुत समय पश्चात्। इस लिये ऐसा कहना कहीं अधिक समीचीन होगा कि, बुद्ध का नहीं, वरन् ( भ्रष्टाचारीभूत ) बौद्धों का हिन्दुओं ने बहिष्कार किया, जो बुद्ध के पीछे उस अवस्था ( पञ्च'म'कारिता ) को प्राप्त हुए थे[५३]।"

"आदिम बौद्धधर्म की, जो यथार्थ मे हिन्दूधर्म था, विदेशियों के मतावलम्बन से वस्तुतः समाप्ति हो गई। परवर्त्ती बौद्धधर्म मे विविध सम्प्रदायों का विकास हुआ। इस का कारण यह था कि बौद्ध-धर्म मे अनार्य विदेशी, अपने धर्मों के तत्त्वों अर्थात् नास्तिकवाद, शून्यवाद का प्रवेश करने लगे[५४]। ईसाई पन्थ भी लिङ्गपूजा, इन्द्रजाल, जादूगरी, प्रेतपूजा आदि को साथ

---

इति पद्येन पञ्च-पाणां जगतोऽप्रतिष्ठितत्वा-ऽनीश्वरत्व-परस्परसंयोगोत्पन्नत्वाद्यङ्गीकुर्वतां जैन-बौद्ध-चार्वाक-तथागत-सौगतादीनां मतेन सह जगतोऽसत्यत्ववादरूपस्य शाङ्करमतस्याऽपि उपन्यासाद् आसुरप्रकृतिक कोटिप्रविष्टत्वेन वेदबाह्यत्वकथनं सुसङ्गतम्; अतस्तेषां प्रच्छन्नबौद्धत्वं सूपपन्नम्" [ दु० मु० भं० च० भू० पृ० १९—२४ ]

"इन बातों से, और 'कूटस्थ' 'चेतन' और 'चिदाभास' आदि नवीन पारिभाषिक शब्दों की रचना से, लोगों में कोलाहल मच गया। लोगों ने कह दिया कि शङ्कराचार्य वर्णाश्रम को नहीं मानते; क्यों कि वे कहते हैं कि, वर्ण, आश्रम, वेद, यज्ञ आदि कुछ भी नहीं है, इस लिये शङ्कराचार्य 'प्रच्छन्न-बौद्ध' हैं। उन के विरुद्ध अनेक श्लोक स्कन्दपुराण के उत्तरखण्ड मे स्कन्द के मुँह से कहला कर लिखे गये हैं। वे हमे एक मरहटी पत्र मे मिले हैं, जो अशुद्ध और अस्त-व्यस्त प्रतीत होते हैं, परन्तु हम उनको ज्यों के त्यों फुट-नोट में लिखे देते हैं ⁂।" [ वै० सं० पृ० ५०९—१० ]

५३. "दशवीं शताब्दी के एक शिलालेख मे यह स्पष्ट लिखा है कि, बुद्धगया मे बुद्ध-पद का चिह्न इस अभिप्राय से बनाया गया है, जिससे उस पर श्राद्ध-कर्म किया जाय ( देखो, चार्ल्स विल्किंस का उक्त शिलालेख का अनुवाद,—Asiatic Researches, भाग १, पृष्ठ २८४ )। इस शिलालेख का निर्माण-काल चाहे जो हो पर इस से स्पष्ट सिद्ध है कि हिन्दुओं ने वैदिकधर्म से बुद्ध का कभी बहिष्कार नहीं किया और अन्ततो गत्वा यह भी प्रमाणित होता है कि, बुद्ध स्वयं वैदिक धर्म के कट्टर अनुयायी थे। **'यदि जनता मे शुद्ध वेदवाद ही होता, तो बुद्ध की किञ्चिन्मात्र आवश्यकता न होती'।**— Sewell: 'Early Buddhist symbolism' ( रायल एशियाटिक सोसाइटी का जनरल, लन्दन, १८८६, पृष्ठ ३६५ )" [ बु० मी० की टिप्पणी पृ० ८८ ]

५४. "मिलाओ, सैंडर सोमा करोसीः Different systems of Buddhism, from Tibetan authorities; डेविडः Buddhism of the Buddha and modernist Buddhism.

---

⁂. "मणिमत्पूर्वका दुष्टा दैत्या आसन्कलौ युगे, ते कुशास्त्रं प्रकुर्वन्तो हरि-वायुविरोधिनः,
तेषां मध्ये शङ्करस्तु पूर्वं यो मणिमान् खलः, सौगन्धिकवने दिव्ये भीमसेनहतोऽसुरः,
यः क्रोधतन्त्रको दुष्टो मिथ्या शास्त्रं वदन्पुनः, कृष्णे भीमे च विद्वेषं कुर्वंन्भूमावजायत,
कालडीग्रामके रुद्रवराजगद्विमोहयन्, बौद्ध-शास्त्रपरो विप्रः कश्चिद्वा परशिष्यकः,
स शङ्करश्च संन्यस्य, तस्मात्संन्यास-(रूपतः)-रूपिणः, वेदान्तमतमित्येतद् दुष्टशास्त्रं चकार ह।"

स्कन्द-पुराण की मूलपुस्तक के एतत्काल सामने न उपस्थित रहने से हम भी सम्प्रति इन श्लोकों को जाँच नहीं सके हैं। शङ्कर के प्रच्छन्न-बौद्धत्व के विषय में यथार्थ विचार आगे किया जायगा।

ले कर बौद्धधर्म मे प्रविष्ट हो गये। इस छद्म-बौद्धधर्म, अर्थात कल्पित बौद्धधर्म की, बुद्ध के हिन्दू-पूजन, अर्थात् इस देश के वास्तविक बौद्धधर्म से मुठभेड़ हुई। छद्म-बौद्ध, मूर्त्तियों को ऐसी बलि देने लगे जिसे हिन्दू लोग गर्हित और अपने मन्दिरों को अपवित्र करनेवाली समझते हैं, अर्थात् शूकर-मज्जा, मेष-मज्जा, शूकर-मांस, गो-मांस, पका हुआ चावल आदि। वे झगड़ बैठते कि बुद्ध मांस का व्यवहार करते थे, इस लिये पूजा मे उन की मूर्त्तियों को मांस की बलि दी जा सकती है; पर बौद्धधर्मशास्त्रों मे कहीं भी इस कथन का प्रामाण्य-समर्थन नहीं मिल सकता...।

इन्हीं करतूतों के कारण, शशाङ्क, पुष्यमित्र, तथा अन्य भारतीय हिन्दू-राजाओं ने उन बौद्धों को बाधा पहुँचाई[५५]। हिन्दुओं द्वारा की जाने वाली छद्म-बौद्धों की राजवर्गसम्मत बाधा,

---

बुद्ध के आरम्भिक अनुयायियों की धर्मप्रचारिणी मण्डली के कार्य के फल-स्वरूप विदेशियों ने बौद्ध-मत ग्रहण किया था। बौद्ध-धर्मप्रचारिणी मण्डलियों के समस्त संसार मे फैलने के सम्बन्ध मे देखो हॉम्बोः 'Traces of Buddhism in Norway before the introduction of Christianism' (पेरिस); अल्फोंस जर्मेनः 'Buddhism in ancient Mexico, according to recent discoveries' (पेरिस);—रैननः Life of Jesus (पेरिस)। "कुछ समय के लिये बैबीलोन, बौद्धधर्म का वास्तविक प्रतिबिंब हो गया था। बूदास्प ( बोधिसत्त्व ) नामक एक प्रसिद्ध चैल्डियन ( Chaldean ) विद्वान् हो गया है, जो सैबेइज़्म ( बपतिस्मा = Baptism ) का प्रवर्तक था।"—रैनन का Jesus, अध्याय ६। ईसाइयों के जोसेफाट साधु और अरबों के यूदासफ, बोधिसत्त्व ही हैं। [ मिलाओ, दमिस्क के जॉन की लिखी हुई बरलाम ( Barlaam ) और जोसेफाट ( Josephat ) की कहानी ]। मार्को पोलो कहता है कि भारत से बाहर मूर्तिपूजा का प्रचार एवं आरम्भ बौद्धधर्म द्वारा ही हुआ। ( Travels, पुस्तक ३, अ० १५ ) मिलाओ, मूर्तियों के लिये मुसलमानी शब्द 'बुत' और बौद्ध-मन्दिरों के लिये 'बुतकादो' ( पगोदा )। ये दोनों, बुद्ध के मुसलमानी नाम 'बुत' से निकले हैं। ( देखो, प्रिंसेपः Indian Antiquities, भाग २, पृ० २२९ )। इस सम्बन्ध मे यह बात उल्लेखनीय है कि यूनानी वैद्यकशास्त्र का 'थेरापिउटिक्स' ( Thera-Peutics ) शब्द 'थेरा' नामक बौद्ध-धर्मप्रचारिणी मण्डलियों से निकला है। ( थेरापुत्त वा स्थिरपुत्र, अर्थात् स्थिर वा स्थविर, सम्प्रदाय के वयोवृद्ध, के उत्तराधिकारी ) ये लोग व्रण-चिकित्सा मे बड़े निपुण थे।" [ बु० मी० पृ० २५१ टि० १ ]

भारतीय आर्यों के विदेश-गमन और विदेशियों के भारत मे आगमन के सम्बन्ध से, तथा विदेशियों द्वारा नवीन सम्प्रदाय के प्रवर्तन और प्राचीनतम आर्यवाङ्मय के विध्वंस से, एवं नये अनार्य-शास्त्रों के प्रणयन और प्राचीन आर्य-शास्त्रों मे आसुर विचारों के प्रक्षेप से, मूल वैदिक-आर्ष वा बौद्धधर्म मे जो दूषण विकार और मिश्रण हुआ, तथा इस का जैसा विपर्यास, ह्रास, और विनाश हुआ, उस का पूरा सविस्तर विवरण जानने के लिये 'वैदिक-सम्पत्ति' का तृतीय खण्ड देखिये।

५५. "हिन्दुओं द्वारा बौद्धों की बाधा का वास्तविक कारण यही था। अन्यथा, धर्म के निमित्त, हिन्दू, किसी को कभी भी बाधा नहीं पहुँचाते। धार्मिक बाधा हिन्दुओं के लिये अप्रसिद्ध बात है। मुसलमान, हिन्दुओं के घोर धार्मिक शत्रु हैं, तथापि हिन्दू, मुस्लिम साधुओं का सम्मान एवं पूजन करते हैं।" [ बु० मी० पृ० २५८ टि० १ ]

"इस मे कोई सन्देह नहीं कि हिन्दुओं द्वारा बौद्धों का विरोध किया गया था, विशेषतः राजा शशाङ्क के शासनकाल मे [ मिलाओ, Rhys Davids: 'Persecution of Buddhists in India' ( पाली-टेक्स्ट-सोसाइटी का जनरल, लन्दन, १८९६ ) मिलाओ, एशियाटिक सोसाइटी

पुरोहिती बहिष्कार एवं सैद्धान्तिक आक्रमणों के साथ-ही-साथ, तब समाप्त हुई, जब हिन्दू, बौद्धधर्म को स्वधर्म-विरोधी मानने लगे, और अन्त मे जब यह क्रमशः अपनी जन्मभूमि भारत से पूर्णरूपेण लुप्त हो गया। यह विभेद तब तक बढ़ता ही गया जब तक यह इस अन्वेषण द्वारा असाध्य नहीं हो गया कि स्वयं बुद्ध ने ही वेदविरुद्ध नास्तिकवादी सिद्धान्त का धर्मोपदेश किया था।" ( बु० मी० )

"प्रच्छन्न-बुद्ध ज्यों के त्यों बने रहे, अर्थात् बुद्ध की पूजा हिन्दू अनेक रूपान्तरों से करते ही रहे। उन्होंने बुद्ध की पूजा के लिये उन रूपान्तरों को प्रचलित रखा और कभी भी प्रकाश्य एवं प्रकटरूप में बुद्ध की पूजा नहीं प्रचलित की। फल-स्वरूप कालान्तर मे बुद्ध के उन उपासकों और सामान्यतः हिन्दुओं के लिये बुद्ध की पूजा एक विस्मृत वस्तु हो गई। इस प्रकार प्रच्छन्न बौद्ध-धर्म अथवा हिन्दुओं द्वारा वेषान्तर से बुद्ध-पूजन यद्यपि प्रारम्भिक उपासकों के लिये सुबोध था, पर, तुरत ही उनके अनुयायियों या उत्तराधिकारियों के लिये दुर्बोध हो गया। उन्हों ने बुद्ध की प्रच्छन्न पूजा को ही एक स्वतन्त्र एवं सत्यपूजन जान लिया और बुद्ध का ( प्रत्यक्ष ) पूजन एक दम त्याग दिया। तभी से अरूपान्तरित बुद्धप्रतिमाओं की पूजा कभी हिन्दुओं में प्रचलित नहीं हुई। इस प्रकार बौद्धधर्म अलक्षित रूप मे सनातनी हिन्दू-धर्म मे पुनः विलीन हो गया, और हिन्दू-धर्म की एक शाखा नहीं रह गया ॐ। वैष्णव-धर्म, हिन्दू (वैदिक) धर्म एवं बौद्धधर्म का संमिश्रण है। हिन्दू-वैष्णव, विष्णु-पूजा एवं दशावतारपूजा के साथ-साथ बुद्ध की भी पूजा करते हैं।" [ बु० मी० से उ० ]

"चाहे जो हो, विगत शताब्दी मे विद्वानों के धैर्य-संयुक्त अनुसन्धानों द्वारा इस विषय के प्रचुर प्रमाण प्राप्त हुए हैं कि हिन्दू ही बुद्ध के वास्तविक पूजक थे, और बुद्ध की प्रकाश्य पूजा का परित्याग उन्होंने अपनी ओर से नहीं किया था; वरन्, इसका कारण विदेशियों के वे दोषपूर्ण कृत्य थे, जिन्हें विदेशियों ने ही बौद्ध-धर्म मे सम्मिलित कर दिया था। हिन्दुओं ने बुद्ध का नहीं, वरन् ( विधर्मीभूत ) बौद्धों का बहिष्कार किया था" [ बु० मी० पृ० २६८ ]

---

का जनरल, बंगाल १८५४ पृष्ठ ४७२; और Sherring का Benares, पृष्ठ २६८–२७० भी ] परन्तु केवल द्रोह कभी भी किसी धर्म के लोप का कारण नहीं हो सकता। बौद्धों को हिन्दुओं द्वारा उतनी अधिक बाधा नहीं पहुँची, जितनी अधिक बाधा हिन्दुओं को बहुत दिनों तक मुसलमानों द्वारा निरन्तर पहुँचती रही है। तो भी हिन्दुओं का धर्म अब तक अखण्ड रूप से प्रचलित है। भारत मे बौद्धधर्म के ह्रास एवं अवनति का कारण द्रोह के अतिरिक्त कुछ और है। क्यों कि द्रोह बहुधा किसी मत का नाश करने की अपेक्षा उस को परिपुष्ट ही करता है, जैसा ईसाई-धर्म के इतिहास से प्रकट है। उस समय जो बाधा डाली गई थी, विशेषतः मुसलमानों द्वारा, उस का तात्पर्य बुद्धगया के मन्दिर तथा अन्य स्थानों की तीर्थयात्रा के लिये भारत आने वाले विदेशी बौद्धों का यातायात रोकना था। ( महाबोधि सोसाइटी का जनरल, भाग २९, सं० ९ मे मन्दिर का इतिहासः—अनागारिक एच० धर्मपाल )" [ बु० मी० पृ० ८९ टि० २ ]

ॐ "मिलाओ, 'बौद्ध-धर्म के लोप की अत्यन्त संभाव्य व्याख्या यह है कि, यह क्रमशः ब्राह्मणों के वर्णधर्म मे लीन हो गया'। Cambridge History of India, भाग १ पृष्ठ ५५।" ( बु० मी० पृ० २६१ टि० १ )।

उपर्युक्त विवेचन से, और इस मे उद्धृत प्रमाणों से, शङ्कराचार्य पर लगाये गये बौद्ध-संहार-बहिष्कार के अभियोग का पूरा खण्डन हो जाता है। कुछ विद्वान् तो ऐतिहासिक प्रमाणों के बलवत्तर आधार पर भी, शंकरकृत बौद्धविषयक अत्याचार की प्रथित कथा को मिथ्या प्रमाणित करते हैं। यथा—

"शंकर के काल के विषय में बड़ा विवाद है। कुछ लोग उन्हें विक्रम का समकालीन मानते हैं; Age of shankara के कर्त्ता तथा पुराने ढङ्ग के पण्डितों का यही मत है। लेकिन इतिहासज्ञ इसे नहीं मानते। वह कहते हैं—चूंकि शंकर के शारीरक-भाष्य पर वाचस्पति मिश्रने 'भामती' टीका लिखी है; और वाचस्पति मिश्रका समय ईसा की नवीं शताब्दी उनके अपने ग्रन्थ से ही निश्चित है; [५६] इस लिये शंकर का समय नवीं शताब्दी से पूर्व तो हो सकता है; किन्तु

---

५६. "अयं च श्रीवाचस्पतिमिश्रः श्रीमदुदयनाचार्यादतिप्राचीन इति शक्यमवगन्तुम्, उदयनाचार्यकृत–'तात्पर्यपरिशुद्धि'नामके तात्पर्यटीका-व्याख्याने व्याख्येयनिबन्धादरातिशयशंसिना––

'मातः सरस्वति, पुनः पुनरेष नत्वा, बद्धाञ्जलिः किमपि विज्ञपयाम्यवेहि ;
वाक्-चेतसोर्मम तथा भव सावधाना, वाचस्पतेर्वचसि न स्खलतो यथैते'

इति सरस्वतीं प्रति तत्प्रार्थनेन।

'तर्का-ऽम्बरा-ऽङ्कप्रमितेष्वतीतेषु शकान्ततः वर्षेषूदयनश्चक्रे सुबोधां लक्षणावलीम् ;

इति श्लोको लक्षणावल्या अन्ते दृश्यते, तेन, उदयनाचार्यस्थितिशककालः ९०६ इति लभ्यते। ततः पूर्वं वाचस्पतिमिश्रो वैक्रम ८९८ वत्सरे ( ८४२ खृष्टाब्दे ) 'न्यायसूची' निबन्धमकरोदिति तदीयेन—

'न्यायसूची-निबन्धोऽसावकारि सुधियां मुदे, श्रीवाचस्पतिमिश्रेण वस्वङ्कवसु-वत्सरे;

इति श्लोकेनाऽवगम्यते। तेन, उदयनाचार्यकालाद् १४३ वर्षेभ्यः पूर्वं श्रीवाचस्पतिमिश्र आसीदिति प्रतीयते"। [ न्यायवार्तिक-तात्पर्यटीका-भूमिकायां महामहोपाध्यायः श्रीगङ्गाधर-शास्त्री ]

"प्रायो मुञ्जस्य समये ( ८९४–९१६ शाके ), 'नृग'राजस्य कस्यचित्
सदस्यो दर्शनाभिज्ञो वाचस्पतिरभूत्सुधीः" [ भा० इ० ४, ८५ ]

'भामत्याम्' अन्तिम-वाक्यैरपिस्वयमेव वाचस्पतिनाय‌ऽमेव स्वसमयः सूचितः; तद्यथा—

"नृपान्तराणां मनसाऽप्यगम्यां भ्रूक्षेपमात्रेण चकार कीर्त्तिं,
कार्तस्वरासारसुपूरितार्थसार्थः, स्वयं शास्त्रविचक्षणश्च,
नरेश्वरा यच्चरिताऽनुकारमिच्छन्ति कर्त्तुं, न च पारयन्ति,
तस्मिन्महीपे महनीयकीर्तौ श्रीमन्नृगेऽकारि मया निबन्धः"

भामत्यामपि (ब्र० सू० २, १, ३३) 'नृग' राजोऽयं स्वसमकालिकत्वेन स्मृतो दृश्यते वाचस्पतिना; तथा हि—

"न चाद्यापि न दृश्यन्ते लीलामात्र विनिर्मितानि महाप्रासाद-प्रमदवनानि श्रीमन्नृग-नरेन्द्राणाम्, अन्येषां मनसाऽपि दुष्कराणि नरेश्वराणाम्" इति।

अत्र 'नृग'–राजपरिचयचिन्तायां—विक्रमशिलामहाविहार-( विश्वविद्यालय )-संस्थापको मगध-गौड़देशाधिपः ७९५—८३० खृष्टाब्द-कालिको धर्मपाल एव 'नृग' इति केचन ( वेदान्तदर्शनेर इतिहासे भा० १ पृ० ३२१ तः पृ० ३२५ पर्यन्तं द्रष्टव्यम् )। अन्ये तु 'वस्वङ्कवसु ८९८ वत्सर' इति शकाब्दं ( ९७६ ई० ) धृत्वा, खृष्टीयदशमशतकोत्तरार्धे लब्धस्थितिः दिल्ली-चौहान-वंशीयः कश्चिन् 'नृग'राजो नाम वाचस्पतिसमसामयिक आसीदिति वदन्ति, प्रमाणयन्ति चाऽत्रार्थे 'शार्ङ्गधरपद्धत्यां'—'नृग-नृपति-पाषाणयज्ञयूपप्रशस्ते'रुद्धृतमधस्तनं पद्यद्वयम्—

शंकर, कुमारिल भट्ट से पूर्व के नहीं हो सकते हैं। कुमारिल, बौद्ध नैयायिक धर्मकीर्ति के समकालीन थे ( कुछ विद्वानों के मत से धर्मकीर्ति, कुमारिल के भ्रातुष्पुत्र थे ) जो सातवीं शताब्दी मे हुए थे; इस लिये शङ्कर सातवीं शताब्दी के पहले के भी नहीं हो सकते। शंकर, कुमारिल के समकालीन थे, और दोनों ने एक दूसरे का साक्षात्कार किया था, यह वात हमें 'दिग्विजय' से मालूम होती है। इन मे अन्तिम वात मे, जहाँ तक उनके ग्रन्थों का सम्बन्ध है, कोई पुष्टि नहीं मिलती।

'ह्यून्-साङ्' ( सातवीं शताब्दी ) के पूर्व, किसी ऐसे प्रवल, बौद्धविरोधी शास्त्रार्थी और शस्त्रार्थी का तो पता नहीं मिलता। यदि होता, तो 'ह्यून्-साङ्' अवश्य उसका वर्णन करता। यदि यह कहा जाय कि, शंकराचार्य भारत के दक्षिणी छोर पर हुए थे और उनका कार्य क्षेत्र भी दक्षिण-भारत ही रहा होगा; इस लिये संभव है, दक्षिण-भारत के बौद्धों पर उपरोक्त अत्याचार हुए हों। लेकिन यह भी वात ठीक नहीं जँचती; क्योंकि, छठी शताब्दी के वाद भी काञ्ची और कावेरीपट्टन के रहनेवाले आचार्य धर्मपाल आदि, बौद्ध-पाली-ग्रन्थकार हुए हैं, जिनकी कृतियाँ अव भी सिंहल आदि देशों में सुरक्षित हैं। सिंहल का इतिहास-ग्रन्थ 'महावंश' है, जो राजनीतिक इतिहास की अपेक्षा धार्मिक इतिहास को अधिक महत्त्व देता है। केरल-देश ( जहाँ शंकराचार्य पैदा हुए ), और द्रविड़ देश, सिंहल के विल्कुल समीप हैं। यदि ऐसी कोई वात हुई होती, तो यह कभी संभव नहीं था कि, 'महावंश' उसका कोई जिक्र न करता। बौद्ध ऐतिहासिकों का शंकर के शास्त्रार्थ पर मौन रहना ही इस वात का काफी प्रमाण है कि, ये घटनायें वस्तुतः हुई ही नहीं। वल्कि रामानुज आदि के चरितों मे भी भिन्नमतावलम्बियों के साथ ऐसा ही वर्ताव देख कर तो और भी सन्देह होने लगता है।

वात असल यह है कि, शंकराचार्य दक्षिण मे एक प्रतिभाशाली पण्डित हुए। उन्होंने 'शारीरक-भाष्य' ग्रन्थ लिखा। यद्यपि वह भाष्य एक नये ढङ्ग का था और उस मे कितने ही दार्शनिक सिद्धान्तों पर वहस की गई थी, तो भी दिङ्नाग, उद्योतकर, कुमारिल, धर्मकीर्ति के युग के लिये वह कोई उतना ऊँचा ग्रन्थ न था। उत्तर-भारतीयों का केरल और द्रविड़-देशियों के साथ पक्षपात भी वहुत था। इस पक्षपात का हम अच्छा अनुमान कर सकते हैं, यदि सातवीं शताब्दी के महाकवि वाणभट्ट की कादम्बरी के उस अंश को पढ़ें, जहाँ वह शवरों के साथ किसी

---

"आविन्ध्यादाहिमाद्रेर्विरचितविजयस्तीर्थयात्राप्रसङ्गाद् ,
उद्ग्रीवेषु प्रहर्त्ता नृपतिषु, विनमत्कन्धरेषु प्रसन्नः,
आर्यावर्तं यथार्थं पुनरपि कृतवान्म्लेच्छविच्छेदनाभि-
र्देवः शाकम्भरीन्द्रो जगति विजयते वीसल-शोणिपालः।
ब्रूते सम्प्रति चाहुवाण-( चाउहान )-तिलकः शाकम्भरीभूपतिः,
श्रीमान् विग्रहराज एष विजयी सन्तानजानात्मनः,—
अस्माभिः करदं व्यधायि हिमवद्विन्ध्यान्तरालं भुवः,
शेषस्वीकरणाय मास्तु भवतामुद्योगशून्यं मनः" [ शा० ध० प० प्र० ७२ पद्य० ९-१० पृ० २०५ ] इति। एतद्विषये 'न्यायवार्तिकस्य भूमिकाया'माचार्यवाचस्पतिमिश्र-चरितं ( पृ० १४३—१५१ ) द्रष्टव्यम्। एतन्मतखण्डनं च सप्रमाणं सयुक्तिकं वेदान्तदर्शनेर इतिहास-ग्रन्थे वंगभाषामये, ( भा० १ पृ० ३२४ ) टिप्पण्यामनुसन्धेयम्।

जंगल में बसे, एक द्रविड़ ब्राह्मण का वर्णन करता है। वस्तुतः उत्तरी भारत की पण्डित-मण्डली—जो दर-असल उस समय की पण्डित-मण्डली थी—शंकर को आचार्य मानने के लिये तब तक तैयार न हुई, जब तक उत्तरीय भारत मे दार्शनिकों की भूमि मिथिला के अपने समय के अद्वितीय दार्शनिक सर्व-शास्त्र-निष्णात वाचस्पति-मिश्र ने 'शारीरकभाष्य' की टीका 'भामती' लिख कर, शंकर को भी न सूझने वाले तत्त्व उसमे से निकाल न डाले। यथार्थ मे वाचस्पति के कन्धे पर चढ़ कर ही शंकर को वह कीर्त्ति और बड़प्पन मिला, जो आज देखा जाता है। यदि 'भामती' न लिखी गई होती, तो 'शंकर-भाष्य' कभी का उपेक्षित और विलुप्त हो गया होता; और आज भारत मे इतने गौरव और प्रभाव की तो बात ही क्या ? वाचस्पति मिश्र ने उत्तरी भारत की पण्डित-मण्डली के सामने शंकर की वकालत की।

वाचस्पति मिश्र के एक शताब्दी पूर्व नालन्दा मे आचार्य शान्तरक्षित हुए थे*। इन का महादार्शनिक ग्रन्थ 'तत्त्वसंग्रह' संस्कृत मे उपलब्ध हो कर बड़ोदा से प्रकाशित हो चुका है। इस ग्रन्थरत्न मे शान्तरक्षितने अपने से पूर्व के पचासों दार्शनिकों और दर्शनग्रन्थों के सिद्धान्त उद्धृत कर खण्डित किये हैं। यदि वाचस्पति मिश्र से पूर्व ही शंकर अपनी विद्वत्ता और दिग्विजय से प्रसिद्ध हो चुके होते, तो कोई कारण नहीं कि, शान्तरक्षित उनका स्मरण न करते[५७]।

५७. ऊपर के उद्धरण मे श्री राहुल जी ने आचार्य शङ्कर पर जो आक्षेप और कटाक्ष किया है, वह अयुक्तियुक्त अप्रामाणिक असङ्गत और अनुचित है। आप की राय मे ( १ ) शाङ्कर भाष्य कुमारिल-प्रभृति के युग के लिये ऊँचा ग्रन्थ न था, ( २ ) उत्तर-भारत का पण्डित-वर्ग, शङ्कर को तब तक आचार्य मानने के लिये तैयार न हुआ, जब तक वाचस्पति ने शाङ्कर भाष्य पर 'भामती' लिख कर, शङ्कर को भी अज्ञात तत्त्व उसमे से निकाल न डाले, ( ३ ) वस्तुतः वाचस्पति के कन्धे पर चढ़ कर ही शङ्कर को वह कीर्ति और महत्त्व मिला, जो आज जगद्व्याप्त है, और ( ४ ) यदि वाचस्पति की 'भामती' के दिगन्तोद्भासी प्रकाश से पूर्व ही शङ्कर स्वकीय विद्वत्ता और दिग्विजय से ही प्रसिद्ध हो चुके होते, तो वाचस्पति से शतवर्ष-पूर्वभव, 'शान्तरक्षित' अपने 'तत्त्वसंग्रह' नाम महानिबन्ध मे उनका स्मरण अवश्य ही करते।

आपाततः विचार करने पर भी राहुल जी की उपर्युक्त बातें सारहीन ठहरती हैं। १. शाङ्कर-भाष्य, कर्कश तर्क, विकटयुक्तिजाल, भाषा-क्लिष्टत्व, रचनावैचित्र्य आदि की दृष्टि से, कुमारिल-प्रभृति के युग के लिये भलेही उतना ऊँचा ग्रन्थ न हो, पर ज्ञेयपदार्थ-प्राचुर्य और तत्त्वज्ञान की दृष्टि से, वह उस युग के लिये भी उच्चतम महाग्रन्थ था। शाङ्कर भाष्यों की प्रसन्नगम्भीर मञ्जुल भाषा, नैसर्गिक-वाग्धारा-प्रवाहवती रचना-शैली, और प्राञ्जल चूर्णक-गद्यबहुल-कोमलकान्तमहावाक्यावली, साक्षान्मूर्तिमती शान्तरसमयी संगीत-साहित्य-कला की तरह प्रतीत होती और स्थूल अनुवाचन से भी सहृदय-हृदयों को आवर्जित कर लेती है। सच बात तो यह है कि, पुस्तकी पण्डिताई के बल पर, ठोंक-बजा कर लिखे हुए ग्रन्थ, साहित्यिक दृष्टि से चाहे जितने ऊँचे समझे जायँ, पर, उन मे वह तात्त्विक सिद्धान्त और दिव्य सन्देश नहीं होता, जो साक्षात्कृतधर्मा, योगजप्रतिभानवान्, मन्त्रद्रष्टा, सन्तों की सीधी-सादी सहज

* "सोऽयं शान्तरक्षितः वङ्ग-देशे जाहोराख्ये ग्रामे ( Zāhor or Sābhār in the Pargana of Vikrampur, Dacca District ) क्षत्रियवंशे क्रैस्ते अष्टमे शतके आदिमे भागे सञ्जातः। कालेनायमाचार्यो बोधिसत्त्वाख्यया प्रख्यातः तदानीन्तनेन टिबटदेशाधिपतिना स्वदेशं सादरं नीतस्तत्र सौगतसमयप्रचारमकारयत्। अनेनाऽपरेऽपि निबन्धाः—वादन्याय-विपञ्चितार्थ-प्रभृतयः प्रणीताः। तत्रैव च देशेऽस्य निर्याणमप्यभूत्। अयं चाऽस्य जीवितसमयः—A. D. 705—762 प्रायः षष्टिहायनपरिमितः संभाव्यते," इति 'तत्त्वसंग्रह'प्रस्तावनायाम् एं०-कृष्णमाचार्यः]

एक ओर कहा जाता है कि, शंकर ने बौद्धों को भारत से मार भगाया, † और दूसरी ओर हम उनके बाद गौड़-देश ( विहार-वङ्गाल ) में पालवंशीय बौद्ध नरेशों का प्रचण्ड प्रताप फैला देखते हैं; तथा उसी समय उड़न्तपुरी और विक्रमशिला जैसे बौद्ध विश्वविद्यालयों को स्थापित होते देखते हैं। इसी समय भारतीय बौद्धों को हम तिब्बत पर धर्मविजय करते भी देखते हैं। ११ वीं शताब्दी मे, जब कि, उक्त दन्त-कथा के अनुसार भारत मे कोई भी बौद्ध

---

वाणी मे अभिव्यक्त होता है। हम, सूर, तुलसी, कबीर, नानक, तुकाराम, नामदेव, ज्ञानदेव आदि की देश्यभाषामयी सद्वाणियों के दरजे मे भी, तन्त्रवार्तिक, प्रमाणवार्तिक, कादम्बरी आदि को नहीं गिन सकते; फिर बुद्ध-वचन, महावीरोपदेश, शाङ्कर-भाष्य आदि से उनकी तुलना की तो बात ही क्या।

२. यह इतिहास-प्रसिद्ध ही नहीं, साधारण-जन-विदित बात भी है कि, वाचस्पति मिश्र के लग-भग एक शताब्दी पहले ही, आचार्य शङ्कर ने उत्तर-भारतीय पण्डितों के नेता मैथिल 'मण्डनमिश्र' को शास्त्रार्थ मे पराजित कर के अपना चेला बना लिया था। विहार-प्रान्त—विशेषतः तिरहुत और मिथिला की देहाती गलियों मे भी शङ्कर-मण्डन-शास्त्रार्थ का मनोरञ्जक इतिहास सुनाई देता है। सुतरां एतद्देशीय पण्डित-मण्डली, वाचस्पति से शत-वर्ष पूर्व ही शङ्कर की शिष्या बन चुकी थी। यही कारण था कि, शङ्कर ने, उत्तर भारत मे ही अपना प्रधान कार्य-क्षेत्र बनाया था; क्योंकि इधर उन के प्रचुर सहायक और अनुयायी थे। यह प्रसिद्ध है कि शङ्कर ने अपने शारीरक-भाष्यादि ग्रन्थों का प्रणयन, काशी और बदरिकाश्रम मे ही किया ( वेदान्तेर इतिहास, भा० १ पृ० १७२ )।

"वाचस्पति ने शङ्कर को भी न सूझनेवाले तत्त्व, उस पर 'भामती' लिख कर, निकाल डाले', यदि यह बात सही भी हो, तो भी, इस से शङ्कर का ही महत्त्व सूचित होता है, मूलग्रन्थकार का दरजा, टीकाकार से, प्रायः बड़ा ही माना जाता है; क्योंकि टीका मे अभिव्यक्त किये गये तत्त्व का बीज तो मूल मे स्वीकार करना ही पड़ेगा। पर, सच बात तो यह है कि शङ्कर को उनके समय का सब से बड़ा ज्ञानी, संसार के अगणित मनीषियों ने माना है। यों तो वेद, बुद्ध-वचन, पाणिनीयादि-दर्शन के विषय से भी यह कहा जा सकता है कि, उन के टीकाकारों ने जो तत्त्व उन मे से निकाल डाले हैं, वे उनके मन्त्रद्रष्टाओं, प्रवक्ताओं और प्रणेताओं को भी न सूझे होंगे। इसी लिये "यथोत्तरं मुनीनां प्रामाण्यं" भी स्वीकार किया गया है। फिर भी आदिमऋषियों वा आकर-ग्रन्थकारों का माहात्म्य कम नहीं समझा जाता है।

३. यह श्रीराहुल जी भलेही कहें; पर स्वयं वाचस्पति मिश्र तो शङ्कर को विशुद्धविज्ञान, करुणाकर, और उनके भाष्य को प्रसन्न-गम्भीर कहते हैं; तथा जैसे गंगा की निर्मल धारा मे मिल कर राह-बाट का पानी तन्मय हो, पवित्र हो जाता है, वैसे ही शङ्कर की उज्ज्वल कृति मे जोड़ने से अपने 'अवधूत' वचन को भी पवित्रित मान कर कृतकृत्य और धन्यम्मन्य होते हैं।

"नत्वा विशुद्धविज्ञानं, शङ्करं करुणाकरं, भाष्यं प्रसन्नगम्भीरं तत्प्रणीतं विभज्यते।
आचार्यकृति-निवेशनमप्यवधूतं वचोऽस्मदादीनां,
रथ्योदकमिव गङ्गाप्रवाहपातः पवित्रयति" [ भामती-प्रारम्भे श्लो० ६-७ ]

---

† शङ्कर द्वारा बौद्धों को मार भगाये जाने के विषय मे कुछ उद्धरण पहले दिये गये हैं। जैनों के सम्बन्ध मे भी ऐसी बातें सुनी जाती हैं कि, "महादेवजी ने शङ्कराचार्य का रूप धारण किया और लोगों को वेद समझाना शुरू किया। इन्होंने जैनों के मन्दिरों का विध्वंस किया, उनके शास्त्रों को जलाया, और उन सबको तलवार के घाट उतारा, जो इनके मार्ग मे आड़े आये ( एशियाटिक रिसर्चेज़, भाग ३, पृष्ठ १९१-१९४ )। इस तरह यह ब्राह्मणों की गढ़ी हुई कथा है। यद्यपि यह एक कथा ही है, पर इसका आधार ऐतिहासिक सत्य होना संभवित है।" [ भगवान् पार्श्वनाथ पृ० ९७; और गो० त्या० सं०, भा० २, पृ० २२७ ]

न रहना चाहिये, तिब्बत से कितने ही बौद्ध भारत मे आते हैं; और वह सभी जगह बौद्ध गृहस्थों और भिक्षुओं को पाते हैं। इस पाल-काल के बुद्ध, बोधिसत्त्व, तान्त्रिक देवी-देवताओं की हजारों खण्डित मूर्त्तियां उत्तरीय-भारत के गाँवों तक मे पाई जाती हैं। मगध—विशेषकर गया जिले मे तो शायद ही कोई गांव होगा, जिस मे इस काल की मूर्तियां न मिलती हों (गया जिले के जहानाबाद सब-डिवीजन के कुछ गांवों मे तो इन मूर्त्तियों की भरमार है। केस्पा, घेंजन आदि गांवों मे तो अनेक बुद्ध, तारा, अवलोकितेश्वर आदि की मूर्त्तियां उस समय के कुटिलाक्षरों मे—"ये धर्मा हेतुप्रभवाः" श्लोक से अंकित मिलती हैं)। यह बतला रही हैं

---

इस से तो यही सिद्ध होता है कि वाचस्पति के कन्धे पर चढ़ कर, शङ्कर को कीर्त्तिकर महत्त्व नहीं मिला; प्रत्युत उन के चरण-तले बैठ कर, वाचस्पति ने स्वयं अपने को सुकृती और कीर्त्तिमान् बनाया।

४. आचार्य शङ्कर का जैसा जगद्व्यापी नाम और प्रभाव है, वैसा केवल शास्त्र-पाण्डित्य, ग्रन्थ-प्रणयन, और उस पर किये गये अन्य विद्वानों के व्याख्यानों से नहीं होता। कुछ ईशविभूतिमय महा-पुरुष ऐसे होते हैं, जो अपने लोकोत्तर कर्मयोग से समाज मे अद्भुत प्रभाव फैला देते हैं। वे इतिहास तथा दूसरे प्रकार के वाङ्मय की सामाग्री घटनाओं को अपने कर्त्तव्य और चरित्र से स्वतः उत्पन्न करते हैं, दूसरों के द्वारा पूर्वनिर्मित घटनाओं पर विद्वत्तापूर्णग्रन्थ लिख कर कीर्ति और बड़प्पन प्राप्त करना, उनका लक्ष्य नहीं होता। यदि वे कुछ लिखते हैं, तो केवल "प्राणिनां करुणया" प्रेरित हो कर कर्त्तव्यवश ही; अत एव स्वाभाविक, सहज, सरल, स्वतः इव प्रवृत्त, सीधी-सादी भाषा मे अपना दर्शन, स्वदृष्ट लोका-भ्युदयिक मन्त्र, मन्तव्य, कह, वा लिख देते हैं। उन्हें बातों को खूब बैठा-बैठाकर, और प्रखर तर्क की कसौटी पर कस-कसकर, शाब्दिक पाण्डित्यप्रदर्शक प्रौढ़ ग्रन्थ बनाने का "हठादाकृष्टानां कतिपयपदानां रचयिता" होने का अवकाश और प्रयोजन नहीं होता है। भगवान् बुद्ध ने कोई ग्रन्थ, स्वतः नहीं बनाया, न उसपर 'प्रभामती' लिख कर, किसी विद्वान् वागीश ने उन्हें ख्याति कीर्ति वा महत्ता प्रदान की; फिर भी वह विश्ववन्द्य महापुरुष हैं। बुद्ध ने तत्कालीन देश समाज, धर्म और दर्शन के लिये जो लोकोत्तर काम किया, उस से और उनके अद्भुत सच्चारित्र से जो क्रान्तिमयी घटनायें उत्पन्न हुईं, उन को आधार बना कर, देश और विदेश के अगणित मनीषियों ने तब से आज तक, संसार की विविध भाषाओं मे अनेक ग्रन्थ लिखे, तथा अब भी लिखते जा रहे हैं। उस समय की देहाती भाषा मे दिये गये बुद्ध के सीधे-सादे उपदेश, उन के निर्वाण के सदियों बाद संगृहीत हो कर 'त्रिपिटक' और उसकी व्याख्यासन्ततियों के रूप मे विश्व के प्रायः निखिल वाङ्मय को परिव्याप्त कर रहे हैं। इस से यह सुस्पष्ट और सर्वविदित बात सिद्ध होती है कि बुद्ध को जो महत्त्व, अवतारत्व, अथवा कीर्ति वा बड़प्पन मिला, वह उन के किसी ग्रन्थ वा उस पर अन्यविद्वद्रचित 'भामती'वत् टीका की बदौलत नहीं था; न है। यही बात इतिहास-पुराण-प्रसिद्ध और इदानीन्तन-लोकविश्रुत अनेक, युगप्रवर्तक महात्माओं के विषय मे भी कही जा सकती है।

आचार्य शङ्कर की ख्याति, कीर्ति, प्रतिष्ठा और महत्ता भी उन के भाष्य वा उस की 'भामती' टीका से ही नहीं हुई, प्रत्युत उन के लोकसंग्रह-कार्य और चरित्र-बल से जगद्गुरु हो जाने पर 'भामती' लिखी गई। स्वयं वाचस्पति मिश्र ने शङ्कर को 'आचार्य' लिख कर इस बात की सूचना दी है। सच बात तो यह है कि आचार्य शङ्कर ने प्रस्थानत्रयीभाष्य और कई दूसरे ग्रन्थों को लिख कर, अनेक अंश मे अपना महत्त्व कम कर लिया, तथा अपने ज्ञान और मनोभाव की सीमा बाँध दी; तिस पर भी सङ्कुचित विचार की 'भामती' आदि टीकाओं ने उनके जगद्गुरुत्व और आचार्यत्व को एकदेशीय, विशेष साम्प्रदायिक, बना दिया; अन्यथा आज वह सर्वमान्य और सर्वसम्मत मानवधर्माचार्य बन गये होते। अब रही

कि, उस समय बौद्धों को किसी शंकर ने नेस्तनाबूद न कर पाया था। यही बात सारे उत्तर-भारत मे प्राप्त ताम्र-लेखों और शिला-लेखों से भी मालूम होती है। गौड़-नृपति तो मुसलमानों के विहार-बङ्गाल विजय तक बौद्ध धर्म और कला के महान् संरक्षक थे। अन्तिम काल तक उन के ताम्र-पत्र, बुद्ध भगवान् के प्रथम धर्मोपदेश-स्थान मृगदाव ( सारनाथ ) के सूचक दो मृगों के बीच रखे चक्र से सुशोभित होते थे। गौड़ देश के पश्चिम मे कान्यकुब्ज का राज्य था, जो कि, यमुना से गण्डक तक फैला हुआ था। वहां के प्रजा-जन और नृपति-गण मे भी बौद्ध धर्म खूब सम्मानित था। यह बात जयचन्द के दादा गोविन्दचन्द्र के जेतवन-विहार को दिये पाँच गावों के दानपत्र तथा उनकी रानी कुमारदेवी के बनवाये सारनाथ के महान् बौद्ध-मन्दिर से मालूम होती है। गोविन्दचन्द्र के पोते जयचन्द की एक प्रमुख रानी बौद्ध-धर्मावलम्बिनी थी, जिसके लिये लिखी गई प्रज्ञापारमिता की पुस्तक अब भी नेपाल-दर्बार-पुस्तकालय मे मौजूद है। कन्नौज मे तो आज भी गहड़वारों के समय की कितनी ही बौद्ध मूर्त्तियां मिलती हैं, जो आज किसी देवी-देवता के रूप मे पूजी जाती हैं।

कालिञ्जर के राजाओं के समय की बनी महोवा आदि से प्राप्त सिंहनाद-अवलोकितेश्वर आदि की सुन्दर बौद्ध मूर्त्तियां बतला रही हैं कि, तुर्कों के आने के सयय तक बुन्देलखण्ड मे बौद्धों की काफी संख्या थी। दक्षिण भारत मे देव-गिरि ( दौलता-बाद, निजाम ) के पास के एलोरा के भव्य गुहा-प्रासादों मे भी कितनी ही बौद्ध-गुहायें और मूर्त्तियां मलिक-काफ़ूर से कुछ ही पहले तक की बनी हुई हैं। यही बात नासिक के पाण्डव-लेनी की कुछ गुहाओं के विषय में भी है। क्या इस से नहीं सिद्ध होता कि, शंकर द्वारा बौद्ध-धर्म का देश-निर्वासन कल्पना-

---

शान्तरक्षित के तत्त्वसंग्रह मे शङ्कर का स्मरण न होने की बात। इस विषय मे इतना ही कहना पर्याप्त होगा कि, किसी परवर्ती ग्रन्थकार के द्वारा, पूर्ववर्ती ऐतिहासिक पुरुष का स्मरण न किया जाना, उस की सत्ता स्थिति, योग्यता, महत्ता, कीर्त्ति, और ख्याति के अभाव का सूचक नहीं होता। स्वयं राहुल जी कुमारिल भट्ट को शङ्कर से प्राचीन मानते हैं; पर, शाङ्कर भाष्य मे कहीं भी कुमारिल का, नामग्राह उल्लेख तो दूर रहे, शङ्केत भी नहीं है। आचार्य रामानुज ने अपने 'श्रीभाष्य' आदि मे शङ्कर का नामोल्लेख भी कहीं नहीं किया है। यह तो सभी जानते हैं कि रामानुज, शङ्कर से बहुत बाद हुए और उन से बढ़ कर, शङ्कर का प्रतिवादी भी कोई दूसरा नहीं हुआ। क्या इन बातों से यह परिणाम निकाला जा सकता है कि, शङ्कर से पहले कुमारिल की और रामानुज से पहले शङ्कर की स्थिति और प्रसिद्धि नहीं थी ?। पर, शान्तरक्षित ने तो, यद्यपि शङ्कर का नामग्राह उल्लेख नहीं किया है, तथापि उन के सिद्धान्त का स्मरण ही नहीं, प्रत्यक्ष दर्शन, साक्षाद् अनुवाद और खण्डन भी किया है—

"नित्यज्ञान-विवर्त्तोऽयं क्षिति-तेजो-जलादिकः, आत्मा तदात्मकश्चेति, सङ्गिरन्तेऽपरे पुनः।
ग्राह्यलक्षणसंयुक्तं न किञ्चिदिह विद्यते, विज्ञानपरिणामोऽयं तस्मात्सर्वः समीक्ष्यते"
[ त० सं० का० ३२८-२९ ]

इन कारिकाओं की अवतरणिका मे 'तत्त्वसंग्रह-पञ्जिका'कार 'कमलशील' ने लिखा है कि—
"अपरे, अद्वैतदर्शनावलम्बिनश्च औपनिषदिकाः, क्षित्यादिपरिणामरूपनित्यैकज्ञान-स्वभावमात्मानं कल्पयन्ति; अतस्तेषामेव मतमुपदर्शयन्नाह—नित्येत्यादि।"

उपर्युक्त कारिकाओं मे शान्तरक्षित ने जिस मत का उल्लेख किया है, वह निश्चय ही शाङ्कर अद्वैतवाद है; इस का समर्थन 'भामती'कार आचार्य वाचस्पति मिश्र के निम्न-निर्दिष्ट सिद्धान्त-वाक्यों से भी अच्छी तरह होता है—

मात्र है। खुद शंकर की जन्मभूमि केरल से बौद्धों का प्रसिद्ध तन्त्र-ग्रन्थ 'मञ्जुश्री-मूलकल्प' संस्कृत मे मिला है, जिसे वहीं त्रिवेन्द्रम्‌से स्व० महामहोपाध्याय गणपति-शास्त्रीने प्रकाशित कराया है। क्या इस ग्रन्थ की प्राप्ति इस बात को नहीं बतलाती कि, सारे भारत से बौद्धों का निकालना तो अलग बात है, खुद केरल से भी वह बहुत पीछे लुप्त हुए।" ( बु० च० भू० )

इन बातों से यह बहुत कुछ निश्चित हो जाता है कि आचार्य शंकर ने बौद्धों से अभि-द्रोह नहीं किया, और उन का शस्त्रद्वारा बहिष्कार नहीं कराया।

हम ने यह देखा कि, शङ्कराचार्य के द्वारा बौद्धों पर सशस्त्र अत्याचार करने-कराने की बात असंदिग्ध नहीं है; वह प्रायः मिथ्या हो सकती है। यदि भ्रष्टाचारी और आततायीभूत अर्वाक्कालिक 'बौद्ध' नामधारी वज्रयान-सम्प्रदायों पर वैसा कुछ हुआ भी हो, जैसा कि पूर्व-उल्लेखों से विदित है, तौ भी साक्षाद्बुद्धोपदिष्ट मूल बौद्ध-धर्म के अनुव्रत सम्प्रदाय पर तो शंकर वा उनके अनुयायिवर्ग का कोई भी अत्याचार कभी नहीं हुआ; यह बात ऐतिहासिक तथ्यरूप से पिछले पृष्ठों में संक्षेपतः निर्णीत हो चुकी है।

आचार्य शंकर और उनके धार्मिक सैन्य-सम्प्रदाय गोस्वामिवर्ग के द्वारा विदेशी और विधर्मी यवनादिकों पर आक्रमण होने और विजय प्राप्त करने की चर्चा भी इस प्रकरण में पहले आ चुकी है, और उसकी संक्षिप्त आलोचना भी यथास्थान करदी गई है। इस विषय में ऐतिहासिक तथ्य ऐसा प्रतीत होता है कि, आदि-शंकराचार्य ने वा, उनके जीवनकालीन अनु-यायियों ने, यवनादिकों से न संघर्ष किया, और नहीं उनको स्वदेश ( भारतवर्ष ) से निकाल बाहर ही गिया। क्यों कि आद्य शांकर काल मे[५८] उस का कोई कारण वा प्रसङ्ग, उपस्थित ही

---

"अनिर्वाच्याविद्याद्वितयसचिवस्य प्रभवतो विवर्त्ता यस्यैते वियदनिलतेजोऽवनयः,
यतश्चाऽभूद्विश्वं चरमचरमुच्चावचमिदं नमामस्तद्ब्रह्माऽपरिमितसुखज्ञानममृतम्।"
"अधिष्ठानं विवर्त्तानामाश्रयो ब्रह्म शुक्तिवत्, जीवाऽविद्यादिकानां स्यादिति सर्वमानाकुलम्"
[ भामत्याम् ]

इन संक्षिप्त उद्धरणों से भी यह स्पष्ट है कि शान्तरक्षित ने शङ्कर का प्रच्छन्न स्मरण किया है। वास्तविक बात तो यह है कि जिन महापुरुषों का यशःशरीर ही विश्वरूप, विराट्, हो जाता है, उन का नाम लेकर उन के मत का खण्डन करना आवश्यक नहीं होता। उन के मत का उल्लेख कर देना ही उनका पर्याप्त स्मरण और पूर्ण परिचय हो जाता है। अतः शान्तरक्षितद्वारा नाम-निर्देशपूर्वक शङ्कर का स्मरण न होने से ही, शान्तरक्षित से पहले ही लोकव्याप्त होचुकने वाली उनकी धर्मविजयिनी ख्याति का अपलाप नहीं किया जा सकता।

जो लोग सङ्कर का काल ७८८ ई० मानते हैं, अधिकांश ऐतिहासिकों का, और स्यात् श्रीराहुल जी का भी, यही मत है, उन की दृष्टि से तो ७०५-७६२ ईस्वी-कालीन शान्तरक्षित के समय मे, शङ्कर होंगे ही नहीं, वा बच्चे होंगे। फिर, शान्तरक्षित द्वारा उन के स्मरण की संभावना ही नहीं।

५८. शङ्कराचार्य के काल के विषय में बहुत मतभेद है। नीचे, उसका दिग्दर्शन किया जाता है।

(१)"वर्षेष्वतीतेषु शतेषु षट्सु तिष्येऽवतीर्णे भुवि शङ्करार्ये,
शिष्यैश्चतुर्भिः सहितं शिवादिपारम्परीकावधि मानयामः"
सत्सम्प्रदायप्रथनाय तिष्ये शिष्यैश्चतुर्भिः सह योऽवतीर्णः।
उक्तो 'बृहत्सङ्गमतन्त्रराजे', श्रीशङ्कराचार्यगुरुं तमीडे"
[ गो० त्या० सं० भा० १ पृ० २२३ मे उद्धृत 'सौभाग्यचन्द्रोदय' के वाक्य ]

इस मत के अनुसार कलियुग में, ६०० वर्ष बीतने पर, आचार्य शङ्कर का जन्म हुआ था। फलतः उनका जीवनकाल ४००० से ४५०० वर्ष पर्यन्त प्राचीन सिद्ध होता है। किन्तु अगणित प्रमाणों के विरुद्ध होने के कारण, यह मत, ऐतिहासिकों को मान्य नहीं है। इस लिये कुछ विद्वान्, उपर्युक्त पद्य मे 'तिष्ये' पद के आगे 'शकानन्तरं' का अध्याहार करके 'तिष्ये कलियुगे, शकानन्तरं, षट्सु शतेषु वर्षेष्वतीतेषु' अर्थात् 'कलियुग में शक-काल के अनन्तर ६०० वर्ष बीतने पर, शङ्कर का जन्म हुआ', ऐसा अर्थ लगाते हैं।

(२) "बौद्ध मत, ईसा से ५५० वर्ष पहले आरम्भ हुआ और २०० वर्ष पहले 'मुरिया' ( मौर्य ) खान्दान की अवनति के साथ इसकी अवनति होने लगी, यों तो यह १२०० ( बारहवीं ) शताब्दी तक रहा, परन्तु मसीह से २०० वर्ष पहले ही इसकी अवनति होने लगी और फिर ब्राह्मणों तथा दूसरे लोगों ने अपने धर्म की ओर झुकना आरम्भ किया ( संक्षिप्त इतिहास हिन्द पृ० ३७ )। इससे अनुमान है कि, इसी समय का निकटवर्त्ती, भाष्यकार ( शङ्कराचार्य ) का समय होगा। यह बात प्रसिद्ध है कि, बौद्ध-मत के हानि पहुँचाने वाले सब से पहले यही हुए हैं (?) दूसरे, दशोपनिषत्, शारीरिक, और गीताभाष्य मे कहीं यवनों का, किञ्चित् भी उल्लेख नहीं है। सम्वत् ६९३ अर्थात् ६३६ ( ईस्वी ) सन् से यवनों ( तुर्कों ? ) का आक्रमण देश मे होने लगा था; उस समय इस प्रकार से कोई हिन्दू-धर्मरक्षक, स्वतन्त्रता से, उपदेश नहीं दे सकता था; इससे शङ्कर स्वामी का समय सन् सम्वत् दोनों से पूर्व का है।

पार्सियों के धर्म-पुस्तकों मे सिकन्दर यूनानी के वृत्तान्त मे लिखा है कि, जब सिकन्दर, भारत-वर्ष मे आया तब शङ्कराचार्य नामी एक साधु, धर्मोपदेश मे कटिबद्ध थे। इनका ( सिकन्दर का ) समय सबको मालूम है कि, ईसा से ३३१ वर्ष पहले यह भारतवर्ष मे आये।

शङ्कराचार्य के एक शिष्य ने इस प्रकार लिखा है कि--

"ऋषि-वीरास्तथा भूमि-मर्त्याक्षौ व्याममेलनात्, एकत्वेन लभेदङ्कस्ताम्राक्षस्तर्हि वत्सरः ;
विश्वजिच्च पिता यस्य निर्यातश्च चिदम्बरे, तस्य भार्याऽम्बिका देवी, शङ्करं लोकशङ्करं
प्रसूता सर्वलोकस्य तारणाय जगद्गुरुम्'।

अर्थात् २१५७ युधिष्ठिरी सम्वत् में विश्वजित् पिता और अम्बिका देवी माता के घर, संसार का कल्याण करने वाले शङ्कर स्वामी प्रकट हुए और पीछे जगद्गुरु कहलाये। अब युधिष्ठिरी संवत् ४३३७ है; राजतरंगिणी के अनुसार और दूसरे ग्रन्थों के अनुसार, कलियुग के प्रारम्भ से युधिष्ठिर का सम्वत् है। इस प्रमाण से शङ्कर स्वामी २२०० वर्ष से अधिक के पाये जाते हैं।...

दूसरे लोग, अंग्रेज आदि, जो इनका समय आठवीं शताब्दी आदि मे बताते हैं, उनको भ्रम हुआ है; कारण कि, शङ्कर स्वामी की गद्दीवाले भी शङ्कराचार्य कहाते हैं, जैसा अभी द्वारकापीठ के शङ्करा-चार्य ने भ्रमण किया था और अब भी चार वर्तमान हैं। अन्तिम मिख्यात शङ्कराचार्य ने यवनों ( तुर्कों ? ) के आने से १०० वर्ष पहले बौद्धमात्र को भारतवर्ष से निकाल दिया था। एक शङ्कराचर्य ईसा से ५७ वर्ष पहले हुए, जिनके शिष्य 'भर्तृहरि' हैं। तीसरे, ४५७ सम्वत् मे, चौथे, सं० ५२५ मे, ऐसे ही अनेक होते रहे।

प्रसिद्ध विद्वान् सेण्ट साहब लिखते हैं कि स्वामी शङ्कराचार्य, गौतम बुद्ध की मृत्यु के ६० वर्ष पीछे उत्पन्न हुए।

'Shankaracharya appears in India about sixty years after Gotam Buddha's death' ( ए० बी० सेण्ट साहब की 'ईसूटेडिक हेनरम्' पृ० १४९; अनुवाद ऊपर लिख चुके हैं।

गौतम बुद्ध, इन्हीं के हिसाब से, ईसा से ५५० वर्ष पहले हुए हैं, तो ५५० मे से ६० निकाल कर ४९० बचे; इस मे सन् १९०४ जोड़, २३९४ वर्ष ( आद्य ) शङ्कराचार्य को हुए बीतते हैं" [ अष्टादशपु० द० उपो० पृ० २८–३०; गो० त्या० सं० भा० २ पृ० २६ परिशिष्टनं० ३ ]

(३) "एखन देखिते हइवे शङ्करेर, कोन् समये अतीर्ण हइया छिलेन। ए सम्बन्धे तिनटी प्रधान मत आछे—४४ खी० पू०, ६ष्ठ शताब्दीर शेषभाग, एवं ७८८ खीष्टाब्द। एइ तिनटी मत, प्रधानतः विद्यमान। मोक्षमूलर-प्रभृति ७८८ खीष्टाब्द ग्रहण करियाछेन, एवं अनेकेइ तन्मतेर अनुसरण करेन। [किन्तु पण्डित मोक्षमूलर-प्रभृति ये ७८८ खीष्टाब्दके शङ्करेर जन्म-काल वलिया ग्रहण करियाछेन, ताहा पुणा डेकान् कलेजेर संस्कृताध्यापक स्वर्गीय के० वि० पाठक महोदयेर परिश्रमेर फल। 'शङ्कराविर्भाव-काल' वलिया प्राय १८–१९ टि मत आछे, किन्तु एइ ७८८ खीष्टाब्दइ साधारणतः गृहीत हइयाछे' टि०] अमादेर विवेचनाय, शङ्कर, खीष्टपूर्वाब्दे आविर्भूत हन।...ये सकल प्रमाण आमरा उपस्थापित करियाछि, ताहाते आचार्य शङ्करेर अवस्थितिकाल खी० पू० १म शताब्दीरूपे ग्रहण कराइ युक्ति-युक्त" [ वेदान्तदर्शनेर इतिहास, भा० १ पृ० ९०–१४३ मे स्वामी प्रज्ञानानन्द सरस्वती ]

( ४ ) "भारतेर सुदूर दक्षिणे पश्चिम समुद्रतीरे 'केरल' देश अवस्थित। वर्तमान-काले इहा 'त्रिवाङ्कुर, कोचिन, ओ मालवार' नामक देशे विभक्त। इहार प्रकृति देखिले मने हय इहा अनतिकाल-पूर्वे समुद्रगर्भे निहित छिल। प्रवादओ आछे—भगवान् परशुराम इहा समुद्रगर्भ हइते उद्धार करिया इहाके मनुष्येर वसतिस्थल करिया छिलेन। एखाने १०० दश अक्षांशे 'आलोयार' नदीर उत्तरतीरे 'कालाडि' नामक एकटी क्षुद्र ग्राम आछे। एइ ग्रामे आज हइते प्राय सार्ध-द्वादशशत-वत्सर पूर्वे शङ्करेर जन्म हय। एइ ग्रामे 'नम्बुरी'जातीय ब्राह्मणेर कुले आचार्येर आविर्भाव हय।...शङ्करेर पितार नाम शिवगुरु। ताँहार पिता विद्याधर, निज ग्रामेर अनतिदूरस्थित एकटी क्षुद्र ग्रामेर अधिवासी 'मघ' पण्डितेर विशिष्टा' नाम्नी एक कन्यार सहित ताँहार विवाह दिलेन।...विशिष्टा देवी एकटी पुत्ररत्न लाभ करिलेन। ६०८ शकाब्द (६८६खृष्टाब्द १२इ वैशाख शुक्ला तृतीया दिवसे मध्याह्न-काले आचार्यशङ्कर पृथिवीते अवतीर्ण हइलेन" [ आ० शं० ओ रा० पृ० ३१–३४ ]

"ततो महेशः किल केरलेषु श्रीमद्वृषाद्रौ करुणासमुद्रः
पूर्णानदीपुण्यतटे स्वयंभूलिङ्गात्मनाऽनङ्गधगाविरासीत् ।०००
लग्ने शुभे शुभयुते सुषुवे कुमारं श्रीपार्वतीव सुखिनी शुभवीक्षिते च,
जाया सती शिवगुरोर्निजतुङ्गसंस्थे सूर्ये कुजे रविसुते च गुरौ च केन्द्रे"
[ शं० दि० वि० स० २ पद्य १ तथा ७१ ]

"जयापीडस्य समये शङ्करः केरलेष्वभूत्, मायावादपरं भाष्यं ब्रह्मसूत्रेषु योऽकरोत्"
[ भारतीयमितिवृत्तम्, पृ० ३४; तन्मते जयापीडः ७०१—७६५ शकाब्द-मध्येऽभूत् ]

आचार्य शङ्कर के काल के विषय मे ऐसे ही और भी अनेक विभिन्न मत हैं; उन सबके संक्षिप्त उद्धरण से भी अनपेक्षित ग्रन्थ-विस्तर होगा, अतः नीचे कुछ मतों की केवल सूची दी जाती है। यह सूची विशेषतः 'गोसावी व त्यांचा सम्प्रदाय' भाग १ पृ० २२२—२३ के अनुसार है।

| | ईस्वी सन् से | | ईस्वी सन् तक |
|---|---|---|---|
| (१) कोलब्रुक | ८०० | ,, | ९०० |
| (२) डॉ० टेलर | ९०० | | |
| (३) इंडियन अँटिक्वेरी | ८०० | ,, | ९०० |
| (४) हॉगसन | ८०० | | |

के विध्वंसकारी आक्रमण, प्रायः बराबर, होते आये हैं[५९], और आज भी यह विराट् राष्ट्र, एक सतत प्रच्छन्न-आक्रमणकारी विदेशी और विधर्मी क़ौम के ही अधीन है, जो डेढ़-दो सौ वर्षों से विकट कूटनीतिमय नाना छद्म-प्रपञ्चबहुल विधि-विधानों की आड़ में इस 'महाराष्ट्र' पर सर्वस्वाऽपहारी घोर अधोगतिकारी दुराक्रमण, सातत्य-भाव से करता आ रहा है ! जिस के विषम कुपरिणाम से यह सब से पहले का सभ्य, सुसंस्कृत, सद्वृत्त, विश्वविजयी और जगद्गुरु राष्ट्र, सम्प्रति सभ्यता, संस्कृति, नीति, शूरता और शिक्षा मे सब से पीछे पड़ गया है और धार्मिक, सामाजिक, आर्थिक तथा राजनैतिक दृष्टि से सर्वतोमुख पतित हो गया है ! इस महादेश वा विशाल भूगोल-भाग पर, अपने वैधीकृत प्रच्छन्न दुराक्रमण को सतत प्रवर्त्तमान रखने के लिये, और उसे सार्वकालिक कृतकृत्यता तथा सफलता प्रदान करते रहने के लिये, इस वैदेशिक 'श्वेत' क़ौम ने भी परम कूटनीति-चातुरी से उस चीज़ को ही, यहाँ अपने अस्तित्व के औचित्य का सुदृढ़ आधार और प्रबल कारण, बनाया है और उसे बड़े जोर से पकड़ रक्खा है, जो हिन्दू भारत की शताब्दियों से सुपरिचित सुपरीक्षित और सुप्रयुक्त कालरात्रि वा महामारी है। इस चीज़ का नाम, एक शब्द में, 'अस्पृश्यता' है; साम्प्रदायिक-अनेकता आदि सब, इसी की सन्ततियाँ हैं। अस्पृश्यतामूलक असामाजिकता, और तज्जन्य संघ-शक्ति के अभाव से ही, भारत पर, कई शताब्दियों से विदेशियों और विधर्मियों के लगातार आक्रमण होते आये हैं,

---

(५) विलसन ८०० ,, ९००
(६) मेकंझी ५००
(७) डंकन ७९८
(८) मॅक्समूलर ७८८
(९) कृष्णस्वामी ७८८
(१०) रा० ब० पाठक ७८८
(११) जयचन्द्र विद्यालङ्कार "७८८ ई० में केरल देश मे शङ्कराचार्य उत्पन्न हुए" ( इ० प्र० पृ० २१४ )
(१२) मुकर्जी ७००
(१३) लो० तिलक व तेलङ्ग ६८८
(१४) म० म० पं० रामावतार शर्मा ७०१ ,, ७६५ शकाब्द
(१५) श्री राजेन्द्रनाथ घोष ६८६ ई० ( ६०८ शकाब्द )

इन आधुनिक मतों के अलावा, प्राचीन मत ऊपर यथास्थान लिख दिये गये हैं।

[५९. सीथियन ( शक ), ग्रीक ( यवन ), और बैक्ट्रियन ( वाह्लीक ) लोगों का राज्य, हिन्दुस्थान मे ईसवी सन् के पहले २०० वर्ष के अनन्तर स्थापित हुआ, और वह कई वर्षों तक रहा। ...इस बात का कहीं उल्लेख नहीं है कि पहले कभी हिन्दुस्थान पर म्लेच्छ लोगों की चढ़ाई हुई थी। सेमीरामीस की चढ़ाई काल्पनिक है। प्रथम ऐतिहासिक चढ़ाई पार्शियन लोगों की है; पर, वे सिन्धु नदी के इस पार नहीं आये। दूसरी चढ़ाई सिकन्दर की है, जिसने पञ्जाब मे अनर्थ करके राज्य स्थापित किया; यह समय ईसवी सन् के पहले ३२०-३०० वर्ष का है। इस के बाद बैक्ट्रिया के ग्रीक लोगों ने ईसवी सन् के पहले २०० वर्ष के लग-भग पञ्जाब मे राज्य स्थापित किया" [ म० भा० मी० प्र० २ पृ० ७८ ]

"पारस मे 'हखामनि' नाम के एक पुरुष ने सातवीं शताब्दी ई० पू० मे एक राजवंश

और उन को कृत्यकृत्यता तथा सफलता मिलती आई है। आज भी यहाँ, स्पृश्य-अस्पृश्य, ब्राह्मण-अब्राह्मण, हिन्दू-द्रविड़, आर्य-अनार्य मूलनिवासि-प्रवासी, हिन्दू-मुस्लिम आदि की विकट समस्यायें, अस्पृश्यता-मूलक पारस्परिक ईर्ष्या-द्वेष, पक्षपात-बहिष्कार, अहंकार-तिरस्कार घृणा, अविश्वास आदि के कारण ही उग्ररूप मे उपस्थित हैं, जो भारतविषयक विदेशी दुर्नीति का आधारस्तंभ और हमारी पराधीनता का अविच्छेद्य दुर्भेद्य और अनुपसंहरणीय 'पाशरज्जु' बन गई हैं। सारांश यह, कि, अस्पृश्यता-मूलक असांघिकता वा फूट के कारण, हिन्दू भारत पर, सदियों से बार-बार, वैदेशिक विधर्मियों के आक्रमण होते आये हैं, और अब भी रूपान्तर से एक ऐसे ही क़ौम का सतत आक्रमण, यहाँ सार्ध-शताब्दी से जारी है। शंकराचार्य के समय मे ( उन के पहले और पीछे ) भी विदेशियों और विधर्मियों के आक्रमण, यहाँ पर बराबर होते रहे। ईसा की छठीं शताब्दी के अन्तिम भाग मे, अरब देश मे इस्लाम-धर्म का उदय हुआ, और सातवीं शती के उत्तरार्धकाल से भारत पर, अरब-मुसलमानों के हमले शुरू हो गये। लग-भग ७००–७४० ईस्वी के मध्य मे सिन्ध के तत्कालीन राजा दाहिर को सदल-बल और सपरिवार-परिकर, मार कर, आक्रमणकारी अरब-दल के नेता 'मुहम्मद इब्न क़ासिम' ने सिन्ध पर अरब-राज्य स्थापित कर लिया, और उस के बाद भी भारत के अन्य भागों पर, अरब-मुसलमानों के हमले, वर्षों तक होते रहे। फिर दशवीं शताब्दी के अन्त-काल से, तेरहवीं शती के अन्त तक भारत पर, सुबुक्तगीन—विशेषतः उस के बेटे 'महमूद गज़नवी' के लगातार सप्तदशकृत्व ( १७ बार ) आक्रमण से आरम्भ हो कर, अनेक तुर्क-मुसलमानों के भीषण हमले, बराबर होते रहे। इतिहास-ग्रन्थों से पता चलता है कि तत्तत्समय के हिन्दू 'राजा' अपने राज्यों मे

स्थापित किया। उस वंश मे दिग्विजयी सम्राट् कुरु ( Cyrus ) हुआ ( ५५९–५२९ ई० पू० )।··· कुरु ने हिन्दूकुश के दक्खिन उतर कर भारत पर चढ़ाई की। आज-कल जो इलाक़ा 'काफ़िरिस्तान' कहलाता है, उस की राजधानी तब 'कापिशी' थी। कुरु ने कापिशी नगरी उजाड़ दी। उसने 'पक्थों' का देश भी जीत लिया। कापिशी और पक्थ देश, तब भारत के अन्दर गिने जाते थे। 'पक्थ' लोग आज-कल के पख़्तो या पश्तो बोलनेवाले पठानों के पुरखा थे और 'झोब' नदी की दून, उन का खास देश था। मकरान के रास्ते कुरु ने सिन्ध पर भी चढ़ाई करनी चाही, पर, उधर से हार कर वह केवल सात साथियों के साथ जान बचा कर वापिस आया।

कुरु के बाद इस वंश मे विश्तास्प ( विंशदश्व ) का बेटा दारयवहु ( Darius ) प्रसिद्ध है ( ५२१–४८५ ई० पू० )। उसने भारत के कम्बोज, गान्धार और सिन्धु ( यानी डेराजात और सिन्धसागर दोआब ) प्रदेश भी जीत लिये। तक्षशिला की तब से अवनति हुई।···भारत के जो इलाक़े उस के अधीन हुए, वे लगभग ४२५ ई० पू० तक स्वतन्त्र हो गये" [इ० प्र० पृ० ५८–६१]

"शिशुनाक वंश के राजा महानन्दी के दो बेटों ( ३७४—३६६ ई० पू० ) का अभिभावक महापद्म नन्द था। उन दोनों को मार कर वह खुद मगध की गद्दी पर बैठ गया। उस के वंश मे केवल दो पीढ़ी राज्य रहा।···उस के बेटों मे धननन्द मुख्य हुआ। उस के समय मे मकदूनिया के राजा अलक्सान्द्र ( सिकन्दर ) ने पंजाब पर हमला किया ( देखिये, इ० प्र० पृ० ८०—८५ )। वह भारत के इस आँचल पर आँधी की तरह आया और बगूले की तरह चला गया। तो भी उसने प्राचीन जातियों के बीच जो रास्ता खोल दिया, वह फिर खुला ही रहा। उस के कारण प्राचीन सभ्य जातियों की कूपमण्डूकता बहुत कुछ दूर हुई। उसने यूनानी, ईरानी और भारतीय आर्यों मे बहुत से परस्पर विवाह करा के, इन जातिओं को मिलाने का यत्न भी किया" [ इतिहास-प्रवेश ]

आक्रमणकारी विदेशियों से बड़ी शूरता के साथ लड़ते, और बहुधा उन के लुटेरे आक्रमणों को विफल भी कर देते थे; फिर भी वे दस्यु लोग यहाँ से बहुत माल लूट ले गये, और उन मे से बहुतों ने समय-समय पर, हिन्दुस्तान के अनेक भागों मे अपने राज्य और साम्राज्य स्थापित किये। इस से स्पष्ट है कि हिन्दू लोग उन का सर्वथा प्रतीकार नहीं कर सके, प्रत्युत उन के द्वारा लूटे-पीटे गये, और विजित हो कर उन के अधीन होते रहे। इस का मूल कारण, ( निमित्त—आदि कारण ) क्या था ? इस प्रश्न के उत्तर मे, किसी युद्ध-साधन के अभाव को पेश नहीं कर सकते; क्यों कि, हिन्दुओं का यह स्वदेश था, अपने घर से लड़ने मे इन को सब तरह की सुविधा थी, युद्धोपकरण और सैन्य आदि को ले कर कहीं दूर बाहर जाने के खर्च और झंझट से ये प्रायः मुक्त थे, युद्ध के साधन ( रथ, हाथी, घोड़े सैनिक, अस्त्र-शस्त्र, खाद्य-पेय पदार्थ, द्रव्य, दास—सेवक-सहायक आदि ) इन के अपने और प्रचुर थे वा हो सकते थे, इस देश मे इनकी अनन्यस्वार्थमयी ममता और स्वता, पारम्परिक तथा नैसर्गिक थी, सुतरां इस की रक्षा और स्वाधीनता के लिये आत्मोत्सर्ग करने की इन की मनोवृत्ति और प्रवृत्ति, सांस्कृतिक और स्वाभाविक थी, स्वतन्त्र भारत के हिन्दू-आर्य, युद्धकला, शूरता, साहसिकता, निर्भीकता और मृत्युव्यवसायिकता आदि क्षात्रोचित, युद्धौपयिक, सद्गुणों से भी अत्यन्त युक्त थे। वैसी सुस्थिति मे भी वैदेशिक विधर्मियों से लुण्ठित, पराजित, पददलित और अन्ततः पराधीन, ये हिन्दू लोग कैसे और क्यों हुए ? यह प्रश्न नितान्त मनोयोग से गंभीरता के साथ विचारणीय है। भारतीय इतिहास के अनुसंधान से इस प्रश्न का स्पष्ट और संभवतः ठीक उत्तर हमे यही मिलता है कि, उपर्युक्त हिंदू-पराभव का मुख्य कारण, हिन्दू-समाज के अपने ही भीतर, जन्मना वर्णमूलक अस्पृश्यता वा परस्पर अस्पृश्य जातीयता ही रही है, जो भारत मे बौद्ध-धर्म का पतन होने के बाद, शंकराचार्य के समय से इधर अधिकाऽधिक कट्टरता के साथ आज तक अनुवर्तमान है, और अपनी सहचरियों (अहन्ता, त्वन्ता, ईर्ष्या,

---

"अलक्सान्दर के पीछे यूनानी साम्राज्य के कई टुकड़े हो गये। उनमें से समूचा पच्छिमी और मध्य एशिया सेलेउक ( सेलेउकस्—Seleucus ) नामक सेनापति के हिस्से मे पड़ा। उसने भारतीय प्रान्तों को वापिस लेने के ख्याल से चढ़ाई की; पर उसे लेने के देने पड़ गये। चन्द्रगुप्त ने उसे हरा दिया और सेलेउक को उलटे चार प्रान्त देने पड़े। वे चार प्रान्त ये थे—( १ ) हिन्दूकुश और काबुल का प्रदेश, ( २ ) हरात ( ३ ) हरह्वती या अरखुती ( कन्दहार ), और ( ४ ) गदरोसिया ( क़लात, लासबेला, मकरान )। हिन्दुकुश के उत्तर तरफ़ कम्बोज देश, अर्थात् बदख़्शां और पामीर भी मौर्यसाम्राज्य के अधीन हो गया। सेलेउक ने चन्दगुप्त को अपनी लड़की भी व्याह दी, और अपने दूत मेगास्थेने को उस के दरबार मे रक्खा" [ इ० प्र० पृ० ८७ ]

"२०५ ई० पूर्व तक काबुल दून मे राजा सुभागसेन राज्य करता था। वह मौर्यों का उत्तराधिकारी था। उस के मरने पर बाख़्त्री ( वाह्लीक, बलख़ वा Bactria ) के यूनानियों ने काबुल, हरउअती और गदरोसिया को जीत लिया। फिर उन्होंने पञ्जाब-सिन्ध पर भी चढ़ाई की। जब मध्यदेश मे मौर्य-साम्राज्य समाप्त हो रहा था, उस समय बाख़्त्री के राजा देमेत्रिय (Demetius) ने उस पर चढ़ाई की। मथुरा और साकेत ( अयोध्या ) को लेकर, उसने पाटलिपुत्र को भी आ घेरा।... देमेत्रिय या डिमित के हमले की ख़बर पाकर, खारवेल ( तात्कालिक चेदिराज ) मगध की तरफ़ बढ़ा; परन्तु डिमित उस के आने की ख़बर सुन कर, उलटे पाँव भाग गया" [ इ० प्र० पृ० १०५-६ ]

"उत्तर की तरफ़ भी अनेक उतार-चढ़ावों के बाद अफ़ग़ानिस्तान और पश्चिमी पञ्जाब मे

असूया, घृणा, तिरस्क्रिया, वहिष्क्रिया, और तत्फलस्वरूप असामाजिकता, अनेकता वा फूट आदि ) के साथ, अपनी अपरिहार्य-विषमपरिणतिरूपा 'सन्तति', वैदेशिक-पराधीनता, का संरक्षण और पोषण, अब भी कर रही है ! यह इतिहास-प्रसिद्ध बात है कि, ऊपर-निर्दिष्ट 'दाहिर' उस युद्ध मे मुहम्मद इब्न क़ासिम से इस लिये हार गया कि, "जनता का एक बड़ा अंश ,बौद्ध श्रमण थे, और वे तमाशबीन बने रहे"...तथा "सिन्ध के इन अन्तिम हिन्दू राजाओं ने अपनी 'जाट' और 'मेड़' प्रजा पर बड़े ज़ुल्म किये थे, इस लिये बहुत से जाटों ने अरबों का साथ दिया" ( इ० प्र० पृ० १९४ ) । ऐसा ही हाल, अनेक युद्धों के अवसरों पर हुआ है; जातिभेद-मूलक सामाजिक-अनुत्तरदायित्व, और अस्पृश्यता-घृणानिमित्तक विद्वेषभावके कारण, क्षत्रियों को, सामान्यतः शेष तीनों वर्णों से और विशेषतः उस शूद्रवर्ग से अपेक्षित सहायता नहीं मिली, जिस मे युद्ध के उपयुक्त शरीरसम्पत्तिशाली, विकटकष्टसहिष्णु, महाप्राण, योधस्वभाव, शूर-वीर-पुरुष, प्रकृत्या होते हैं । प्रत्युत उच्च वर्णों के द्वारा पहले से, अत्यन्त सताये हुए 'अस्पृश्य'कथित शूद्र-जातीय लोग, वैदेशिक आक्रमणों के समय, आक्रमणकारियों के साथ मिल कर, अपने चिर-उत्पीड़क उच्चम्मन्य हिन्दुओं को पददलित करने मे ही कल्याण का अनुभव करते थे । फलतः आक्रमणों के समयों पर और अनंतर यहाँ तुर्कों का राज्य स्थापित हो जाने पर, हिन्दू-समाज के शूद्र लोग ही अधिकतर मुसलमान हो गये, और जो उच्च हिन्दुओं के घोर अत्याचारों को बर्दाश्त कर के भी चिर-संस्कारवशात् हिन्दू ही बने रहना चाहते थे, उन मे से भी बहुत लोग, ज़रा-ज़रा-सी बात मे अनेक उपद्रवों द्वारा धीरे धीरे मुसलमान वा ईसाई आदि विधर्मी हो जाने पर बाध्य किये गये । अब वही लोग कोटियों की संख्या मे प्रचण्ड हो कर, भारतवर्ष की एक विकट 'समस्या' बन गये हैं, और जिस प्रकार, साधारण पिशाच की अपेक्षा, ब्रह्म-पिशाच अधिक चण्ड और भयंकर होता है, उसी प्रकार मूल मुसलमान की अपेक्षा, ये 'हिन्दुआ-मुसलमान' समधिक उग्र-कर्मा और बलवत्तर हिन्दूविरोधी हो रहे हैं । यहाँ प्रसंगवश कुछ बातें बहक गई हैं । हमे सारांशतः यह कहना है कि हिन्दुओं की निजी आन्तरिक दुर्बलता और बाधा के कारण ही वैदेशिक विधर्मियों को इस देश पर बार बार आक्रमण करने की हिम्मत

---

चार छोटे-छोटे यूनानी ( यवन ) राज्य स्थापित हो गये; एक कापिशी मे, दूसरा पुष्करावती मे, तीसरा तक्षशिला मे, और चौथा शाकल मे था ।...शाकल मे मेनन्द्र (Menander) नाम का यूनानी राजा बड़ा विजेता हुआ" [ इ० प्र० पृ० १०८-९ ]

ऐसे ही, अनन्तर भी, भारतवर्ष पर शक, पार्थव ( पह्लव ), युचि वा ऋषिक, तुखार, हूण, अरब और तुर्क आदिकों के हमले और राज्यस्थापन बीच-बीच मे बराबर होते रहे, जिन का सिल-सिला अंग्रेज-आक्रमण के रूप में, जो प्रच्छन्नभाव से सतत प्रवृत्त है, आज तक जारी है ।

( १ ) "नन्दानां यवनाध्यक्षोऽलिकचन्द्रः' प्रशासने, विजित्य पौरवं कश्चिद्गान्धारानजयद्बली ।
प्राचीं प्रपालितां नन्दैर्दृष्ट्वैव जिघृक्षितां अनुत्साहहतैः सैन्यैः प्रतस्थे स्व भुवं निजाम् ।
विसृज्य सिन्धुमार्गेण नयार्कं पोतनायकं, पारसीकपथेनासौ प्रत्यगाद्विषयं स्वकम् ।

( २ ) हत्वा नन्दान्विजित्यारींश्चन्द्रगुप्तस्तथाऽपरान् , चाणक्यसचिवो राज्यं चिरं चक्रे महामतिः ।
'शल्यकाद्' यवनाधीशाद्बलेन विजितादसौ गान्धारादीन्समाच्छिद्य, चक्रवर्तित्वमाप्तवान् ;
शल्यकप्रहितो राजदूतो 'मेघस्तना'ऽभिधः, चिरं चन्द्रसभामध्यमध्युवास विनीतधीः ;
तल्लेखेभ्यस्तथैवार्थ-शास्त्राच्चाणक्य-निर्मितात् , तात्कालिकी स्थितिः प्रायः प्रत्यक्षेव विभाव्यते ।

होती रही, और उन को उसमे प्रायः कृतकृत्यता तथा सफलता मिलती गई। क्योंकि यद्यपि हिन्दू राजा लोग, उन का डट कर मुकाबला करते थे, तथापि इन का पराजय, बहुधा इस कारण से होता था कि, परस्पर के गर्व और मिथ्या अहंकार के मारे हिन्दुस्तान के सभी वा यथासंभव अधिकांश राजा, एकमत तथा एक प्राण से संघटित हो कर बाह्य शत्रुओं का सामना वा विरोध नहीं कर सकते रहे, और इस के अलावा, इन की सताई हुई दलित जातियाँ इन को युद्ध मे सहायता नहीं देती थीं, साथ ही, ब्राह्मण और वैश्य लोग, भी जातिवाद के संस्कार से अनुप्राणित होने के कारण, यह समझ कर कि, लड़ना क्षत्रियों—'क्षत्रिय' नामधारी जाति—का ही काम है, वैदेशिक आक्रमणों के समय, प्रायः अलग रहा करते थे।

हिन्दूसमाज-शरीर मे परिव्याप्त हुए, उपर्युक्त जातिवाद और अस्पृश्यत्व रूप आत्मघातक दौर्बल्य और महारोग को दूर कर के, इस मे विजयिनी सङ्घ-शक्ति का आधान करने के लिये, भिन्न भिन्न समयों मे यथाप्रयोजन नाना साधु-सम्प्रदाय वा सन्तपन्थ उद्गत हुए। इन मे कुछ सम्प्रदाय, मुख्यतः भक्तिमय शुद्धि-संस्कारों और मन्त्रदीक्षा आदि के द्वारा विशुद्ध कर के, विधर्मियों को हिन्दुत्व मे विलीन कर लेने के उद्देश्य से प्रादुर्भूत हुए, जैसे वैष्णवों के सम्प्रदाय;[६०]

(३) चन्द्रगुप्तादिभिर्वीरैरर्जितोर्जितकीर्तिभिः हारितेयं धरा मूढैर्भिक्षुराजसुतैरियम् ;
चार्वाक-बौद्ध-जैनाद्यैर्निर्वेदपरमैरथ, साम्यं पशु-मनुष्याणामुपादिश्यत भारते ।
भारतीयेष्वनुद्योग-दग्धेषु प्रायशः कलाः, यवनान् रोमकांश्चैव पाश्चात्त्येषु समाश्रिताः।
दर्शिताशेषसैन्यश्च बलदर्शन-कैतवात्, सेनानीः 'पुष्यमित्रो'ऽथ निष्पिपेष 'बृहद्रथम्'।
बृहद्रथं विनिष्पिष्य, वन्दीकृत्याऽस्य मन्त्रिणम्, इष्टवानश्वमेधेन पुष्यमित्रो महामनाः।
चिरादशोकस्याज्ञाभिर्नियंज्ञां भारतावनिं पुष्योऽश्वमेधकल्पेन, सयज्ञामकरोत्पुनः।
क्षारवेलं सकालिङ्गं, मिलिन्दं यवनं तथा, निरस्यति स्म वीर्येण मगधाक्रमणोद्यतौ।
साकेत-मध्यमिकयोर्यवनेनोपरुद्धयोः वर्णनं, पुष्यमित्रीय-यागस्य च, पतञ्जलौ।

(४) मौर्येषु क्षीणवीर्येषु क्रमात्पश्चिमभारतं यवनैश्च शकैश्चाऽभूत्समाक्रम्य वशीकृतम्।
विलिवायकुलो राजा हालवंश्यो महाबलः, संग्रामे विजयं लेभे यवनैः पह्लवैः शकैः।
भूमकक्षहरातस्य 'नहपाना'ऽभिधं सुतं सौराष्ट्र-सत्रपं (क्षत्रपं) राजा विलिवायकुलोऽवधीत्।

(५) सुतोऽभूत्स्कन्दगुप्तोऽस्य हूणवंशदवानलः, नैकवारान्विजिग्येऽसौ हूणांस्तूलमिवानलः।
स्कन्दगुप्ते यशःशेषे हूणैर्बलमदोद्धतैः, उपद्रुता भारतभूरशान्त्या पीडिता चिरम्।

(६) म्लेच्छान्धतमसादित्यो बालादित्याऽपराऽभिधः, नरसिंहो दधे राज्यं पञ्चोनार्धशताब्दिकं;।
तवरमाणाख्य-हूणोऽथ शाकलस्थ नृपो बली मध्यभारतमाक्रामन्नरसिंहेण निर्जितः।

(७) तुञ्जीन-चन्द्रापीडादि-प्रजापालप्रियाः प्रजाः पार्थपंग्वादिभिरथ क्षपिता राजराक्षसैः।
ईदृशैर्नृपवेतालैर्भारते भारपीडिते, तुरुष्को मोहमोदाख्यः क्षते क्षारवदाययौ।
अनेकवारानुन्मत्तो वारणः कलमानिव, उपदुद्राव विषयान्भारतीयान्स दुर्ग्रहः।
मथुरा-सोमनाथादितीर्थान्यर्थैकलोलुपः लुलुण्ठ मूर्त्ति-प्रासाद-वेदिकादिविनाशकः"।
[भारतीयमितिवृत्तम्]

६० "शङ्कर ने भारत के चार कोनों मे अपने चार मठ स्थापित किये—एक केरल मे शृङ्गेरी-मठ, दूसरा गढ़वाल मे बदरिकाश्रम, तीसरा पुरी मे, और चौथा द्वारिका मे। भारतवर्ष के समूचे विचार पर शङ्कर का बहुत गहरा प्रभाव पड़ा। दो-तीन शताब्दियों तक तो उनके विचारों के आगे दूसरी कोई विचार-पद्धति टिकने न पायी; किन्तु वे 'प्रच्छन्न-बौद्ध' थे। आस्तिक लोग धीरे धीरे अनुभव करने लगे

कुछ पन्थ, हिन्दू-मुस्लिम-ऐक्य-सम्पादनद्वारा महान् भारतीय समाज के निर्माण मे प्रवृत्त हुए, जैसे कबीर का पन्थ; कतिपय सम्प्रदाय, जातिभेद को मिटा कर, एक धार्मिक सैन्य के रूप मे

---

कि उनकी पद्धति मे भक्ति को कोई स्थान नहीं है। इसी कारण पीछे ग्यारहवीं सदी से आस्तिक विद्वान् उसके विरोध मे आवाज़ उठाने लगे। उस विरोध के पहले नेता रामानुज थे, जो तामिल देश मे १०१६ ई० मे पैदा हुए।...

शङ्कर और रामानुज जैसे आचार्यों के अतिरिक्त अनेक भक्त और सुधारक भी पैदा हुए। तामिळ देश मे तो वैष्णव और शैव भक्तों का एक सिल-सिला ही जारी रहा।...अवन्तिवर्मा के समय (८५४ ई०) कश्मीर मे, शैवधर्म मे सुधार की एक लहर चली। ११वीं सदी के अन्त मे कर्णाटक मे लिङ्गायत वा वीरशैव नाम का एक और सुधार-पन्थ चला। अपने अच्छे अंश के कारण ही पौराणिक धर्म मे अब तक इतनी शक्ति बची रही कि वह सातवीं से बारहवीं शती तक इस्लाम का प्रायः सफलता से मुकाबला करता रहा" [ इ० प्र० पृ० २२४-२५ ]

"इस युग के सब से पहले बड़े सुधारक प्रयाग के रामानन्द तथा पण्ढरपुर (महाराष्ट्र) के विसोबा (विठोबा) खेचर थे, जो दोनों चौदहवीं सदी में हुए (देखिये, विठोबा और संत-सम्प्रदाय का उदय, गोसावी व त्यांचा सम्प्रदाय, भा० २ पृष्ठ २२०-२२ मे)। रामानन्द ने गोपियों से घिरे कृष्ण के बजाय रामको भगवान् माना, संस्कृत के बजाय देशी भाषा मे उपदेश दिया, और 'नीच' कहलानेवाली जातियों के लोगों, स्त्रियों, तथा मुसलमानों को भी शिष्य बनाया। भक्ति, छोटे-बड़े सबको पवित्र बना सकती है, इस लिये भक्त सन्तों ने 'नीच' जातों को भी सहज ही ऊँचा उठा दिया। विसोबा खेचर ने खुले शब्दों मे मूर्तिपूजा को धिक्कारा—'पत्थर का देवता नहीं बोलता,... वह चोट से टूट जाता है। पत्थर के देवताओं के पुजारी मूर्खतावश सब खो बैठते हैं'।

विसोबा के शिष्य नामदेव तथा रामानन्द के शिष्य कबीर कहे जाते हैं। नामदेव ने तीर्थ व्रत, उपवास आदि धर्म के सब बाह्य साधनों को व्यर्थ कह कर, मन की शुद्धि और हरि के ध्यान को असल मार्ग बतलाया। कबीर एक मुस्लिम जुलाहा था। हिन्दू और मुसलमान दोनों मे उस के अनुयायी हैं, और दोनों को उसने खरी-खरी सुनाई। वह भी राम का उपासक था।...

कबीर के बाद सबसे अधिक उल्लेखयोग्य नाम पञ्जाब के गुरु नानक देव (१४६८-१५३८ ई०) का है नानक, एक अंश मे रामानन्द और कबीर से भी आगे बढ़ गये। वे सन्त होते हुए भी गृहस्थ थे। संसार के कर्त्तव्यों को करते हुए भी सदाचरण और भक्ति से मनुष्य धर्मात्मा हो सकता है, यह नानक की शिक्षा थी।

नानक और हुसेन शाह का समकालीन सन्त चैतन्य था (१४८५-१५३३ ई०)। राजा गणेश के प्रधान मन्त्री का पोता 'अद्वैताचार्य' चैतन्य का साथी था। इन दोनों ने बङ्गाल को वज्रयान और शाक्त-वाम-मार्ग से उबारा।...इन्हों ने जातिभेद को दूर किया, और मुसलमानों को भी अपना शिष्य बनाया। बंगाल मे बौद्ध भिक्खु-भिक्खुनियों का एक बड़ा दल था, जो हिन्दू-समाज से अलग था; वे नेड़ा-नेड़ी कहलाते थे। अद्वैताचार्य ने उन सब को वैष्णव-दीक्षा दे, हिन्दुओं मे मिला लिया। आसाम के 'अहोमों' को हिन्दू बनाने का श्रेय भी वैष्णव भक्तों को है।" [ इ० प्र० पृ० ३०८—११ ]

वैष्णव—सम्प्रदायों द्वारा मुसलमान हुए हिन्दुओं को, शुद्ध करके पुनः हिन्दू बना लेने के विषय मे भविष्यपुराण-प्रतिसर्गपर्व-चतुर्थ खण्ड के २१वें अध्याय को देखिये। रामानन्दी वैष्णव, सब से बड़े समाज सुधारक हुए हैं। वे लोग जातिभेद का विचार किये बिना सभी जातियों के लोगों को शिष्य बनाते थे। वैष्णव हुए सभी लोगों की एक ही जाति मानी जाती, और सब का एक ही 'अच्युत गोत्र' हो जाता है। सुतरां भोजनादि व्यवहार मे वहाँ जात-पाँत का भेद नहीं किया जाता। यहाँ तक कि, किसी

हिन्दूसमाजको संघटित करके, इसे आत्मरक्षण-क्षम तथा दुष्टनिग्रह और शिष्टाऽनुग्रह के योग्य बनाने के सदुद्देश्य से आविर्भूत हुए, जैसे गुरु नानक और गुरुगोविन्द सिंह का सिक्ख-सम्प्रदाय; एवं कई सम्प्रदाय, 'कर्मणा वर्णः' के आधार पर, शुद्धि, अस्पृश्योद्धारक संस्कार, व्रात्यस्तोम आदि के द्वारा लोकसंग्रह करते हुए प्राचीनतम वैदिक 'आर्यसमाज' के पुनरुज्जीवनार्थ, उद्‌भूत हुए हैं, जैसे स्वामी दयानन्द सरस्वती का सम्प्रदाय।

इस प्रकरण मे जिस शांकर सम्प्रदाय की विशेष चर्चा हुई है, वह भी उपर्युक्त प्रकार के साधु-सम्प्रदायों की तरह ही, आरम्भ मे मुख्यरूप से, एक, समाज सुधारक सम्प्रदाय था। पर, वह इन सभी सम्प्रदायों से भिन्नरूप था। दार्शनिक प्रस्थान मे शांकर सम्प्रदाय भी साक्षाद्‌बुद्धोपदिष्ट सिद्धान्त को ही तत्त्वतः मानता था; पर, व्यावहारिक समाजनीति के रूप मे कुमारिल भट्ट की व्यवस्था (व्यवहारे भाट्टनयः) को स्वीकार करने पर बाध्य हुआ था। इसका कारण यह हुआ कि, कुमारिल भट्ट के तत्कालीन लोकोत्तर प्रभाव के सामने शंकर का कोई सामाजिक कार्यक्रम स्वतन्त्ररूप से चल नहीं सकता था। शंकराचार्य से कुछ ही काल पहले ( कतिपय विद्वानों के मत से उनके समय मे ही ) असाधारण प्रतिभाशाली महामहिम कुमारिल भट्ट हो गये थे। वस्तुतः उन्हों ने ही शंकराचार्य से भी पहले बौद्धधर्म का प्रबल विरोध और खण्डन किया, तथा उन्हीं के अनुयायी राजा शशांक, सुधन्वा आदि ने बौद्धों और जैनों को विनष्ट और बहिष्कृत किया[६१]। यह बात पहले, प्रमाण के साथ, कही गई है। इसके अतिरिक्त कुमारिल भट्टने मीमांसा-

---

वैरागी वैष्णव की कुल-जाति पूछने का अवसर आने पर आपस में यों पूछा जाता है कि 'आप किस दूध के बालक हैं'। इस प्रकार, विशेषतः रामानन्दी श्रीवैष्णव सम्प्रदाय मे कोई मनुष्य जन्मतः 'अछूत' नहीं है, और न संसार मे ऐसी कोई जाति है, जो मन्त्र-दीक्षा देकर हिन्दू-धर्मी वैष्णव न बनाई जा सके। अवश्य ही, इधर कुछ काल से वैष्णव सम्प्रदायों पर भी जातिवाद का कुछ सङ्कीर्ण प्रभाव पड़ा है। पर, वह इन के धर्म और धर्मग्रन्थ मे मान्य वा ग्राह्य नहीं है।

६१ "गौड़ेर कर्णसुवर्णराज शैव शशाङ्क नरेन्द्रवर्द्धन वैदिक मतेर पक्षपाती छिलेन। तिनि कुमारिलेर विजय-वार्त्ता शुनिया उत्साहित हइया बुद्धगयाय बोधिद्रुम छेदन करिया फेलिलेन। तथाकार बुद्धमूर्ति प्राचीरद्वारा आवृत करिया फेलिलेन। मन्दिर बौद्धगणेर हस्त हइते च्युत हइल।...मगधराज्ये बौद्धप्रभाव तिरोहित हइल। अनन्तर काण्व (न्य) कुब्जेर बौद्धप्राधान्य नष्ट करिवार जन्य शशाङ्कराज तथाकार राजा राजवर्द्धनके निहत करेन। ताँहार भ्राता हर्षवर्द्धन राजा हइया उभय धर्मेरइ साहाय्य करिते लागिलेन। एइरूपे क्रमे उत्तरभारते बौद्धप्रभाव कुमारिलेर यत्नेइ चिरतरे अस्तमित हइल।

इहार पर कुमारिल दक्षिण विजये वहिर्गत हन। भ्रातुष्पुत्र परम पण्डित धर्मकीर्त्ति आर कुमारिलेर सम्मुखीन हइलेन ना।...धर्मकीर्त्ति कर्त्तृक कुमारिलेर सेइ प्रथम पराजय, परिशेषे समग्र बौद्धपराजयेर हेतु हइल।

दक्षिणे आसिया कुमारिल जैनगणके वेदेर प्रबल शत्रुरूपे देखिते पाइलेन।...एइ समये कर्णाट उज्जयिनीते 'सुधन्वा' नामे एक धर्मानुरागी राजा छिलेन। सर्वसम्प्रदायेर पण्डितवर्ग ताँहार सभाय स्थान पाइतेन। सकलकेइ तिनि उत्साहित करितेन। कुमारिल दिग्विजय करिते करिते एइ स्थाने आसिलेन, एवं राजसभाय याइया जैनमतेर निन्दा करिलेन। जैनगण नीरव थाकिबेन केन? उभय पक्षेर मध्ये विवाद वाधिल।...कुमारिलेर कथा सत्य वलिया प्रमाणित हइल। जैनगण म्रियमाण हइलेन।

अतःपर सुधन्वाराज कुमारिलेर जयघोषणा करिया निजेओ ताँहार मत ग्रहण करिलेन, एवं जैनगणकेओ कुमारिलेर मत ग्रहण करिते आदेश दिलेन! जैनगण किन्तु इहाते सम्मत हइलेन ना। तखन

शाबर भाष्य पर श्लोकवार्तिक, तन्त्रवार्तिक और टुप्-टीका नामक प्रौढ महाग्रन्थों को लिख कर तत्कालीन विद्वत्समाज मे अग्रस्थान प्राप्त कर लिया था। इस तरह, साधारण जनता से लेकर, राजा-महाराज और पण्डित समाज-पर्यन्त पर, उनका आर्यगृह्य प्रभाव पड़ चुका था; उस समय के भ्रष्टाचारीभूत बौद्धधर्म से पराङ्मुख हुए, सदाचार के श्रद्धालु लोग कौमारिल-सम्प्रदाय मे प्रायः दीक्षित हो चुके थे, और उनके श्रद्धामय अनन्य अनुयायी बन गये थे। इस प्रकार, कुमारिल भट्ट, शंकराचार्य की अपेक्षा, केवल वयोवृद्ध तथा विद्यावृद्ध ही नहीं थे, बल्कि उस समय के परम अवधेयवचन आप्त महापुरुष और प्रबल-प्रतापशाली वैदिकलोक-पुरोहित (लोकनायक, जन-नेता) भी हो चुके थे[६२]। सुतरां, उनके तत्कालीन वैदिक जन-समुदाय द्वारा सुश्रद्धित मत, ग्रन्थ, और सम्प्रदाय की सर्वथा उपेक्षा करके, स्वतन्त्र समाजनीति को प्रचलित करना, शंकराचार्य के लिये सुशक्य नहीं था—विशेषतः उस समय, जब कि, उन को एक ओर वाममार्गीभूत बौद्धसंघ से, और-दूसरी ओर मण्डनमिश्र-प्रभृति के पशुहिंसामय, वैदिकवदाभासमान—अवैदिक यज्ञ—यागादि कर्मकाण्ड-प्रवर्तक सम्प्रदाय से प्रबल संघर्ष करना था। अतः उन्हें, व्यवहार (लोकयात्रा) मे भाट्ट नय को स्वीकार कर लेने की विवशता हुई। बौद्ध और मण्डन-सम्प्रदाय के अलावा, शांकर काल मे वैदेशिक विधर्मियों की समस्या भी उपस्थित थी, हमारा अनुमान तो ऐसा है कि, वही प्रधान थी, और उसी का 'हल' करने के लिये कदाचारमय बौद्ध-सम्प्रदाय को सुधार कर, और हिंसामय आसुर-कर्मकाण्डी ब्राह्मण वर्ग को, तथा उसके अनुयायी हिन्दू-समाज को सन्मार्ग पर लाकर, भारतीय सात्त्विक दौर्गी महाशक्ति (संघशक्ति) को वैदिक और पूर्व-बौद्ध कालवत् पुनरपि विजयिनी बनाने के लिये, कर्ममय निष्प्रत्यूह चातुर्वर्ण्य-व्यूह के, आर्षकालीनवत् पुनर्निर्माणार्थ ही शांकर-सम्प्रदाय की

---

महाराज क्रुद्ध हइया आदेश दिलेन—आसमुद्र-हिमाचलेर भितर ये व्यक्ति वैदिकधर्म ग्रहण ना करिबे ताहाके विताड़ित करा हइबे, आर ताहाते असम्मत हइले ताहार प्राणदण्ड हइबे।'

जैनगणेर मध्ये बहु व्यक्ति वैदिकधर्म ग्रहण करिलेन। याँहारा अतिशय निष्ठावान्, ताँहारा देश त्याग करिया स्थानान्तरे चलिया गेलेन। किन्तु आदेश सम्पूर्ण अनुष्ठित हइल ना। जैनगण गोपने आत्म-रक्षा करितेइ लागिलेन" [आ० शं० ओ रा० शङ्करचरित्र पृ० ११२—१६। आगे के ६२ वें टिप्पण से मिलाइये]

६२ "एइ घटनार पर कुमारिलेर सङ्गे विचार करिते आर केहइ अग्रसर हइत ना। कुमारिल भारतीय सुधीसमाजेर आज एकक्षत्र अधीश्वर। कुमारिलेर नामे प्रतिवादिमात्रइ सशङ्कित। एइरूपे प्रकृत-प्रस्तावे वैदिक धर्मेर पुनरुद्धारकर्त्ता कुमारिल बलिया सकले विवेचना करिलेन।...

कुमारिल केवल दिग्विजय करियाइ क्षान्त हन नाइ। तिनि जनसाधारण के यज्ञादिर अनुष्ठान द्वारा ताहार फलप्रदर्शन पर्यन्त करिया वैदिकधर्मेर प्रति श्रद्धालु करितेन। कुमारिलेर यत्नेइ एक्षणे आबार वेद-वेदान्तेर पठन-पाठन देखा याइतेछे। न चेत्, बौद्ध ओ जैनगण येरूप भीषणभावे वैदिक ग्रन्थादि भस्म-सात् करियाछेन एवं येभावे राजशक्तिर साहाय्ये निज निज मत प्रचार करियाछेन, ताहाते आर वैदिकधर्मेर पुनरुज्जीवनेर कोन आशाइ छिल ना। कुमारिलेर ग्रन्थादि आज वेदेर मीमांसामतेर एकमात्र अवलम्बन बलिले अत्युक्ति हय ना। श्लोकवार्तिक, तन्त्रवार्तिक टुप्-टीका, मानवधर्मसूत्रभाष्य-प्रभृति ग्रन्थ चिरकाल थाकिबे, सन्देह नाइ।" ['आचार्य-शङ्कर ओ रामानुज' नामक बङ्गभाषामयग्रन्थ मे शङ्कर-चरित्र (पृ० ११६–१७) से अक्षरान्तरित]

इस अर्थ मे भागवत, नारायणीय, सात्वत, वैष्णव आदि शब्दों की तरह ही 'बौद्ध' शब्द भी तद्रूप-विष्णु-सम्बन्धी का पर्याय है, और वह सम्बन्ध पूज्य-पूजक वा उपास्य-उपासक भाव ही है। किन्तु मूल बौद्ध धर्म मे वैदेशिक-संसर्ग के कारण, अनार्य-आचार-विचारों के प्रवेश के बाद से वैष्णव लोग भी प्रायः नाम-रूपान्तर से ही बुद्ध की पूजा करने लगे; अतः प्रच्छन्न बौद्ध कहलाये। यह बात अनुपद, पीछे प्रमाणित की गई है। अतः यदि वैष्णवों के अभिप्रेत अर्थ मे ही, शंकराचार्य और उनका सम्प्रदाय प्रच्छन्न-बौद्ध हो, तो भी उन्हें सम-योगक्षेम वा समान-धर्मा होने के नाते, उन पर तन्निमित्तक आक्षेप नहीं करना चाहिये। रही पुराणों के उदाहरण की बात। वह तो वैष्णव-सम्प्रदाय के लिये भी वैसा ही, प्रत्युत उससे अधिक कटु है, क्यों कि कई पुराणों मे वैष्णव-पाञ्चरात्र-धर्म, रामानुजाचार्य आदि, तथा उनके सम्प्रदायों की बड़ी निन्दा

---

के ही घर हैं। रामानुज, वैष्णव होते हुए भी यज्ञो में पशु-वध को मानते थे; यह बात ( ब्रह्मसूत्र-श्रीभाष्य, अ० ३, पा० १, सू० २४-२५ में ) उन्होंने स्पष्टरूप से लिख दी है। अर्थात् मांस-मद्य को ये समस्त सम्प्रदाय-प्रवर्तक, उसी तरह मानते आ रहे हैं, जिस प्रकार पूर्व समय के रावणादि मानते थे।

उसी तरह रावण की भग-लिङ्ग-पूजा भी, शङ्कराचार्य की शिव-पार्वती होकर, रामानुजाचार्य की लक्ष्मी-नारायण बन कर, अन्त में वल्लभाचार्य के द्वारा राधाकृष्ण हो गई। राधा-कृष्ण, व्यभिचार के देवता बने और उसी बाम-मार्ग का प्रचार होने लगा, जो रावण के समय में था। जिस प्रकार वाममार्गी कहते हैं कि, 'अहं भैरवः, त्वं भैरवी' उसी तरह वल्लभ कुलवाले भी कहते हैं कि, 'कृष्णोऽहं, भवती राधा, आवयोरस्तु सङ्गमः' अर्थात् मैं कृष्ण हूँ, तू राधा है...। इनकी समस्त लीला का रहस्य उस मुक़द्दमें से खुलता है, जिसका नाम 'महाराज-लाइबल केस' ( Maharaja libei case ) है। यह प्रसिद्ध है कि, बंबई में इनके अत्याचारों से घबरा कर इनके शिष्यों ने ही इन पर एक मुक़द्दमा चलाया था। उसमें इन लोगों के जो इजहार हुए थे, और उस पर हाई-कोर्ट के जज ने जो फैसला सुनाया था, उस समस्त मिसिल को एक अंगरेज ने पुस्तकाकार छपा दिया है। उसीका नाम 'महाराज-लाइबल-केस' है। यहां हम उसीका कुछ भाग लेकर थोड़ा-सा वर्णन करते हैं, और दिखलाते हैं कि यह वल्लभ-सम्प्रदाय 'वाममार्ग' का ही रूपान्तर है।

इस मुक़द्दमे में हाइकोर्ट के जज, कहते हैं कि, वल्लभ और उसका पिता लक्ष्मण भट्ट दोनों तैलङ्गी ब्राह्मण हैं। वल्लभ, एक नवीन सम्प्रदाय का संस्थापक हुआ। इन लोगोंने पाशविक अत्याचार के लिये शास्त्र बना रक्खा है; उसको भी जजों ने इस प्रकार उद्धृत किया है—

'तस्मादादौ स्वोपभोगात्पूर्वमेव सर्ववस्तुपदेन भार्या-पुत्रादीनामपि समर्पणं कर्त्तव्यं; विवाहानन्तरं स्वोपभोगे, सर्वकार्ये, सर्वकार्यनिमित्ते तत्तत्कार्योपभोग-वस्तु-समर्पणं कार्यं; समर्पणं कृत्वा, पश्चात्तानि तानि कार्याणि कर्त्तव्यानीत्यर्थः।'

अर्थात् वर को चाहिये कि, अपनी सद्योविवाहिता पत्नी को अपने भोगके पूर्व अपने महाराज के पास भेजे। भार्या, पुत्र, धनादि अर्पण करे, अर्थात् जिस जिस भोग की जो जो वस्तु हो, उस उस भोग की वह वह वस्तु, महाराज के पास भेजे। पाणि-ग्रहण-संस्कार होने के बाद अपने संभोग के प्रथम, वर अपनी वधू को महाराज के पास भेजे, पश्चात् अपने काम में लावे। अन्त में हाईकोर्ट के जज ने लिखा है कि, 'स्त्रियां चाहे अविवाहिता, कुमारी, हों या विवाहिता हों, उनका धर्म है कि, वे महाराजों से उनकी इच्छानुसार व्याभिचारिक प्रेम और विषय-लालसा से मुहब्बत करें। महाराजों के साथ व्यभिचार करना केवल विहित ही नहीं है, प्रत्युत वह अत्यन्त आवश्यक है। उसके

देखी जाती है । पुराणों मे और कुमारिल-प्रभृति त्रैविद्य-वृद्धों के ग्रन्थों मे चार्वाक, बौद्ध, जैन आदि 'नास्तिक' कथित मतों के साथ ही वैष्णव आदि मतों को भी घोर आसुर और अवैदिक कहा गया है[८१] । सुतरां इन परस्परकी निन्दा करनेवाले पुराणादि-वचनों से यही नतीजा निकाला जा सकता है कि, या तो उस प्रकार से निन्दित सभी मत वा पन्थ चालन-न्याय से दूषित, अत एव हेय हैं, अथवा वैसे सब निन्दा-वचन, साम्प्रदायिकों द्वारा, पुराणों मे प्रक्षिप्त हैं, अतः उनका प्रामाण्य ही नहीं है ।

---

बिना कोई भी लोक-परलोक के सुख की आशा नहीं कर सकता । यह पाशव-व्यभिचार का मार्ग ही उनके लिए स्वर्गीय सुख है । वे शैतान के जीवित अवतार हैं § । इस तरह से "वैष्णव सम्प्रदाय भी वाम-मार्ग ही बन गया और अन्त में अपना आसुर रूप प्रकट कर दिया" [ वै०सं०पृष्ठ ५११—१२ ]

८१. "पाञ्चरात्रं भागवतं तन्त्रं वैखानसाऽभिधं, वेद-भ्रष्टान्समुद्दिश्य कमलापतिरुक्तवान्"
[ यतीन्द्रमतदीपिका–प्रकाशे ( ३० पृष्ठे ); तथा आ० शं० ओ रा० पृ० १००३, धृतम् ] ।
"न सिध्यत्येव सुश्रोणि, प्रामाण्यं सूक्ष्मदर्शने, पाञ्चरात्रादिमार्गाणां वेदमूलत्वमास्तिके नहि, स्वतन्त्रास्ते, तेन भ्रान्तिमूला निरूपणे; तथाऽपि योंऽशो मार्गाणां वेदेन न विरुध्यते, सोंऽशः प्रमाणमित्युक्तं केषाञ्चिदधिकारिणाम् अत्यन्तगलितानां तु प्राणिनां वेदमार्गतः । पाञ्चरात्रादयो मार्गाः कालेनैवोपकारकाः; तान्त्रिकाणामहं देवि, न लभ्योऽप्यवधानतः"
[ सूतसं० मुक्तिखं० अ० ४ श्लो० १५–१८ ]

---

§ Laxman Bhat ( a Teling ) the father of vallabh and vallabh himself were excommunicated by the Teling for founding a new sect.

Consequently before he himself has enjoyed her, he should make over his own married wife ( to the Maharaja ). After having got married he should, before having himself enjoyed his wife, make an offering of her ( lo the Maharaja ), after which he should apply her to his own use

It is the duty of the female members to love the Maharajas with adulterive love & sexual lust whensoever called upon or required by any of the latter so to do, albeit such female members are or may be unmarried maidens or wives of other men Adultery with the Maharaja is not only enjoined, but an absolute necessity without which no man can expect happiness in this world or bliss in the next. A course of bestial licentiousness is their beautitude of heaven, They ( Maharajas ) may be described as living incarnation of satan.

( Maharaja Libel Case. )

स्वामी दयानन्द-सरस्वतीने "सत्यार्थ—प्रकाश" के एकादश सम्मुल्लास में शाङ्कर आदि सभी मतों की कड़ी आलोचना की है । शैव, वैष्णव आदि आगमिक और तान्त्रिक धर्मों एवं कबीर नानक आदि सन्त-पन्थों की तो खूब ख़बर ली है । उसी सिलसिले में ( सत्या० प्र० ११श समु० पृ० २३७—४२ ) वल्लभ-सम्प्रदाय का पञ्च'म'कारमय प्रामाणिक चित्र भी स्वामीजीने खींच दिया है । विस्तर-दिदृक्षावाले सज्जनों के लिये वह द्रष्टव्य है ।

इनमे अन्तिम बात ही, अर्थात् इन साम्प्रदायिक-निन्दावाक्यों का प्रक्षिप्त होना, प्रामाणिक है। पुराणों मे विभिन्न सम्प्रदायों की ओर से, स्व-मत-प्रशंसा और पर-पक्षनिन्दा के उद्देश्य से, प्रक्षिप्त किये गये वचन, इतने स्पष्ट हैं कि, सकृदनुवाचन से ही समझ मे आ जाते हैं; उनके लिये कोई प्रमाण देने की आवश्यकता नहीं है। किन्तु कुछ विद्वान् सज्जन भी ऐसे हैं, जो पुराणों मे प्रक्षेप होने की बात को नहीं मानते, और उनके 'च' 'तु' को भी व्यर्थ और अ-प्रमाण कहना नहीं सहते हैं। वैसे लोग, परस्पर-सम्प्रदाय-निन्दार्थक, अत एव स्वतोव्याहत पुराण-वचनों का तात्पर्य ऐसा लगाते हैं कि, 'वे वचन जिस सम्प्रदाय की निन्दा करते हैं, उसकी निन्दा मे उनका वास्तविक तात्पर्य नहीं है, किन्तु जनता की प्रवृत्ति को उत्तेजन देने के लिये, अपर सम्प्रदाय की प्रशंसा मे उनका तात्पर्य होता है; उदाहरण के लिये—यदि किसी पुराण मे शैव-मत की निन्दा और वैष्णव-मत की प्रशंसा है, तो उसे वैष्णवमत मे लोगों की प्रवृत्ति कराने के लिये तद्विषयक प्रशंसा-फलक अर्थवाद समझना चाहिये; न कि शैव-निन्दार्थक[२]।' परन्तु यह

"पाञ्चरात्रे च कापाले, तथा कालमुखेऽपि च, शाक्ते च दीक्षिता यूयं भवत ब्राह्मणाऽधमाः;
बौद्धे चाऽर्हन्मते चैव, तथा पाशुपतेऽपि च, शांभवे दीक्षिता यूयं भवत ब्राह्मणाऽधमाः;
पाषण्डेषु तथाऽन्येषु मार्गेष्वश्रौतकेषु च, श्रद्धया दीक्षिता यूयं भवत ब्राह्मणाऽधमाः"
[ सूतसं० यज्ञवैभवखं० अ० ३२, श्लो० ३९—४१ ]

"यानि शास्त्राणि दृश्यन्ते लोकेऽस्मिन्विविधानि तु श्रुति-स्मृतिविरुद्धानि, निष्ठा तेषां हि तामसी; कापालं, (भैरवञ्चैव) पाञ्चरात्रं च, यामलं, वाममार्हतम्, एवं विधानि चाऽन्यानि, मोहनार्थानि तानि तु; ये कुशास्त्राऽभियोगेन, मोहयन्तीह मानवान्, मया सृष्टानि शास्त्राणि मोहायैषां भवा( र्णवे )न्तरे"
[ कौर्मे पूर्वविभागे अ० १२ ]

"अथांशोः सात्वतो (अन्धको) नाम विष्णुभक्तः प्रतापवान्, महात्मा दाननिरतो धनुर्वेदविदां वरः,
स नारदस्य वचनाद्वासुदेवार्चने रतः, शास्त्रं प्रवर्त्तयामास कुण्ड-गोलादिभिः श्रितम्;
तस्य नाम्ना तु विख्यातं सात्वतं नाम शोभनं प्रवर्तते महाशास्त्रं कुण्डादीनां हितावहम्;
'सत्त्वं' सर्वेषु भूतेषु, भगवानिति चाऽब्रवीत्, सात्त्वतास्तेऽपि विज्ञेया, उक्ता भागवताश्च ते"
[ कौर्मे पू० वि० अ० २४ ]

"वामाः पाशुपताचारास्तथा वै पाञ्चरात्रिकाः, भविष्यन्ति कलौ तस्मिन्ब्राह्मणाः क्षत्रियास्तथा।...
वेदबाह्यव्रताचारा दुराचारा वृथाश्रमाः मोहयन्ति जनान्सर्वान् दर्शयित्वा फलानि च,
तमसाविष्टमनसो वैडालव्रतिकाऽधमाः" [ कौर्मे पू० वि० अ० ३० ]

"यान्येतानि त्रयीविद्भिर्न परिगृहीतानि किंचित्तन्मिश्रधर्मकञ्चुकच्छायापतितानि लोकोपसंग्रहलाभपूजाख्यातिप्रयोजनपराणि त्रयीविपरीताऽसम्बद्धदृष्टशोभादिप्रत्यक्षानुमानोपमानाऽर्थापत्तिप्राययुक्तिमूलोपनिबद्धानि सांख्य-योग-पाञ्चरात्र-पाशुपत-शाक्य-ग्रन्थपरिगृहीतधर्माऽधर्मनिबन्धनानि विषचिकित्सा-वशीकरणोच्चाटनोन्मादनादिसमर्थकतिपयमन्त्रौषधिकादाचित्कसिद्धिनिदर्शनबलेनाऽहिंसासत्यवचन-दम-दान-दयादि-श्रुतिस्मृतिसंवादिस्तोकार्थगन्धवासितजीविकाप्रायार्थान्तरोपदेशीनि, यानि च बाह्यतराणि म्लेच्छाचारमिश्रकभोजनाचरणनिबन्धनानि, तेषामेवैतत् श्रुतिविरोध-हेतुदर्शनाभ्यामनपेक्षणीयत्वं प्रतिपाद्यते" [ मी० तन्त्रवा० अ० १ पा० ३ अधि० २ ] इत्येवमादि, पाञ्चरात्राद्यागमानां विगर्हणं ब्रह्मसूत्र-शाङ्कर-भाष्ये ( अ० २ पा० २ अधि० ८ सू० ४२-४५ ), तत्रत्य-'कल्पतरुपरिमले' च, तथा याज्ञवल्क्यस्मृतेरपरार्क-भाष्ये (अ० १ प्र० १ श्लो० ७), त्रिदण्डिमत-विभेदिन्यादिषु च सविस्तरं द्रष्टव्यम्।

८२—"पुराणे शङ्करमतेर निन्दार उद्देश्य"

"आर शङ्करके, चार्वाक-मत-प्रवर्त्तक बृहस्पति, अथवा बौद्धमत-प्रवर्त्तक बुद्धेर न्याय, दैत्य-बुद्धि-सम्पन्न व्यक्तिगणके मोहित करिवार जन्य रुद्रावतार वलिते पारा याय ना। कारण, ताँहार

बात प्रेक्षावान् परीक्षक और शिक्षित लौकिक पुरुष की समझ मे ठीक नहीं जँच सकती, कम से कम हमारी समझ मे तो नहीं ही आती है कि, अमुक मत से जन-श्रद्धाको प्रोत्साहन देने के लिये अपर-मत की निन्दा करना आवश्यक है; अतः हम तो वैसे वचनों को परस्पर की निन्दा के लिये साम्प्रदायिकों द्वारा प्रक्षिप्त, अत एव सर्वथा अप्रमाणभूत ही मानते हैं। हमारी इस धारणा का समर्थन, अनेक वैदेशिक तथा भारतीय पुरातत्त्वविदों के पुराणविषयक अनुसन्धानों के अतिरिक्त उन पौराणिक वचनों से भी होता है, जो तत्तत्सम्प्रदायके विशेष विशेष पुराणों मे, उस उस सम्प्रदाय की भूयसी प्रशंसा और सर्व-श्रेष्ठता के प्रतिपादनार्थ तत्तत्साम्प्रदायिकों द्वारा प्रक्षिप्त हैं[८३]।

---

प्रचारित मत, व्यासदेवेरइ पुराणमध्ये विस्तृतभावे वर्णित। पुराणादिमध्ये बौद्ध-मत वा चार्वाक-मत थाकिलेओ ताहाते अश्रद्धा उत्पादनेर जन्य सेइ पुराणमध्येइ बला हइयाछे। किन्तु शङ्करमतेर सम्बन्धे से चेष्टा करा हय नाइ। ये पुराणे शङ्कर-मत उक्त, ताहते ताहार निन्दा नाइ। ये पुराणे अन्यमत वर्णित, ताहातेइ निन्दा आछे। अत एव एइरूप ये मत-निन्दा, ताहा मत- विशेषे श्रद्धा उत्पादनेर जन्यः ताहा कोन मतेर निन्दार जन्य नहे।...आमरा यदि मीमांसार प्रदर्शित पथे इहादेर तात्पर्य निर्णय करि, ताहा हइले एइ सकल निन्दार उद्देश्य, स्वरूप-कथन नहे, किन्तु मत-विशेषे श्रद्धा वृद्धि करा" [ आ०—शं० ओ रा० पृ० १००३—५ ]

"यश्चैष केषाञ्चिदुद्घोषः, 'साङ्गेषु वेदेषु निष्ठामलभमानः शाण्डिल्यः पञ्चरात्र-शास्त्र-मधीतवान्' इति 'साङ्गेषु वेदेषु पुरुषार्थनिष्ठा न लब्धा' इति वचनाद् वेदविरुद्धं तन्त्रमिति; सोऽप्यनाघ्रात-वेदवचसामनाकलिततदुपबृंहणन्याय-कलापानां श्रद्धामात्रविजृम्भितः। यथा—

"प्रातः प्रातरनृतं ते वदन्ति, पुरोदयाज् जुह्वति येऽग्निहोत्रम् इत्यनुदित-होमनिन्दा, उदितहोमप्रशंसार्था, इत्युक्तम्; यथा च भूमविद्याप्रक्रमे नारदेन 'ऋग्वेदं भगवोऽध्येमि, यजुर्वेदं सामवेदमाथर्वणं चतुर्थम्, इतिहास-पुराणं पञ्चमम्' इत्यारभ्य सर्वं विद्यास्थानमभिधाय 'सोऽहं भगवो मन्त्रविदेवाऽस्मि, नाऽऽत्मविद्' इति भूमविद्या-व्यतिरिक्तासु सर्वासु विद्यास्वाऽऽत्मवेदनाऽलाभवचनं वक्ष्यमाण-भूमविद्याप्रशंसार्थं कृतम्। अथवा, अस्य नारदस्य साङ्गेषु वेदेषु यत्पर-तत्त्वं प्रतिपाद्यते, तदलाभनिमित्तोऽयं वादः, एवमेव शाण्डिल्यस्य, इति पश्चाद्वेदान्तवेद्यवासुदेवाख्यपर-ब्रह्मतत्त्वाऽभिधानादवगम्यते" [ ब्रह्मसूत्र-श्रीभाष्ये अ० २ पा० २ सू० ४२ ]

८३. "कलाविमे महादेवि, सहस्रद्वितयात्परं, सारस्वतास्तथा गौड़ा मिश्राः कर्णाजिना द्विजाः, आम-मीनाशना देवि, आर्यावर्त्ताऽनुवासिनः, उत्तरा विन्ध्यनिलया भविष्यन्ति महीतले; शब्दार्थज्ञानकुशलास्तर्ककर्कशबुद्धयः जैना बौद्धा बुद्धियुक्ता, मीमांसा-निरताः कलौ। तेषामुद्धाटनार्थाय सुजामीशे, मदंशतः, केरले ( कालडि ) शललग्रामे विप्रपत्न्यां मदंशतः भविष्यति महादेवि, शङ्कराख्यो द्विजोत्तमः; उपनीतस्तदा मात्रा वेदान्साङ्गान्ग्रहीष्यति। वादिमत्तद्विपवराज् शङ्करोत्तमकेशरी भिनत्त्येव महाबुद्धान्सिद्धविद्यानपि द्रुतम्; जैनान्विजिग्ये तरसा, तथाऽन्यान्कुमताऽनुगान्, तदा मातरमामन्त्र्य परिव्राट् स भविष्यति। तथापि प्रत्ययो येषां नैवासीच्छ्रुतिदर्शने, तेषामुद्बोधनार्थाय शिष्ये भाष्यं करिष्यति; भाष्यघुष्टमहावाक्यैस्तिष्यजातान् हनिष्यति; व्यासोपदिष्टसूत्राणां द्वैतवाक्यात्मनां शिवे, अद्वैतमेव सूत्रार्थं प्रामाण्येन करिष्यति" [ शिवरहस्ये ९मे अंशे १६ शे अध्याये; माधवीय-शं० दि० डिं० टी० १६, १०२ उद्धृतं द्रष्टव्यम् आ०—शं० ओ रा० पृ० १००५ धृतम् ]
"कलौ रुद्रो महादेवो लोकानामीश्वरः परः, तदेव साधयेन्नृणां देवतानां च दैवतम्। करिष्यत्यवतारं स्वं शङ्करो नीललोहितः, श्रौत-स्मार्त्तप्रतिष्ठार्थं, भक्तानां हितकाम्यया।

(२) वैष्णवेतर, कतिपय विद्वान् आलोचक भी, बौद्धधर्म को मूलतः सर्वथा अवैदिक मानते हैं, और आचार्य शङ्कर को सर्वांश मे उसका प्रचारक, बुद्ध का अनन्य उत्तराऽधिकारी समझते हैं; फिर भी शङ्कर ने जो वेदमूलक प्रस्थानत्रय के आधार से, उसे वैदिकवद् आभासमान करके प्रथित किया, अतः उन्हें प्रच्छन्न बौद्ध, वेदच्छद्म से बुद्ध-मत का प्रचारक, कहते हैं। कट्टर त्रैविद्य ( कौमारिल वा भाट्ट ) सम्प्रदाय का अभिप्राय, शङ्कर के प्रच्छन्न-बौद्धत्व के विषय में, ऐसा ही है। यद्यपि कुमारिल का कट्टर त्रैविद्य-सम्प्रदाय, अब प्रत्यक्षतः पृथग्रूप से विद्यमान नहीं है, वह शङ्कराचार्य के स्मार्त्त सम्प्रदाय में अभिभूत हो गया है, तथापि जरन्मीमांसक-संस्कार के ब्राह्मण-ब्रुव पण्डितों में कुछ सज्जन ऐसे पाये जाते हैं, जिनका शङ्कर-विषयक विचार, उपर्युक्त प्रकार का है।

(३) जो विद्वान्, बुद्ध और शंकर, दोनों ही को, अपने अपने समय के, वैदिक धर्म के ही सुधारक वा पुनरुज्जीवक समझते हैं, वे रूपान्तर से, वा किञ्चित्परिवर्तन के साथ, बौद्धधर्म का ही प्रचारक बोधित करने के अभिप्राय से, शंकर को प्रच्छन्न-बौद्ध बतलाते हैं [ देखिये, इस भाष्य में पीछे पृष्ठ २३८—३९, विशेषतः टि० ४८ ]।

(४) कुछ विमर्शकों का मत, इसके विल्कुल उलटा है। उनका कथन है कि, प्राचीनतम विशुद्ध वैदिक-धर्म वा आर्ष-आर्यधर्म में रावणादि द्वारा प्रक्षिप्त तैत्तिरीय-संहिता-प्रभृति-वेदांशद्वार से, जो आसुर आचार-विचार और पशुवध-मद्य-( सोम )-मांसादिमय वीभत्स यज्ञ-यागादि-कर्मकाण्ड, तथा तत्प्रवर्तक पुरोहितों और 'साधु'ओं मे लोभ-विषयरागादिमूलक जो घोर पाषण्ड घुस

---

उपदेक्ष्यति तज्ज्ञानं भक्तानां ब्रह्मसंज्ञितं, सर्ववेदान्तसारं हि, धर्मान्वेदनिदर्शितान्।
ये तं प्रीता निषेवन्ते येन केनोपचारतः विजित्य कलिजान्दोषान्, यान्ति ते परमं पदम्"
[कौर्मे पू० अ० ३० ]

"चतुर्भिः सह शिष्यैस्तु शङ्करोऽवतरिष्यति; व्याकुर्वन्व्यासूत्राणि श्रुतेरर्थं यथोचिवान्;
स एवार्थः श्रुतेर्ग्राह्यः शङ्करः, सवितानन" [वायौ, सौरपुराणे च] एवमन्यत्राऽपि पुराणादौ द्रष्टव्यम्।

इस प्रकार, शङ्कराचार्य की प्रशंसा और उनके शिवाऽवतार होने की कथा भी पुराणों मे वर्णित है। ऐसे ही रामानुजाचार्य के विषय मे भी, निम्न-निर्दिष्ट पुराण-वार्ता है—

"स एष शाश्वतो देवः सर्वगुह्यमयः शिवः, वासुदेव इति ज्ञेयो यन्मां पृच्छसि भारत!
ब्राह्मणैः क्षत्रियैर्वैश्यैः शूद्रैश्च कृतलक्षणैः, सेव्यतेऽभ्यर्च्यते चैव नित्ययुक्तैः स्वकर्मभिः।
द्वापरस्य युगस्यान्ते, आदौ कलियुगस्य च, सात्वतं विधिमास्थाय गीतः सङ्कर्षणेन वै।"
[ म० भा० भीष्म प० अ० ६६ श्लो० ३८–४० ]

"तदा (कलौ) विचलिते धर्मे जनाः शेषपुरस्कृताः, शुभान्येवाचरिष्यन्ति दान-सत्य-समन्विताः।"
[ हरिवं० भविष्यप० अ० ४ श्लो० ११ ]

"कलौ खलु भविष्यन्ति नारायण-परायणाः, क्वचित्क्वचिन्महाराज, द्रविडेषु च भूरिशः।"
[ भा० ११,५, ३८ ]

तथा च नारदं प्रति भक्तेरुक्तिः—

"उत्पन्ना द्रविडे साऽहं, वृद्धिं कर्णाटके गता, क्वचित्क्वचिन्महाराष्ट्रे, गुर्जरे जीर्णतां गता;
तत्र घोर-कलेर्योगात्पाषण्डैः खण्डिताङ्गका, दुर्बलाऽहं चिरं याता पुत्राभ्यां सह मन्दताम्;
वृन्दावनं पुनः प्राप्य नवीनेव सुरूपिणी, जाताऽहं युवती सम्यक्प्रेष्ठरूपा तु साम्प्रतम्"
[ पाद्मे उत्तरखं० अ० १८९ श्लो० ५४–५६; भा० मा० अ० १ श्लो० ४७–४९ ]

गये थे, उन्हीं को दूर करने के लिये बौद्धधर्म प्रवृत्त हुआ था; और उसे हटा कर पुनरपि वेद के नाम पर रावणादिकृत आसुर-धर्म की स्थापना के लिये आचार्य शंकर हुए, और उन्होंने बौद्ध-धर्म को, आसुर-धर्म के प्रचार से 'प्रच्छन्न' अभिभूत, विलुप्त कर दिया, अतः वह 'प्रच्छन्न-बौद्ध' ( प्रच्छन्नो बौद्धो येन ) कहलाये। आज-काल के उग्र-आर्यसमाजी लोग, जिन मे विशुद्ध वेदवाद, भारतीय आर्यधर्म, आर्ष हैन्दव संस्कृति आदि की भावना जागरूक हो गई है, और जिनका आर्य-रक्ताऽभिमान, तथा जातीय (क़ौमी) भाव उत्कट हो गया है, शंकराचार्य के विषय मे उपर्युक्त अभिप्राय रखते हैं। इस विषय को जानने के लिये "वैदिक-सम्पत्ति" के तृतीय खण्ड को देखिये। हमने इस भाष्य के २९२वें पृष्ठ पर आरम्भ होनेवाले ७२वें टिप्पण मे, इस मत के, शंकरविषयक कुछ विचारों को उद्धृत करके, उनकी संक्षिप्त समालोचना की है। उससे ऐसे 'मत'वालों की मिथ्या बहक के असारत्व का दिग्दर्शन, विज्ञ पाठकों को हो जायगा।

---

"एवं श्रीनारदपञ्चरात्र-बृहद्ब्रह्मसंहिता-द्वितीय-पाद-सप्तमाऽध्यायेऽपि श्रीरङ्गमाहात्म्यवर्णनप्रकरणे—

"यत्र मे लोक-कल्याण-कारिणी परमा कला, द्विजरूपेण भविता, या तु सङ्कर्षणाऽभिधा,
द्वापरान्ते कलेरादौ, पाषण्ड-प्रचुरे जने, रामानुजेति भविता विष्णु-धर्म-प्रवर्त्तकः"

इत्यादिना द्वापरान्ते कलेरादौ जने जैन-बौद्ध-प्रच्छन्नबौद्धादिपाषण्ड-प्रचुरे सति, श्रीरामानुजाचार्यरूपेणाऽवतीर्णस्य श्रीसङ्कर्षणरूपाऽऽदिशेषांशस्य लोककल्याणकारित्वाऽभिधानात्, तत्प्रवर्द्धित-सम्प्रदाये पूर्वोक्त-भागवतादि-वचनैः सह निरुक्त-पञ्चरात्र-वचनानामैककण्ठ्यात्, श्रीसम्प्रदायस्य प्रशस्ततमत्वं सिद्ध्यति"

[ दु० मु० भं० च० भू० पृ० १३ ]

"अनन्तः प्रथमं रूपं, लक्ष्मणस्तु ततः परं,
बलभद्रस्तृतीयश्च, कलौ ( रामानुजो मुनिः ) कश्चिद्भविष्यति"
[ व्यासतात्पर्य-निर्णयोद्धृतं वचनं, ततः आ० शं० ओ० रा० १००६ पृष्ठे धृतम् ]

"एतद्व्यतीत, बृहत्पद्मपुराण ३२ अध्याय, नारदपुराण, ओ स्कन्दपुराणेर २३ अध्याय एवं श्रीमद्भागवतेर ११ स्कन्धे, कलियुगे ये अनन्तदेवेर कथा वर्णित आछे, ताहातेओ रामानुजेर अवतारत्वेर इङ्गित पाओया याय।... याहा हउक, आचार्य रामानुजेरओ अवतारत्व, पुराण-शास्त्र, घोषणा-करिते त्रुटि करेन नाइ" [ आ०—शं० ओ रा० 'उपसंहारे' पृष्ठ १००६ ]

इसी प्रकार, अन्यान्य पुराण और आगम-ग्रन्थों मे भी रामानुज के शेषाऽवतारत्व की कथा तथा-तत्प्रवर्तित श्रीवैष्णव-सम्प्रदाय-धर्म की प्रशंसा की गई है। ऐसे ही अन्यान्य ( शैव, शाक्त आदि ) आगमिक-धर्माचार्यों और उन के सम्प्रदायों, धर्मों ( मतों, पन्थों, वा मज़हबों ) के विषय मे भी, पुराणादिक मे भूयः-प्रशंसा-वचन हैं। निश्चय ही, पूर्व-दिग्दर्शित साम्प्रदायिक-निन्दावाक्यों की तरह, वे सब प्रशंसा-वाक्य भी, तत्तत्साम्प्रदायिकों द्वारा स्व-मत-प्रशंसार्थ पुराणादिकों मे प्रक्षिप्त; अत एव अर्वाकालिक हैं। अवश्य ही इन आगमिक वा तान्त्रिक सम्प्रदायों के अपने मूल सिद्धान्त-ग्रन्थ भी हैं, और पुराण आदि मे भी इन के धर्मों के प्रतिपादक बड़े-बड़े प्रकरण हैं, कोई कोई पुराण और उपपुराण तो प्रायः सम्पूर्णतः और सर्वंशः एक-एक आगम-धर्म का प्रतिपादक, देखा जाता है। इन मे श्रीवैष्णवों का धर्मशास्त्र, सबसे विस्तृत, प्राञ्जल, वेदमूलक नीति-सदाचार-ज्ञान-भक्तिनिरूपक, और महाजन-परिगृहीत वा भूयोलोकाऽभ्यर्हित है। यों तो पाञ्चरात्र-भागवत-सम्प्रदायवाले श्रीवैष्णव, वेदादि-चतुर्दश वा अष्टादश विद्यास्थान को प्रमाण मानते ही हैं; पर, रामायण, महाभारत, श्रीमद्भागवत, विष्णुपुराण, ब्रह्मवैवर्त, हरिवंश आदि अनेक महासद्ग्रन्थ, खास वैष्णव-सम्प्रदाय के समझे जाते हैं। इन मे महाभारतान्तर्गत—भगवद्गीता, शान्तिपर्व के अन्तिम अष्टादश अध्यायोंमे निरूपित नारायणीयोपाख्यान ( म० भा० शां० अ०

(५) कुछ पुरातत्त्वविद्, ऐसा मानते हैं कि, सर्वलोकसंग्रह, और सर्व-भारतीय-आर्य-संघटन, वा बृहत्तम-हैन्दव-चातुर्वर्ण्य-समाज-निर्माण, के उद्देश्य से आचार्य शंकर ने व्यवहार मे भाट्ट नय [ कौमारिल-मत ) को मान लिया था; तदनुसार कुमारिलसम्मत वेद के नित्यत्व, अपौरुषेयत्व, स्वतःप्रामाण्य, और वैदिक,—हिंसामय यज्ञ-यागादि—धर्म को भी अनुमत करना, उनके लिये अनिवार्य था[८४]। अगत्या उन्होंने व्यवहार-दशा मे इन सब की उपादेयता स्वीकार की, और अपने प्रचार का मुख्य आधार, वेदमूलक प्रस्थानत्रय को ही बनाया। पर, वह हृदय से बुद्ध-मत को ही मानते थे; साथ ही बहुसंख्यक बौद्धों को छोड़ कर, अखिल भारतीय जनसङ्घमय चातुर्वर्ण्य-समाज का संघटन करना संभव नहीं था, जो आचार्य शङ्कर का तत्कालीन मुख्य, सामाजिक कर्त्तव्य, और प्रधान अभिप्रेत था, अतः बौद्धों को भी यथासंभव सुधार कर, मिलाना आवश्यक था। पर, प्रत्यक्षतः, नाम लेकर, वैसा करने से इधर कौमारिल सम्प्रदाय भड़क उठता, जिसे साथ रखना शङ्कराचार्य के लिये अत्यन्त अपेक्षित और परमावश्यक था। इसके अतिरिक्त,

---

३३४—३५१ ), आश्वमेधिक पर्व ( कुम्भघोणसंस्करण ) के अन्त मे विद्यमान २३ अध्यायों का 'वैष्णव-धर्मपर्व' ( म० भा० आश्व० अ० ९६—११८ कुं० को० सं०), विष्णु-पुराण, विष्णु-भागवत, नारद-पञ्चरात्र, नारद-भक्तिसूत्र, शाण्डिल्य-भक्तिसूत्र आदि ग्रन्थ और ग्रन्थांश तो सर्वथा असङ्कीर्ण श्रीवैष्णव-धर्मशास्त्र हैं। इनके अतिरिक्त, रामानुजाचार्य और उनके गुरु तथा शिष्य-साम्प्रदायिकों द्वारा प्रणीत प्रस्थानत्रयी के भाष्य-टीकादि-ग्रन्थ, तथा अगणित निबन्ध और पुराणादि-टीका-ग्रन्थ भी इस सम्प्रदाय के धर्म-दर्शन-वाङ्मय को सुसमृद्ध किये हुए हैं। सुतरां इन सब को प्रक्षिप्त और अवेद-मूलक कह देना संभव नहीं है। जिस पाञ्चरात्र की निन्दा के प्रदर्शक, कुछ पौराणिक वाक्य, पीछे टिप्पण मे उद्धृत किये गये हैं, उसके वेदमूलकत्व, साक्षान्नारायण-प्रणीतत्व, अतिप्रामाण्य आदि के निर्देशक भी अगणित महा-वाक्य, अन्यान्य पुराणादि मे ही पाये जाते हैं। इसे जानने के लिये देखिये, १. ब्रह्मसूत्र-श्रीभाष्य, तर्कपाद का अन्तिम भाग ( अ० २ पा० २ अधि० ८ सू० ३९—४२ )। २. सुदर्शन-सुरद्रुम, द्वितीय परिच्छेद, पृ० १३०—४०। ३. यतीन्द्रमतदीपिका, तृतीय अवतार, पृष्ठ ३०—३१। ४. दुर्जनमुखभङ्ग-चपेटिका, पृष्ठ ३०—३८, तथा वहीं भूमिका मे पृष्ठ २४—२६। ५. वीरमित्रोदय, परिभाषाप्रकाश, पृष्ठ २१—२५। ६. सनातनधर्मोद्धार, खण्ड २, पृष्ठ ६६६—६७१। ७. सनातनधर्म-प्रदीप, प्रमाणप्रकाश, पृष्ठ ३४२—३४५। ८. महाभारत-मीमांसा, प्रकरण १७, प्रघट्ट ४ पृष्ठ ५४२—५५३। ९. गीतारहस्य-परिशिष्ट, भाग ४—'भागवतधर्म का उदय...प्रकरण। १०. 'हिन्दुत्व' पृष्ठ ५६८—५७६; तथा 'भागवत वा वैष्णव मत' नामक सत्तरवां अध्याय पृष्ठ ६४०—६६२, इत्यादि।

८४. आचार्य शङ्करने ब्रह्मसूत्र-तृतीय अध्याय, प्रथम पाद के २५ वें सूत्र पर भाष्य करते हुए, यज्ञ मे पशु-वध का समर्थन किया है। उनके उस विचार की समीक्षा, निम्न-निर्दिष्टरूपसे, साङ्ख्य-तत्त्व कौमुदी की विद्वत्तोषिणी-व्याख्या में की गई है—

"यदपि शारीरकीये भाष्ये—'हिंसादियुक्तत्वेन वैदिककर्मणोऽशुद्धत्वेन, तत्प्रयुक्त एव स्वर्गादवरोहतां व्रीह्यादिभावेन प्रादुर्भाव' इत्याशङ्कायाम्—'अशुद्धमिति चेत्? न; शब्दात्' ( ब्र० सू० अ० ३ पा० १ सू० २५ ) इति सूत्रमवतार्य—'शास्त्राद् हिंसाऽनुग्रहात्मक-ज्योतिष्टोमस्य धर्मत्वाऽवधारणात्, न वैदिकं कर्म अशुद्धम्' इत्येवं शङ्कराचार्यैर्यागस्य अविशुद्धियुक्तत्व-विरहाऽभिधानं; तदपि भट्टपक्षसंरक्षणं-मात्रं, न व्यासाशयाऽनुगुणं; योग-भाष्ये भगवता व्यासेन स्पष्टं यागादेः शुक्ल-कृष्णत्व-प्रतिपादनेन धर्मा-ऽधर्मात्मत्वाऽभिधानेन, अत्र तद्विपरीताऽऽशयवर्णनस्याऽयुक्तत्वात्" इत्यादि [ सां० त० कौ० वि० तो० व्या० कारिका २ ]

वीच मे सदियों से, घोर अनाचारी होकर, बौद्ध-सम्प्रदाय, लोकविक्रुष्ट और कुमारिल के प्रभाव से पराहत-प्राय भी हो चुका था;[८५] अतः सीधे उसके नाम से विशोधित बौद्ध-धर्म का ( बुद्धोपदिष्ट मूल धर्म का पुनःसंशोधित वा सुधारितरूप मे ) भी प्रचार करना, निष्प्रत्यूह और सफलता-धायक नहीं होता; इस लिये शङ्कर ने उसका प्रचार प्रच्छन्नभाव से, वैदिकवत् स्वाङ्ग-प्रदर्शित करके, किया। फिर भी अन्ततोगत्वा भेद खुल ही गय। शांकर-सम्प्रदाय मे दृश्यमान अद्वैतवाद, मायावाद, सन्न्यास, भिक्षुनियम आदि सब धर्म, बौद्ध मत के अनुसार ही थे। चातुर्वर्ण्य मे लोकसंग्रह भी, आचार्य शंकर और उनके शिष्य, कर्मपालन की प्रतिज्ञा-मात्र लेकर, सभी जातियों और सम्प्रदायों मे से, सङ्घशः कर रहे थे। इस सादृश्य वा साधर्म्य के कारण, स्वयं तत्कालीन वड़े वड़े बौद्ध विद्वानों को भी, स्व-मत से शंकरमत के पृथक्त्व का विवेक-ग्रह नहीं होता था[८६]; फिर साधारण

---

इस आलोचना मे यह बात स्पष्ट कह दी गई है कि शङ्कराचार्यने निर्दिष्ट ब्रह्मसूत्र के भाष्य मे यज्ञिय पशु-वध का समर्थन, केवल 'भट्टपक्ष' ( कुमारिल-मत ) के संरक्षण के लिये किया है; वस्तुतः उनका कथन, ब्रह्मसूत्रकार व्यासदेवके आशय के अनुसार नहीं है।

८५. "बौद्धमत का खण्डन कर, वैदिक मत की पुनःस्थापना **कुमारिल** भट्ट ने की, और यही उनका सबसे महत्त्व का कार्य है। साधारण लोगों की धारणा है कि, वैदिक धर्म के पुनरुज्जीवन का कार्य **शङ्कराचार्य** ने किया; परन्तु इतिहास का सूक्ष्म निरीक्षण करने पर यही जान पड़ेगा कि, इसका श्रेय **कुमारिल** भट्ट को दिया जाना चाहिये। शङ्करदिग्विजय से भी यही सिद्ध होता है। शङ्कर-दिग्विजय मे शङ्कराचार्य और कुमारिल भट्ट की भेंट का इस प्रकार वर्णन है कि, कुमारिल ने अन्त समय में स्वयं चिता रच कर अपनी देह अग्नि को समर्पण की। उसी समय उनसे शङ्कराचार्य की भेंट हुई। उस समय शङ्कराचार्य ने इन शब्दों मे उनकी स्तुति की—

"श्रुत्यर्थ-धर्म-विमुखान्सुगतान्निहन्तुं जातं गुहं भुवि भवन्तमहं नु जाने"

"वैदिकधर्मोच्छेदक पाखण्डी बौद्धों का विनाश करनेवाले आप साक्षात् 'गुह' ( कार्तिकेय ) के अवतार हैं, यह मैं जानता हूँ।"

.........इस श्लोक के देखने से यही सिद्ध होता है कि, बौद्ध धर्म की पराजय कुमारिल भट्ट ने ही की थी। हर्ष के समय मे ही बौद्ध-धर्म का ह्रास हो चला था। परन्तु हर्ष के समय मे बुझते हुए दीपक की तरह बौद्ध-धर्म की ज्योति अधिक प्रकाशमान हो गई थी। कुमारिल भट्ट ने यह ज्योति बुझा दी, और शङ्कराचार्य के पुरुषार्थ प्रकट करने के लिये भूमि तैयार कर दी। वेदों और वेदोक्त श्राद्धादिक कर्मों पर से जनता की जो श्रद्धा उठ गई थी, वह कुमारिल ने पुनः प्रस्थापित की; अतः कुमारिल भट्ट का उदय हर्ष के पश्चात् हुआ था; और संशोधकों के मत से भी कुमारिल का काल ई० स० ७०० ( वि० ७५७ ) के लगभग स्थिर हो चुका है" [ हिन्दू-भा० उत्कर्ष, पृ० २८७—८८; देखिये, आगे भी उसी ग्रन्थ मे पृ० २८८ से २९४ तक, कुमारिल भट्ट के विषय मे चि० वि० वैद्यका ऐतिहासिक शोध ]

"ललितादित्यनृपतेः समये बौद्धतापदात्, मीमांसावार्तिकान्यासन् भट्टपादकुमारिलात्"

[ भारतीयमितिवृत्तम् ; एतन्मते ललितादित्य-समयः—६५५—६८२ मितः शाकः ]

८६. "बौद्धगण, आचार्य-प्रचारित अद्वैतमतेर सहित बौद्धमतेर ये कि प्रभेद, तद्विषये स्पष्ट किछुइ निर्णय करिते पारेन नाइ। वस्तुतः ए समय बौद्धगणइ ए विषये परस्परे विरोधइ करिते छेन" [ आ० शं० ओ रा० ]

"बौद्धपण्डितटी आचार्यके सम्बोधन करिया वलिलेन—यतिवर, आपनि ये मत प्रचार करिते छेन, उहा त आमादेर मतेरइ छाया-विशेष। आपनार ब्रह्मे ओ आमादेर शून्ये त कोन भेद नाइ। आपनार

जनता और इतर-मताऽवलम्बियों की बात ही क्या ! यही कारण है कि, कट्टर बौद्ध-विरोधी और

ब्रह्म येमन निर्गुण निर्विशेष वाक्य-मनेर अतीत, अथच सकलेर मूल, आमादेर शून्यओ त ताहाइ। आपनार मते सकल वस्तुर सत्ता येमन ब्रह्मइ, आमादेर मते तद्रूप सकल वस्तुर याहा स्वरूप, ताहा शून्यइ। आपनारा येमन ब्रह्मेर सत्ता स्वीकार करेन ना, तद्रूप आमराओ शून्येर सत्ता स्वीकार करि ना। अत एव आपनि आमादेरइ मत प्रचार करेन—एइ कथाइ बलेन ना केन ?" [ आ०—शं० ओ रा० पृ० ३४०—४१ ]

"बौद्ध-मत मे माध्यमिक तथा योगाचार-गण अद्वैतवादी थे; इसी कारण, बुद्ध का एक नाम भी '**अद्वयवादी**' पड़ा था। ......किसी किसी पण्डित का विश्वास है कि, शङ्कराचार्य ने बौद्ध-मत का अनुसरण करते हुए ही बौद्ध-मत का खण्डन किया है। '**मायावादमसच्छास्त्रं प्रच्छन्नं बौद्धमेव च**' इत्यादि पौराणिक वचन इसी मत के परिपोषक हैं। इन लोगों का कहना है कि, गौड़पाद की कारिका का विशेष रूप से पर्यालोचन करने से ज्ञात होता है कि, यद्यपि यह ग्रन्थ वस्तुतः औपनिषद ब्रह्मवाद स्थापन करने के लिये ही प्रवृत्त हुआ था, तथापि भाव तथा भाषा मे यह आदि से अन्त तक माध्यमिक दर्शन के प्रभाव से भरा पड़ा है। इस ग्रन्थ मे आत्माके विषय मे अस्ति, नास्ति, अस्ति-नास्ति, नास्ति-नास्ति, इन चार कोटियों का उल्लेख है—

'अस्ति नास्त्यस्ति नास्तीति नास्ति नास्तीति वा पुनः
चल-स्थिरोभयाभावैरावृणोत्येष बालिशः;
कोट्यश्चतस्र एतास्तु ग्रहैर्यासां सदावृतः,
भगवानाभिरस्पृष्टो येन दृष्टः, स सर्वदृक्'

इनका सारांश यह है कि, आत्मा सत्, असत्, सदसदुभयात्मक, तथा सदसद्विलक्षण, इन चार कोटियों मे से किसी भी कोटि से स्पृष्ट नहीं है। इस प्रकार चतुष्कोटि-विनिर्मुक्त आत्मा का जिन्होंने साक्षात्कार किया हो, वे ही सर्वदर्शी अथवा सर्वज्ञ कहलाने-योग्य हैं। गौड़पाद से बहुत पहिले नागार्जुन ने भी माध्यमिक-कारिका मे यही बात कही थी—

'न सन्नासन्न सदसन्न चाप्यनुभयात्मकं,
चतुष्कोटि-विनिर्मुक्तं तत्त्वं माध्यमिका विदुः' [ नै० च० २१, ८८ टी० धृतं ]

गौड़पादकी उक्ति, नागार्जुन के इस वचन की प्रतिध्वनि-मात्र है। नागार्जुन और गौड़पाद दोनों ही परमार्थ-तत्त्व को चतुष्कोटि-विनिर्मुक्त कहते हैं। इसी का अनुसरण करते हुए नैषधकार श्रीहर्ष ने भी कहा है—

'साप्तुं प्रयच्छति न पक्षचतुष्टये तां तल्लाभशंसिनि न पञ्चमकोटिमात्रे,
श्रद्धां दधे निषधराड्विमतौ मतानामद्वैततत्त्व इव सत्यतरेऽपि लोकः' [ नै० च० १३, ३६ ]

अद्वैति-शिरोमणि खण्डन-खण्डखाद्यकार श्रीहर्षने अपने नैषध-चरित मे ( स० २१ प० ८८ ) बुद्ध का भी 'विधूतकोटिचतुष्क' तथा 'अद्वयवादी' रूप से वर्णन किया है—

'एकचित्ततितिरद्वयवादिन्नत्रयीपरिचितोऽथ बुधस्त्वं,
पाहि मां विधुत-कोटिचतुष्कः पञ्चवाणविजयी षडभिज्ञः'

इस वर्णन के अनुसार शून्यवादी का शून्य अथवा तत्त्व, और आचार्य गौड़पाद का 'आत्मा' प्रायः एक ही प्रकार का है। इन समालोचकों का यह भी कथन है कि, गौड़पाद का अजातवाद भी नागार्जुन-रचित माध्यमिक-कारिका-मूलक ही है। नागार्जुन ने कहा है—

'न स्वतो नाऽपि परतो न द्वाभ्यां नाप्यहेतुतः,
उत्पन्ना जातु विद्यन्ते भावाः क्वचन केचन' [ मा० का० १, ७ ] ( द्रष्टव्य—माध्यमि-

जन्म-वर्णाऽभिमानी ब्राह्मण-समाज ने ही सब से पहले शङ्कराचार्य को प्रच्छन्न बौद्ध कहना शुरू किया[७]।

( ६ ) कुछ विद्वानों का मत है कि, अर्वाक्कालिक वज्रयानी वा पञ्च'म'कारी बौद्धों के कुकृत्यों और कदाचारों से, मूल बौद्ध-धर्म 'प्रच्छन्न' विलुप्त वा अभिभूत हो गया था; उन शुद्ध बुद्धधर्म-प्रच्छादक छद्म-बौद्धों, का खण्डन करके, उसका विशुद्ध मूलरूप मे पुनः प्रकाश करने के कारण ही, शंकराचार्य 'प्रच्छन्न-बौद्ध' कहलाते हैं। इस पक्ष की यथार्थता के समर्थन मे यह

---

कवृत्ति, पृ० १२, Bibliotheca Buddhica मे Professer Poussin का संस्करण )

गौड़पाद ने अलात-शान्ति-प्रकरण मे कहा है—

'स्वतो वा परतो वापि न किञ्चिद्वस्तु जायते, सद्, असत्, सदसद्वापि न किञ्चिद्वस्तु जायते'।

माध्यमिक-मत मे परमार्थ-तत्त्व, जैसा मन, वाक्य और प्रपञ्च के अतीत है; शङ्कर-मत भी, इस अंश मे ठीक वैसा ही है। सब वस्तुओं का मायिकत्व और स्वाप्नत्व, दोनों दर्शनों मे समान रूप से माना गया है। सत्ता का पारमार्थिक तथा व्यावहारिक रूप से विभाग, जो शङ्कर-दर्शन मे मिलता है, वह बौद्ध-दर्शन के आधार पर ही प्रचलित हुआ प्रतीत होता है। बौद्धों का, परमार्थ-सत्ता तथा व्यवहारिक सत्ता, इस प्रकार सत्ता-भेद, अति प्राचीन पालीसाहित्य में ही मिलता है; यह भेद और किसी दर्शन में नहीं है। इस से अतिरिक्त माण्डूक्य-कारिका मे ऐसे पारिभाषिक शब्दों का प्रयोग मिलता है, जिनका उल्लेख केवल बौद्ध-दर्शन-ग्रन्थों मे ही है। इन्हीं सब विषयों का सूक्ष्मरूप से पर्यालोचन करके, आधुनिक पण्डितोंने सिद्धान्त किया है कि, शङ्कर-दर्शन, बौद्ध-शून्यवाद का औपनिषद-संस्करणमात्र है" [ अच्युत, वर्ष ३, अङ्क ४, पृ० ७१-७५ ]

"शालिवाहन शकके लग-भग छः-सात सौ वर्ष पहले जैन और बौद्ध धर्मों के प्रवर्त्तकों का जन्म हुआ था, और शङ्कराचार्य का जन्म, शालिवाहन-शक के छः सौ वर्ष अनन्तर हुआ। इस बीच मे बौद्ध-यतियों के सङ्घों का अपूर्व वैभव, सब लोग अपनी आँखों के सामने देख रहे थे; इस लिये यति-धर्म के विषय मे उन लोगों मे एक प्रकार की चाह तथा आदर-बुद्धि, शङ्कराचार्य के जन्म के पहले ही उत्पन्न हो चुकी थी। शङ्कराचार्य ने यद्यपि जैन और बौद्ध-धर्मों का खण्डन किया है, तथापि यति-धर्म के बारे मे लोगों में जो आदर-बुद्धि उत्पन्न हो चुकी थी, उसका उन्होंने नाश नहीं किया, किन्तु उसी को वैदिक-रूप दे दिया, और बौद्ध-धर्म के बदले वैदिक धर्म की संस्थापना करने के लिये उन्होंने बहुत से प्रयत्नशील वैदिक संन्यासी तैयार किये। ये संन्यासी, ब्रह्मचर्य-व्रत से रहते थे, और संन्यास का दण्ड तथा गेरुआ-वस्त्र भी धारण करते थे; परन्तु अपने गुरु के समान इन लोगोंने भी वैदिक धर्म की स्थापना का काम आगे जारी रक्खा था। यति-सङ्घ की इस नई जोड़ी ( वैदिक संन्यासियों के सङ्घ ) को देख, उस समय अनेक लोगों के मन मे शङ्का होने लगी थी, कि शाङ्कर-मत मे और बौद्धमत मे यदि कुछ अन्तर है, तो क्या है?" [ लो० मा० तिलक का गीतारहस्य, उपसंहार, पृ० ५०० ]

इन्हीं सब समानताओं और साधर्म्यों के कारण, विद्वान् महाजन भी, शङ्कराचार्य को प्रच्छन्न बौद्ध कहते हैं।

८७. उस समय का ब्राह्मण-समाज, शङ्कराचार्य को क्या समझता था, और उनके मत से कैसी घृणा करता था, यह बात निम्न-लिखित उस संवाद से अच्छी तरह विदित होगी, जो आचार्य शङ्कर की मृत-माता की अन्त्येष्टि-क्रिया के समय, उनके ज्ञातिवाले ब्राह्मणों के साथ हुआ था—

"तिनि ( ज्ञाति-ब्राह्मण ) बलिलेन—'आपनि आर केन शव-पार्श्वे वसिया रहियाछेन ? आपनि संन्यासी, आपनार त आर अन्त्येष्टि-क्रियाय अधिकार नाइ। आपनि एइ स्थाने अवस्थिति करुन, आमरा याहा कर्त्तव्य, ताहा करितेछि।'

प्रमाण दिया जाता है कि, शंकराचार्य ने अपने ग्रन्थों मे अर्वाकालिक बौद्धमतों का तो खूब खण्डन किया, फिर भी वह प्रच्छन्नबौद्ध कहे जाते हैं, इन परस्पर विरुद्ध बातों का कुछ मतलब होना चाहिये; क्यों कि बौद्धमत-खण्डक पुरुष ही, प्रच्छन्न बौद्ध नहीं कहा जा सकता, अतः इस कथन का तात्पर्य उपर्युक्त अर्थ मे ही समझना चाहिये। यह तो प्रत्यक्ष ही है कि शंकर ने एक ओर अर्वाकालिक छद्मबौद्धों का खण्डन किया है, तो दूसरी ओर मूल बौद्ध-धर्म का ही मण्डन

---

आचार्य बलिलेन—'से भाल कथा, किन्तु जननीर मुखाग्नि करिते आमाकेइ हइबे। कारण, एजन्य आमि जननीर निकट प्रतिश्रुत आछि।'

ज्ञातिर धूमायित क्रोधाग्नि एइबार प्रज्ज्वलित हइया उठिल; तिनि अधीर हइया बलिया उठिलेन—'हाँ, बुझियाछि, संन्यासी हइया कष्ट देखिया गृही हइते इच्छा हइयाछे। ताइ जननीर मुखाग्नि करिया सम्पत्तिर अधिकारी हइबार इच्छा हइयाछे। आमरा बाँचिया थाकिते ताहा करिते दिब ना। कलिकाले सन्न्यास नाइ। तुमि सेइ संन्यास लइया वेदमार्ग हइते बहिर्भूत हइयाछ; केरल त्याग करिया अन्यदेशे गिया म्लेच्छत्व प्राप्त हइयाछ, नम्बुरी ब्राह्मण केह कखन केरल त्याग करेन ना, एइ चिरन्तन प्रथा परित्याग करिया तुमि जाति-भ्रष्ट हइयाछ एवं आमादेर पूर्व-पुरुष-गणेर सनातन प्रथा अमान्य करियाछ। तोमाके आमरा सम्पत्तिर उत्तराधिकारी हइते दिब ना। तोमारमत कदाचारी सम्पत्तिर अधिकारी हइले समाज कलङ्कित हइबे। तोमाके आमरा कखनइ मुखाग्नि करिते दिब ना!'...'तुमि भ्रष्टार सन्तान, तोमार पितार वृद्धावस्थाय तुमि जन्मियाछ, ताहा तुमि शुन नाइ?...आमरा धर्माधिष्ठाने याइया प्रमाण करिब—'तुमि व्यभिचारिणीर सन्तान'' [ आ० शं० ओ रा० पृष्ठ २२०–२१ ]

यह बात परम्परा-श्रुत, सम्प्रदाय-विदित और बहुत प्रसिद्ध है कि, तत्कालीन ब्राह्मणों ( ब्राह्मण-ब्रुव-जातिवालों ) ने ही शङ्कराचार्य को विष दिया था, जिससे ( विपाक्तरक्तज व्रणादि-व्याधियों से ) छः मास के भीतर ही, ३२ वर्ष की युवावस्था मे ही, उनकी अकाल-मृत्यु हो गई। यह बात शाङ्कर-सम्प्रदाय-चरित्रवित्तम विद्वत्तम संन्यासियों के प्रामाणिक उल्लेखों से भी प्रमाणित होती है ( देखिये, सत्या० प्र०, समु० ११, पृ० १८६ आदि )।

सारांश यह कि, आचार्य शङ्कर के सुधार-कार्य और साधारण शुद्धि से वर्णीकरण द्वारा चातुर्वर्ण्य मे सर्व-जाति-लोकसंग्रह करने से जातिमात्रोपजीवी यज्ञादि-दक्षिणाभुक् कर्मकाण्डी ब्राह्मणब्रुव समाज, अत्यन्त रुष्ट हो गया था, अतः उसीने शङ्कराचार्य को विष देकर, घुला घुला करके मारडाला, और उसी दुष्ट समाजने आचार्य को बदनाम करने के लिये सर्व प्रथम उन्हें 'प्रच्छन्न-बौद्ध' प्रसिद्ध किया। तत्कालीन जाति-ब्राह्मणों के शङ्कर-विषयक विरोध-विद्वेष की चरम सीमा का पता तब चलता है, जब हम यह सुनते हैं कि, खुद शङ्कर के जन्मस्थान केरल के तथा स्वयं उन के गाँव कालडि के उनके ज्ञातिब्राह्मणों ने भी शङ्कराचार्य की मृत माता का दाह-संस्कार करने के लिये ज़रासी आग तक नहीं दी, और उनकी माता को व्यभिचारिणी कह कर उनके 'शव' का स्पर्श भी नहीं किया। अत एव बाध्य होकर शङ्कर-सदृश संन्यास-धर्म-प्रवर्तकाचार्य को भी सन्न्यास के नियम और प्रथा के विरुद्ध मातृ-शव-दाह और अग्नि-संस्कार स्वयं करना पड़ा। ज्ञाति-विरोध के कारण, कहीं से भी आग न मिलने पर, उन्होंने अरणि लकड़ी से माता के दक्षिण हाथ को मथ कर अग्नि निकाली, और शव उठानेवालों के अभाव से स्वयं अकेले कन्धेपर घर मे से बाहर उठा ले जाकर, आँगन मे ही मातृ-शव को जलाया! इस विषय का खुलासा आगे होगा। शङ्कराचार्य की माता विशिष्टा देवी को व्यभिचारिणी और तज्जनित शङ्कर को 'गोलक' ( मृत-भर्तृका स्त्री का जारजपुत्र ) कह कर उनका जातीय बहिष्कार करनेवाला तत्कालीन केरलीय ब्राह्मणब्रुव-समाज और तत्सम समस्त भारत का जाति-ब्राह्मण-वर्ग, स्वयं कैसा पतित हो गया था, इस विषय का दिग्दर्शन भी आगे होगा।

और प्रचार किया है"। यद्यपि इस अर्थ मे शङ्कर को प्रच्छन्न-बौद्ध-निषूदन वा छद्मबौद्ध-विद्रावण कहना उचित होता, तथापि कभी कभी पूर्व और उत्तर पद का लोप करके भी प्रयोग होता है; मध्यमपदलोपी समास तो प्रसिद्ध ही है।

इस प्रकार आचार्य शंकर के प्रच्छन्न बौद्धत्व की कल्पना मे अनेक मत और विविध अभिप्राय देखे जाते हैं। इन मे दुष्ट-अभिप्राय-मूलक वा साम्प्रदायिक-विद्वेष-निमित्तक मतों की उपेक्षा कर देने पर भी शंकर को 'प्रच्छन्न बौद्ध' कहना अनुचित वा अकारण नहीं है। मूल बौद्ध धर्म के, किञ्चिद्रूपान्तर से, प्रचारक होने के कारण, आचार्य शंकर तत्त्वतः प्रच्छन्न बौद्ध थे। किं बहुना, इस विषय मे यह कहना परम यथार्थ होगा कि, उस समय, कुमारिल-भट्टद्वारा जनता मे

---

८८. इन बातों की पुष्टि, स्वयं शंकराचार्य के उन कथनों से होती है, जो उन्होंने भगवान् बुद्ध और बौद्धधर्म के विषय में स्वयं कहे हैं। बाह्लीक-देश मे विज्ञानवादी बौद्धों के साथ शास्त्रार्थ करते समय आचार्य शंकर ने स्वयं कहा था कि, "भगवान् बुद्ध ने इस वेद-ज्ञान की सहायता से ही ज्ञान-लाभ ( बुद्धत्व प्राप्त ) किया था, आप ( बौद्ध ) लोग, उन ( भगवान् बुद्ध ) की बात को न समझ कर ही, हमारा विरोध कर रहे हैं।" [ देखिये, आ०-शं० ओ रा० पृष्ठ ३४४ ]। आचार्य शंकर के निम्न-लिखित वाक्यों से, उनकी बुद्ध-विषयिणी श्रद्धा का परिचय, भलीभाँति मिल रहा है—

"य आस्ते कलौ योगिनां चक्रवर्ती, स बुद्धः प्रबुद्धोऽस्तु मच्चित्तवर्ती"

[ शंकराचार्यकृत दशाऽवतार स्तोत्र में देखिये ]।

"पाठीनकेतोर्जयिने, प्रतीत-सर्वज्ञभावाय, दयैकसीम्ने,
प्रायःकृतुद्वेषकृतादराय, बोधैकधाम्ने, स्पृहयामि भूम्ने" [ शंकरदिग्विजये स० १२ पद्य० १८ ]

इससे स्पष्ट है कि, जब रावणादि-कृत आसुर भावों के सम्मिश्रण से वा अनार्य द्राविड़ादिकों के मद्य-मांस-पशु-वधादि अमानुष कर्म-काण्ड के प्रक्षेप से, शुद्ध वैदिक धर्म, दूषित हो गया था, तब उसकी परिशुद्धि वा सुधार के लिये भगवान् बुद्ध का अवतार हुआ था; क्योंकि "यदि जनता मे शुद्ध वेदवाद ही होता, तो बुद्ध की किञ्चिन्मात्र आवश्यकता न होती" Sewell: 'Early Buddhist Symbolism'; रायल एशियाटिक सोसाइटी का जरनल, लन्दन, १८८६, पृष्ठ ३६५; बु० मी० पृ० ८८ ] "गौतम के आविर्भाव का मुख्य उद्देश, पुरातन धर्म का मूलोच्छेद नहीं; बुराइयों का संस्कार करके उक्त धर्म का पुनः संस्थापन था" [ Sir Monier Williams: 'Buddhism', पृष्ठ २०६ ] "बुद्ध के विषय मे यह कहना अनुचित होगा कि, उन्होंने किसी नये धर्म के स्थापन का विचार किया था" [ Vincenta. Smith:—The Oxford History of India', पृष्ठ ५४–५५ ] "बौद्ध-धर्म, उपनिषदों का ब्राह्मण-व्यतिरिक्त दर्शन-वाद है" [ Gough: 'Philosophy of the Upanishadas', पृष्ठ १८७ ]। "विश्य जातक मे लिखा है कि गृहस्थों का वास्तविक धर्म है, धार्मिक कृत्यों के साथ वेदाऽध्ययन करना" ( देखो, शरच्चन्द्रदासः—'Indian Pandits in the Lands of Snow', पृष्ठ ८७)। वृहद्धर्म-पुराण आदि कतिपय बौद्ध-ग्रन्थों मे यह लिखा है कि, जब बौद्ध लोग वेदों का सम्मान करना बन्द कर देंगे, तब उनका अपकर्ष होने लगेगा। यह कथन बतलाता है कि, वेदों का सम्मान करना बौद्धों का कर्त्तव्य है" [ बु० मी० पृ० ९२ ]। "हिन्दुओं की, 'संन्यास' की परम्परा मे बुद्ध, दत्तात्रेय के, और शंकराचार्य बुद्ध के उत्तराधिकारी थे" [ बु० मी० पृ० ४३ टि० १ ]। "आधुनिक अन्वेषणों के आधार पर कुछ विद्वान् यह भी मानने लगे हैं कि, वर्तमान हिन्दू-धर्म, वास्तविक हिन्दूधर्म ( शुद्ध वैदिक-धर्म ) ही नहीं है, वरन् प्रच्छन्न-बौद्ध धर्म है; क्योंकि इस धर्म के अन्तिम सुधारक श्रीमच्छङ्कराचार्य स्वयं प्रच्छन्न बौद्ध थे" [ बु० मी० ]।

सुश्रद्धापित वेद-प्रामाण्य के आधार पर ही, आचार्य शंकर ने वेद-विरुद्धत्वेन प्रसिद्ध, अत एव त्रैविद्य-महाजनविक्रुष्ट बौद्ध धर्म को ही रूपान्तर से ( वैदिकरूप में ) पुनः प्रस्थापित और सुदृढ कर दिया; अतः वह वस्तुतः प्रच्छन्न बौद्ध थे[९] ।

### *आचार्य शंकर का जन्म*

आचार्य शंकर की जन्म-कथा के उस अंश पर विचार करना अनपेक्षित नहीं, प्रत्युत आवश्यक है, जो उनकी जाति से सम्बन्ध रखता और एक विशेष प्रकार से वर्णव्यवस्था पर प्रभाव डालता है ।

---

इन प्रमाणों से यह सिद्ध हुआ कि, जैसे वामाचारियों द्वारा आदि-वेदधर्म के दूषित किये जाने पर, उसके सुधार के लिये भगवान् बुद्ध प्रकट हुए थे, वैसे ही बुद्धविशोधित वैदिकधर्म के पुनरपि छद्म-बौद्धों द्वारा भ्रष्ट किये जाने पर, उसकी पुनः परिशुद्धि के लिये आचार्य शंकर हुए थे । देखिये, पीछे मा० आ० भा० १, पृ० २३६–३९ पर टि० ४७ और ४८ भी ।

८९. ''शंकराचार्य को 'प्रच्छन्न बौद्ध' कहते हैं । कदाचित् उनके मायावाद और बौद्धों के विज्ञानवाद मे साम्य होने के कारण ही लोग ऐसा करते हैं । यहाँ दोनों के तत्त्वज्ञान का विचार नहीं करना है । देखना यही है कि कुमारिल के द्वारा बौद्धधर्म का उच्छेद हो जाने पर बौद्धों द्वारा स्वीकृत अहिंसा और संन्यास के प्रति शंकराचार्य ने सहानुभूति प्रकट की थी । ई० स० पूर्व तीन सहस्र वर्ष से ही आर्यों मे संन्यास की विशेष अभिरुचि उत्पन्न हो गई थी, और वैदिक हिंसा के प्रति बौद्ध मत के प्रचार से लोगों मे अनादर बढ़ गया था; इस कारण उन्हें कुमारिल का मीमांसामत सर्वथा मान्य होना सम्भव नहीं था । इसके अतिरिक्त कुमारिल की उपासना-प्रणाली भी उस समय की प्रचलित उपासना-प्रणाली से भिन्न थी । उनकी उपासना-प्रणाली मे वेदोक्त अग्निहोत्र और हिंसायुक्त यज्ञादि कर्मों की ही प्रधानता थी । संन्यास से तो उन्हें बड़ी चिढ़ थी । संन्यासी को देखते ही उनका माथा ठनक उठता था । वेदों मे तो लोगों की श्रद्धा थी; पर उपासना-प्रणाली मे मतभेद था । पौराणिककाल से अग्निहोत्रादि कर्मों का प्रचलन कम हो गया और शिव, विष्णु, गणेश, सूर्य, देवी आदि की उपासना विशेष रूप से प्रचलित हो गई थी । वेदों की तरह इन उपास्यों मे भी लोग श्रद्धा रखते थे । हिंसात्मक यज्ञों से लोगों ने मुँह मोड़ लिया था । बौद्ध जैन-मतों के चल निकलने से पहले ही, वेदान्त मत ने आर्यों को हिंसा से विमुख कर दिया था । दक्षिण के आर्य, मांस नहीं खाते थे । भला उन्हें हिंसात्मक कर्म-मार्ग क्यों कर प्रिय होने लगा ? यही कारण है कि कुमारिलका मत और तत्त्वज्ञान दक्षिण मे चल नहीं सका । यही क्यों; हजारों वर्षों से मांस-भक्षण का त्याग किये हुए दाक्षिणात्य ब्राह्मणों मे ही कुमारिल के मत का विरोध करनेवाले एक ऐसे अद्वितीय महापुरुष उत्पन्न हुए, जिन मे वाद-विवाद करने की विलक्षण शक्ति, मनोहर-संस्कृत लेखन-पटुता, व्यवहार-चातुर्य, राजनीतिक कौशल आदि गुण पूर्ण रूप से विद्यमान थे । यह महापुरुष श्री शङ्कराचार्य थे । उन्होंने वेदों के ही प्रमाणों से वेदान्त-सूत्रों के आधार पर अपने नवीन तत्त्वज्ञान का प्रतिपादन किया, और अग्निहोत्रादि को गौण बता कर—जैसा लोग चाहते भी थे—संन्यास का महत्त्व स्थापित कर दिया । इसके अतिरिक्त उन्हों ने शिव, विष्णु, देवी आदि की उपासना को प्रधानता न देते हुए भी लोगों को उसकी अनुमति दे दी । इस प्रकार उनके द्वारा बौद्धमत की ओर झुके हुए लोकमत को ही पुष्टि मिली; परन्तु वेदों के प्रति अश्रद्धा और वर्ण-धर्म के प्रति अनादर, बौद्धों के इन दो मतों का, जो जनता मे फैल गये थे और जिन्हें वह पसन्द भी नहीं करती थी, उन्होंने भली भाँति खण्डन कर डाला । सारांश, लोगों की अभिरुचि के अनुसार बौद्धों के अहिंसा-सिद्धान्त का आदर कर, कुमारिलभट्ट द्वारा प्रस्थापित वेद-प्रामाण्य की भित्ति पर ही, शङ्कराचार्य ने वर्त्तमान हिन्दूधर्म की विस्तृत, मनोहर और भव्य इमारत खड़ी की'' [ हिं० भा० उत्कर्ष, पृ० २९४–९५ ]

यों तो शंकराचार्य के आविर्भाव-काल, जीविताऽवधि, कार्य-कलाप, निधन-वार्ता आदि की तरह ही, उनके जन्म के विषय मे भी चरित-कारों तथा विमर्शकों का गहरा मत-भेद देखा जा रहा है; पर इस विषय में प्रायः सभी शंकरचरित-कार एकमत हैं कि, 'शंकर के पिता' 'शिवगुरु' वा 'विश्वजित्' का विवाह गिरती उमरमे हुआ, तिसपर भी वृद्धावस्था तक उनके कोई सन्तान न हुआ; अगत्या उन्होंने अपनी पत्नी 'विशिष्टा' देवी के साथ, स्वग्राम के निकट-वर्ती एक शिव-मन्दिर मे महीनों तक पूजा-उपासना करके महेश्वर के वर-प्रसाद से 'शंकर' को उत्पन्न किया[९०]।

कुछ चरित-कारों का कथन है कि, शंकर-पिता शिवगुरु वा विश्वजित्, स्वभावतः विरक्त और अध्ययन-शील थे; अतः वह अपना विवाह करना वा गृहस्थाश्रमी वनना नहीं चाहते थे। किन्तु, उनकी गिरती अवस्था में, उनके पिताने, जबर्दस्ती उनका विवाह, एक अष्टवर्षा 'विशिष्टा'नाम्नी कन्या से कर दिया; यह वालिका-वृद्ध की जोड़ी, स्यात् वाल-वृद्ध-विवाह की कुप्रथा के कारण ही लगाई गई होगी। हिन्दू-सनातनधर्मियों में—विशेषतः द्विजमुचम्मन्यों में— ऐसे ही कुल-दूषक कुविवाह, अव भी, प्रायः वहुतायत से होते हैं। अस्तु, ऐसे कुविवाह का जो विषम परिणाम होना चाहिये, वही हुआ। शिवगुरु ने अष्टवर्षीया पत्नी की सन्तानयोग्य-वयः-प्राप्ति की स्वाऽतिवृद्धत्वाऽऽपादिका दीर्घकालीन प्रतीक्षा न करके, संन्यास ले लिया, और, तपस्या करने वन को चले गये। इधर युवती होने पर उनकी पत्नी विशिष्टा देवी ने 'चिदम्बरेश्वर' महादेव की आराधना करके, उन्हीं के तेजोवीर्य से शंकराचार्य को उत्पन्न किया। अवश्य ही यह मनुष्योत्पत्ति का प्रकार विचित्र. और असंभव, अत एव अविश्वसनीय प्रतीत होता है; पर, ऐसे दृष्टान्त का अभाव नहीं है। जन्म-वर्णवादी लोग, ब्रह्मा के मुख आदि से ही ब्राह्मणादि वर्णों की उत्पत्ति मानते हैं। उदयनाचार्य ऐसे विवेकी

---

९० "खिन्दन्मनाः शिवगुरुः कृतकार्यशेषो जायामचष्ट 'सुभगे, किमतः परं ? नौ
साऽङ्गं वयोऽर्धमगमत्, कुलजे, न दृष्टं पुत्राननं, यदिहलोक्यमुदाहरन्ति।
इतीरिते प्राह तदीयभार्या 'सिवाख्यकल्पद्रुममाश्रयावः;
तत्सेवनान्नौ भविता सुनाथ, फलं स्थिरं जङ्गमरूपमैशम्।...
इत्थं कलत्रोक्तिमनुत्तमां स श्रुत्वा सुतार्थी प्रणतैकवश्यम्,
इयेष सन्तोषयितुं तपोभिः सोमार्ध-मूर्धानमुमार्धमीशम्।
तस्योपधाम किल सन्निहिताऽऽपगैका, स्नात्वा सदाशिवमुपास्त जले स तस्याः,
कन्दाशनः कतिचिदेव दिनानि पूर्वं पश्चात्तदा स शिवपादयुगाब्जभृङ्गः।
जायापि तस्य विमला नियमोपतापैश्चिक्लेश कायमनिशं शिवमर्चयन्ती
क्षेत्रे वृषस्य निवसन्तमजं स भर्त्तुः, कालोऽत्यगादिति तयोस्तपतोरनेकः"
एवमादि माधवीये शङ्करदिग्विजये द्वितीयसर्गे द्रष्टव्यम्।

"शिवगुरु, गुरुगृहे शास्त्राध्ययन करिते करिते वैराग्ययुक्त हइया पड़ेन। क्रमे गृहे प्रत्यावर्त्तनेर काल अतीत हइया गेल। पिता 'विद्याधर' इहा देखिया पुत्रेर अनिच्छासत्त्वेइ ताँहार समावर्त्तन-क्रिया सम्पन्न कराइलेन, एवं निजग्रामेर अनति-दूरस्थित एकटी क्षुद्रग्रामेर अधिवासी 'मघ' पण्डितेर 'विशिष्टा'नाम्नी एक कन्यार सहित ताँहार विवाह दिलेन।...शिवगुरु, क्रमे वार्द्धक्ये उपनीत हइलेन, किन्तु तिनि पुत्र-मुख देखिते पाइलेन ना। ये उद्देश्ये विवाह, शिवगुरुर ताहाइ सिद्ध हइल ना। शिवगुरुर शास्त्रचिन्ता-समाकुलचित्ते क्रमे एइ चिन्ता प्रवेश लाभ करिते लागिल। अनेक भाविया तिनि स्थिर करिलेन, ग्रामेर अनतिदूरे 'वृष' पर्वते केरलाधिपति राजशेखर-कर्त्तृक प्रतिष्ठित ये महा-

महापण्डित भी, सर्गादि-कालमे केवल अदृष्ट-विशेष से ( माता-पिता के बिना ही ), वर्णों की उत्पत्ति होने पर विश्वास करते हैं[९१]। सर्गादि मे मनुष्यों की भी मानसी ही सृष्टि प्रथमतः हुई, ऐसे उल्लेख भी शास्त्रों मे पाये जाते हैं[९२]। जब, इस प्रकार, अदृष्ट आदि नीरूप और निरवयव पदार्थों से, मनःसंकल्प से, तथा ब्रह्मा आदि के शरीराङ्गों से भी मनुष्योत्पत्ति की

जाग्रत चन्द्रमौलीश्वर शिव आछेन, ताँहार निकटे सस्त्रीक व्रतधारण-पूर्वक अवस्थान करिया ताँहाके प्रसन्न करिबेन, ताँहारइ वरे पुन्नामक नरक हइते उद्धारलाभ करिबेन।...संवत्सर अतीत हइते ना हइतेइ विशिष्टा देवी एकटी पुत्ररत्न लाभ करिलेन'' इत्यादि आ०—शं० ओ रा० पृ० ३२–३५ द्रष्टव्य।

९१. तथा हि कुसुमाञ्जलौ—''ब्राह्मणस्य ब्राह्मणजन्यत्वनियमात्, सर्गाद्युत्पन्नस्य ब्राह्मणत्वाभावात्, उत्तर-कालेऽपि ब्राह्मणव्यवहाराऽनुपपत्तेः'' इत्याशङ्क्य, ''उद्भिद्-वृश्चिकवद् वर्णाः'' ( कुसु० २,२ ) इति कारिकांशेन तत्समाधानमभिहितम्। एतत्कारिकावाक्यार्थश्च—''उद्भित् शाकविशेषः, तस्य यथा तण्डुलकणात् शाकविशेषबीजाच्च उद्भवः, यथा वा वृश्चिकस्य गोमयाद् वृश्चिकाच्च उद्भवः, तथा कालविशेषे अदृष्टविशेषात्केवलाद् इदानीं च ब्राह्मणाद् ब्राह्मणोत्पत्तिः, वैजात्यस्य कार्यताऽवच्छेदकत्वान्न व्यभिचारः'' इत्येवमुपवर्णितो हरिदासभट्टाचार्येण।

उद्भिन्नामा शाकविशेषः, तण्डुलकणादपि जायते, गोमयादपि वा वृश्चिक उद्भवतीति वयं न जानीमः; सुतरामेतद्दृष्टान्तेन अदृष्टविशेषात्केवलाद् ब्राह्मणोत्पत्तिरपि नाऽस्माकं बुद्धावधिरोहति। किञ्च, तण्डुल-कणादित उद्भिदादेरुत्पत्तौ सत्यामपि केवलाददृष्टविशेषाद्ब्राह्मादेरुत्पत्तौ दृष्टान्त-वैषम्यमपि स्पष्टमेवाऽस्ति। न हि अदृष्टविशेषः शुक्र-शोणितादिमयस्य ब्राह्मणादेर्नृशरीरस्योपादानमपि भवितुमर्हति। निमित्त-कारणत्वं त्वदृष्टस्य जात्यायुर्भोगादिकं प्रति कथञ्चिदनुमन्यते। न च पुराणेतिहासधर्मशास्त्रादिषु क्वचिदपि केवलाददृष्टविशेषादुपादानभूताद् ब्राह्मणादेरुत्पत्तिरभिहिता।

तस्मात्, केवलाददृष्टविशेषाद् ब्राह्मणाद्युत्पत्तौ श्रीमदुदयनाचार्यस्य श्रद्धैव प्रमाणमिति दिक्।

९२. ''अथाऽन्यान्मानसान्पुत्रान्सदृशानात्मनोऽसृजत्, भृगुं, पुलस्त्यं, पुलहं, क्रतुमाङ्गिरसं तथा,
मरीचिं, दक्षमत्रिं च, वसिष्ठं चैव मानसं; नव ब्रह्माण इत्येते पुराणे निश्चयं गताः''
[ वायौ ९, ६८—६९ ]

''अग्रे ससर्ज वै ब्रह्मा मानसानात्मनः समान्''; ( वा० पु० ९, ७१ )

''मानसश्च रुचिर्नाम विज्ञेयो ब्रह्मणः सुतः; प्राणात्स्वादसृजद्दक्षं, चक्षुर्भ्यां च मरीचिनं,
भृगुस्तु हृदयाजज्ञे ऋषिः सलिल-जन्मनः; शिरसोऽङ्गिरसं चैव, श्रोतादत्रिं तथैव च,
पुलस्त्यं च तथोदानाद्, व्यानाच्च पुलहं पुनः; समानजं वसिष्ठं तु, अपानान्निर्ममे क्रतुम्,
अभिमानात्मकं(रुद्रं)भद्रं निर्ममे नीललोहितम्; इत्येते ब्रह्मणः पुत्राः प्राणजा द्वादश स्मृताः,
इत्येते मानसाः पुत्राः विज्ञेया ब्रह्मणः सुताः, भृग्वादयस्तु ये सृष्टा नवैते ब्रह्मवादिनः''
[ वायौ ९, १००—१०४

''ससर्ज सृष्टिं तद्रूपां स्रष्टुमिच्छन्, प्रजापतीन्, मरीचिमभ्यङ्गिरसौ पुलस्त्यं पुलहं क्रतुं,
वसिष्ठं च, महातेजाः सोऽसृजत्सप्त मानसान्; सप्त ब्रह्माण इत्येते पुराणे निश्चयं गताः''
[ ब्र० पु० १, ४३—४४ ]

''दशभ्यस्तु प्रचेतोभ्यो मारिषायां प्रजापतिः, दक्षो जज्ञे महातेजाः सोमस्यांशेन भो द्विजाः।
अचरांश्च चरांश्चैव द्विपदोऽथ चतुष्पदः, स सृष्ट्वा मनसा दक्षः, पश्चादसृजत स्त्रियः।
ददौ स दश धर्माय, कश्यपाय त्रयोदश, शिष्टाः सोमाय राज्ञे च नक्षत्राख्या ददौ प्रभुः।
तासु देवाः खगा गावो नागा दितिज-दानवाः, गन्धर्वा-ऽप्सरसश्चैव जज्ञिरेऽन्याश्च जातयः।
ततः प्रभृति विप्रेन्द्राः, प्रजा मैथुनसंभवाः; सङ्कल्पाद्दर्शनात्स्पर्शात्पूर्वेषां प्रोच्यते प्रजाः।''
[ ब्र० पु० अ० २ श्लो० ४६—५० ]

बात इतिहास-पुराणादि में ही लिखी है, तब यदि शंकराचार्य की उत्पत्ति, चिदम्बर-महेश्वर के तेजो-वीर्य से ही विशिष्टा देवी मे हुई, तो इसमें आश्चर्य ही क्या ? इस विचित्र संसार में कोई भी वस्तु वा कार्य, असंभव नहीं कहा जा सकता। सुना है, महात्मा ईसा का जन्म भी आचार्य शंकर की तरह ही, 'पवित्रात्मा' ( ईश्वर ) से कुमारी मरियम मे हुआ था[९३]। हमारे यहां भी देव-पुंयोग से मानुषी स्त्रियों मे और मनुष्य-पुंयोग से देवियों मे सन्तानोत्पत्ति की कथा कम नहीं है। कुन्ती, अहल्या आदि से सूर्य-इन्द्रादि का पुंयोग, और मेनका, तपती, गङ्गा आदि से विश्वामित्र, संवरण, शान्तनु-प्रभृति का दाम्पत्य-सम्बन्ध, इतिहास-पुराण-प्रसिद्ध है। अतः महादेव के साथ विशिष्टा देवी के सम्बन्ध की, वा शिव-तेजः-प्रवेश से उनके गर्भ रहने की, कथा, कोई अभूतपूर्व कल्पना नहीं मानी जा सकती। किन्तु उस समय आदि-सृष्टि वा सत्यादियुग की परिस्थिति नहीं थी; मानसी सृष्टि और देव-पुंयोगज सन्तान होने की बात पर, पर-प्रत्ययनेय-बुद्धि, श्रद्धाजड़ों के सिवा, और कोई विश्वास नहीं कर सकता था! शांकर काल मे स्त्री-पुंयोग से मैथुनी सृष्टि ही सर्व प्रत्यक्ष थी। अतः चिदम्बरेश्वरके तेजोवीर्य से

---

"प्रजाः सृजेति व्यादिष्टः पूर्वं दक्षः स्वयंभुवा, यथा ससर्ज भूतानि, तथा शृणुत भो द्विजाः !
मानसान्येव भूतानि पूर्वमेवाऽसृजत्प्रभुः, ऋषीन्देवान्सगन्धर्वानसुरान्यक्षराक्षसान्।
यदाऽस्य मानसी विप्रा न व्यवर्धत वै प्रजा, तदा संचिन्त्य धर्मात्मा प्रजाहेतोः प्रजापतिः
स मैथुनेन धर्मेण सिसृक्षुर्विविधाः प्रजाः, असिक्नीमावहत्पत्नीं वीरणस्य प्रजापतेः
सुतां सुतपसा युक्तां महतीं लोकधारिणीम्" [ ब्र० पु० ३, २—६ ]

"दिव्येयमादिसृष्टिस्तु रजोगुण-समुद्भवा, अतीन्द्रियेन्द्रिया, तद्वदतीन्द्रिय-शरीरका,
दिव्य-तेजोमयी भूप, दिव्यज्ञानसमुद्भवा, न मर्त्यैरभितः शक्या वक्तुं वै मांसचक्षुभिः,
यथा भुजङ्गाः सर्पाणामाकाशं विश्वपक्षिणां, विदन्ति मार्गं दिव्यानां दिव्या एव; न मानुषा;
कार्या-ऽकार्ये न देवानां शुभा-ऽशुभफलप्रदे, यस्मात्, तस्मान्न राजेन्द्र, तद्विचारो नृणां शुभः"
[ मात्स्ये ४, ३—६ ]

"सङ्कल्पाद्दर्शनात्स्पर्शात्पूर्वेषां सृष्टिरुच्यते, दक्षात्प्राचेतसादूर्ध्वं सृष्टिर्मैथुन-संभवा" [मात्स्ये ५,२]

"जन्म-संस्कार-विद्यादेः..." [ कुसु० २, ३ ] इति कारिका-व्याख्याने—"पूर्वं मानस्यः प्रजाः, ततः पुत्रमात्रार्थिता-प्रयुक्त-मैथुनजाः, सम्प्रति संभोग-कामि-प्रवृत्त्यावर्जितजन्मान इति" हरिदास-भट्टाचार्यः प्राह।

९३. यीशोः ख्रीष्टस्य तु जन्मेत्थमभूत्। तस्य मातरि मरियमि योषेफाय वाग्दत्तायां सत्यां, तयोः सङ्गमात् प्राक् सा पवित्रेणात्मना गर्भवतीत्याविष्कृतम्। तस्याः पतिर्योषेफस्तु धार्मिको,ऽथ च तां साधारण-निन्दा-भाजनं कर्त्तुमनिच्छन् तां गुप्तं परित्यक्तुमकल्पयत्। तस्मै त्वेतच्चिन्तयते प्रभोर्दूतः स्वप्ने दर्शनं दत्त्वावादीत्, भो दायूदस्य सुत योषेफ, स्वभार्याया मरियमः परिग्रहणान्माऽभैषीः, यतस्तस्या गर्भफलं पवित्रादात्मनः संभूतम्। सा हि पुत्रं प्रसविष्यते, त्वञ्च तस्य नाम 'यीशुः' अर्थतः 'त्राता' इति करिष्यसि, यतः स एव स्वप्रजास्तासां पापेभ्यस्तारयिष्यति। सर्वमेतत्तु तथा बभूव, यथा भाववादिना व्याहृतं प्रभोरिदं वाक्यं सिद्धिं गच्छेत्;
यथा—'कुमारीं गर्भिणीं पश्य, सा पुत्रं प्रसविष्यते, इम्मानुयेल इत्येव तस्य नाम भविष्यति'
नाम्नोऽस्य तात्पर्यम्—अस्मत्सङ्गीश्वर इति। अनन्तरं योषेफो यथादिष्टं दूतेन, तथैवाकार्षीत्, फलतः स्वभार्यां पर्यग्रहीत्; सा परं यावत् प्रथम-सुतं न सुषुवे, तावत् स तां न प्राजात्। तस्य नाम च 'यीशुः' इत्यकार्षीत्" [ मथिलिखित-सुसंवादे ( New Testament ) १, १८—२५ ]

गर्भधारण करने की बात प्रसिद्ध करनेवाली विशिष्टा देवी की, और उनके पिता आदि स्वजनों की उस बात पर तत्रत्य सब लोगोंने विश्वास नहीं किया; क्योंकि इस निश्चय के लिये कोई भी निर्भ्रान्त प्रमाण नहीं था कि विशिष्टा का वह गर्भाधान महादेव के तेजोवीर्य से ही हुआ है। विशिष्टा और उनके अभिभावकों का तद्विषयक कथन, प्रमाणभूत वा आप्त-वचन नहीं माना जा सकता, क्योंकि पर-पुंयोगज गर्भ के कलंक से बचने के लिये भी उनकी ओर से वैसी अलौकिक कल्पना उड़ाई जा सकती है। स्यात्, इसी हेतु से ( विशिष्टा द्वारा प्रचारित, लोक-दृष्ट-विरुद्ध, तद्गर्भ- कारण पर विश्वास न होने से, उसे पर-पुंयोगज समझ कर ही ) उनके ज्ञातिवालों ने उनका सामाजिक बहिष्कार कर दिया था। इस बात की सूचना उन घटनाओं से मिलती है, जो विशिष्टा देवी के शेष जीवन मे घटित हुई थीं। इस विषय का समधिक स्पष्ट संकेत उन बातों से मिलता है, जो विशिष्टा देवी की अन्त्येष्टि-क्रिया के समय, स्वयं शंकराचार्य से, उनके ज्ञातिवालों ने कही थीं। वे बातें निम्न-लिखित आशय की थीं—

"तुम व्यभिचारिणी के पुत्र हो; तुमने अपने पिता की वृद्धावस्था मे जन्म लिया;... हमलोग जातीय पञ्चायत में यह प्रमाणित कर देंगे कि, तुम व्यभिचारिणी के सन्तान हो" ( देखिये, आ० शं० ओ रा० पृ० २२१; और इस भाष्य मे पीछे टि० ८७ भी )।

इसपर यह कहा जा सकता है कि, उपर्युक्त दुर्वचन, उन ब्राह्मणों ने कहे थे, जो शंकर की पैतृक-सम्पत्ति को प्राप्त करने के इच्छुक, और ज्ञाति होनेके कारण, शंकर के संन्यास ले लेने के बाद, उसके अधिकारी भी थे; पर जो शंकर के स्वयं मातृ-शव-संस्कार और श्राद्ध करने, तथा स्वपैतृक-सम्पत्ति को स्व-ज्ञाति-भिन्न मातृ-सेवकों मे बांट देने,के निश्चय से क्रुद्ध हो उठे थे; इस लिए उनका, शंकर को व्यभिचारिणी-पुत्र कहना मिथ्या ( द्वेष-क्रोध-निमित्तक दुर्वाद-मात्र ) हो सकता है; तथ्य-कथन नहीं।

---

इदं यीशोर्जन्स-विवरणं तस्य मेषाणामेव विश्वासयोग्यमस्तीति प्रेक्षावद्भिः परीक्षकैर्लौकिकैश्च सद्भिरुपेक्षणीयम् !

इस विषय मे देखिये, सत्यार्थ-प्रकाश, त्रयोदशसमुल्लास, पृ० ३२३—२४, तथा 'महात्मा ईसा' तीसरा परिच्छेद, ईसा का जन्म' पृ० ८७–८९ भी।

"इसी प्रसङ्ग मे हम एक बात और लिख देना चाहते हैं। ईसा के कट्टर द्वेषी और मज़हबी पक्षपातवाले संकीर्ण विचार के लोग, ईसा-जैसे उच्च चरित्र के व्यक्तिको, केवल उनकी इस जन्म-घटना के कारण, जिसमे उनका कोई वश न था, जिन बुरे शब्दों मे याद करते हैं, उनको सुन कर दुःख होता है। ईसा का चरित्र श्रद्धेय है, उसके ऊपर सुदूरवर्ती घटना—जन्म,—जिसका उनके व्यक्तित्व से कोई सम्बन्ध नहीं—के कारण दोष लगाना सिर्फ़ मज़हबी तआस्सुब का नमूना है। इस प्रकार के सङ्कीर्ण विचार, उदार और शिक्षित शिखा-सूत्रधारी लोगों से सुन कर आश्चर्य होता है। हमारी समझ मे इस प्रकार के उज्ज्वल चरित्रों पर विचार करते हुए हमें अङ्गरेज़ी भाषा के कवि की इस प्रसिद्ध सूक्तिको सदैव अपनी दृष्टि मे रखना चाहिये—

'If pure is the stream it matters not from whence it floweth.'

गङ्गा की निर्मल जल-धारा सामने बह रही है, एक प्यासे व्यक्ति को पानी की आवश्यकता है, मगर वह यह सोच कर कि यह धारा न जाने कहाँ कहाँ से बह कर आई है, उसका पानी नहीं पीता। ऐसे आदमी को सिवाय 'सुकुमार-मति' के और क्या कहा जा सकता है? ठीक यही अवस्था ईसा के

परन्तु शंकराचार्य के सम्प्रदायाऽऽद्दृत अन्यान्य ग्रन्थों में भी इसका उल्लेख पाया जाता है। शंकराचार्य की अग्रगण्य शिष्य-परम्परा मे अन्यतम माने जानेवाले विद्वद्ग्रेसर आनन्द गिरिने अपने शंकरदिग्विजय मे लिखा है कि—

"सर्वज्ञ-नामक किसी ब्राह्मण की 'कामाक्षी'नाम्नी पत्नी मे 'विशिष्टा'संज्ञा एक कन्या उत्पन्न हुई। उसे, उसके पिता ने आठ वर्ष की अवस्था मे ही, विश्वजिन्नामक अर्ध-वृद्ध ब्राह्मण से विवाह दिया। विश्वजित् ने उस पत्नी को छोड़ कर संन्यास ले लिया, और वह तपस्या के लिये वन मे चला गया। उस समय से वह स्त्री ( विशिष्टा ) 'चिदम्बर-महेश्वर'नामक शिव की आराधना, और मन की एकतानता से उनका ध्यान करने लगी। फलतः वह शिवजीं के महोग्र-तेजः-प्रवेश से पुष्ट, दृढ़-अम्बिका-रूप हो गई, जिसके प्रभाव से, उसके पिता आदि सब गुरुजन भी शिवतेजोऽनुगृहीत अम्बिका-रूप विशिष्टा की पूजा करने लगे। एक मास बीतने पर, विशिष्टा के, शिव-तेजःप्रवेश से गर्भ रह गया, और वह अनुदिन बढ़ने लगा। द्विजोत्तमों ने चिदम्बरेश्वर को ही 'यजमान' बना कर, क्योंकि वह गर्भ उन्हीं का माना गया था, तृतीयादि मासों में कर्त्तव्य गर्भ-संस्कारादि कर्मों का अनुष्ठान, वेद-विधिके अनुसार कराया। दसवें महीने मे विशिष्टा के गर्भ से शंकराचार्य-नामक महातेजस्वी 'गोलक' पुत्र, पैदा हुआ"[९४]।

यहाँ आनन्द-गिरिने, शङ्कराचार्य को स्पष्ट ही 'गोलक' ( मृतपतिका का जारज पुत्र ) कहा है। इससे ज्ञात होता है कि, उन्होंने आचार्य के उस जन्म को अपकृष्ट नहीं समझा था; क्योंकि वह उनके विश्वास के अनुसार जगदन्तरात्मा चिदम्बरेश्वर के तेजो-वीर्य से हुआ था। चिदम्बरेश्वर, सर्वात्मा होने पर भी, विशिष्टा के विवाहित पति से, अंशी रूप से भिन्न, पुरुष-विशेष थे, अतः उनके तेज-आवेश से उत्पन्न हुए शङ्कर को, पुरुषान्तर-जन्यत्व-विवक्षा से 'गोलक'

---

उज्ज्वल चरित्र को कलङ्कित करनेवाले लोगों की है। भारतवर्ष के प्राचीन इतिहास मे भी इस प्रकार के उदाहरण मिल जावेंगे। महाभारत के कर्ण और बाइबिल के ईसा की पैदाइश मे कोई अन्तर नहीं है। भारत सम्राट् धर्मराज युधिष्ठिर की माता महारानी कुन्ती के ऊपर भी वही दोष ज्यों का त्यों लगाया जा सकता है, जो महात्मा ईसा की माता मरियम पर लगाया जाता है। संभव है, युधिष्ठिर, कर्ण और कुन्ती को इस दोष से बचाने के लिये उनके समर्थक लोग सूर्य देवता का आश्रय लेने की चेष्टा करें, परन्तु हमारी समझ मे इस प्रकार दैवी दुहाई की कल्पना पीछे से सिर्फ़ दोष छिपाने के लिये की जाती है। महाभारत के लेखक ने भी इसी प्रकार की कल्पना कर के ही कुन्ती को इस दोष से बचाने की चेष्टा की है, और बाइबिल के लेखक की 'पवित्रात्मा' की कल्पना का उद्देश्य भी सिर्फ़ इतना ही है कि मरियम और ईसा को इस दोष से बचा लिया जाय। परन्तु हमारी समझ से इस प्रकार की चेष्टा के बजाय इसका सबसे अच्छा समाधान वह है जो कि 'श्रीभट्ट-नारायण' के कर्ण ने ( वेणी संहार-नाटक, तृतीय अङ्क में ) किया' है। देखिये—मा० भा० १ पृ० १३८ टि० १३ ]

९४. "तथाहि तदीये चरिते शङ्कर-दिग्विजये आनन्द-गिरिः—

'ततः सर्वात्मको देवः चिदम्बरपुराश्रितः, आकाशलिङ्ग-नाम्ना तु विख्यातोऽभून्महीतले।
तत्र विद्वन्महेन्द्रस्य कुले द्विजगुणाश्रिते जातः सर्वज्ञ-नाम्ना तु कश्चिद् द्विजकुलेश्वरः;
कामाक्षी तु सती चाऽभूत्तस्य लक्षण-लक्षिता। चिदम्बरेश्वरं ध्यात्वा तावुभौ प्रापतुः सुतां;
सा कुमारी सदा ज्ञान-सक्ताऽभूज्ज्ञान-तत्परा, विशिष्टेति च नाम्ना तु प्रसिद्धाऽभून्महीतले।
तामष्टमेऽब्दे विप्राय शान्तायऽद्भुतकर्मणे प्रददौ विश्वजिन्नाम्ने सर्वज्ञोऽस्याः पिता स्वयम्।

तो कहा गया; पर ऐसे पवित्रात्मज गोलकत्व को भी स्पृहणीय और स्तुत्य ही समझा गया; अन्यथा आनन्दगिरि ऐसे शङ्कर-भक्त, उसका सगौरव उल्लेख नहीं करते।

यहाँ एक बात और विचारणीय है। 'गोलक' वही सन्तान कहलाता है, जो स्व-पति के मर जाने पर, विधवा स्त्री द्वारा, पर-पुरुष से उत्पन्न किया जाता है [ "अमृते ( जीविते ) जारजः कुण्डः, मृते भर्त्तरि गोलकः" ( अमर० २, ६, ३६ ) । किन्तु विशिष्टा के पति, मरे नहीं थे; उनके विषय मे दो ही प्रकार के उल्लेख मिलते हैं कि. शङ्कराचार्य के जन्म के समय वह अति-वृद्ध हो गये थे, अथवा उससे बहुत पूर्व ही संन्यास लेकर जङ्गल चले गये थे। इन दोनों स्थितियों मे न वह 'मृत' थे, और न उनकी पत्नी 'मृतपतिका' हुई थीं; अतः चिदम्बर-जारज होने पर भी शङ्कराचार्य, पाण्डवों की तरह 'कुण्ड' कहे जा सकते थे; 'गोलक' नहीं। संभवतः, अतिवृद्ध को क्रियाशक्ति की दृष्टि से, और सन्न्यासी को गार्हस्थ्य की दृष्टि से, 'मृत' मानने के भाव से ही, विशिष्टा को विधवा और उनके ईशप्रसादज पुत्र को 'गोलक' उत्प्रेक्षित किया हो। अथवा अतिवृद्ध होने वा संन्यास लेने के कुछ दिनों के बाद, शिवगुरु उर्फ विश्वजित् पञ्चत्व को प्राप्त हो गये होंगे; तदनन्तर शंकरोत्पत्ति की उक्त घटना हुई होगी; यह बात शङ्कर को 'गोलक' कहने से ही सूचित होती है।

अस्तु, सारार्थ यह है कि, आनन्द-गिरि के लेखानुसार, तथा पूर्वोक्त सूचनाओं के आधार पर, यह कहा जा सकता है कि, आचार्य शङ्कर, मृतवत्संन्यस्त-पतिका वा वस्तुतः मृत-पतिका विशिष्टा देवी के जारज पुत्र थे, और वह जार, महादेव चिदम्बरेश्वर के सिवा कोई मनुष्य नहीं था। विशिष्टा की भक्ति से तुष्ट आशुतोष शिव के तेजोधान से ही उन्हें गर्भ हुआ और अन्त मे शंकराचार्य के सदृश लोकोत्तर पुत्ररत्न मिला। अतः उनका वह देव-प्रसादज जन्म, युधिष्ठिरादि-जन्मवत् भूषण ही हुआ; दूषण नहीं।

किन्तु जो लोग, बाइबिल के यूसुफ और शांकर सम्प्रदाय के आनन्द-गिरि आदि की तरह विश्वासी तथा श्रद्धालु नहीं थे, उन्होंने शंकराचार्य को महेश्वर-तेजोगर्भज नहीं, अपि तु मनुष्य-जारज 'गोलक' समझा। अत एव ऐसा अनुमान किया जा सकता है कि, शंकर को पर-पुरुष-नियोग से पैदा करने के कारण ही, ज्ञातिवालों ने विशिष्टा का जाति-बहिष्कार पहले से ही कर दिया था। इसी लिये संन्यासी होने पर भी शंकराचार्य को उनकी अन्त्येष्टि-क्रिया करने के लिये स्वयमेव आने पर बाध्य होना पड़ा था। फिर भी 'गोलक' होने के कारण, शंकराचार्य, हव्य-कव्य ( देव-पितृ-कार्य ) के अधिकारी नहीं समझे गये, अत एव ज्ञातिवालों ने

सा सदा पतिमद्वैतं ध्यात्वाऽऽकाशात्मकं शिवम्,
अस्याराधनमत्युग्रमाचचार विवेकिनी। तादृशीमपि संत्यक्त्वा ययौ विश्वजिदद्भुतम् अरण्यं तपसे कृत्वा मनो निश्चयतां गतम्। तदा-प्रभृति सा नारी चिदम्बरमहेश्वरं पूजयामास पूजाभिर्ध्यानैरात्मगतैः सदा। महोग्रतेजसा पुष्टा विशिष्टाऽभूद् दृढाम्बिका, सर्वैः सम्पूजिता नित्यं, पित्रादिभिरुपासिता। अतीते मासि गर्भस्य वृद्धिरासीद्दिने दिने; चिदम्बरेश्वरं कृत्वा यजमानं द्विजोत्तमाः तृतीयादिषु मासेषु चक्रुः कर्माणि वेदतः। प्राप्ते तु दशमे मासि, विशिष्टा-गर्भ-गोलकः प्रादुरासीन्महातेजाः शङ्कराचार्य-नामतः।' इत्यादिना शङ्कराचार्य-नाम्ना प्रादुर्भवन्तं 'गोलकं' निरूपितवान्"।

[ डु० मु० भं० च० भू० पृ० १४–१५ से उद्धृत ]

उन्हें मातृ-श्राद्ध करने से रोका था। इन बातों के प्रमाणन में उन घटनाओं का हवाला दिया जा सकता है, जो शंकर-माता के साथ उनके ज्ञातिवालों के व्यवहार-बर्ताव के सम्बन्ध की हैं। यह बात अत्यन्त प्रसिद्ध और सभी शंकर-चरित-प्रणेताओं द्वारा समर्थित है कि, शंकर के संन्यास के बाद भी मृत्युकाल-पर्यन्त, उनकी माता की सेवा-शुश्रूषा वा देख-भाल उनके ज्ञातिवालों ने नहीं की थी। अन्ततः विशिष्टा के शव-दाह और अन्त्येष्टि-कर्म मे भी ज्ञाति का एक आदमी ने भी तनिक योग नहीं दिया; सब ने एक-मत से पूर्ण असहयोग और सफल बहिष्कार किया। अगतया स्वयं संन्यासी शंकराचार्य ने एक वृद्धा दासी की सहायता से घर के आँगन मे मृत-माता के शव को कथमपि उठा ले जाकर, वहीं पर उनका दाह-संस्कार किया। ज्ञातिवालों के बहिष्कार की पराकाष्ठा का अनुमान तब होता है, जब हम यह सुनते हैं कि, मातृ-मुखाग्नि-संस्कार के लिये, शंकराचार्य ऐसे देश-विश्रुत विद्वत्तम, महाप्रभावशाली संन्यासी को, उनके गाँव जवार से ज़रा-सी आग तक नहीं मिली, और निरुपाय होकर, उन्हें मृत-माता के दक्षिण हस्त से अरणि रगड़ कर आग निकालना तथा उनका दाह-संस्कार करना पड़ा[९५]।

ये बातें, न तो अकारण ही हो सकती थीं, नहीं स्वल्प—साधारण—कारण से; क्योंकि आचार्य शंकर के सदृश जगद्गुरु-पदवी-आरुरुक्षु, सन्मर्यादा-प्रवर्त्तक, चातुर्वर्ण्य-चातुराश्रम्य-धर्माचार्य, महामनीषी सन्न्यासी, केवल मातृप्रेम के वशीभूत होकर, संन्यास-नियम-विरुद्ध, शव-दाहादि कर्म मे कथमपि प्रवृत्त नहीं होते; तथैव शंकर के संन्यास-ग्रहण-निमित्तक द्वेषमात्र से,

---

९५. "स्वयमेव चिकीर्षुरेष मातुश्चरमं कर्म समाजुहाव बन्धून्,
किमिहाऽस्ति यते, तवाऽधिकारः? कितवेत्येनममी निनिन्दुरुच्चैः।
अनलं बहुधाऽर्थिताऽपि तस्मै बत नाऽदत्त च बन्धुता तदीया;
अथ कोपपरीवृतान्तरोऽसावखिलांस्तानशपच्च निर्ममेन्द्रः।
संचित्य काष्ठानि सुशुष्कवन्ति, गृहोपकण्ठे धृत-तोयपात्रः,
स दक्षिणे दोष्णि ममन्थ वह्निं, ददाह तां तेन च संयतात्मा"
[ शं० दि० १४, ४६—४८ ]

"शङ्करावतार शङ्कर, तखन रुद्रमूर्त्ति धारण करिया सेइ ज्ञातिटी के सम्बोधन करिया बलिलेन—'आपनि महादुष्ट व्यक्ति।' आर येमन शुनिलेन, 'आमि मुखाग्नि करिब, एवं अन्य ज्ञातिके सम्पत्ति दिब' अमनि अमार जननी व्यभिचारिणी हइलेन। आपनादेर कपटतापूर्ण मिष्ट व्यवहारे भ्रान्त हइया आमि आमार समुदय सम्पत्ति आपनाके दिया गिया छिलाम—एकमात्र आशा ये, आपनि जननीर सेवा-शुश्रूषा करिबेन। किन्तु ताहा आपनि करेन नाइ। वैदिक-कर्मकाण्ड त्याग करिया सन्न्यासी हइयाछि बलिया आपनि आमाके वेदमार्गबहिर्भूत जाति-भ्रष्ट बलिया घोषणा करितेछन। किन्तु आपनारा मूर्ख, एवं आपनादेर असाध्य दुष्कर्म किछुइ नाइ!

एइ बलिया आचार्य शङ्कर, सेइ वृद्धा परिचारिकाके बलिलेन—'तुमि नदीतीरे ऐ उद्यानप्रान्ते काष्ठ वहन कर, आमि जननीके ऐ स्थानेइ सत्कार करिब।'

वृद्धा परिचारिका ताहाइ करिते प्रवृत्त हइल। शङ्कर, जननीर शव-देह एकाकीइ क्रोड़े करिया उद्यानप्रान्ते आनयन करिलेन, एवं चिता सज्जित करिलेन। किन्तु अग्नि कोथाय? शङ्कर तखन अपर ज्ञातिगणेर निकट अग्नि-प्रार्थना करिलेन; किन्तु सेइ दुर्वृत्त ज्ञातिर भये ताहाराओ अग्निदाने पराङ्-मुख हइल।

ज्ञाति और अन्य जाति के सभी लोग इतने सहानुभूति-हीन नहीं हो जाते कि, विशिष्टा देवी के शव-संस्कार के लिये ज़रासी आग तक नहीं देते। इसके अतिरिक्त, शंकराचार्य ऐसे महत्तम पुरुष के साथ, वैसी स्थिति मे, लोगों का वैसा बर्ताव, साधारण हेतु से नहीं हो सकता था। अतः, इन बातों से, शंकराचार्य के 'गोलक' होने की कथा की सत्यता का निश्चय नहीं, तो उसका संशय अवश्य ही, मन को किञ्चिन्मात्र स्पर्श कर लेता है। यदि शांकर-सम्प्रदाय के ही माने हुए ग्रन्थों मे यह बात न लिखी होती, तो हम इसे प्रतिपक्षी सम्प्रदायों द्वारा आचार्य-

आचार्य शङ्कर आर काहाकेओ किछुइ बलिलेन ना। अनन्तर जलपात्र धारणा-पूर्वक-मातार दक्षिण हस्ते अरणि काष्ठ लइया अग्निमन्थन करिलेन एवं सेइ अग्नितेइ मातृदेह सत्कार करिलेन" [ आ० शं० ओ रा० पृ० २२२—२४ ]

"मृतक की क्रिया आदि करने का संन्यासी को अधिकार नहीं है, अथवा यों कहिये कि, परिपाटी नहीं है। परन्तु मातृ-प्रेम के कारण, शङ्कर ने स्वयं माताका और्ध्वदेहिक कर्म करने की इच्छा प्रकट की। उनके बान्धवों ने दाहकार्य मे सहायता देने से मुँह मोड़ लिया; इस कारण, उन्हें माता के मृत शरीर का दहन अपने घर के आँगन में ही करना पड़ा। काल ( ड़ि ) दी ( शङ्कराचार्य की जन्मभूमि ) मे अब तक घर के आँगन मे ही शव-दाह करने की प्रथा है।" [ हिं० भा० उ० पृ० २९९ ]। क्योंकि आचार्य शङ्कर ने अपने ज्ञातिवालों को निम्नलिखित शाप दिया था—

"न याचिता वह्निमदुर्यदस्मै, शशाप तान्स्वीयजनान्सरोषः;
'इतः परं वेदबहिष्कृतास्ते द्विजा, यतीनां न भवेच्च भिक्षा,
गृहोपकण्ठेषु च वः श्मशानमद्यप्रभृत्यस्त्विति ताञ्शशाप;
अद्यापि तद्देशभवा न वेदमधीयते, नो यमिनां च भिक्षा,
तदा प्रभृत्येव गृहोपकण्ठेष्वासीच्छ्मशानं किल हन्त तेषां;
महत्सु धीपूर्वकृताऽपराधो भवेत्पुनः कस्य सुखाय लोके"
[ शं० दि० स० १४ प० ४९—५१ ]

"आपनारा ये कय घर आज एइ ( मातृ-निन्दा ) कार्ये योगदान करियाछन, ताँहारा सकलेइ येन आज हइते वेद-हीन हन, एवं संन्यासी येन आपनादेर गृहे भिक्षा ना करेन, आर येमन आमार जननी के आमि आमार गृहोद्यानेर प्रान्ते सत्कार करितेछि, आपनाराओ येन अतः पर ताहाइ करिबेन" [आ०—शं० ओ रा० पृ० २२३ ]

"संभव है, आचार्य के पहले भी यह प्रथा प्रचलित रही हो, और इस प्रथा को विचित्र जान कर, पीछे से लोगों ने उक्त कथा गढ़ ली हो; क्यों कि शङ्कराचार्य जैसा विरक्त संन्यासी, मातृ-प्रेम के कारण ही क्यों न हो, शास्त्रमर्यादा को त्याग देगा, इस पर विश्वास नहीं होता। यह भी संभव है कि, मलाबार मे मुसलमानों के अत्याचार के कारण, शव को श्मशान मे न ले जा कर, घर मे ही दहन करने की प्रथा प्रचलित हो गई हो।" [ हिं० भा० उ० पृ० २९९ ]

यहाँ एक-दो बातें विचारणीय हैं। ऊपर के उद्धरणों में कहा गया है कि, शङ्कराचार्य ने स्वज्ञाति वालों को तीन शाप दिये। पर, वे शाप, उन पर स्वयं, अदृष्ट फल की तरह, नहीं आ पड़े; किन्तु आचार्य शङ्कर ने उन शापों को, तत्कालीन केरलाधिपति राजशेखर द्वारा, उन को अपनी लोकोत्तर विद्वत्ता से वशंवद कर के, कालड़िके ब्राह्मणों पर दण्डवत् प्रयुक्त कराया। यथा—

"नृप, कालडि-नामकाग्रहारा द्विजकर्माऽनधिकारिणोऽद्य शप्ताः;
भवताऽपि तथैव ते विधेया बत पापा ,इति देशिकोऽशिषत्तम्" [शं० दि० १४,७४]

निन्दार्थ प्रक्षिप्त मान लेते। एक सम्प्रदाय की निन्दा करके उसका महत्त्व घटाने के लिये दूसरे सम्प्रदायवालों ने उसके प्रवर्तकाचार्यों के व्यक्तिगत जन्म-कर्म पर भी अनार्योचित अधिक्षेप किये हैं, और तद्विषयक अपशब्दमय श्लोक आदि की रचना करके प्रामाण्यार्थ पुराणादि आर्ष ग्रन्थों मे उनका प्रक्षेप कर दिया है[९६]। आचार्य शंकर के विषय मे, भी, पद्म, स्कन्द आदि पुराणों मे, ऐसे निन्दा-वाक्यों का प्रक्षेप हुआ ही है (मा० आ० भा० १ पृ० २४२ टि० ५२ मे उद्धृत द्रष्टव्य)। पर, वे सब वाक्य, शंकराचार्य को, असुराऽवतार, मायावादी, असच्छास्त्र-प्रवर्तक, प्रच्छन्न-बौद्ध, तमः-प्रकृति-जनमोहक रुद्रांशाऽवतार आदि रूप मे प्रसिद्ध करने के लिये ही प्रक्षिप्त किये गये हैं; उन मे आचार्य के जन्म के विषय मे कोई अवैध बात नहीं है।

जिस आनन्दगिरि के 'शंकरदिग्विजय' से आचार्य शंकर का 'गोलक'(जारज-विधवा-पुत्र) होना स्पष्टतः प्रमाणित होता है, वह शंकराचार्य के साक्षात् शिष्य और उन्हीं के द्वारा उत्तरदिशा-बदरि-केदारस्थ ज्योतिर्मठ पर आयुक्त, नियुक्त, अधिष्ठापित, महापीठस्थविर भी थे; उन्हीं का नामान्तर तोटक वा त्रोटकाचार्य भी है[९७]। अतः शंकरचरितविषयक अन्यान्य ग्रन्थों

---

इससे स्पष्ट है कि, आचार्य शङ्कर ने अपने ज्ञातिवालों को, स्व मातृ-निन्दा के भीषण अपराध का चिरस्मरणीय दण्ड दिया, और उसे राज-शक्ति द्वारा प्रयुक्त कराया; अतः उनका वह शाप, आभिचारिक मन्त्रवत् स्वतः परिणामकारी नहीं, अपि तु, अक्षम्य अपराध से अतिक्षुब्ध और परम क्रुद्ध एक तेजस्वी महापुरुष का वाग्दण्ड था, जो राज-बल से कार्यान्वित हुआ।

"मृतक की क्रिया आदि करने का, संन्यासी को अधिकार नहीं है" अथवा है? इस विषय पर, आगे विचार होगा।

९६. यथा हि सौर-पुराणे मध्वाचार्य-निन्दावचन-प्रक्षेपः—

"घोरे कलियुगे प्राप्ते म्लेच्छैर्व्याप्ते भुवस्तले, सर्वाचारपरिभ्रष्टा भविष्यन्ति नराऽधमाः।
तदान्ध्रीदेशमध्ये तु दाक्षिणात्यो भविष्यति ब्राह्मणो दुर्भगः कश्चिद् विधवा-ब्राह्मणीरतः।
तस्य पापिष्ठविप्रस्य व्यभिचारात्सुतोऽनघः भविष्यति गुणाऽन्वेपी, दैवादध्ययनोत्सुकः।...
मधुना तेन शास्त्राणां पूर्वपक्षो विलोकितः, भविष्यति च वेदान्तमन्यथाकर्त्तुमुद्यतः।
यथा यथा कलेर्देवाः प्रचरः संभविष्यति।...तथा तथाऽयमुन्मार्गः शिवद्वेष्टुर्भविष्यति।
भविष्यति यदा विप्राः पापानां प्रभवः कलौ, तथा तथा भविष्यन्ति ह्युदीच्यां दम्भ-वैष्णवाः।...
मधु-दर्शितमार्गेण पापिष्ठा वैष्णवाः कलौ भविष्यन्ति ततो म्लेच्छाः शूद्रा यूथबहिष्कृताः"
[ सौर—पु० अ० ३९ ]

"ततः कलियुगे प्राप्ते सर्वधर्मविवर्जिते, म्लेच्छैर्ब्राह्मण-धेनूनां विध्वंसनकरे खरे,
अस्वाध्याय-वषट्कारे, जैन-बौद्धादिसङ्कुले, ब्राह्मणे म्लेच्छमार्गस्थे, शूद्रे ब्राह्मणघातिनि,
तदा वसन्तः कर्णाट-तिलङ्गादिकदूपकः मधुनामा च विधवा-क्षेत्रे विप्राद्भविष्यति।
गोलकः स तु पापिष्ठः पद्मपादुकमीश्वरं वेदान्तव्याख्यानरतं शिष्यत्वेनार्चयिष्यति।
शास्त्रं पूर्णं ततोऽधीत्य स्थित आह्निकवर्जितः किमग्निहोत्रं, को यागो? हेतुमेवं करिष्यति।...
बादरायणसूत्राणां व्याख्यानं स करिष्यति; 'मध्वाचार्य' स्ततो भावाद्दाक्षिणात्यो महान्कलौ...
प्रच्छन्नः कुत्रचित्पापी प्रचारं हि विधास्यति। पञ्चवर्षस्तु संन्यासी पठित्वा दुष्टबुद्धिमान्,
शिष्योपशिष्य-संयुक्तो हेतुवादं करिष्यति" [ सौर—पु० अ० ४० ]

९७. "त्रोटकाचार्य अथवा तोटकाचार्य का प्रसिद्ध नाम 'आनन्दगिरि' था। मठाम्नाय मे लिखा है—
'तोटकं चाऽऽनन्दगिरिं प्रणमामि जगद्गुरुम्।'" [ अच्युत० ३, ४, पृ० ४५ ]

की अपेक्षा, आनन्दगिरिका शंकरदिग्विजय, समधिक प्राचीन, मौलिक, प्रत्यक्षदर्शनमूलक, अनुश्रुतिप्रत्यक्षसंवादी, अधिकारयुक्तवाग्विरचित, और प्रमाणभूत माना जा सकता है। अत एव स्वग्रन्थ के आरंभ से स्वयं विद्यारण्यने, और माधवीय शंकरदिग्विजय के अन्त मे. उसके 'डिण्डिम' टीकाकार ने, आनन्द गिरि के 'बृहच्छंकरविजय' को ही, विद्यारण्य-कृत 'संक्षेप-शंकरजय' का उपजीव्य और आकर सूचित किया है ("एतत्कथा-जालं बृहच्छंकर-विजय एव श्रीमदानन्दज्ञानाख्याऽऽनन्दगिरिविरचिते द्रष्टव्यमिति" शं० दि० १६, १०३)

किन्तु आनन्द गिरि ने, आचार्य शंकर को 'गोलक' लिख दिया है, और कुमारिलभट्ट के मुख से उनको 'नूतन बौद्ध-तर' (पूर्व बौद्धों से बढ़कर, नवीन बौद्ध) कहला दिया है,[९८] इस लिये जातिवादी, और बौद्धों को वेद-बाह्य-नास्तिक समझनेवाले कतिपय आधुनिक, ब्राह्मण-ब्रुव पण्डितम्मन्य लोग, आनन्दगिरि-कर्तृक शंकरदिग्विजय को, उनके नाम से दूसरोंद्वारा रचकर प्रसिद्ध किया हुआ मानते हैं[९९]। क्योंकि इनकी संकुचित दृष्टि मे आनन्द गिरि की उपर्युक्त बातों

"आनन्दगिरींचे अनेक ग्रन्थ आहेत, त्यांत 'भाष्य' व 'शङ्करविजय' हे दोन ग्रन्थ तर जगमान्य आहेत, आनन्दगिरींची विद्वत्ता पाहून आचार्यांनीं त्यांचें नांव तोटकाचार्य (त्रोटकाचार्य) असें ठेवून बदरी-केदार येथील ज्योतिर्मठावर त्यांना अधिष्ठित केलें' [ गो० त्यां० सं० भा० २ पृ० ५०२ ]

कुछ विद्वानों का मत है कि शङ्कर-भाष्यादिके प्रसिद्ध टीकाकार आनन्दगिरि, तोटकाचार्य से भिन्न और बहुत अर्वाचीन थे। यह बात सही है, क्योंकि कई आनन्दगिरि हो गये हैं। पर, उपर्युक्त उद्धरण से ज्ञात होता है कि 'भाष्य'कार और 'शङ्करविजय'कार आनन्दगिरि उर्फ तोटकाचार्य ही हैं। यदि प्रसिद्ध टीकाकार आनन्दगिरि ही 'शङ्करविजय' के भी कर्त्ता हों, तो भी उसकी साम्प्रदायिकता और प्रामाणिकता मे बाधा नहीं आती है। एक आनन्दगिरि शङ्कराचार्य के प्रशिष्य भी हुए हैं। कुछ विद्वानों का मत है कि वही 'प्राचीनशङ्करजय' वा 'बृहच्छङ्करविजय' के कर्त्ता हैं; जिन का स्मरण और उपजीवन, (उपजीवित्व) 'संक्षेपशङ्करजय'कार विद्यारण्य (माधवाचार्य) ने निम्ननिर्दिष्ट आरम्भिक पद्यों मे किया है—

"प्रणम्य परमात्मानं श्रीविद्यातीर्थरूपिणं, प्राचीनशङ्करजये सारः संगृह्यते स्फुटम्।
यद्वद्धटानां पटलो विशालो विलोक्यतेऽल्पे किल दर्पणेऽपि,
तद्वन्मदीये लघुसंग्रहेऽस्मिन्नुद्वीक्ष्यतां शाङ्कर-वाक्यसारः" [ शं० दि० १, १–२ ]

"शङ्करस्य भगवतो भाष्यकारस्य अयं 'शाङ्करः' आनन्दगिर्यभिधः, 'तस्य' तत्प्रशिष्यस्य (शङ्कर–प्रशिष्यस्याऽऽनन्दगिरेरित्यर्थः) वाक्यसारः (उद्वीक्ष्यतामिति सम्बन्धः)" इति तत्र डिण्डिम-टीका।

९८. "भट्टाचार्याख्यो द्विजवरः कश्चिदुदग्देशादागत्य दुष्टमताऽवलम्बिनो बौद्धान्, जैनानसंख्यान् राजमुखादनेकविद्याप्रसङ्गभेदैः निर्जित्य...दुष्टमतध्वंसमाचरन् निर्भयो वर्तते।
श्रुत्वैतद्भुतं कर्म गुरुः (शङ्कराचार्यः) शिष्यसमन्वितः
प्राप्तो रुद्राख्यनगरं जय-शब्दविजृम्भितम्।
(तदनु) जानुमात्रदग्धोऽपि भट्टाचार्यः (कुमारिल-भट्टपादः) (तं शङ्कराचार्यं प्रति)— जाग्रत्कालानागतो 'नूतनो बौद्ध तर' इति प्राहेत्यादि (आनन्दगिरिः)"।...
तथा चोक्तम् आनन्दगिरिविरचिते शङ्कर विजये—"भट्टाचार्यः परमगुरुं (शङ्कराचार्यम्) इदमुवाच—
'जाग्रत्कालानागतो 'नूतनो बौद्धतरः' कस्मादिहागत्य उत्तापयसि' इति" [ अद्वतिश्रा० प्र० उद्धृतम् ]

९९. "साम्प्रतमुपलभ्यमानाऽऽनन्दगिरि–शङ्करजयस्य च केनचिन्मन्दमतिना आनन्दगिरिनाम्ना प्रकटीकृतत्वेनाऽप्रामाणिकत्वमेव। यतः डिण्डिमायां ६२४ पृ० 'एतत्कथा-जालं बृहच्छङ्करविजये

से शंकराचार्य के जन्म और वैदिकत्व की हीनता तथा कुत्सा प्रतीत होती है। कुछ विद्वान् सज्जन, शंकराचार्य को 'बौद्धतर' तो मानते हैं, अत एव उन्हें स्वयं भी प्रछन्न-बौद्ध कहते हैं[१००]; पर, उनको जन्म-सम्बन्धी दोष से बचाने के लिये कुछ अलौकिक कल्पना और विलक्षण उत्प्रेक्षा करते हैं। उनका कहना है कि भगवान् शिव ने ही आसुर-प्रकृति-जन-मोहनार्थ, मायावाद का प्रचार करने के लिये शंकराचार्य का अवतार लिया था, अतः उनके जन्म के प्रकार और कुल आदि की चिन्ता नहीं करनी चाहिये; क्योंकि जब साधारण योगी पुरुष, स्वेच्छानुसार जिस-किसी भी कुल वा योनि मे जन्म ग्रहण कर लेते हैं, तब महायोगैश्वर्य-सम्पन्न परमयोगेश्वर शिव की बात ही क्या ? अर्थात् विष्णु के मत्स्य, कूर्म, वराहादि अवतारों की तरह, शिव का भी शंकराचार्य के रूप मे गोलकात्मना अवतीर्ण होना पर्यनुयोगानर्ह और अदूष्य है[१]।

---

आनन्दगिरिकृते एव द्रष्टव्यम्' इति लिखितं; सा च कथाऽस्मिन्नोपलभ्यते। किञ्च आनन्दगिरि-रचिते शङ्करविजये पूर्वं शैवादिमतानां खण्डनं, पश्चाच्च तेषामेव स्थापनं श्रीशङ्कराचार्यैः कृतम्, इति परस्पर-विरुद्धो लेखः कथमभ्युपगन्तुं शक्यः ? किञ्च माधवेन—'प्राचीनशङ्करजये सारः संगृह्यते स्फुटम्' ( शं० दि० १, १ ) इति प्रतिज्ञाय उपलभ्यमानानन्दगिरि-शङ्करविजय-विरुद्धकथालेखोऽपि उपलभ्यमानस्याऽऽनन्द-गिरीयत्वाभावं साधयति। विरोधिना 'त्वं बौद्ध' इति कथनेऽपि क्षत्यभावाच्च, एतेन 'नूतनो बौद्धतरः शङ्करार्यः' इति तदीय-दिग्विजयस्थ-भट्टोक्त्या आचार्यशङ्करस्य बौद्धत्वसाधनं साहसमात्रम्"।

१०० "सत्यं चेत् ? संवृतिः केयं ? मृषा चेत् ? सत्यता कथम् ? सत्यत्वं न च सामान्यं मृषार्थ-परमार्थयोः।
तुल्यार्थत्वेऽपि तेनैषां मिथ्या-संवृतिशब्दयोः वञ्चनार्थमुपन्यासो, लाला-वक्त्रासवादिवत्।
नास्तिक्यपरिहारार्थं संवृतेः कल्पनेति च, तस्माद्यन्नास्ति नास्त्येव, यद्यस्ति परमार्थतः।
तत्सत्यमन्यन्मिथ्येति न सत्यद्वयकल्पना; न हि स्वप्नसुखाद्यर्थं धर्मे कश्चित्प्रवर्तते
इति भट्टेन बौद्धमत-निराकरणाऽवसरे व्यावहारिकसत्यतायाः असत्त्वस्यैवोक्तेः—'व्यवहारे भट्ट-नय' इति भट्टमताऽनुयायित्वं स्वीकुर्वता त्वया ( शाङ्करेण ) बौद्धवत् व्यवहारिकसत्यताङ्गीकारायोगात्, अङ्गीकारे च भट्टोक्तरीत्या नास्तिक्यपरिहारार्थं वञ्चकताप्राप्तेः" इति;

"मायावादमसच्छास्त्रं प्रच्छन्नं बौद्धमुच्यते" "त्वं च रुद्र महाबाहो, मोहशास्त्राणि कारय"
इत्यादि-पद्मपुराण-वाराहपुराणादि-वचनेन, 'नूतनो बौद्धतर' इति भट्टाचार्यवचनेन च शङ्कराचार्यैः प्रच्छन्नबौद्ध-मतरूपं मायावादशास्त्रं प्रवर्तितम्"।

"कथञ्चिन्नैव भेदोऽस्ति माध्यमानां, च मायिनाम्, उभयोरपि साकारं ज्ञानं मिथ्येतरत्तु सत्।
सौगता वेद-बाह्या हि वेदाऽप्रामाण्यवादिनः, अवैदिका इति ज्ञात्वा वैदिकैः परिवर्जिताः।
वेदान्प्रविश्य वेदानां योऽप्रामाण्यं प्रसाधयेत्, मायी तु यत्नतस्त्याज्यो वैदिकैर्हित-शत्रुवत्।
"वरं बौद्धस्तथा जैनः कापालिकमतोऽपि वा, व्यक्तं वदति वेदानामप्रामाण्यं तु, तैः किमु ?
वेद-प्रामाण्यवक्त्कृत्वाऽभिमानी, न च वैदिकः, ईश्वरं वचनाद्वक्ति, परञ्चाऽनीश्वरः खलः"
[ सौर—पु० ३९, ६०–६२ ]

इत्यादिना माध्वादयो वैष्णवाः शङ्कराचार्यस्य प्रच्छन्न–बौद्धत्वं नूतन-बौद्धतरत्वं च समर्थयन्ति।

१. "किमप्यत्राऽभिजायन्ते योगिनः सर्वयोनिषु, प्रत्यक्षितात्मनाथानां नैषां चिन्त्यं कुलादिकम्;
इति नारदपञ्चरात्र-भरद्वाजसंहिता-न्यासोपदेश-प्रथमाऽध्याय-वचन-बलेन तादृशानां गोलकादि-जन्मनोऽचिन्तनीयत्वोक्तेश्च। यदा श्रीविष्णोराज्ञां पुरस्कृत्य भगवान् श्रीशिव एव देवतानां हिताय असुर-मोहनाय च, कपाल-चर्म-भस्मा,ऽस्थि-धारणरूपां पाषण्डिनां गर्हितां वृत्तिं स्वीकृत्य तामासानि पुराणानि मोहनानि शास्त्राणि च कृत्वा कणाद-गौतमादिमहर्षिद्वारा स्वयञ्च पाषण्डमार्गं प्रवर्त्य असुरान्मोहयामास,

किन्तु यदि शंकराचार्य, वस्तुतः 'गोलक' हों, तो भी उनको और उनकी जननी को तत्सम्बन्धी कलंक से बचाने के लिये पूर्वोक्त-विध कल्पनाओं और उत्प्रेक्षाओं की आवश्यकता नहीं थी; क्योंकि वस्तुतः उस मे कोई दोष और कलंक की बात ही न थी। जो कार्य, आज अवैध, अनुचित, गर्हित और लोकविक्रुष्ट हो गया है, वही पहले किसी समय महाजनपरिगृहीत तथा शिष्टाचरित था। ऐसे बहुत से कर्म, सम्प्रति धर्मशास्त्रों के 'कलिवर्ज्य-प्रकरण' मे पाये जाते हैं, जो पुरा-काल मे लोकसुश्रद्धित, शिष्टपरिगृहीत, महाजनाऽनुष्ठित और सच्छास्त्र-प्रशंसित थे। बुद्धाविर्भाव के पहले तक यहाँ सनातनी हिन्दू-समाज मे गोवध, यज्ञ-साधन और धर्म माना जाता था; तथा गो-मांस, मधुपर्क और विशिष्ट आतिथ्य-सत्कार का पवित्र उपकरण समझा जाता था। आज वही महापाप माना जाता है। जैसे आज के अर्वाग्दर्शी गोभक्त लोग, गोवध-विधायक और गोमांसभक्षण-विषयक प्राचीन शास्त्रवचनों का विविध अन्यार्थ करके उसे अन्यथा सिद्ध करने के लिये बड़े तर्क-वितर्क-पूर्ण 'शास्त्रार्थ' करते हैं, और ऐसी ऐसी विचित्र तथा असंभव कल्पनायें करते हैं कि, "पुरा-काल के लोग हवन की हुई गायों को यज्ञ-सिद्ध हो जाने के बाद, मन्त्र-प्रयोग द्वारा, अग्नि-कुण्ड से पुनः जीवित कर के निकाल देते थे; एवं गौओं की प्राणस्थिति भी उस युग मे ऐसी होती थी कि उनके शरीर से, काटकर यथा-प्रयोजन मांस निकाल लेने पर भी, उनकी मृत्यु अथवा कोई हानि नहीं होती थी इत्यादि", वैसे ही कुण्ड, गोलक, कानीन आदि सन्तानों के विषय मे भी, यदि संयोगवश किसी महापुरुष का वैसा जन्म हो गया हो तो, बड़े 'शास्त्रार्थ' और विचित्र कल्पनायें की जाती हैं। वैसे महापुरुषों के भक्त लोग उन्हें, सम्प्रति 'अवैध'कथित जन्म के दूषण से, बचाने के लिये, उनकी माताओं का सम्बन्ध, देवताओं से जोड़ कर, अलौकिक जन्म-कथा गढ़ लेते हैं, और उन के विरोधी लोग, उनकी घोर निन्दा मे प्रवृत्त हो जाते हैं। परन्तु ये सब बातें अविवेक-विलसित हैं। देश, काल, परिस्थिति आदि के भेद से, सृष्टि के सभी भावों की तरह, मनुष्य के आचार, विचार, धर्म, कर्म आदि भी बदलते रहते हैं। ईसा की तेरहवीं शती तक, भारतीय हिन्दू-समाज मे जाति-वाद, और विवाहादि का बन्धन, इतना कट्टर और कड़ा नहीं था। सातवीं शती के पहले तो जितने विदेशी और विधर्मी यहाँ आये और बस गये, वे सब अत्रत्य हिन्दू-समाज मे विलीन हो गये और उनके साथ विवाहादिसम्बन्ध द्वारा हिन्दूसमाज मे खूब जाति-मिश्रण हुआ। स्त्री-पुरुषमय विश्व मे, गुप्त और प्रकट व्यभिचार का होना भी स्वाभाविक है, यह बराबर होता आया है, तथा सदैव होता रहेगा, इसे रोकना असंभव है। अतः किसी भी जाति को सर्वथा असंकीर्ण, तथा किसी भी कुल-परिवार को एकान्ततः विशुद्धवंश्य कहना, संभवतः पूर्ण सत्य नहीं होगा। पर-स्त्री-पुरुषों के परस्पर व्यभिचार

तदा तदंशाऽवतारभूतो भगवान् श्रीशङ्कराचार्योऽपि चिदम्बरपुरे गोलकजन्मनाऽवतीर्य मायावादकथनेन आसुर-प्रकृतीन्मोहयामासेति न तस्य दूषणं, तत्कृत्यस्य भगवदाज्ञाऽनुरूपत्वात्। यदि च तस्यासुरमोहन-कृत्य-निरूपणमेव निन्दा स्यात् ? तदा बुद्धाऽवतारिणो विष्णोरपि तत्कृत्यं निन्द्यैव भवेत्; अतश्च—

'असुराणां सुधादानं सर्पाणामिव दुर्नयं मत्वा जातिनृशंसानां, न तां व्यभजदच्युतः'

इति भागवताष्टमस्कन्धोक्तन्यायेन अनधिकारिणो मोहयित्वा तेभ्यो गोप्यवस्तुनो गोपनस्य विवेककार्यत्वेन प्रशंसारूपत्वात्, तत्कृत्यस्य निन्दात्वाऽवगम एवाऽविवेक-कार्यम्। निरूपितश्चाऽयमासुर-मोहन-रूपोऽर्थो रुद्रस्य पद्मपुराणोत्तरखण्डे ( त्रिषष्ट्यधिक-द्विशततमेऽध्याये २६३ ) उमा-महेश्वरसम्वादेन" इत्येवमादि श्रीवैष्णव-ग्रन्थेषु द्रष्टव्यम्।

सम्बन्ध से उत्पन्न हुए देव, ऋषि, राजर्षि, धर्माचार्य आदि की कथाओं से वेद, धर्मशास्त्र, और इतिहास-पुराण, भरे पड़े हैं। बुध, भरद्वाज, काक्षीवान्, जावाल, व्यास आदि ऐसे साक्षात्कृत धर्मा, मन्त्र-द्रष्टा, महाज्ञानी ब्रह्मर्षि, तथा अश्मक, पाण्डु, युधिष्ठिरादि ऐसे धर्मराज राजर्षि भी कुण्ड, गोलक, और 'कानीन' ही थे, जो जगद्गुरु, पुण्यश्लोक और प्रातःस्मरणीय माने जाते हैं। इसका कारण यही है कि पुराकाल मे, दीर्घतमा और श्वेतकेतु के द्वारा क्रमशः विवाहव्यवस्था और नियोग-नियमन हो जाने के बाद से यद्यपि 'अधिजनन' और पारिवारिक संघटन आदि के उद्देश्य से, समाज मे कुल-मर्यादा की स्थापना और एक पति-पत्नी-सम्बन्ध की प्रथा प्रचलित हुई, तथापि वर्ण-व्यवस्था मे जन्म वा जाति को हेतु नहीं मानते थे। स्वभावज गुण, कर्म, वा वृत्त, वृत्ति, के अनुसार, समाज मे, मनुष्यमात्र का यथायोग्य वर्ण और स्थान होता था। अत एव उपर्युक्त प्रकार के अनेक महापुरुष, कुण्ड, गोलक, कानीन आदि होने पर भी अपने स्वभावज गुण-कर्म के अनुसार ब्राह्मण, क्षत्रिय आदि माने गये और लोकपूज्य जगद्गुरु बन गये। परन्तु जब जातिवाद कुछ स्थिर हुआ, तब अर्वाकालिक सज्जनों ने उपर्युक्त-विध महापुरुषों को तादृश जन्म के दोषों से बचाने के लिये विविध अलौकिक कथाओं की रचना करके इतिहास-पुराणादि मे उनका प्रक्षेप कर दिया। इस प्रकार शास्त्रों के अनर्थ और उन मे अद्भुत कल्पनाओं के प्रक्षेप, उन गोत्रप्रवर्तक, लोकसन्तानकारी, वेदादिशास्त्र-निर्माता और नीति-धर्म-राज्यादि-व्यवस्थापक महापुरुषों को जन्म-विशुद्ध प्रसिद्ध करने के लिये किये गये, जिनको कुण्ड, गोलक, कानीन आदि होने के कारण निहीनजन्मा मानकर जाति-बहिष्कृत करना और नीच समझना संभव नहीं था। जातिवाद के प्रचलन के बाद से, समय समय पर, प्राचीन धर्मशास्त्रों मे जो जाति-धर्म-विषयक वचन प्रक्षिप्त किये गये, उनके अनुसार अनेक, इतिहास-पुराण-प्रसिद्ध ब्रह्मर्षि और राजर्षि भी, चण्डालवत् निहीन अस्पृश्य और वर्णबाह्य समझे जा सकते थे; पर, कठिनाई यह थी कि, ब्रह्मवित्तम जावाल, मन्त्रद्रष्टा काक्षीवान्, वेदान्त-प्रवर्तक इतिहास-पुराण-निर्माता वेदव्यास, रघुवंश-सन्तान-कारी राजर्षि अश्मक, और धर्म-राज युधिष्ठिर आदि ऐसे युगप्रवर्तक महापुरुष, कुण्ड-गोलक-कानीनादि-विषयक धर्मशास्त्रीय अनुष्टुप् श्लोकों से उड़ाये नहीं जा सकते थे। अतः उनकी जन्म-कथा को अलौकिक रूप देकर, किसी को पितृ-जातीय, ( जैसे जावाल, काक्षीवान्, व्यास आदि को ब्राह्मण ), किसी को मातृजातीय ( जैसे, अश्मक, पाण्डु, युधिष्ठिरादि को क्षत्रिय ), और किसी को पोषक-जातीय ( जैसे कर्ण को सूत ) मान करके जातिवाद की प्रतिष्ठा रख ली गई। ऐसी ही लीला शंकराचार्य के विषय मे भी की गई। उनके शिष्य-पर-शिष्यों ने उनको शिवांश से, चिदम्बरेश्वर के तेजो वीर्य से, जायमान प्रसिद्ध करके, उन्हें मातृ-जातीय, ब्राह्मण, मानकर, 'गोलकत्व' का दोष दूर कर दिया और जातिवाद से उनका सीधा सम्बन्ध जोड़ दिया; क्योंकि लोकोत्तर ज्ञान-कर्म-वैभवातिशयशाली आचार्य शंकर की उपेक्षा 'गोलक' होने के कारण, नहीं की जा सकती थी। फिर भी कट्टर जातिवादियों ने शंकर की अलौकिक जन्म-कथा पर विश्वास नहीं किया; उन्होंने आचार्य का यावच्छक्य अपमान किया, और आज भी वैसे लोग, उनकी तन्निमित्तक निन्दा करते ही हैं २। इस तरह जातिवाद ने एक ओर व्यभिचारज-जन्म-विषयक

२ "तथा च मनुरपि तृतीयाऽध्याये—
'परदारेषु जायेते द्वौ सुतौ कुण्डगोलकौ, पत्यौ जीवति कुण्डः स्यात्, मृते भर्त्तरि गोलकः।
तौ तु जातौ परक्षेत्रे प्राणिनौ प्रेत्य चेह च, दत्तानि हव्य-कव्यानि नाशयेते प्रदायिनाम्'

अलौकिक कल्पना की पद्धति का आविष्कार किया, जिससे कुछ अज्ञात-गोत्रज जातियाँ अपने को अग्निवंशीय आदि मानने लगीं, और देवदासियों तथा आपणिक वेश्याओं तक के प्रत्यक्ष-दृष्ट व्यभिचारज सन्तान भी अपने को देव-पुत्र, धर्मपुत्र और गन्धर्व ( देवयोनिविशेष ) कहने लगे; एवं दूसरी और संयोग-वश, पर-स्त्री-पुंयोग से उत्पन्न हुए महापुरुषों की निन्दा करने की प्रवृत्ति जाग गई। यह सब अनिष्ट, जातिवाद के कारण ही हुआ। यदि 'कर्मणा वर्णः' की प्राचीनतम आर्ष-दृष्टि से देखा जाता, तो न उक्त प्रकार के महापुरुषों को जन्मविशुद्ध प्रमाणित करने के लिये उनकी जननियों का सम्बन्ध, पर-लोक के देवताओं से जोड़ना पड़ता, नहीं विपक्षियों को उनपर तन्मूलक आक्षेप करने का अवसर वा कारण होता, और न अग्निवंश, देव-पुत्र, गन्धर्व आदि की कल्पना होती; पुराकालवत् सभी लोग अपने स्वभावज गुण-कर्म के अनुसार स्वीकृत वा प्राप्त वृत्ति के आधार पर यथायोग्य चातुर्वर्ण्य में स्थान ग्रहण करते रहते। पूर्व-युगों मे वर्णव्यवस्था, गुण-कर्माऽनुसारिणी थी, अधिजनन और लोकयात्रा की सुविधा आदि के लिये कुल-स्थिति और दाम्पत्यसम्बन्ध की असंकीर्ण व्यवस्था होने पर भी वर्ण-प्राप्ति मे जन्म का महत्त्व वा साक्षात्कारणत्व नहीं माना जाता था। अत एव जबाला और स्वयं उसके पुत्र सत्यकाम को उसकी जन्मकथा को छिपाने अथवा तदर्थ अलौकिक घटना की कल्पना करने की आवश्यकता नहीं प्रतीत हुई; एवं धर्मराज युधिष्ठिर के 'गोलक' पिता राजर्षि पाण्डु ने अपनी धर्मपत्नी को, स्वयं अपने जन्म की बात का दृष्टान्त देकर, सन्तानार्थ पर-पुरुष-नियोग के लिये भेजने मे संकोच, लज्जा वा अपमान का अनुभव, तनिक भी नहीं किया। क्योंकि, जन्म चाहे किसी भी प्रकार से हुआ हो; वर्ण-प्राप्ति, गुण-कर्म के अनुसार ही होती थी। उस वैज्ञानिक और व्यावहारिक

---

इत्यादिना परदारेषूत्पन्नयोः कुण्ड-गोलकयोर्हव्य-कव्यनाशकत्वं ब्रूते। एवं वृद्धगौतमीये धर्मशास्त्रे चतुर्थाऽध्याये—

**'कानीनश्च सहोढश्च, तावुभौ कुण्ड-गोलकौ, आरूढ-(वनि) पतितो ज्ञातः, पतितस्यापि यः सुतः, षडेते विप्रचण्डाला निषिद्धाः श्वपचादपि'**

इत्यादिना गोलकस्यापि कानीनादिषडन्यतमत्वेन श्वपचादपि निषिद्धत्वं विप्रचण्डालत्वञ्चेति सामान्यराक्षसाद् ब्रह्मराक्षसस्य क्रूरत्वमिव सामान्य-चण्डालाद्विप्र-चण्डालस्याधमत्वं श्वपचचण्डालादपि निषिद्धत्वं चेति। तथा च तेषां गुरुः शङ्कराचार्यः श्वपचादपि निषिद्धो विप्रचण्डालो बभूवेति तदीय-शिष्याः सर्वेऽपि स्वत एव श्वपचादपि निषिद्धाश्चण्डाला इति न काऽप्यनुपपत्तिः' [दु० मु० भं० च० भू० पृ० २५]

एतादृगपशब्दमय-दुर्वादोद्धरणमपि नैव सतामुचितं भवति, यतः—'न केवलं यो महतोऽपभाषते, शृणोति तस्मादपि यः स पापभाक्' इति हि सत्कवि-सूक्तिः; तथा च स्मृतिरपि—

**'गुरोः प्राप्तः परीवादो न श्रोतव्यः कथञ्चन; कर्णौ तत्र पिधातव्यौ, गन्तव्यं वा ततोऽन्यतः'** इति।

परमथापि शङ्कराचार्य-जन्मनिमित्त-तद्विषय-विचित्ररूपमनोभाव-प्रदर्शनार्थमेतदनार्योचितमपि जगद्गुरुनिन्दावचनमिहोद्धृतम्।

किन्तु ये श्रीवैष्णवादयः श्रीशङ्कराचार्याणां तथोक्तं गोलकत्वमभिमन्यमानास्तान् तच्छिष्यांश्चाऽधिक्षिपन्ति, तेऽपि कानीनं भगवन्तं श्रीकृष्णद्वैपायनं परमाचार्यं मन्यन्ते; एवं सति स्व-निर्दिष्टमनु-वृद्ध-गौतमीयादि-वाक्यानुसारतः स्वप्रोक्तन्यायेन स्वयमेव ते के भवन्तीति तैरवधेयम्। किञ्च जातिवादानुसारतः शठकोपाचार्यादयः श्रीवैष्णवाचार्याः के आसन्निति तदनुयायिभिरेव विभावनीयम्। वयन्तु गुण-कर्माऽनुसारि वर्णव्यवस्थाप्रवणाः सर्वांस्तान् ब्राह्मणोत्तमानेव मन्यामहे।

व्यवस्था मे वर्ण-संकरता हो नहीं सकती थी; क्योंकि कर्मसंकरता वा वृत्तिसांकर्य को ही वर्णसंकर-कारक मानते थे; जन्म को नहीं। किन्तु अर्वाक्कालिक जाति-समाज मे 'जन्मना वर्णः' की कल्पना से, वस्तुतः जन्म और कर्म दोनों के व्यभिचार के कारण, घोर वर्ण-संकरता फैल गई है। गुप्त और प्रकट व्यभिचार, कम से कम ही सही, समाज मे अवश्य होता ही है; देवमन्दिर, मठ-विहार, तीर्थस्थान, वाममार्गीय-गुरुस्थान, ओझा-गुणियों के देवास और ब्रह्मस्थान, आज भी देव-प्रसादज पुत्रोत्पादन के कार्यालय का काम, थोड़ा-बहुत करते ही हैं, और इस प्रकार से प्राप्त किये गये सभी सन्तान स्व-पितृ-जातीय बनकर समाज मे निर्दोष और निर्द्वन्द्व हैं, जिनका पृथक्करण असंभव है। सत्सङ्ग-भवनों और भक्तसम्मेलन-स्थानों मे "कृष्णोऽहं, भवती राधा" की जो 'रास-लीला' होती है, वह कलकत्ते के 'गोविन्दभवन' और बम्बई के 'महाराज-लाइबल केस' आदि की कथा से सर्वविदित ही है। विलास-क्रीड़ास्थल राज-दरबारों, और रसिक रईसों के घरों मे पैदा होनेवाले कुण्ड-गोलकादि भी बहुतों की जानकारी मे होंगे। प्रत्येक नगर वा शहर मे बसे हुए, वेश्याओं के बड़े बड़े मुहल्लों और बाज़ारों को आबाद रखनेवालों और उनसे 'गन्धर्व' पैदा करनेवालों में भी, खुफिया-तौर से पता लगाने पर, जातिवादी सनातनधर्मी सज्जनों की संख्या ही संभवतः अधिक निकलेगी। इन कटु प्रतीत होनेवाली, सही और सच्ची बातों से हमने सिर्फ़ जातिवाद-मूलक गुप्त और प्रकट वर्ण-सांकर्य का निर्देश किया है; किसी व्यक्ति वा वर्ग पर आक्षेप करने का भाव हम मे तनिक भी नहीं है; क्योंकि हम भी इसी समाज के अन्तर्गत हैं, और यह हिन्दू-समाजगत दोष, हमारा अपना भी दोष है। इसे सुधारने और मिथ्या जाति-दम्भ को त्यागने का भाव सूचित करने के लिये ही ये बातें यहाँ सखेद दुःख के साथ लिखनी पड़ी हैं। अस्तु, यह तो हुई जन्म-द्वारक वर्णसांकर्य की बात। कर्म-निमित्तक वर्ण-सांकर्य भी, इस जातिवाद के कारण ही भयंकररूप से, समाज मे फैल गया है। एक कुल के अनेक और एक व्यक्ति भी यथासंभव और यावच्छक्य सभी वर्णों के पेशे कर लेते हैं, अतः वृत्ति-सांकर्य के विषय मे कुछ कहना ही नहीं है। ऐसे समाज के लोग जब आचार्य शंकर के सदृश महाज्ञानी और परम-कर्मयोगी पर उनके तथाकथित 'गोलक' जन्म के कारण दुरधिक्षेप करते है, तब यही कहना पड़ता है कि, आर्यमर्यादा और शिष्टाचार से च्युत हुए विना उनको उत्तर नहीं दिया जा सकता। अस्तु, आचार्य शंकर चाहे अपने पिता के औरस हों, वा विधवा-पुत्र, गोलक; 'कर्मणा वर्णः' की आर्षदृष्टि मे दोनों ही स्थिति बराबर है। सर्वोत्तम ब्राह्मण्य के लिये जो स्वभावज गुण-कर्म, सद्वृत्त, सज्ज्ञान, सद्वृत्ति, सद्धर्म आदि अपेक्षित हैं, वे सब आचार्य शंकर मे अतिमात्र थे। अतः वह अपने लोकत्तर ब्राह्म-चरित्र के कारण ही ब्रह्मर्षि होने के योग्य थे, ब्राह्मण-मात्र होना, उनके लिये तुच्छ बात है; वह यथार्थतः जगद्गुरु थे। अतः जो जातिवादी सज्जन, उनके तथाकथित जन्म के सम्बन्ध मे अलौकिक घटना की कल्पना करते हैं, वे वस्तुतः आर्षसमाज-विज्ञान से अनभिज्ञ कहे जा सकते हैं; और जो लोग उसी के कारण, आचार्य की निन्दा करते हैं, वे अवश्य ही अपनी अनार्य-मनोवृत्ति का अशिष्ट कुलक्षण प्रकट करते हैं।

आचार्य शंकर, 'कर्मणा वर्णः' के अनन्यसाधारण प्रचारक ही नहीं. बल्कि स्वयं भी इसके परमादर्श थे, अत एव इस प्रकरण मे उनके जन्मविषयक प्रवादों की कुछ आलोचना की गई है।

*शंकराचार्य के कार्य*

आचार्य शंकर ने अपने अल्पायु के अनतिदीर्घ काल मे ही, अकेले, परार्थ और परमार्थ के जितने कार्य किये हैं, उतने कार्य, किसी दूसरे महापुरुष ने, इतने ही स्वल्प वयःकाल मे, किया है, वा नहीं, यह अनुसन्धेय है। यदि किया हो, तो भी ऐसे पुरुषोत्तम, विश्व में, बहुत ही कम हुए होंगे। बत्तीस वर्ष की अवस्था मे ही, आचार्य शंकर को, किसी ब्राह्मण ने, ( जो जैन से वैदिक बना था, अथवा कौमारिल-सम्प्रदाय का जाति-ब्राह्मण था ) विष देकर मार डाला[3]। अतः वह अपने आरब्ध कार्य को स्व-जीवन-काल मे ही फल-पर्यन्त पूरा नहीं कर सके। फिर भी, उतने ही काल मे उन्होंने जो कुछ किया, वही आश्चर्य-चकित करनेवाला है। "स्वयं प्रकाश मुनि ने 'एकश्लोकी' के व्याख्यान मे एक श्लोक में शंकर के जीवन का कथन किया है। वह श्लोक यह है—

'अष्ट-वर्षे चतुर्वेदी, द्वादशे सर्वशास्त्रवित्, षोडशे कृतवान्भाष्यं, द्वात्रिंशे मुनिरभ्यगात्'
(चतुर्वेद्यष्टमे वर्षे, द्वादशे सर्वशास्त्रवित्, षोडशे सर्वदिग्जेता, द्वात्रिंशे मुनिरत्यगात्)
शं० दि० १६, ९६ डिं०।

---

३. "बहुत दिन तक शास्त्रार्थ होता रहा। परन्तु अन्त में युक्ति और प्रमाण से जैनियों का मत खण्डित और शङ्कराचार्य का मत अखण्डित रहा। तब उन जैनियों के पण्डित और राजा सुधन्वा ने उस मत को स्वीकार कर लिया, जैन मत को छोड़ दिया। पुनः बड़ा हल्ला-गुल्ला हुआ और सुधन्वा राजा ने अन्य अपने इष्ट-मित्र राजाओं को लिख कर शङ्कराचार्य से शास्त्रार्थ कराया। परन्तु जैन का पराजय-समय होने से, पराजित होते गये। पश्चात् शङ्कराचार्य के, सर्वत्र आर्यावर्त्त देश मे घूमने का प्रबन्ध, सुधन्वादि राजाओं ने कर दिया, और उनकी रक्षा के लिये, साथ मे नौकर-चाकर भी रख दिये। उसी समय से सब के यज्ञोपवीत होने लगे, और वेदों का पठन-पाठन भी चला। दशवर्ष के भीतर, सर्वत्र आर्यावर्त्त देश में, घूम कर जैनियों का खण्डन, और वेदों का मण्डन किया।...शङ्कराचार्य के पूर्व, शैवमत भी थोड़ा सा प्रचलित था, उसका भी खण्डन किया; वाममार्ग का खण्डन किया। उस समय इस देश मे धन बहुत था, और स्व-देश-भक्ति भी थी।...जब वेद-मत का स्थापन हो चुका, और विद्या-प्रचार करने का विचार करते ही थे, उतने में दो जैन, जो ऊपर से कथन-मात्र वेदमत और भीतर से कट्टर जैन, अर्थात् 'कपट मुनि' थे, शङ्कराचार्य उन पर अति प्रसन्न थे, उन दोनों ने अवसर पा कर, शङ्कराचार्य को ऐसी विष-युक्त वस्तु खिलाई कि, उनकी क्षुधा मन्द हो गई। पश्चात् शरीर मे फोड़े-फुन्सी होकर, छः महीने के भीतर शरीर छूट गया। तब सब निरुत्साही हो गये, और जो विद्या का प्रचार होने वाला था वह भी न होने पाया" [ सत्या० प्र० समु० ११ पृ० १८५-८६ ]

"शङ्कराचार्य को विष दिया एक ब्राह्मण ने" [ वर्ण० भं० पृ० ७२ ]

माधवीय शङ्करदिग्विजय ( १६, १-२ ) मे लिखा है कि, शङ्कराचार्य से शास्त्रार्थ मे परास्त होने के कारण क्रुद्ध होकर, अभिनव गुप्त ने उन पर आभिचारिक मन्त्रप्रयोग किया था, जिससे आचार्य को भयङ्कर 'भगन्दर' रोग हो गया था—

"अथ यदा जितवान्यतिशेखरोऽभिनवगुप्तमनुत्तममान्त्रिकं,
स तु तदाऽपजितो यतिगोचरं हतमनाः कृतवानपगोरणं;
स ततोऽभिचचार मूढबुद्धिर्यतिशार्दूलममुं प्ररूढरोषः,
अचिकित्स्यतमो भिषग्भिरस्मादजनिष्टास्य भगन्दराख्यरोगः"

यह कहां तक ऐतिहासिक तथ्य है, इस बात का निर्णय पुरातत्त्वविशारद सज्जन ही कर सकते हैं।

इस से यह सिद्ध होता है कि शंकर दीर्घजीवी नहीं रहे। थोड़ी ही अवस्था मे विद्या का संग्रह कर उन्होंने ग्रन्थों का निर्माण तथा धर्मप्रचार किया था[४]।" [ अच्युत, वर्ष, ३, अंक ४, पृष्ठ ५५ ]

"श्रीमदाद्यशंकराचार्य का जन्म संवत् ८४५ ( शक ७१० ) मे हुआ था; बत्तीसवें वर्ष मे उन्होंने गुहा-प्रवेश किया ( संवत् ८४५ से ८७७* )। शंकराचार्य बड़े भारी और अलौकिक विद्वान्, तथा ज्ञानी थे। उन्होंने अपनी दिव्य अलौकिक शक्ति से उस समय चारों ओर फैले हुए जैन-बौद्ध मतों का खण्डन करके अपना अद्वैत मत स्थापित किया; श्रुति-स्मृतिविहित वैदिक-धर्म की रक्षा के लिये, भरत-खण्ड की चारों दिशाओं मे चार मठ बनवा कर निवृत्तिमार्ग के वैदिक-संन्यासधर्म को कलियुग मे पुनर्जन्म दिया" [गीतार० विषयप्रवेश, पृ० १२–१३ ]

"प्राचीन समय से ही ऐसी प्रसिद्धि है कि, बौद्ध आदि अवैदिक धर्म के प्रचार तथा तदनुसारी दर्शनों के प्राबल्य से जिस समय भारतीय वर्णाश्रम-धर्म मे विप्लव उपस्थित हो रहा

---

४."यह आख्यायिका भी प्रसिद्ध है कि, शङ्कराचार्य ने अपना अवतार-कार्य अल्पवयस मे, केवल ३२ वर्ष की अवस्था में, ही समाप्त किया था। 'मेकडोनेल' साहब के मत से आचार्य ३२ वें वर्ष में संन्यास ग्रहण कर सांसारिक प्रपञ्चों से पृथक् हो गये थे। साहब बहादुर अपने संस्कृतसाहित्य के इतिहास मे लिखते हैं—

'शङ्कराचार्य का जन्म ई० स० ७८८ में हुआ और ८२० मे उन्होंने संन्यास दीक्षा ग्रहण की। संन्यासाश्रम स्वीकार करने पर बहुत वर्षों तक वे जीवित थे'।

मेकडोनेल साहब ने अपने इस मत की पुष्टि मे कोई प्रमाण नहीं दिया। ७८८ मे ३२ जोड़ने से ८२० संख्या हो जाती है। लोग ८२० में शङ्कराचार्य का देहाऽवसान होना मानते हैं, और मेकडोनेल कहते हैं कि इस सन् मे उन्होंने संन्यास ग्रहण किया था। हमारी समझ मे आचार्य ने ३२ वर्षों मे अपना अवतारकार्य समाप्त कर, शेष जीवन बदरी-केदार मे एकान्त मे गुप्तरूप से योगाभ्यास और चिन्तन आदि मे बिताया था।"...

"शङ्कराचार्य-कृत एक स्तोत्र मे लिखा है—

'वयं पञ्चाशीतेरधिकमपनीतेषु वयसि'

इससे कुछ लोग अनुमान करते हैं कि आचार्य ८५ वर्षों से अधिक समय तक जीवित थे। परन्तु यह अनुमान भ्रमात्मक है। शङ्कराचार्य की गद्दीपर जो शिष्य विराजते हैं, वे शङ्कराचार्य ही कहे जाते हैं। उक्त स्तोत्र, आदि-शङ्कराचार्य का नहीं, किन्तु किसी दूसरे शङ्कराचार्य का रचा हुआ है। इसके अतिरिक्त, १२ वर्षों मे वेदों और १८ वर्षों मे शास्त्रों मे पारङ्गत होकर, ३२ वर्षों मे अलौकिक ग्रन्थरचना तथा जगदुद्धार करनेवाले अद्वितीय बुद्धिमान् और पुरुषार्थी लोकोत्तर पुरुष का होना असंभव भी नहीं है। काशी आदि विद्यापीठों के इतिहास मे बीच बीच मे ऐसे पुरुषों के होने का उल्लेख है" [ हिं० भा० उ० पृ० ३००–४ ]

* "यह बात आज-कल निश्चित हो चुकी है, परन्तु हमारे मत से श्रीमदाद्यशङ्कराचार्य का समय और भी इसके सौ वर्ष पूर्व समझना चाहिये। इस आधार के लिए परिशिष्ट प्रकरण देखो"

[ गीतार० पृ० १२ के उपर्युक्त स्थल पर लोकमान्य तिलक की टिप्पणी ]

"प्रोफ़ेसर काशीनाथ बापू पाठक ने" एक साम्प्रदायिक श्लोक के आधार पर श्रीशङ्कराचार्य का जन्म-काल ८४५ विक्रमी संवत् (७१० शक ) निश्चित किया है, परन्तु हमारे मत से इस काल को सौ वर्ष और भी पीछे हटाना चाहिये। क्योंकि, महानुभाव-पन्थ के 'दर्शन-प्रकाश' नामक ग्रन्थ मे यह

था, उस समय भट्ट-कुमारिल, मण्डनमिश्र, श्रीशंकराचार्य आदि महापुरुषों ने विरुद्ध मत का निरसन करते हुए वैदिक मत की पुनः स्थापना की थी। किसी-किसी का मत है कि, इन्हीं के पराक्रम से बौद्ध-धर्म, भारत से निर्वासित होकर लुप्त-प्राय हो गया। इस मत के सम्पूर्णतया

---

कहा है कि—'युग्म-पयोधि-रसाऽन्वित-शाके' अर्थात् शक ६४२ ( विक्रमी संवत् ७७७ ) में, श्री शङ्कराचार्य ने गुहा में प्रवेश किया, और उस समय उनकी आयु ३२ वर्ष की थी; अत एव यह सिद्ध होता है कि, उनका जन्म, शक ६१० ( संवत् ७४५ ) मे हुआ। हमारे मत में यही समय, प्रोफेसर पाठक द्वारा निश्चित किये हुए काल से, कहीं अधिक सयुक्तिक प्रतीत होता है" गीतार० परिशि० पृ० ५६४ )

प्रोफेसर पाठक के मत के विषय मे, देखिये, रा० चि० वि० वैद्य के 'हिन्दूभारत का उत्कर्ष' मे पृष्ठ २९५–९६ तथा पृष्ठ ३०१–४। आचार्य शङ्कर के जन्म-कालादिविषयक विविध मतवादोंका दिग्दर्शन, "अच्युत" वर्ष ३ अङ्क ४ पृष्ठ २३ से २८ तक मे प्रकाशित, म० म० श्रीगोपीनाथ-कविराज के निबन्ध में कीजिये।

५ बौद्ध-धर्म, भारतवर्ष से निकाला नहीं गया था, किन्तु रूपान्तर में परिणत होकर यहीं विद्यमान रहा। यवनों के अत्याचार से बौद्ध-भिक्षु लोग, विभिन्न विहारों से शास्त्रीय ग्रन्थ आदि साथ लेकर नेपाल, तिब्बत आदि देशों में चले गये थे—यह दूसरी बात है। म० म० हरप्रसाद-शास्त्री, प्राच्य-विद्या-महार्णव नगेन्द्रनाथ वसु आदि पण्डितों ने इस विषय मे बहुत आलोचना की है ( द्रष्टव्य—H. P, Shastri, Discovery of Living Buddhism in Bengal; N. Basu, Modern Buddhism in Orissa )। परन्तु कुमारिल, शङ्कर, उदयन-प्रभृति आचार्यों के ग्रन्थ-निर्माण के प्रभाव से बौद्ध-पण्डित-समाज, बहुत अंशों में कमजोर हो गया था। बौद्धधर्म की अवनति के वास्तविक कारण, ये हैं—

( १ ) बौद्ध-सङ्घ का संगठन और प्रबन्ध खराब हो गया था।

( २ ) भिन्न-भिन्न समय मे बहुत अयोग्य लोग बौद्ध-धर्म में प्रविष्ट हो गये थे। इन लोगों की न बुद्ध मे श्रद्धा थी, और न धर्म मे आस्था। बहुत से लोग केवल अपनी वृत्ति के लिये, या रोग से मुक्त होने के लिये, बौद्धधर्म की शरण लेते थे। इस प्रकार के कृत्रिम-लिङ्गधारी लोगों के संसर्ग से बौद्ध-विहार का नैतिक उच्च आदर्श नष्ट हो गया था। नैतिक बल का ह्रास होने से, जनता के ऊपर उनका प्रभाव अपने आप कम होता गया।

( ३ ) काल-क्रम से योग्य पुरुषों की न्यूनता होने के कारण, बौद्ध-धर्म का आध्यात्मिक उद्देश्य और महत्त्व लोग भूल गये थे। क्रमशः भिन्न-भिन्न संघ, परस्पर सम्बन्धहीन होकर विश्लिष्ट हो गये थे। ठीक-ठीक अनुष्ठान न होने के कारण, बुद्ध के उपदेश का तात्पर्य क्या है, इसमे भी लोगों को सन्देह होने लगा था, क्योंकि उक्त उपदेश का पालन करनेवाले बहुत कम लोग रह गये थे।

( ४ ) यद्यपि विदेशीय राजा, बौद्धधर्म को उत्साहित करते थे, तथापि वे लोग स्वयं उसमे पूर्ण रूप से विश्वास नहीं रख सकते थे; क्योंकि ये सब राजा बौद्ध-धर्म-ग्रहण करने पर भी अपने पूर्व धर्म का पालन करनेका पूर्ण प्रयत्न करते थे। इस से भी बौद्ध-धर्म की हानि हुई थी। जैसे कि ग्रीक Menander ( मिलिन्द ), कुशन-राज कनिष्क आदि के उद्यम से यद्यपि भारतीय यवन अथवा कुशन लोग बौद्धधर्म-ग्रहण करते थे, तथापि उनकी ग्रीक-प्रकृति नहीं छूटती थी। धीरे धीरे इस प्रकृति की प्रबलता से बौद्ध-समाज के ऊपर भी विदेशीय-भाव का कुछ कुछ प्रभाव पड़ा था। यद्यपि कनिष्क बौद्ध हुए थे, तथापि वे इरानीयधर्म का पालन भी साथ-साथ करते थे। वे ग्रीक, भारतीय, और बौद्ध देवताओं पर समान आदर रखते थे।

तथ्य न होने पर भी इस में सन्देह नहीं है कि आचार्य शंकर के ही प्रभाव तथा प्रयत्न

( ५ ) बौद्ध-धर्म मे ईश्वर का अभाव। ईश्वर की सत्ता न माननेके कारण, जनता मे उसका आकर्षण धीरे-धीरे कम हो गया था।

( ६ ) तान्त्रिक उपासना के बहाने से, तान्त्रिक बौद्ध लोग इतना अनाचार करते थे और इतने दुर्नीति-परायण हो गये थे कि जनसमाज मे उन लोगों का बहुत बदनाम हो गया था। यद्यपि ये सब अनाचार वैयक्तिक दोप के भीतर ही परिगणनीय हैं, तथापि साधारण लोग इन सब का बौद्ध-धर्म के ऊपर आरोप करते थे। बौद्धधर्म से समाज की श्रद्धा के शिथिल हो जानेका यह भी एक कारण है।

इन सब आभ्यन्तर कारणों से धर्म का मूल सर्वथा शिथिल हो गया था। पक्षान्तर मे शङ्कर और कुमारिल जैसे महापुरुषों के पवित्र जीवन और उन्नत आध्यात्मिक उपदेश से लोगों का चित्त सहज मे ही उन लोगों की ओर विशेषरूप से आकृष्ट हो गया था। यदि बौद्धों का प्राचीन आदर्श नष्ट न होता, तो केवल धर्म-प्रचारकों के ग्रन्थ-निर्माण अथवा उपदेश- प्रचार का उन पर उतना प्रभाव न पड़ता; क्योंकि यदि भीतर दोष-सञ्चय न होता, तो इस प्रकार के आगन्तुक कारणों से, सैकड़ों वर्षों से बद्ध-मूल धर्म का ऐसा परिणाम न होता।

शङ्करदिग्विजय मे लिखा है कि बौद्धों के ऊपर ब्राह्मण-सम्प्रदाय ने अत्याचार किया था। राजा सुधन्वा के अत्याचार की बात प्रसिद्ध ही है। इसका कुछ ऐतिहासिक मूल है या नहीं, यह कहना कठिन है। यह सत्य हो या न हो, कोई राजा अत्याचारी रहा, इसमें कोई संशय नहीं है। हिन्दू राजा पुष्यमित्र के अत्याचार का विवरण 'दिव्यावदान' मे है। हूण राजा मिहिरकुल, ब्राह्मणों के पक्षपाती थे; ये शैव थे। श्रीनगर मे 'मिहिरेश्वर' नामक शिव जी की इन्होंने स्थापना की थी ( राजतरङ्गिणी )। प्रसिद्ध है कि, इन्होंने भी बौद्धों के ऊपर अति अत्याचार किया था। कर्ण-सुवर्ण के राजा शशाङ्क का वर्णन भी प्रायः ऐसा ही मिलता है। ये हर्षवर्धन के समकालीन और विरोधी थे। संभवतः ये शैव थे—यह सब सच हो सकता है, अथवा नहीं भी हो सकता; परन्तु यह विश्वास योग्य नहीं है कि २।४ व्यक्तियों के अत्याचार के कारण, किसी दृढ़-मूल धर्म का देश से उच्छेद हो जाय। अत एव बौद्धधर्म की भीतरी अवनति ही इस परिणाम का प्रधान कारण है।"

[ अच्युत, वर्ष ३, अङ्क ४, पृ० ४६–४८ पर टिप्पण ]

"बौद्ध-धर्म के उदय से, देश मे जो भली-बुरी प्रथायें प्रचलित हुईं, उन मे सबसे बुरी प्रथा भिक्षा-वृत्ति की थी। बौद्धधर्म से इस वृत्ति का उदय हुआ,' यह कहने की अपेक्षा, बौद्धधर्म ने इस वृत्ति को अकारण उत्तेजन दिया, यह कहना अधिक युक्तियुक्त होगा। हर एक वर्ण के मनुष्य, बौद्धधर्म की दीक्षा ले सकते थे। उनके निवास के लिये बड़े बड़े विहार बने हुए थे। इससे लाभ उठा कर, सभी आलसी, बौद्धधर्म की दीक्षा ग्रहण करने लगे। ऐसे धर्मान्तर करनेवालों मे तत्त्वाऽन्वेषी और धर्मपरायण लोग बहुत ही कम थे, पेटार्थी लोगों की ही संख्या अधिक थी। बौद्ध-धर्म के ह्रास का यह एक विशेष कारण है। यूरोप मे 'मोनास्टरियों' की जो दशा हुई, ठीक वही दशा 'विहारों' और बौद्ध भिक्षुओं की हुई। बौद्ध-धर्म के उत्कर्षकाल में, बौद्ध-विहारों मे हजारों भिक्षु बसते और गाँवों मे भिक्षा माँग कर उदर-पूर्ति करते थे। बौद्धों के समय मे जहाँ तहाँ भिखारियों की भरमार हो गई थी। आरंभ मे भिक्षुओं के प्रति लोगों का कुछ आदर होने के कारण, प्रायः भिक्षुओं से कोई उकताता नहीं था; पर आगे चल कर जब बौद्ध भिक्षुओं की संख्या बहुत बढ़ गई और वे लोगों को भिक्षा के लिये सताने लगे, तब लोगों का भी उनके प्रति आदर घट गया। इन बौद्ध भिक्षुओं मे ब्राह्मण-क्षत्रियों की अपेक्षा शूद्रादिकों की ही संख्या अधिक होने से भी लोगों की इन पर श्रद्धा नहीं रही। ब्राह्मण-क्षत्रिय तो प्रायः मठाधिकार की आकांक्षा से ही बौद्ध-धर्म मे प्रवेश करते थे" [ हिं० भा० उ० पृ० ३८६–८७ ]

इस प्रकार, भारत से बौद्धधर्म के सर्वथा उच्छेद के अनेक कारण, विद्वानों ने बतलाये हैं। ये सभी कारण, न्यूनाधिकरूप से संभाव्य हैं। पर, इन सब का भी मूल कारण, इन कारणों का भी कारण, "निदानं त्वादि-कारणं" कुछ और ही प्रतीत होता है। बौद्ध-धर्म के इतिहास पर, और इस देश की तत्कालीन परिस्थियों पर सूक्ष्म विचार करने से, यह बात बिल्कुल स्पष्ट विदित होगी कि, राजनैतिक और तन्मूलभूत सामाजिक कारण ही भारत वर्ष से बौद्धधर्म के आत्यन्तिक उच्छेद का प्रयोजक हुआ; क्योंकि बौद्धधर्म मे प्रवेश का दरवाजा सबके लिये निःशुल्क उन्मुक्त था। स्वदेश के 'शूद्र' तथा विदेश के 'अनार्य वा म्लेच्छ' कहे जानेवाले लोग भी बौद्ध धर्म मे न केवल दीक्षित ही होते थे, बल्कि बौद्ध भिक्षु भी बन सकते और बनते थे। इससे एक ओर जहां बौद्धसम्प्रदाय की अभिवृद्धि हुई, और विदेशों मे भी बौद्धधर्म का असीम प्रसार होने लगा, वहाँ दूसरी ओर स्वदेश मे उसके तीव्र विरोध का भाव उत्पन्न हो गया। यद्यपि इस विरोध-भाव का थोड़ा-बहुत हेतु, बौद्धधर्म मे जातिवादकृत तिरस्कार, शूद्र-संन्यास, ब्राह्मणेतरों का प्रवक्तृत्व ( उपदेशकत्व ) आदि भी हुआ, तथापि यह मुख्य कारण नहीं था। मुख्य कारण हुआ, बौद्ध-धर्म से विदेशियों का सम्पर्क ही। विदेशी अनार्य वा म्लेच्छ समझे जानेवाले लोग, बौद्धधर्म मे प्रविष्ट होकर भारतीय आर्य-संस्कृति मे अपने अनार्य आचार-विचारों का संमिश्रण ही नहीं करते थे, प्रत्युत साथ ही यहाँ के राज्य और समाज पर भी अपना पूरा अधिकार तथा प्रभुत्व जमा लेते थे। शक, यवन, हूण आदि विदेशी आक्रमणकारी और विजेता लोग, यहाँ पहुँच कर बड़ी चातुरी से बौद्ध-धर्म ग्रहण कर लेते और उसके द्वारा बौद्ध-सङ्घ को अपना लेते थे। सुतरां अनायास ही यहां उनका अस्तित्व और प्रभुत्व निर्वि-रोध, प्रत्युत अत्रत्य प्रबल बौद्ध-सङ्घशक्ति से सुरक्षित हो जाता था। इधर बौद्धीभूत वे वैदेशिक राजा भी बौद्धधर्म के प्रचार आदि मे राजशक्ति से पूरा जोर देकर बौद्ध-साम्प्रदाय को सन्तुष्ट रखते थे, और अपने देश तथा जाति के बहुसंख्यक लोगों को बौद्ध-सङ्घों मे दाखिल करा कर अपनी सामाजिक शक्ति को मज-बूत और उसके द्वारा अपने भारतीय राज्य को निष्प्रत्यूह तथा अक्षुण्ण बनाये रहते थे। अल्प-संख्यक और दुर्बल भारतीय-हिन्दू-धर्मियों का कोई वश नहीं चलने पाता था। अगत्या ये लोग वैदेशिक बौद्धराज्य के अधीन होने पर बाध्य होते थे। बौद्ध-शासन मे इन पर धार्मिक अत्याचार भी होता ही होगा। इस प्रकार यहाँ के अर्थ, धर्म, राज्य और समाज, वैदेशिकों के अधिकार तथा प्रभुत्व मे चले जाते और बौद्ध-सङ्घ के बलवत्तर प्रभाव से उनके अधीन निरन्तराय रहते थे। कल्पना कीजिये कि, यदि वर्त्तमान बृटिश राजा, भारत मे आकर बस जाय, और यहीं के किसी धर्म को स्वीकार कर, उसके प्रचुर अनुयायियों को अपनी ओर मिला ले, उसके अनुयायियों को अधिकार के बड़े-बड़े पदों पर रख कर, सन्तुष्ट करता रहे, साथ ही बहुसंख्यक अंग्रेजों को इसी धर्म का अनुयायी बना कर, भीतर ही भीतर अपने जातीय आचार-विचारों का संमिश्रण भी इस धर्म मे और अत्रत्य संस्कृति में करता रहे, तो उसका प्रतीकार वा विरोध करना कितना कठिन होगा ? वह तो धर्म के नाम पर, स्वीकृत धर्म के श्रद्धालु भारतीयों और अपनी कूटनीति से बनाये हुए स्वदेशी अनुयायीवर्गों के बल से निष्कण्टक राज्य करता रहेगा, और उसके विरोध मे आवाज उठाने वाले भारतीय स्वाधीनता और अत्रत्य संस्कृति के अभिमानियों का घोर दमन भी यहीं के स्व-धर्मियों की सहायता से अनायास ही कर सकेगा। ऐसी दशा में उस मूल धर्म के प्रति ही स्वराष्ट्राभिमानियों का विद्वेष और विक्रोश प्रबल हो उठेगा, जिसके आश्रय और ब्याज से वैदेशिक राजा, इस देश के धन-धाम, राज्य, समाज आदि पर अधिकार जमा कर, छद्म-भाव से इस की संस्कृति, प्रभुता आदि को नष्ट करता होगा। ऐसी ही स्थिति, वैदेशिक छद्म-बौद्धों के समय, भारत वर्ष की हो गई थी। शक, यवन, हूण आदि अनार्य वैदेशिक लोग प्रायः छद्म-बौद्ध बन कर, यहाँ के सर्वस्वाधिकारी हो गये थे। अत्रत्य क्षत्रियों से राज्य छिन गये थे; "नन्दान्तं क्षत्रिय-कुलं" "राजानः शूद्रभूयिष्ठाः"; अतः स्वभावतः भारतीय क्षत्रियों मे वैदेशिक शूद्र राजाओं के प्रति प्रबल विरोध-भाव विद्यमान था। बौद्धधर्म में सर्वाधिकार होने से, ब्राह्मणों का प्रवक्तृत्व, राज-मन्त्रित्व, पौरोहित्य आदि भी छिन गया था; सुतरां इनमे भी बौद्ध-

सम्प्रदाय के प्रति घोर घृणा और विद्वेष का भाव जागरूक था। वैदेशिकों के हाथ मे अर्थ-प्रबन्ध के पड़ जाने से, अत्रत्य वैश्य-समाज भी असन्तुष्ट तथा उत्तेजित हो गया था। बौद्धधर्म के द्वारा भारतीय संस्कृति मे वैदेशिक अनार्य आचार-विचारों के प्रवेश से अत्रत्य संस्कृति के पक्षपातियों का, एवं बार बार, छद्म-बौद्ध-भूत वैदेशिक राजाओं के अधीन स्वदेश को होते देख कर, इसे न सह सकनेवाले स्वराज्याभिमानियों का, भाव भी उनके अत्यन्त विरुद्ध हो गया था। इस प्रकार, राजनैतिक, आर्थिक, सामाजिक, सांस्कृतिक आदि कारणों से, शूद्र और वैदेशिक-अनार्य-भूयिष्ठ छद्म-बौद्ध-सम्प्रदाय के प्रति, भारतीय आर्यसन्तानों का असन्तोष, बहुत पहले से ही, धीरे धीरे बढ़ गया था, और इन सभी फसादों की जड़, ये लोग उस बौद्ध-धर्म को ही समझने लगे थे, जिस में सभी देशों और जातियों के आर्य-अनार्य सब लोग, अनिवारितरूप से स्वच्छन्दतः प्रवेश कर सकते थे। अतः उसके उच्छेद की चिन्ता मे भारत के सभी तत्कालीन मनीषी और स्वदेश तथा समाज के प्रति अपने गुरुतर उत्तर-दायित्व और कर्त्तव्य को समझनेवाले लोग, तल्लीन थे; पर अनुकूल अवसर के अभाव से विवश हो रहे थे।

जब पूर्व-प्रदर्शित रीति से, धर्म-पौरोहित्य, मठाधीशत्व, सङ्घ, स्वधर्मि-राज्य आदि के ऐश्वर्य मद मे मस्त और उन्मत्त होकर, अधिक-संख्यक बौद्ध लोग घोर वाममार्गी और पञ्च'म'कारी हो गये, तब उन के खुल्लम-खुल्ला विरोध का अवसर आया; क्योंकि नैतिक पतन और दुराचार के कारण, बौद्ध सङ्घ, देशवासियों की दृष्टि से सहज ही गिराये जा सकते थे। फलतः पूर्व से ही बौद्धों पर क्रुद्ध रहनेवाला अवसरदर्शी ब्राह्मण-दल, कुमारिल के नेतृत्व मे, उनके विरुद्ध प्रचार के लिये कार्यक्षेत्र से उतर पड़ा। इधर राजनीतिक कारण से बौद्ध-द्वेष करनेवाले क्षत्रियवर्ग को अपना उद्देश्य सिद्ध करने का बहाना और मौका मिला। पुष्यमित्र, शशाङ्क, सुधन्वा आदि क्षत्रियों ने बौद्धों का दमन किया। क्रमशः बौद्ध-शक्ति क्षीण हुई और भारतीय राज्य, राजपूत राजाओं के अधीन हुए। उस समय वेदप्रामाण्य, जातिवाद, जन्मना चातुर्वर्ण्य, जातीय-अस्पृश्यता, स्व जातिगत भोजन और विवाह आदि की कड़ी व्यवस्था, कुमारिल भट्ट के पौरोहित्य मे, मुख्यतः राजनीतिक कारणों से हीं हुई; क्योंकि इन्हीं बातों के आचार-प्रचार से बौद्ध-मत का प्रतीकार और अनार्यराजक, शूद्र-संन्यासि-भूयिष्ठ, बौद्ध-सङ्घ का निरसन हो सकता था; और उन्हीं बातों से जाति-ब्राह्मणों का जननेतृत्व, राजगुरुत्व, राज्यमन्त्रित्व, लोक-पौरोहित्य, तथा जाति-क्षत्रियों का जन्मसिद्धराज्याऽधिकार कायम हो सकता था। अत एव कुमारिलादि ने प्रचार किया और उसके आधार पर धर्म-कैतव से हिन्दू राजाओं ने बौद्धों का दमन किया। ये सब बातें आचार्य शङ्कर के पहले ही कुमारिल भट्ट के समय और उन्हीं के प्रचार तथा प्रभाव से हुईं।

उस समय और उसके बाद, भारत में अंग्रेजों के आने तक, कुमारिल के अस्पृश्यता-प्रधान जातिवाद का, हिन्दूहित की दृष्टि से, यह सुपरिणाम, कुछ लोग मानते हैं कि, उस समय अस्पृश्यता-मूलक जातिवाद की मनोवृत्ति को, हिन्दू जनता मे जगा देने के कारण ही, शूद्र और वैदेशिक अनार्य-भूयिष्ठ बौद्ध संघ का विघटन और विद्रावण करके, भारतीय राज्य, समाज, धर्म, संस्कृति, वेद आदि की रक्षा और स्वाधीनता की जा सकी। अनन्तर भी जब जब इस देश पर विदेशी विधर्मियों के आक्रमण हुए, तब तब, अभूतपूर्व असह्य विपत्तियों तथा यातनाओं के होते रहने पर भी, हिन्दू-समाज बच गया, मुसलमान वा ईसाई नहीं बनाया जा सका; क्योंकि हिन्दू लोग, अपने विजेताओं को भी अनार्य, म्लेच्छ, नीचतम, और अत्यन्त अछूत समझते आये, भारत में उनका राज्य और साम्राज्य स्थापित हो जाने पर भी, उन से घोर घृणा ही करते आये, फलतः उनके प्रचार, प्रलोभन, दण्डभय आदि का इन पर तनिक भी प्रभाव नहीं पड़ा और आज हिन्दू समाज, सर्वशः मुसलमान वा ईसाई होने से बच कर जीवित है। यह सब अस्पृश्यता-प्रधान जातिवाद का ही सुफल है।

इस मत को अंशतः सही मान लेने पर भी अस्पृश्यतामूलक जातिवाद के दुष्परिणाम की तुलना इस से नहीं की जा सकती। अवश्य ही उस समय, भारतीय प्रजा की आवश्यकता और तज्जन्य

मनोवृत्ति के कारण अस्पृश्यता-प्रधान जातिवाद का स्वागत हुआ और बौद्धों के विरुद्ध उसका सामयिक उपयोग भी किया गया, तथा उस मे बाह्य सफलता भी मिली। पर, यथार्थतः उस से देश और समाज का कुछ लाभ भी हुआ वा नहीं, यह विचारणीय है। इस विषय मे निश्चित रूप से कहा जा सकता है कि जात्यभिमान के कारण, हिन्दू-जाति, धर्म, संस्कृति, आदि की रक्षा, मुसलमान आदि न बन जाने से, भले ही हुई हो, पर अस्पृश्यता-प्रधान जातिवाद ने हिन्दू-समाज को ही कभी न बनने दिया; व्यक्ति, परिवार, और अन्ततः बिरादरियों में बँट कर, यह समाज छिन्न-भिन्न हो गया। परस्पर के अहंकार और तिरस्कार के दुर्भाव से हिन्दू-समाज, अन्तःकलह और मिथः-असहयोग के कारण, राजनैतिक, आर्थिक, धार्मिक, नैतिक, और सामाजिक, विषयों मे उन्ही अनार्यों के वश मे सदा के लिये चला गया, जिन को यह नीचतम और म्लेच्छ समझता है। स्पृश्यतानिबन्धन फूट के कारण ही म्लेच्छ आक्रमण कारियों का विरोध यहाँ सफल नहीं हो सका। स्वधर्मीभूत बौद्धाऽधिकार यदि भारत से हट गया, तो विधर्मी म्लेच्छाधिकार, दाख़िल हो गया, जो अब तक विद्यमान है, और पुनः जब तक अपृस्श्यता-प्रधान जातिवाद दूर न होगा, तब तक प्रवर्त्तमान रहेगा। अस्पृश्यतामूलक जातिवाद के कारण ही, हिन्दू समाज से ही निकलकर, करोड़ों लोग मुसलमान और ईसाई हो गये हैं। यदि यह जातिवाद न होता, तो संभवतः मुसलमान आदि आक्रमण कारी भी, अन्त्य हिन्दू-समाज मे उसी प्रकार मिल गये होते, जैसे पहले शक, यवन, हूण आदि मिल गये; फलतः आज भारतीय-राष्ट्रीय-प्रगति-बाधिका हिन्दू-मुस्लिम-समस्या जन्म ही न लेती। क्योंकि जब तक जाति-वाद प्रबलतर नहीं हुआ था, तब तक मुसलमान लोग भी हिन्दू-समाज मे मिला लिये जाते थे। यद्यपि कुमारिल-भट्ट के कर्तव्य से सातवीं शती के अनन्तर जातिवाद प्रबल हो चला था, तथापि "हम देखेंगे कि १२वीं-१३वीं सदी तक इन जातों ( हिन्दुओं ) मे भी बाहर के आदमियों के आ मिलने की गुञ्जाइश बनी रही...शहाबुद्दीन ग़ोरी ने ११७८ ई० मे गुजरात पर चढ़ाई की। वहाँ का राजा मूलराज सोलङ्की ( २य ) अभी छोटा था। उसकी माँ ने आबू के नीचे कायद्राँ गाँव पर शत्रु का मुक़ाबला किया। ग़ोरी बुरी तरह हार कर भाग गया और उसकी फ़ौज का बड़ा अंश क़ैद हो गया। क़ैदियों को हिन्दू बना कर गुजरातियों ने अपनी जातों मे मिला लिया" ( इ० प्र० पृ० २४१-४३ )

ऊपर, बौद्ध-धर्म के कारण, भारतीय राष्ट्र, समाज, संस्कृति आदि को जो हानि, बौद्ध-सम्प्रदाय द्वारा वैदेशिक अनार्य म्लेच्छादिकों के संसर्ग से हुई, उसका संक्षिप्त वर्णन किया गया है; पर सच्ची बात तो यह है कि, बुद्धोदय के बाद से भारत वर्ष मे जो कुछ भी भली वा बुरी बात हुई, वह सब बौद्ध-धर्म की ही सृष्टि है। यदि उपर्युक्तरूप से कई अंशों मे बौद्धधर्म से हिन्दू-समाज की हानि हुई, तो—

"बौद्ध-धर्म से हिन्दू-समाज को लाभ भी कम नहीं हुए हैं। हिन्दू-धर्म के ही कुछ मूल सिद्धान्तों पर बौद्धधर्म ने इतना अधिक जोर दिया कि, लोग उन्हें बौद्ध-सिद्धान्त ही समझने लगे। बहुत प्राचीन काल से हिन्दू-तत्त्वज्ञान मे पुनर्जन्म और कर्मवाद के सिद्धान्त रूढ हैं। बौद्धधर्म ने दोनों का ऐसा सुन्दर और प्रभावशाली मेल मिलाया कि यह नीति के संवर्द्धन मे बहुत ही उपयोगी सिद्ध हुआ। इन दो तत्त्वों की ही नींव पर बौद्धधर्म ने नीति का भव्य मन्दिर निर्माण किया, जिससे हिन्दू समाज, नीति के अत्युच्च शिखर पर विराजमान है। तत्कालीन विदेशी व्यापारियों और प्रवासियों ने हिन्दुओं की ईमानदारी की भूरि भूरि प्रशंसा की है। यह कहने की आवश्यकता नहीं कि सर्व-साधारण लोगों की उत्तम नीतिमत्ता ही समाज का बहुमूल्य सद्गुण समझी जाती है।

बौद्धधर्म ने हिंसायुक्त याग-यज्ञों का निषेध किया, यह उसका दूसरा चिरन्तन और अनुकूल परिणाम है। बौद्ध-धर्म का अन्त हो गया, परन्तु उसके अहिंसा-धर्म का लोगों पर इतना अधिक प्रभाव पड़ा कि अब हिंसायुक्त याग-यज्ञों का पुनः प्रचार होना असंभव हो गया है। बौद्ध धर्म ने वेदों के सम्बन्ध मे लोगों की श्रद्धा शिथिल की थी, वह मीमांसकों ने फिर दृढ़-मूल कर दी, परन्तु उनसे वेद-प्रणीत हिंसायुक्त याग-यज्ञों का पुनरुज्जीवन करते न बना। हमारे कथन का यह तात्पर्य नहीं कि अग्निहोत्र-सहित

से वैदिक धर्म की पुनः प्रतिष्ठा हुई थी। उनके ब्रह्मचर्य, विद्या, धी, प्रतिभा, तथा तपश्चर्या का बल समस्त देश को अवनत मस्तक से मानना पड़ा था। यद्यपि वैष्णव, शैव, शाक्त, तान्त्रिक आदि सभी सम्प्रदाय उनके द्वारा प्रचारित अद्वैत सिद्धान्त के विरोध मे सैकड़ों वर्षों से घोरतर विरोध करते आ रहे हैं, तथापि यह निश्चित है कि इससे उनका प्रताप तथा प्रभाव क्षुण्ण नहीं हुआ। शंकराचार्य जिस समय प्रादुर्भूत हुए थे, उस समय की देश की अवस्था का यथार्थ ज्ञान न होने से उनके कार्यों तथा महत्ता का अनुभव नहीं किया जा सकता।

शंकराचार्य ने शास्त्रीय विचार से, विभिन्न-मतावलम्बी सब विपक्षियों को पराजित किया था। जो सब पुण्यक्षेत्र उस समय विधर्मियों के अधीन हुए थे, उन्होंने यथाशक्ति उनका उद्धार किया था। स्वयं ग्रन्थ आदि की रचना कर, तथा शिष्यों द्वारा ग्रन्थों की रचना कराकर, शास्त्रों

---

सभी यज्ञादि कर्म लुप्त हो गये थे। हमारे कथन का आशय यह है कि हिंसाप्रधान वैदिक कर्मों का बौद्धों के समय मे जो ह्रास हुआ, उसका फिर उदय न हो सका। अग्निहोत्रादि कर्मों का व्यक्ति से सम्बन्ध रहता है, समाज के लिये उनका कुछ भी महत्त्व नहीं। किन्तु बड़े बड़े यज्ञों के सम्बन्ध मे यह बात नहीं है। बड़े यज्ञों का बड़ा आडम्बर होता है; उन मे शक्ति और धन का बहुत व्यय होता है। उनकी क्रियायें ( विधियाँ ) भी बहुत पेचीली होती हैं। केवल धनी लोग ही यथासाङ्ग याग-यज्ञ कर सकते हैं। अश्वमेध, राजसूय जैसे यज्ञ, राजाओं के सिवा कोई कर ही नहीं सकता। इन यज्ञों के लिये संग्राम भी हो जाते और समाज मे अकारण अशान्ति उत्पन्न होती है। पर-लोक मे इन यज्ञों से जितना पुण्य-लाभ होना संभव है, उससे कहीं अधिक लोगों की प्राण-हानि यहीं हो जाती है। ऐसे याग-यज्ञों के बन्द होने से देशका निरर्थक धन-व्यय और हिंसा-कर्म रुक गया और इससे देश मे सुख-समृद्धि की वृद्धि हुई। यहाँ यह बात ध्यान मे रखने योग्य है कि उस समय के नये राजपूत राजाओं ने अश्वमेधादि यज्ञ नहीं किये थे। ..

इसका सारांश यह है कि, समस्त समाज का एक ही धर्म होने और पन्थों तथा सम्प्रदायों की उत्पत्ति न होने के कारण, धार्मिक फूट के लिये अवकाश नहीं था। जातिबन्धन वर्तमान काल के समान अधिक कठोर न होने के कारण, उस समय जातिद्वेष इतना तीव्र नहीं था। समाज का शोषण करनेवाला निरुद्योगियों का दल नष्ट हो जाने और समाज की नीतिमत्ता उच्च-श्रेणी की होने के कारण समाज की परि-स्थिति सब तरह से विभवानुकूल थी, और राजसूय-अश्वमेधादि झगड़ेवाले यज्ञों के बन्द हो जाने के कारण, देश मे अकारण युद्ध नहीं होते थे" [ हि० भा० उ० पृ० ३८८-९० ]।

एवं बाहर से आनेवाले विदेशी और विधर्मी लोग भी स्वदेशी तथा स्वधर्मी बन कर भारतीय बन जाते थे, जो वर्तमान मुसलमानों की तरह, भारतीय राष्ट्र को खण्डशः बाँट लेने का अनुचित दावा और अनधिकार चेष्टा न कर के, उलटे भारतीय साम्राज्य, धर्म, और संस्कृति का प्रचार, अन्यान्य देशों मे भी करते-कराते थे, बौद्ध धर्म-स्वीकार कर, सर्वथा भारतीय बन जानेवाले शक, हूण और यवन राजाओं के चरित्र से यह बात अत्यन्त स्पष्ट है।

अतः अस्पृश्यता-मूलक-जातिवाद-रहित कर्मणा चातुर्वर्ण्य ही सर्वथा श्रेयस्कर है।

६. "बौद्धादि-नास्तिक-ध्वस्त-वेदमार्गं पुरा किल,
भट्टाचार्यः कुमारांशः स्थापयामास भूतले" [शङ्कराचार्यकृत-सर्वसिद्धान्त-संग्रहः]

एवमादि प्रमाणों से यह प्रसिद्ध है कि, आचार्य शङ्कर से पूर्व ही कुमारिल भट्ट ने 'वैदिक धर्म की पुनः प्रतिष्ठा कर दी थी।

"कुमारिलने वर्त्तमान हिन्दूधर्म की नींव डाली, और शङ्कर ने उसपर सुन्दर इमारत खड़ी की। बौद्ध मत का खण्डन कर वैदिक मत की पुनः स्थापना कुमारिल भट्ट ने की, और यही उन का सब से महत्त्व का कार्य है। साधारण लोगों की धारणा है कि वैदिकधर्म के पुनरुजीवन का कार्य शङ्कराचार्य ने

के सिद्धान्त की यथार्थ व्याख्या करते हुए आचार्य शंकर ने वैदिक धर्म तथा उपनिषदादि के निगूढ रहस्य को समझने के लिये मार्ग परिष्कृत कर दिया था। उन्होंने ऐसा प्रबन्ध कर दिया था, जिससे समग्र देश की जनता उनके द्वारा प्रचारित धर्म का मर्म ग्रहण कर सके। यदि श्रीविद्यार्णव" का मत सत्य मान लिया जाय, तब मानना होगा कि उन्होंने जैसा एक ओर गृह-त्यागी सन्यासियों के लिये शुद्ध ज्ञान-मार्ग का उपदेश दिया था, वैसे ही पक्षान्तर मे गृहस्थों के लिये उपासना-मार्ग भी प्रकाशित किया था। प्राचीन समय मे बौद्ध समाज मे भी प्रायः ऐसी ही व्यवस्था थी। इसके अतिरिक्त उन्होंने भी बौद्धों के समान सन्यासियों को संघ-बद्ध करने की चेष्टा की थी, और भारत के चार कोनों मे चार धामों की स्थापना की थी। इन मे ज्योतिर्मठ

---

किया; परन्तु इतिहास का सूक्ष्म निरीक्षण करने पर यही जान पड़ेगा कि, इस का श्रेय कुमारिल भट्ट को दिया जाना चाहिये। शङ्करदिग्विजय से भी यही सिद्ध होता है।... 'श्रुत्यर्थधर्मविमुखान् सुगता-न्निहन्तुं जातं गुहं भुवि भवन्तमहं नु जाने" [ शं० दि० ७, ६ ]... कुमारिल की अपेक्षा शङ्कराचार्य का पुरुषार्थ लोगों को अधिक जँचता है, इस से यह न समझ लेना चाहिये कि, कुमारिल के पुरुषार्थ का महत्त्व कम है। उस समय के लोगों की अत्यन्त तीव्र अकांक्षायें शङ्कराचार्य ने पूर्ण कीं, यही उन की दिगन्तव्यापिनी कीर्ति और विजय का कारण है। इस बात को कदापि न भूलना चाहिये कि, लोगों की अत्यन्त प्रिय भावनाओं के साथ सम-रस हो जाना ही लोकोत्तर पुरुषों की विजय और जगद्व्यापिनी लोक-प्रियता की कुंजी है।" [ हिं० भा० उ० पृ० २८६—९४ से सङ्कलित ]

७. "शाक्तागमसाहित्य मे 'श्रीविद्यार्णव' नामक एक प्रसिद्ध ग्रन्थ है। यह ग्रन्थ अभी तक मुद्रित नहीं हुआ; इस की एक सम्पूर्ण प्रति काश्मीर मे विद्यमान है ( द्रष्टव्य—Stein साहब का बनाया हुआ जम्मू-रघुनाथमन्दिरस्थ पुस्तकालय का सूची पत्र )। यह अति बृहद् ग्रन्थ है। इस का फुटकर कोई-कोई अंश भिन्न-भिन्न पुस्तकालयों मे उपलब्ध होता है।...इस ग्रन्थ मे श्रीशङ्कराचार्य की गुरु-परम्परा तथा शिष्यपरम्परा का भी कुछ वर्णन किया गया है। यह अभी तक प्रकाश में नहीं आया, इस लिये संक्षेपतः इस विषय मे यहाँ पर कुछ लिखाना उचित होता है। ऐतिहासिक दृष्टि से इस विवरण का कितना गौरव है, इस का निर्णय ऐतिहासिक विद्वान् करेंगे। किन्तु तान्त्रिक समाज मे शङ्कराचार्य और उन के सम्प्रदाय की जो प्रसिद्धि है, उस का कुछ परिचय पाठक-समाज को प्राप्त होना चाहिये।...

इस ग्रन्थ के अनुसार शंकराचार्य गौड़पाद के प्रशिष्य नहीं थे। गौड़पाद से लेकर शंकराचार्य तक सात पुरुषों के नाम मिलते हैं, वे क्रमशः इस प्रकार हैं—**गौड़पाद, पावक, पराचार्य, सत्यनिधि, रामचन्द्र, गोविन्द और शङ्कराचार्य**। इस से प्रतीत होता है कि, शंकर के गोविन्द-शिष्य होने मे कोई सन्देह नहीं है, किन्तु वे गौड़पाद के प्रशिष्य नहीं थे। प्रचलित ग्रन्थों मे गौड़पाद, व्यास-शिष्य शुकदेव के साक्षात् शिष्य माने जाते हैं। परन्तु शुकदेव और गौड़पाद के बीच में दीर्घकाल का व्यवधान होने से ऐतिहासिक लोग शुक के साथ गौड़पादका साक्षाद् गुरु-शिष्य-सम्बन्ध मानने मे संकोच करते हैं। बहुत लोग कल्पना करते हैं कि शुकदेव के बाद अद्वैतज्ञान की धारा एक प्रकार उच्छिन्न हो गई थी। गौड़पाद ने सम्भवतः किसी अलौकिक उपाय से आविर्भूत शुकदेव की ही दिव्यमूर्ति से इस ज्ञान का पुनरुद्धार किया था। इसी प्रकार शुक के साथ उन का गुरु-शिष्य सम्बन्ध भी स्थिर होता है। परन्तु साधारण ऐतिहासिक लोग इस को प्रमाण-रूप मे ग्रहण नहीं कर सकते। इस ग्रन्थ मे गौड़पाद के पूर्व-वर्त्ती गुरुओं की भी नामावली दी गई है, जिस को देखने से शुकदेव और गौड़पाद के मध्य मे बहुत से पुरुषों का व्यवधान दीख पड़ता है। आदि विद्वान् कपिल से ही शंकर-सम्प्रदाय की प्रवृत्ति हुई है, यह इस ग्रन्थकार का मत है। **कपिल से गौड़पाद तक गुरुओं के नाम क्रमशः इस प्रकार हैं—कपिल, अत्रि, वसिष्ठ, सनक, सनन्दन, भृगु, सनत्सुजात, वामदेव, नारद, गौतम, शौनक,**

जोशीमठ—बदरिकाश्रम के सन्निकट है, शारदामठ द्वारका-धाम मे, शृंगेरीमठ रामेश्वरक्षेत्र मे, और गोवर्द्धनमठ पुरुषोत्तम-क्षेत्र में विद्यमान हैं। आचार्य ने इन सब मठों में त्रोटकाचार्य, हस्ता-मलकाचार्य, सुरेश्वराचार्य, तथा पद्मपादाचार्य, इन चार शिष्यों को अपने प्रतिनिधि रूप मे स्थापित किया था। कुरु, काश्मीर, कम्बोज, पाञ्चाल आदि देश अर्थात् भारतवर्ष के उत्तर तथा पश्चिम का अधिकांश भूभाग, बदरीधामस्थ ज्योतिर्मठ के शासनाधीन हुआ; उसी प्रकार सिन्धु, सौवीर, सौराष्ट्र, महाराष्ट्र प्रभृति देश, अर्थात् भारतवर्ष का पश्चिम भूभाग शारदा मठ के शासनाधीन

---

शक्ति, मार्कण्डेय, कौशिक, पराशर, शुक, अङ्गिरा, कण्व, जावालि, भरद्वाज, वेदव्यास, ईशान, रमण, कपर्दी, भूधर, सुभट, जलज, भूतेश, परम, विजय, मरण, पद्मेश, सुभग, विशुद्ध, समर, कैवल्य, गणेश्वर, सपाथ, विबुध, योग, विज्ञान, अनङ्ग, विभ्रम, दामोदर, चिदाभास, चिन्मय, कलाधर, वीरेश्वर, मन्दार, त्रिदश, सागर, मृड, हर्ष, सिंह, गौड़, वीर, घोर, ध्रुव, दिवाकर, चक्रधर, प्रथमेश, चतुर्भुज, आनन्दभैरव, धीर, गौड़पाद।

[ इस नामावली के किसी-किसी अंश मे विचित्रता देख पड़ती है। १—शक्ति और पराशर से आनन्तर्य नहीं है, बीच मे दो पुरुषों का व्यवधान है। २—पराशर और शुक के बीच मे वेदव्यास का नाम नहीं है, परन्तु शुक के पिता वेदव्यास का नाम शुक के चार शिष्यों के बाद दिया गया है। टि० ]

इस ग्रन्थ के अनुसार शङ्कराचार्य के १४ शिष्य थे।... १४ शिष्यों में ५ शिष्य सन्न्यासी थे और ९ गृहस्थ थे। ५ सन्न्यासी शिष्यों मे एक शिष्य का नाम शङ्कर भी था; अवशिष्ट चारों के नाम—पद्मपाद, बोध, गीर्वाण, और आनन्दतीर्थ थे। गृहस्थ शिष्यों के नाम थे—सुन्दर, विष्णुशर्म्मा, लक्ष्मण, मल्लिकार्जुन, त्रिविक्रम, श्रीधर, कपर्दी, केशव और दामोदर।

पद्मपाद के छः शिष्य थे, उनके नाम यों हैं—माण्डल, परपावक, निर्वाण, गीर्वाण, चिदानन्द, और शिवोत्तम; ये सब संन्यासी थे। बोधाचार्य के बहुत शिष्य थे, लिखा है कि, सब देशों मे उनके दो प्रकार के शिष्य थे—संन्यासी और गृही। गीर्वाणेन्द्र के मुख्य शिष्य का नाम विद्वद्गीर्वाण था। विद्वद्गीर्वाण के शिष्य का नाम विबुधेन्द्र, विबुधेन्द्र के शिष्य का नाम सुधीन्द्र, और सुधीन्द्र के शिष्य का नाम मन्त्रगीर्वाण था। मन्त्रगीर्वाण के गृही और संन्यासी दोनों प्रकार के शिष्य थे। आनन्दतीर्थ के सभी शिष्य गृही थे; वे लोग पादुका-पीठ की आराधना करते थे। सुन्दरा-चार्य के तीन प्रकार के शिष्य थे—पीठनायक, संन्यासी और गृही। विष्णुशर्मा के शिष्य का नाम प्रगल्भाचार्य था। ये विद्यार्णव-ग्रन्थकार, प्रगल्भाचार्य के शिष्य थे।.........मल्लिकार्जुन के अधिकांश शिष्य विन्ध्य-देश मे रहते थे। इसी प्रकार त्रिविक्रम के शिष्य जगन्नाथ क्षेत्र मे, श्रीधर के शिष्य गौड़, मिथिला, तथा बंगदेश मे, और कपर्दी के शिष्य काशी, अयोध्या प्रभृति देश मे रहते थे। केशव और दामोदर के विषय मे ग्रन्थ मे कोई विशेष विवरण नहीं मिलता।

'गद्यवल्लरी' नाम से श्रीविद्या का एक पद्धतिग्रन्थ उपलब्ध होता है। इस ग्रन्थ के रचयिता का नाम श्रीनिजात्मप्रकाशानन्दनाथ मल्लिकार्जुन योगीन्द्र है। यह ग्रन्थ १४३५ शकाब्द मे, अर्थात् १५१३ खीष्टाब्द मे, ( शाके बाण-त्रि-वेद-शशि-सम्मिते ) लिखा गया था, ऐसा ग्रन्थ से ही पता चलता है। यह श्रीशङ्कराचार्य के सम्प्रदाय का तान्त्रिक ग्रन्थ है। इसके प्रारम्भ मे शङ्कर की गुरु परम्परा तथा शिष्य परम्परा का कुछ वर्णन मिलता है। पाठकों की औत्सुक्य-निवृत्ति के लिये उसका सारांश यहां पर दिया जा रहा है। इस मत मे शङ्कर-सम्प्रदाय के प्रवर्तक शिव हैं। इसके बाद गुरुओं का नाम यों है—विष्णु, ब्रह्मा, वसिष्ठ, शक्ति, पराशर, व्यास, शुक, गौड़पाद, गोविन्द, शङ्करा-चार्य। शङ्कर की शिष्यपरम्परा ऐसी है—विश्वरूप, बोधघन, ज्ञानघन, ज्ञानोत्तम, शिव, ज्ञानगिरि, सिंहगिरि, ईश्वरतीर्थ, नृसिंहतीर्थ, विद्यातीर्थ, शिव, भारतीतीर्थ, विद्यारण्य, मलयानन्द,

हुआ; आन्ध्र, द्राविड़, कर्णाट, केरल प्रभृति देश अर्थात् भारत का दक्षिण भूभाग श्रृंगेरीमठ के शासनाधीन हुआ; एवं अङ्ग, वङ्ग, कलिङ्ग, मगध, उत्कल, तथा बर्बर देश अर्थात् भारतवर्ष का पूर्व भूभाग गोवर्द्धनमठ के शासनाधीन हुआ। इस प्रकार की व्यवस्था का उद्देश्य यह था कि, आचार्य शंकर के निर्वाण के अनन्तर भी समग्र देश मे वर्णाश्रम-धर्म वेदान्त के दृढ़ आश्रय मे सुरक्षित रह कर तत्तन्मठ के अनुकूल स्थिर रहे। प्रत्येक मठ का कार्य क्षेत्र पृथक् पृथक् था। प्रत्येक मठाऽधिकारी का यह मुख्य कर्त्तव्य था कि अपने मठ के अधीन देशों के वर्णाश्रमधर्मियों को धर्मोपदेश करना तथा स्वधर्म मे प्रतिष्ठित रखना। इन मठों के अध्यक्ष, शङ्कराचार्य के प्रतिनिधि होने के कारण, 'शङ्कराचार्य' कहलाते हैं।

---

देवतीर्थ सरस्वती, यादवेंद्रसरस्वती, नृसिंह सरस्वती, माधवेन्द्र सरस्वती, मल्लिकार्जुन योगीन्द्र, रामदेव, दायदेवयति, गगनानन्द, चिद्घनानन्द, महेश्वरानन्द चिदानन्द, और आनन्दचित्प्रतिबिम्ब" [ अच्युत, वर्ष ३, अङ्क ४, पृ० ५१—५५ ]।

'शिवं ज्ञानोपदेष्टारं, विष्णुं धर्मोपदेशकं, विधिं वेदप्रवक्तारं, गुरु-मूर्ति-त्रयं भजे;
वसिष्ठं ब्रह्मविच्छ्रेष्ठं, शक्तिं योगविदां वरं, पराशरं पुराणज्ञं, प्रणतोऽस्मि मुनित्रयम्;
व्यासं वेदान्तसूत्राणां वक्तारं बादरायणं, श्रीशुकं सूत्रकारं च, भजे वेदान्त-देशिकौ;
श्रीमद्गौड़पदाचार्यमद्वैतार्थप्रबोधकं, गोविन्दभगवत्पादमद्वैताचार्यमाश्रये;
अद्वैतस्थापनाचार्यं शङ्करं लोकसद्गुरुं प्रस्थानत्रयभाष्यादि-ग्रन्थकारं नमाम्यहम्"
( गोवर्धन-मठगुरुपरम्परा )

"असंख्य-साख्य-अर्बुद (?), शून्य, महाशून्य, ॐकार, नमोनमः, नारायण, योग, युग, अविगत, शिव, विष्णु, ब्रह्मा, मार्कण्डेय, लोम, धौमधर्म, विमल, अत्रि, दत्तात्रय, पराशर, सारासर (?), भारद्वाज, गौतम, गर्ग, जनक, शुक, श्वेत, केत, दुर्वासा, रोहिप्य, जड़भरत, वामदेव, कामदेव, कपदेव, कपिल, पञ्चशिख, ऋपि-मुनि, देव-मुनि, शिवमुनि, सेवाचार्य, षण्मुखाचार्य, विश्ववाचार्य, द्रोणाचार्य, वेदवाचार्य, गौडाचार्य, भट्टाचार्य, बालगोविन्दाचार्य, श्रीशङ्कराचार्य" ( संन्यासपद्धति-गुरु-परम्परा )

"ब्रह्मा, मार्कण्डेय, रोमऋपि, धर्मऋपि, दत्तात्रय, पराशर, भरद्वाज, गौतम, गर्ग, जनक, शुक, श्वेत, कैत, दुर्वास, रोहिप्य, जडभरत, कपिल, ऋपिमुनि, देवमुनि, शिवाचार्य, सन्मुखाचार्य, गौड़ाचार्य, शङ्कराचार्य" ( 'स्वात्मबोध' नामक ग्रन्थ की गुरु-परम्परा )

"आदिनाथ, आदिशक्ति, सदाशिव, सदाशिवशक्ति, ईश्वर, ईश्वरशक्ति, रुद्र, रुद्रशक्ति, विष्णु, विष्णुशक्ति, ब्रह्मा, ब्रह्मशक्ति, सनक, सनन्दन, सनातनानन्द, सनत्कुमार सनत्सुजात, ऋभुक्षानन्द, दत्तात्रेय, रैवतक, वामदेव, व्यास, शुक, नृसिंह, महेश, भास्कर, महेन्द्र, माधवानन्द, विष्णुदेव, गौड़पाद, गोविन्द, श्रीशङ्कराचार्य" (तान्त्रिकपद्धति-प्रमाणानुसार गुरुपरम्परा; गो० त्या० सं० भा० १ पृ० १५६—५८)

इस प्रकार आचार्य शंकर की गुरुपरम्परा आदि के विषय मे भी अनेक मत हैं। इसमे निर्दिष्ट 'परम्परा' को क्रमिक परम्परा कहने की अपेक्षा, क्रमरहित 'नामावली' कहना अधिक सङ्गत होगा; क्योंकि इन परम्पराओं के नाम-क्रम-निर्देश मे गुरु-शिष्यादि का सम्बन्ध परस्पर विरुद्ध, विपर्यस्त, न्यूनाधिक, और अधरोत्तर-क्रम-विन्यस्त है। बहुत से नाम अनैतिहासिक, अत एव कल्पितवत् भी प्रतीत होते हैं।

कुछ विद्वानों का मत है कि—व्यास, शुक, गौड़पाद, गोविन्दनाथ और शंकराचार्य, यही अद्वैत-सम्प्रदाय की गुरुपरम्परा है—

"व्यासः पराशर-सुतः किल सत्यवत्यां, तस्यात्मजः शुकमुनिः प्रथिताऽनुभावः,
तच्छिष्यतामुपगतः किल गौड़पादो, गोविन्दनाथ-मुनिरस्य च शिष्यभूतः;

आदि-शंकराचार्य से दिया गया पच्चीस श्लोकों का एक 'महाऽनुशासन' सम्प्रदाय मे प्रसिद्ध है। उक्त महाऽनुशासन मे मठ से सम्बन्ध रखनेवाले अनेक उपदेश हैं। इसका तात्पर्य यह है कि, प्रत्येक मठ के आचार्य को चाहिये कि सर्वदा पर्यटन करते हुए अपनी अधिकार-सीमा के अन्दर आवश्यकताऽनुसार तत्तद्देश मे धर्माऽनुशासन करें। मठाध्यक्षों को सर्वदा मठ

---

शुश्राव तस्य निकटे किल शास्त्रजालं, यश्चाऽश्रृणोद्भुजगसद्मगतस्स्वनन्तात्,
शब्दाम्बुराशिमखिलं समयं विधाय यश्चाखिलानि भुवनानि बिभर्ति मूर्ध्ना"

[ शं० दि० ५, १०५-६ ]

बृहदारण्यक उपनिषद् ( अ० ४ ब्रा० ६, तथा अ० ६ ब्रा० ५ ) मे ब्रह्मविसम्प्रदाय की वंशावली दी गई है, जिसका क्रम यों है—

हिरण्यगर्भ ( स्वयंभु ब्रह्म ), परमेष्ठी, सनग, सनातन, सनारु, व्यष्टि, विप्रचित्ति, एकर्षि, प्रध्वंसन, प्राध्वंसन, अथर्वादैव ( आथर्वण ), दध्यङ्, दधीच, अश्वी ( विश्वरूप त्वाष्ट्र ), अश्विनिकुमार, आभूति ( त्वाष्ट्र ), आंगिरस ( अयास्य ), पन्थसौभर, वत्सनपात् बाभ्रव्य, विदर्भी कौण्डिन्य, गालव, कुमारहारित, कैशोर्यकाप्य, शाण्डिल्य, वात्स्य, गौतम, माण्टि, आत्रेय, भारद्वाज, आसुरी, औपजंघनि, त्रैवणि, आसुरायण, जातूकर्ण्य, पाराशर्य, पाराशर्यायण, कृतकौशिक, इत्यादि।

इन नामों के बाद, गौड़पाद, गोविन्दनाथ, और शंकराचार्य के नाम जोड़ कर, इसे भी कुछ लोग, शंकर-सम्प्रदाय की गुरु-परम्परा बना लेते हैं, इसके अतिरिक्त, मत्स्येन्द्रपुराण, अ० ३८; गो० त्या० सं० भा० २ पृ० ४०-४४; तथा उसी ग्रन्थ मे आगे पृ० ४२८-५००, इत्यादि स्थलों में शांकर-सम्प्रदाय की विविध गुरुपरम्परा तथा शिष्यपरमपरा का उल्लेख है। इनमें जहाँ तक गुरु परमपरा का सम्बन्ध है, तद्विषयक सभी बातें वस्तुतः कल्पित हैं; यह बात अन्य सम्प्रदायों की ऐसी ही गुरुपरम्पराओं को देख कर, अधिक पुष्ट और असन्दिग्ध प्रतीत होती है। भारत वर्ष के जैन, बौद्ध, शाङ्कर, रामानुजीय, नाथसम्प्रदाय, तान्त्रिक आदि सभी सम्प्रदायों के लोगों ने अपनी अलौकिक गुरुपरम्परा का आविष्कार कर लिया है। अपने सम्प्रदाय की समूलता, प्राचीनता, प्रशस्तता, श्रेयस्करता आदि प्रसिद्ध करने के लिये, तत्तत्सम्प्रदाय के प्रवर्त्तक अर्वाकालिक पुरुषों के पूर्व, अनेक लौकिक अलौकिक आचार्यों, देवों, ऋषि-मुनियों, अवतार-पुरुषों के नाम जोड़ कर, गुरु-शिष्य-सम्बन्धमय परम्परा का सिल-सिला, प्रत्येक सम्प्रदाय ने बैठा लिया है। प्रत्येक सम्प्रदाय की गुरु-परम्परा मे, तद्भिन्न सम्प्रदायों के भी अनेक मान्य आचार्य परिगणित देखे जाते हैं, अर्थात् नारायण, लक्ष्मी, शिव, ब्रह्मा, सप्तर्षि, मनु, व्यास, शुक आदि कतिपय देव और मनुष्य महापुरुष, प्रायः सभी हिन्दू-सम्प्रदायों की गुरु-परम्परा मे समानरूप से गिने गये हैं। इस से भी यही सूचित होता है कि, इस प्रकार की सभी गुरुपरम्परायें सर्वथा कल्पित हैं। क्योंकि एक ही नारायणादि गुरुओं की परम्परा, परस्पर विरुद्ध, मिथः खण्डन-मण्डन करनेवाले, शैव, वैष्णव, शाङ्कर, रामानुजीय आदि विषम सम्प्रदायों का प्रवर्तन नहीं कर सकती। इस से यह निःसंशय प्रतीत होता है कि, ये सब अनार्ष वा अर्वाकालिक आगमिक सम्प्रदाय, अपना महत्त्व प्रमाणित करने के लिये ही, उपर्युक्त देव, अवतार-पुरुष, ऋषि-मुनि, और विशिष्ट महात्मा आदि के नामों का प्रयोग अपनी-अपनी गुरुपरम्परा की सूची मे करते हैं, और उनके 'सर्व-भूतार्थ-हितोपदेशों' का अर्थ अपने सङ्कुचित साम्प्रदायिक मतों के अनुकूल, मनमाना कल्पित कर लेते हैं, और उन्हीं पूर्वाचार्यों के नाम पर उस का प्रचार करते हैं।

शांकर-सम्प्रदायवालों ने भी इस अंश मे ऐसा ही किया है। वस्तुतः शङ्कराचार्य की कोई गुरु-परम्परा नहीं थी; क्योंकि कलियुग मे सर्व-प्रथम वैदिक सन्न्यासी, शङ्कराचार्य ही हुए; उन्होंने ही 'कलि-वर्ज्य' संन्यास का 'प्रतिप्रसव' सब से पहले किया। उन के पहले वैदिक मत का संन्यासी कोई नहीं होता था; जैन-बौद्ध-भिक्षु अवश्य थे। शङ्कर की तथाकथित गुरुपरम्परा मे जिन पुरुषों का उल्लेख है, वे

मे ही नहीं रहना चाहिये । वर्णाश्रमधर्म की रक्षा करने के लिये जिस अवस्था मे जिस प्रकार के उपाय का अवलम्बन करना उचित हो, उसका उन्हें अवलम्बन करना चाहिये । एक आचार्य को दूसरे आचार्य के विभाग में प्रवेश नहीं करना चाहिये । आवश्यकता पड़ने पर--सन्देहास्पद विषयों के उपस्थित होने पर—परस्पर मिलकर व्यवस्था करनी चाहिये । इसका विशेष रूप से ध्यान रखना चाहिये कि, किसी समय किसी की मर्यादा नष्ट न हो, क्योंकि मर्यादा का नाश होने पर शुभ विषयों के लुप्त होने की आशङ्का होती है । पीठाधीश के लिये वेद, वेदान्त आदि सब शास्त्रों में योग्यता प्राप्त करना, योग से अपरोक्ष ज्ञान प्राप्त करना, संयम, सदाचार, नीति-परायणता, ये सभी सद्गुण आवश्यक थे । जिनमें इन गुणों का अस्तित्व नहीं देखा जाता था, उन्हें पीठ-च्युत करने का जनता को अधिकार था । आदि-शंकर ने विशेष रूप से जनता का ध्यान आकृष्ट किया था कि पीठाधीश, वस्तुतः उन्हीं का प्रतिनिधि है । मठका उच्छेद न हो, इस पर भी दृष्टि रखना पीठाधीश का मुख्य कर्तव्य था'' (अच्युत, वर्ष ३, अंक ४, पृ०४६–५१)

इस प्रकार, विद्वानों ने आचार्य शंकर के कार्य, और पुरुषार्थ का वर्णन किया है । इससे स्पष्ट है कि आचार्य ने मानव-समाज के लौकिक अभ्युदय और पारलौकिक निःश्रेयस की सिद्धि के लिये कर्म और ज्ञान दोनों ही का यथाधिकार प्रचार होते रहने के लिये यथेष्ट प्रबन्ध किया था; अतः जो सज्जन शाङ्कर-धर्म को केवल अद्वैतवाद और संन्यास-परक समझते हैं, उन्होंने इसके सच्चे इतिहास का अनुसन्धान नहीं किया है । इतिहास-ग्रन्थों की बात को जाने दीजिये, आचार्य शंकर और उनके शिष्य-सम्प्रदाय के चरित्र और कार्य से भी यह निर्भ्रान्त सिद्ध है कि

---

सभी गृहस्थ थे, विरक्त संन्यासी नहीं । नारायण, पद्मभव, वसिष्ठ, शक्ति, पराशर, व्यास, और शुक-देव, ये सभी, जो सर्वसम्मत सन्न्यासाचार्य और शङ्कर-सम्प्रदाय की गुरुपरम्परा के पूर्वपुरुष माने जाते हैं, न केवल गृहस्थ ही, अपि तु क्रमशः पिता-पुत्रादि-सम्बन्धवान् भी हैं; ये अभी तक गृहस्थ ही माने जाते हैं, इन के सन्न्यासी होकर विरक्त हो जाने का कोई प्रमाण नहीं मिलता । शुकदेव के विवाहादि की कथा भी 'देवी-भागवत' आदि मे है । यदि वह विरक्त भी हुए थे, तो सनक, सनन्दन, भीष्म आदि की तरह नैष्ठिक कुमार-ब्रह्मचारी ही थे; उन के संन्यास लेने का उल्लेख किसी भी आर्ष ग्रन्थ मे नहीं है । गौड़पादाचार्य और गोविन्दनाथ का सन्न्यास भी अविदित है; अतः ये लोग शङ्कराचार्य की संन्यास सम्बन्धिनी गुरुपरम्परा मे कथमपि नहीं आ सकते । हाँ, आचार्य शङ्कर ने व्यास-सूत्र, गीता और गौड़पादकारिका को अपने सिद्धान्त का मुख्य आधार बनाया, तथा गोविन्दनाथ से शास्त्राऽध्ययन किया था, इस विद्या-सम्बन्ध से, यदि वे लोग शाङ्कर-गुरुपरम्परा मे आरोपित किये गये हों, तो बात दूसरी है । पर, शङ्कराचार्य का कोई संन्न्यास-दीक्षागुरु, प्रमाणित नहीं है, संभवतः वह भी बुद्ध की तरह स्वयंभू संन्यासी थे । अतः शङ्कर की शिष्यपरम्परा की बात सही होने पर भी, उन की गुरुपरम्परा की बात, पूर्वोक्त कारणों से अन्य सम्प्रदायवत् कल्पित ही है । अत एव, इस परम्परा के विरुद्ध श्रीवैष्णव-प्रभृति-सम्प्रदायवालों का निम्न-लिखित प्रकार के आक्षेप भी निरुत्तर और सङ्गत हैं ।

''ननु—'नारायणणं, पद्मभवं वसिष्ठं शक्तिं च, तत्पुत्र-पराशरं च, व्यासं, शुकं, गौड़-पदं महान्तम्' इति ह्यस्मद्गुरुपरम्परेति चेत् ? न; एतद्वचनस्य विप्रलम्भकैर्भवद्भिः कल्पितत्वात्; न हि वसिष्ठोऽद्वैत-मतप्रवर्तक इति प्रामाणिकग्रन्थेषु दृश्यते । किञ्च, शुकस्य गौड़पदं प्रति अद्वैतोपदेशो न मान-मुपलभ्यते । अतश्चेयं परम्पराऽप्रामाणिकी स्यात् । तेषां ( वशिष्ठादीनां ) चरित्रं च आर्षग्रन्थसम्मतमेव प्रमाणमिति पूर्वं त्वयैव (अद्वैतवादिना) उक्तत्वात्'' [दु० मु० भं० च० पृ० २१–२२, श्रीरङ्गदेशिकाचार्यः]।

यही न्याय, सभी सम्प्रदाय की, शाङ्करवत् कल्पित गुरुपरम्परा के सम्बन्ध मे लगाया जा सकता है।

उन्होंने प्रमुख-रूप से सामाजिक लोकयात्रा और लोकसंग्रह का ही काम किया था[८]। स्वामी विद्यारण्य के समय तक शांकर-सम्प्रदाय ने लोक-संग्रह-कार्यार्थ जिस महत्तम पुरुषार्थ का परिचय दिया है, उसे देखने पर यही कहना होगा कि इस कर्मवीर सम्प्रदाय ने आर्य-मानवधर्म के योग-क्षेम के लिये ब्राह्म और क्षात्र दोनों पुरुषकारों का सम्पृक्त प्रयोग किया था[९]। इस बात का समर्थन आचार्य शङ्कर के अन्तकालीन वक्तव्य ( मा० आ० भा० पृ० २८९ टि० ७० ) से और उनके मठाम्नाय तथा महानुशासनादि से भी होता है। इसलिये कुछ लोग आचार्य शंकर पर, देशको सन्यासप्रवण बनाकर कर्मयोगच्युत और पुरुषार्थ-हीन कर देने का जो दोषारोपण करते हैं, वह नितान्त भ्रमविजृम्भित है[१०]। अपने जीवन के प्रत्येक क्षण को

---

८. "श्रीशङ्कराचार्य के ग्रन्थों का प्रतिपाद्य विषय कर्मसंन्यासपक्ष भले ही हो, परन्तु स्वयं उनके जीवन-चरित से ही यह बात सिद्ध होती है, कि ज्ञानी पुरुषों को तथा संन्यासियों को धर्मसंस्थापन के समान लोकसंग्रह के काम यथाधिकार करने के लिये उनकी ओर से कुछ मनाही नहीं थीं ( वे० सू० शां० भा० ३, ३, ३२ )" गीतार० उपसं० पृ० ५०० ।

९. "वसिष्ठ-रामचन्द्र, चाण्यक्य-चन्द्रगुप्त, रामदास-शिवाजी अशा राज्यधुरन्धर ब्राह्मण-क्षत्रियांच्या जोड्या इतिहासांत विशेष प्रसिद्ध आहेत. पण माधवाचार्य व हरिहर हा योग अवर्णनीय होता. माधवाचार्य हे विरक्त संन्यासी. यांच्या गुरूंचीं नांवें विद्यातीर्थ, भारतीतीर्थ, आणि श्रीकण्ठ. शिवाय शङ्करानन्दांचेंहि नांव आढळतें....माधवाचार्यांनीं सैन्य जमा केलें, विजयनगरची स्थापना केली, व तुंगभद्रेच्या उत्तरतीरावरील अनागोंदी संस्थान मुसलमानांच्या हातीं गेलें होतें तें पुन्हां जिकलें... सायणाचार्य ह्मणजे सुप्रसिद्ध विद्यारण्यस्वामी यांनीं श्रृंगेरीच्या पीठावर आरोहण करून धर्म व राजकारण यांच्या संयोगानें वैदिकधर्म व हिन्दु-राज्य यांचा विस्तार दक्षिणेंत केला. दक्षिणेंतील सनातनधर्माचें जें उज्ज्वलरूप आज शिल्लक आहे, त्याचें श्रेय विद्यारण्यस्वामींनांच आहे. श्रृंगेरीमठाची इतकी भरभराट पुढें झाली नाहीं. आणि धर्म व राजकारण यांची जूट फुटल्यानें हिंदु-साम्राज्यहि लयास गेलें.

श्रीबोडस लिहितात—'गुरुनानकानें स्थापलेल्या शीख-पन्थाचे हातीत कृपाण देऊन गुरु गोविन्द सिंगानें ज्याप्रमाणें शीखांना राष्ट्रकार्याला उद्युक्त केलें, त्याचप्रमाणें श्रीविद्यातीर्थ आणि श्रीविद्यारण्य या जोडीनें श्रृंगेरी पीठाला भावी राष्ट्रीय जागृतीचें अधिष्ठान केलें.'

दक्षिणे-कडे श्रृंगेरीपीठानें जें कार्य केलें तें उत्तरेकडे ज्योतीर्पीठानें केलें इकडे हक्क बुक्क यांच्या साहाय्यानें विजयनगरचें राज्य भरभराटीस आलें, तों तिकडे तुवर व चव्हाण यांच्या कारकीर्दींत दिल्लीचा यशोदुंदुभि सर्वजगांत दुमदुमत होता. दोन्ही ठिकाणाचा इतिहास गोसाव्यांस अभिमानास्पदच आहे. कारण दोन्ही ठिकाणीं गोसाव्यांची बुद्धि व शस्त्र यांचा मिलाफ झालेला दिसतो !!

श्रीबोडस तर असेंहि ह्मणतात की "भरतखंडांत हिंदुधर्म जिवंत राखण्याचें मुख्य श्रेय श्रीविद्यारण्यस्वामींस दिले पहिजे.' अद्वैतमतानुयायी गोसाव्यांच्या कर्तबगारीस यापेक्षां मोठें प्रशंसा-पत्र दुसरें तें कोणतें ?" [ गो० त्यां० सं० भा० १ पृ० ६३–६५ ]

१०. "पहले प्रकरण मे ( गीतार० विषयप्र० पृ० १३ ) हम कह आये हैं, कि श्रीशङ्कराचार्य के सम्प्रदाय के दो विभाग हैं—( १ ) मायावादात्मक अद्वैत-ज्ञान, और ( २ ) कर्मसंन्यास-धर्म । अब यद्यपि अद्वैतब्रह्मज्ञान के साथ-साथ संन्यास-धर्म का भी प्रतिपादन उपनिषदों मे किया गया है, तो भी इन दोनों का कोई नित्य सम्बन्ध नहीं है; इसलिये यह नहीं कहा जा सकता, कि अद्वैत-वेदान्त-मत को स्वीकार करने पर संन्यासमार्ग को भी अवश्य स्वीकार करना ही चाहिये । उदाहरणार्थ, याज्ञवल्क्य-प्रभृति से अद्वैतवेदान्त की पूरी शिक्षा पाये हुए जनक आदिक स्वयं कर्मयोगी थे;...इसलिये पहले इस बात पर ध्यान देना चाहिये, कि शाङ्करसम्प्रदाय पर संन्यासधर्म को उत्तेजन देने का जो आक्षेप किया जाता है,

लोकाभ्युदयिक कर्मयोग में लगानेवाले आचार्य शंकर और उनके परमपुरुषार्थी शिष्यों के लोक-संग्रहौपयिक महाकर्मयोग का प्रत्यक्ष स्मारक आज भी सम्पूर्ण संस्कृत-वाङ्मय मे और समस्त भारतवर्ष मे सर्वविषयक विविध विद्याप्रस्थानों और मठ, उपमठ, अखाड़े तथा मढ़ियों के रूप मे विद्यमान हैं [ अब इनमे दोष आ गया है, वा सामाजिक योगक्षेम के लिये इनका उपयोग नहीं हो रहा है, यह अन्य कथा है ]। यह इतिहास-प्रसिद्ध बात है कि आचार्य शंकरने भारतीय-लोकसंग्रह और विराट् हैन्दव समाज के संघटनार्थ, परमार्थतः बौद्ध-सिद्धान्त को और व्यवहार मे कौमारिल वैदिक-मत को मान कर दोनों का समन्वय किया, तथा उनके पहले उपासनामार्गियों के जो शैव, वैष्णव, शाक्त, सौर्य, गाणपत्य आदि, परस्पर विरुद्ध अनेक भेद हो गये थे, उन

---

वह इस सम्प्रदाय के अद्वैत ज्ञानको उपयुक्त न होकर उसके अन्तर्गत केवल संन्यास धर्म को ही उपयोगी हो सकता है। तथापि श्रीशङ्कराचार्य ने इस संन्यास-मार्ग को नये सिरे से नहीं चलाया है, तथापि कलि-युग मे निषिद्ध या वर्जित माने जाने के कारण उसमे जो गौणता आ गई थी, उसे उन्होंने अवश्य दूर किया है। परन्तु यदि इसके भी पहले अन्य कारणों से लोगों से संन्यासमार्ग की चाह हुई न होती, तो इसमे सन्देह है, कि आचार्य का संन्यास-प्रधान मत इतना अधिक फैलने पाता या नहीं।...शोपेनहर ने जर्मनी मे संन्यास-मार्ग का समर्थन किया था; परन्तु उसका बोया हुआ बीज वहाँ अब तक अच्छी तरह से जमने नहीं पाया और इस समय तो निट्शे के ही मतों की वहाँ धूम मची हुई है। ..संन्यासमार्ग की प्रबलता का कारण यदि शङ्कराचार्य का स्मार्त सम्प्रदाय ही होता, तो आधुनिक भागवत-सम्प्रदाय के रामा-नुजाचार्य अपने गीताभाष्य मे शङ्कराचार्य की ही नाईं कर्मयोग को गौण नहीं मानते। परन्तु जो कर्मयोग एक बार तेजी से जारी था, वह जब कि भागवत-सम्प्रदाय मे भी निवृत्ति-प्रधान भक्ति से पीछे हटा दिया गया है, तब तो यही कहना पड़ता है कि, उसके पिछड़ जाने के लिये कुछ ऐसे कारण अवश्य उपस्थित हुए होंगे, जो सभी सम्प्रदायों को अथवा सारे देश को एक ही समान लागू हो सकें। हमारे मतानुसार इनमे से पहला और प्रधान कारण, जैन एवं बौद्धधर्मों का उदय तथा प्रचार है; क्योंकि इन्हीं दोनों धर्मों ने चारों वर्णों के लिये संन्यसमार्ग का दरवाजा खोल दिया था, और इसीलिये क्षत्रियवर्ण मे भी संन्यास-धर्म का विशेष उत्कर्ष होने लगा था। परन्तु यद्यपि आरम्भ मे बुद्ध ने कर्मरहित संन्यासमार्ग का ही उपदेश दिया था, तथापि गीता के कर्म-योगानुसार बौद्धधर्म मे शीघ्र ही यह सुधार किया गया, कि बौद्ध यतियों को अकेले जङ्गल मे जाकर एक कोने मे नहीं बैठ रहना चाहिये, बल्कि उनको धर्म-प्रचार के लिये तथा परोपकार के अन्य काम करने के लिये सदैव प्रयत्न करते रहना चाहिये ( देखो, परिशिष्ट प्रक-रण )। इतिहास-ग्रन्थों से यह बात प्रकट है कि इसी सुधार के कारण उद्योगी बौद्धधर्मीय यति लोगों के संघ, उत्तर मे तिब्बत, पूर्व मे ब्रह्मदेश चीन और जापान, दक्षिण मे लङ्का और पश्चिम मे तुर्किस्थान तथा उस से लगे हुए ग्रीस इत्यादि यूरोप के प्रान्तों तक जा पहुँचे थे।...जो हो, यह निर्विवाद सिद्ध है कि, कलियुग मे पहले पहल जैन और बौद्ध लोगों ने ही यति-धर्म का प्रचार किया था। परन्तु बौद्ध यतियों ने भी धर्म-प्रसार तथा लोकसंग्रह के लिये आगे चल कर उपर्युक्त कर्म करना शुरू कर दिया था, और इतिहास से मालूम होता है कि इनको हराने के लिये श्रीशङ्कराचार्य ने जो वैदिक यति-संघ तैयार किये थे, उन्होंने भी कर्म को बिलकुल न त्याग कर अपने उद्योग से ही वैदिकधर्म की फिर से स्थापना की। अनन्तर शीघ्र ही इस देश पर मुसलमानों की चढ़ाइयाँ होने लगीं; और जब इस परचक्र से पराक्रमपूर्वक रक्षा करनेवाले तथा देश के धारण-पोषण करनेवाले क्षत्रिय राजाओं की कर्त्तृत्व-शक्ति का मुसलमानों के ज़माने मे ह्रास होने लगा, तब संन्यास और कर्मयोग में से संन्यास मार्ग ही सांसारिक लोगों को अधिकाधिक ग्राह्य होने लगा होगा, क्योंकि 'राम राम' जपते हुए चुप बैठे रहने का एकदेशीय मार्ग प्राचीन समय से ही कुछ

४५

सब मे एकता करके पञ्चदेवोपासक 'स्मार्त्त'धर्म का प्रवर्त्तन किया[11]। ये सब कार्य उस केवल अद्वैतवाद के प्रचारार्थ नहीं हुए, जिसे समझने और जिसमें दिलचस्पी लेनेवाले वेदान्त-वित्तमों की संख्या अंगुलि-परिगणनीय ही सर्वदा हो सकती है; और न उस संन्यास के लिये ही हुए, जिसमे गिने-चुने मुमुक्षुओं के अतिरिक्त, सारा समाज, कभी दीक्षित ही नहीं हो सकता। किन्तु शांकर-सम्प्रदाय के उपर्युक्त सभी कार्य, मुख्यतः सर्व-जन-साधारण लोक-यात्रा-प्रबन्ध वा लोकाभ्युदय-साधन के लिये ही हुए; यही कारण है कि प्रायः सर्वशः भारतीय हिन्दू, चाहे वे किसी भी जाति और वर्ण के हों, गृहस्थ हों वा सन्न्यासी, समानरूप से शंकर को अपना धर्माचार्य मानते हैं; अत एव, आचार्य शंकर जगद्गुरु कहलाते हैं। अन्यथा, यदि आचार्य ने केवल अल्पजन-विषयक अद्वैतवाद और संन्यास का ही प्रचार किया होता, और अपने, महाजन-विषयक, सर्व-जनोपकारक लोकसंग्राहक कार्यों से समस्त जनता पर, समानरूपसे अद्भुत प्रभाव न डाला होता, तो उनको कुछ लोग अद्वैताचार्य वा संन्यासि-गुरु भले ही कहते, पर सभी लोग एक भाव से जगद्गुरु नहीं मानते, जैसा कि समस्त स्मार्त्त हिन्दू मानते हैं। आचार्य शङ्कर के अनुयायी इस देश मे केवल कुछ अद्वैती पण्डित तथा मुट्ठी-भर संन्यासी ही नहीं, अपितु समस्त चातुर्वर्ण्य, चातुराश्रम्य और स्मार्त्त हिन्दू-मात्र, अपने को शङ्कर का ही अनुयायी मानता है, और इस देश मे कुछ अल्पसंख्यक पन्थायियों को छोड़ कर, शेष भूयसी संख्या स्मार्त हिन्दुओं की ही है। इस प्रत्यक्ष प्रमाण से ही यह सिद्ध है कि आचार्य शंकर ने संन्यास और अद्वैतवाद का ही प्रचार नहीं किया था, बल्कि मुख्यतः लोक-धर्म का प्रवर्तन किया था। अवश्य ही

---

लोगों की दृष्टि मे श्रेष्ठ समझा जाता था, और अब तो तत्कालीन बाह्य परिस्थिति के लिये भी वही मार्ग विशेष सुभीते का हो गया था। इसके पहले यह स्थिति नहीं थी; क्योंकि 'शूद्रकमलाकर' मे कहे गये विष्णुपुराण के निम्न श्लोक से भी यही मालूम होता है—

'अपहाय निजं कर्म, कृष्ण कृष्णेति वादिनः, ते हरेर्द्वेषिणः पापाः, धर्मार्थं जन्म यद्धरेः'

अर्थात्, अपने स्वधर्मोक्त कर्मों को छोड़, केवल कृष्ण कृष्ण कहते रहनेवाले लोग, हरि के द्वेषी और पापी हैं; क्योंकि स्वयं हरि का जन्म भी तो धर्म की रक्षा करने के लिये ही होता है।"

[ गीतार० उपसं० पृ० ४९९–५०१ ]

११ "प्रसिद्ध है कि शङ्कराचार्य ने बहुत से स्तोत्र-ग्रन्थों की रचना की थी। वे परमार्थतः अद्वैतवादी होने पर भी व्यवहार-भूमि मे देवताओं की उपासना तथा सार्थकता खूब मानते थे, और स्वयं भी लोक-शिक्षा के लिये वैसा ही आचरण करते थे। उनके विशाल हृदय मे साम्प्रदायिकता के क्षुद्रभाव के लिये कोई स्थान नहीं था। इसीलिये शिव, विष्णु, शक्ति-प्रभृति नाना देवताओं के और उनके विभिन्न रूपों के स्तोत्र उनकी रचनावली मे दीख पड़ते हैं" ( अच्युत, व० ३ अं० ४ पृ० ३६–३७ )।

जिस भगवान् बुद्ध को अर्वाक्कालिक वैदिकम्मन्य लोग वैदिक-धर्म-विरोधी और नास्तिक समझते हैं, उन्हें आचार्य शङ्कर ने एक स्तोत्र मे 'धर्मसंस्थापनार्थ अवतीर्ण' विष्णु के अंशाऽवतारों मे गिना है—

"मत्स्यः कूर्मो वराहो नरहरिणपतिर्वामनो जामदग्न्यः
काकुत्स्थः कंसघाती 'मनसिजविजयी' यश्च कल्की भविष्यन्;
विष्णोरंशाऽवतारा भुवनहितकरा धर्मसंस्थापनार्थाः,
पायासुर्मां त एते गुरुतरकरुणाभारखिन्नाशया ये"

( विष्णुपादादिकेशान्तवर्णनस्तोत्रे ३९ तमं पद्यम् )।

शङ्कराचार्य और उनके सम्प्रदाय के सम्प्रति उपलभ्यमान अद्वैतवादी और संन्यासविषयक ग्रन्थों तथा वर्त्तमान संन्यासियों की प्रवृत्तियों को देख कर यह भ्रम हो सकता है कि, आचार्य ने वस्तुतः अकर्मण्य-सम्प्रदाय का ही प्रवर्तन किया और देश को दृश्यमानविध-संन्यासप्रवण बना दिया है[१२]। पर वस्तुतः बात ऐसी नहीं है। आरम्भकाल से सदियों बाद तक शाङ्कर सम्प्रदाय का जैसा पौरुषार्थिक कर्त्तव्य रहा; और स्वयं आचार्य की जैसी जीवनचर्या थी, उसे देखने पर इस मे कोई सन्देह नहीं रह जाता कि, आचार्य शंकर ने ब्राह्मक्षात्र-संपृक्त-कर्मप्रयोग के द्वारा अद्वैतवाद और संन्यास के साथ ही, प्रमुखरूप से लोक-व्यवहार-धर्म का, अर्थात् कर्मणा चातुर्वर्ण्य, वयःक्रमानुगत-व्यक्ति-धर्मतया चातुराश्रम्य, उपासना-विधया सर्व-सम्प्रदाय-संग्राहक स्मार्त्त-धर्म आदि का ऐसा समन्वयात्मक प्रवर्तन किया, जिससे तत्कालीन बौद्ध, त्रैविद्य, और शैव आदि सब का एकत्र संघटन हो गया, और एक शांकर-स्मार्त्त-हिन्दू-धर्म बन गया; बौद्ध, वैदिक,

१२ वस्तुतः वर्त्तमान-प्रकार का संन्यास, आर्षयुग मे होता ही न था। वयःक्रम से, निसर्ग-सिद्ध, ब्रह्मचर्य, गार्हस्थ्य, वानप्रस्थ के अनन्तर ज्ञाननिष्ठ दशापन्नतारूप वेदसंन्यास, लोगों के जीवन मे स्वतः उपस्थित हो जाया करता था। तदर्थं, घर छोड़ कर जङ्गल मे जाने, माँथ मुँड़ाने, शिखा-सूत्र उतार फेंकने, गेरुआ-वस्त्रादि पहनने, दण्ड धारण करने, दीक्षा लेने, विरजा या विजया-होम आदि कराने की आवश्यकता नहीं पड़ती थी। कर्मयोग-मय वैदिक संन्यास, मनुष्यमात्र के अन्तिम जीवन मे, फिर चाहे कोई उसे समझे, जाने, माने वा नहीं, अवश्य ही, नैसर्गिक रूप से आता है, यह प्रायः सर्व-प्रत्यक्ष अनुभव की बात है। वस्तुतः तो चातुर्वर्ण्य तथा चतुराश्रम्य, दोनों ही मनुष्यमात्र के सामाजिक और वैयक्तिक लोकयात्रा के नैसर्गिक और जन्मसिद्ध, अपरिहार्य मार्ग हैं, मनुष्यमात्र को, अनजान मे भी, विवश होकर इन पर प्रस्थान करना ही पड़ता है। पर, अज्ञानपूर्वक, नियति-परवश होकर वैसा करने से, अक्रमिकता तथा अव्यवस्था हो सकती है, जिससे व्यक्ति और समाज, दोनों का उतना लाभ नहीं हो सकता, जितना होना चाहिये; प्रत्युत कभी कभी हानि भी हो सकती है। अतः ऋषियों ने इन मानव-प्रकृति-सिद्ध चातुर्वर्ण्य और चातुराश्रम्य को भी, वेदादि शास्त्रों द्वारा नियमित, व्यवस्थित, और अनुक्रम-निष्ठ करने का प्रयत्न किया है। तदनुसार नैसर्गिक, तदनु शास्त्र-व्यवस्थित, 'वेद-संन्यास' ही आर्ष, वैदिक और प्राचीनतम है। अत एव भगवान् मनुने भी षष्ठ अध्याय के अन्त मे, सिद्धान्तरूप से इसी वेद-संन्यास का निरूपण किया है। इसके पहले मनु ने ( अ० ६ श्लो० ३३-८५ ) जिन 'नियतात्मा यतियों' का धर्म बतलाया है, वे भी, ब्रह्मचर्यादि-क्रम से, ऋणत्रय-विमुक्त होकर, चरमाऽवस्था मे, विरक्त, परिव्राट् और ज्ञाननिष्ठ-दशापन्न होनेवाले ही अभिप्रेत हैं; न कि, बाल, यौवन आदि किसी भी अवस्था मे माँथ मुँड़ाकर भिक्षोपजीवी और 'माठापत्य' बननेवाले। अत एव मनुने उनके माँथ-मुण्डन, शिखा-सूत्रत्याग, कर्मवर्जन, और गेरुआवस्त्र आदि धारण का कहीं उल्लेख नहीं किया है; केवल यतिनियमों के 'क्रमयोग' का निरूपण कर देना ही पर्याप्त समझा है।

इस विवेचन से यह स्पष्ट हो जाता है कि, जो संन्यास, भगवान् बुद्ध ने स्वयं स्वीकृत और प्रवर्तित किया, तथा शङ्कराचार्य-प्रभृति ने जिसका अनुकरण किया, वह नैसर्गिक, वैयक्तिक कर्त्तव्य-क्रमानुगत वैदिक संन्यास आश्रम नहीं रह गया। अतः उसे, कृत्रिम, सामयिक साम्प्रदायिक, 'संन्यास' संज्ञित कोई अवैदिक वस्तु कह सकते हैं। फिर भी आरंभ में, भगवान् बुद्ध और शङ्कराचार्य के बाद क्रमशः सैकड़ों वर्षों तक, इन अवेद-संन्यासियों के सङ्घ ने भी, लोकाभ्युदय और लोक-संग्रह के बहुत से महत्व-पूर्ण कार्य किये। अनन्तर काल-क्रम से इनका ऐसा घोर पतन हुआ कि ये लोकवासियों की दृष्टि मे 'भूभार' स्वरूप हो गये हैं। ऐसे ही संन्यासियों को लक्ष्य करके लोकमान्य तिलक ने 'गीतारहस्य' के उपसंहार ( पृ०५०१-२ ) मे ठीक ही कहा है कि—"सच पूछो तो ये लोग न तो संन्यास-निष्ठ हैं, और

और तान्त्रिक आदि इसी मे विलीन हो गये; उनका परस्पर विरोधी रूप पृथक् नहीं रह गया। यही

न कर्मयोगी; क्योंकि ये लोग संन्यासियों के समान ज्ञान अथवा तीव्र वैराग्य से सब सांसारिक कर्मों को नहीं छोड़ते हैं; और संसार मे रहकर भी कर्मयोग के अनुसार अपने हिस्से के शास्त्रोक्त कर्त्तव्यों का पालन निष्काम-बुद्धि से नहीं करते। इस लिये इन वाचिक संन्यासियों की गणना एक निराली ही तृतीय निष्ठा मे होनी चाहिए।...चाहे किसी भी कारण से हो, जब लोग इस तरह से तृतीय प्रकृति के बन जाते हैं, तब आखिर धर्म का भी नाश हुए बिना नहीं रह सकता। ईरान देश से पारसी धर्म के हटाये जाने के लिये भी ऐसी ही स्थिति कारण हुई थी; और इसी से हिन्दुस्थान मे भी वैदिकधर्म के 'समूलं च विनश्यति' होनेका समय आ गया था। परन्तु बौद्धधर्म के ह्रास के बाद, वेदान्त के साथ ही गीता के भागवत-धर्मका जो पुनरुज्जीवन होने लगा था, उसके कारण हमारे यहाँ यह दुष्परिणाम नहीं हो सका। जब कि दौलताबादका हिन्दू-राज्य मुसलमानों से नष्ट-भ्रष्ट नहीं किया गया था, उसके कुछ वर्ष पूर्व ही श्री-ज्ञानेश्वर महाराज ने हमारे सौभाग्य से भगवद्गीता को मराठी भाषा मे अलंकृत कर ब्रह्मविद्या को महाराष्ट्र-प्रान्त मे अति सुगम कर दिया था; और हिन्दुस्थान के अन्य प्रान्तों मे भी इसी समय अनेक साधु-सन्तों ने गीता के भक्तिमार्ग का उपदेश जारी कर रखा था। यवन, ब्राह्मण, चण्डाल इत्यादिकों को एक समान और ज्ञान-मूलक गीताधर्म का जाज्वल्य-मान उपदेश ( चाहे वह वैराग्य-युक्त भक्ति के रूप मे ही क्यों न हो ) एक ही समय चारों ओर लगातार जारी था, इसलिये हिन्दू-धर्म का पूरा ह्रास होने का कोई भय नहीं रहा। इतना ही नहीं बल्कि उसका कुछ कुछ प्रभुत्व मुसलमानी-धर्म पर भी जमने लगा। कबीर जैसे भक्त इस देश की सन्तमण्डली मे मान्य हो गये, और औरंगजेब के बड़े भाई शहाजादा दारा ने इसी समय अपनी देख-रेख मे उपनिषदों का फारसी मे भाषान्तर कराय॥ यदि वैदिक भक्ति-धर्म, अध्यात्मज्ञान को छोड़, केवल तान्त्रिक श्रद्धा के ही आधार पर स्थापित हुआ होता, तो इस बात का सन्देह है कि उस मे यह विलक्षण सामर्थ्य रह सकता या नहीं" इत्यादि।

[ भक्त-सम्प्रदायों के साधु-सन्तों ने हिन्दुओं को मुसलमान होने से कैसे बचाया, और प्रत्युत मुसलमानों को भी हिन्दुत्व मे मिला लेने के लिये कैसे प्रयत्न किये, इन बातों का विवरण, स्व० रामदास गौड़ के "हिन्दुत्व" (पचहत्तरवें अध्याय, पृ० ९२४–से ) मे देखिये ]।

"मुसलमानों का राज्य इस देश मे बहुत दिन तक रहा। उन्हों ने भी इस देश के हिन्दुओं मे अत्याचारों के साथ इसलाम धर्मके प्रचार का बहुत प्रयत्न किया है। उनका धर्मप्रचार, अत्याचार और जुलम के साथ था; पर उनका जुलम बहुत प्रचार नहीं कर सका। अलताफ़ हुसेन हाली कहते हैं कि—

'वो दीने हुजाज़ी का बेबाक़ बेड़ा निशाँ जिसका अक़साय आलम मे पहुँचा;
न जैहूँ मे अटका, न कुलज़म् मे झझका, मुक़ाबिल हुआ कोई ख़तरा न जिसका;
किये पै सिपर जिसने सातों समन्दर, वो डूबा दहाने मे गङ्गा के आकर'।

अर्थात् इस्लाम ने तलवार के ज़ोर से सातों समुद्रों को फ़तेह कर लिया, पर वह इसलाम का बेड़ा गङ्गा के निकास मे आ कर डूब गया। सच है, इस्लाम की तलवार ने जिस देश मे प्रवेश किया, उस देश को इस्लाम करके ही छोड़ा। काबुल, ईरान, अरब, तुर्क, पोर्तुगाल, स्पेन, मिश्र, अफ़रीक़ा, रूस और चीन तक जहाँ कहीं प्रचार हुआ, बस देश का देश इसलाम मे आ गया। किन्तु यह एक भारत वर्ष ही है, जहाँ सैकड़ों वर्षों तक लगातार तलवार चली, पर सिवा थोड़ी सी नीच क़ौमों के, भले आदमी अधिक मुसलमान नहीं हुए" ( वै० सं० पृ० ५२६–२७ )। इसका कारण, सुधारक साधु-सन्तों का कर्मयोगमय कोकसंग्राहक पुरुषार्थ ही था। इधर वही साधु-संन्यासि-सङ्घ, ऐसा अकर्मण्य, और विकर्मस्थ हो गया है, जिसका उल्लेख ऊपर किया गया है, और जिसके आधुनिक लक्षण का वर्णन सौर-पुराण आदि मे किया है। देखिये, पीछे, मा० आ० भा० पृ० ३०८ टि० ७९ )। पर, इसी दृष्टान्त से पूर्व काल के साधु-संन्यासियों को भी ऐसा ही समझ लेना अन्याय है।

कारण है, कि आज भारतवर्ष के हिन्दू-समाज मे प्राचीन वैदिक, बौद्ध, ब्राह्मण ( कौमारिल, ) शैव आदि का एक ही समवेत-प्रच्छन्न-समष्टि-रूप, स्मार्त्तधर्म के नाम से, शंकराचार्य के जगद्गुरुत्व के प्रभाव मे विद्यमान है। यह भी प्रसिद्ध है कि, आचार्य शंकर ने जैसे अद्वैत-तत्त्वज्ञान के प्रचारार्थ प्रस्थानत्रय-भाष्यादि की रचना की, वैसे ही लोकयात्रा-विधान के लिये बृहत् 'शंकरस्मृति' का प्रणयन किया था। सुना है, यह स्मृति १६ अध्यायों की है, जिसमे से १२ अध्याय लोकाचार-व्यवहार-विषयक और अन्तिम चार अध्याय अध्यात्म-निरूपक हैं; इनमे आदि के लोकाचार विषयक १२ अध्याय दक्षिण-केरल-मे मलयालम अक्षर मे, मुद्रित भी हो चुके हैं, ऐसा सुना जाता है। यदि यह स्मृति असली मूल-रूप मे प्रकाशित हो जाय, और मतलबी लोग, आनन्दाश्रम पूना के संशोधक विद्वानों के समान, ( जैसा कि वे पुराणादि आर्ष ग्रन्थों को अपने स्वार्थिक सिद्धान्त के अनुसार शोध कर विकृत कर दिया करते, और अपने विरुद्ध जँचनेवाली बातों को निकाल डालने की भी धृष्टता करते हैं[१३] ) उसे विकृत और विपर्यस्त न कर दें, तो यह निश्चय है कि शंकराचार्य-प्रवर्तित लोक-धर्म भी प्रत्यक्ष प्रकाश मे आ जाय। यह हो नहीं सकता था, कि शंकर ऐसे लोकसंग्राहक महाकर्मयोगी पुरुष अल्पजन-गोचर अद्वैतवाद और संन्यास-परक ग्रन्थ लिख कर ही सन्तुष्ट तथा कृत-कृत्य हो जाते; और सम्पूर्ण साधारण-लोकावश्यकता की उपेक्षा कर देते।

अस्तु, आचार्य शंकर के जीवन-चरित, लोकाऽभ्युदयिक कर्त्तव्य, और तद्विषयक ग्रन्थों के सम्बन्ध मे अभी बहुत अनुसन्धान करना बाकी है, जो पुरातत्त्व के जिज्ञासुओं और इतिहास के संशोधकों का काम है। हमने अपने प्रतिपाद्य विषय मे अपेक्षित शांकर-कर्म का जो

---

१३. "वस्तुतः पद्मपुराण-प्रकाशको वञ्चकः, ज्ञानलवदुर्विदग्धश्च, इति तत्कृतचिह्नादिकमविश्वसनीयमेव। ..पद्मपुराण-पुस्तक-मात्रे प्रथमादर्शपुस्तकोल्लेख-पत्रिकामप्रकाश्यैव स्वमतविरुद्धानां केषाञ्चिदध्यायानां श्लोकानां पदानामक्षराणां वा प्रक्षिप्तता-ज्ञापनेन सर्वान्वञ्चयितुं स्वमनःपरिकल्पितेषु क. ख. इत्यादिरूपेण सङ्केतितेषु पुस्तकेषु 'अयमध्यायोऽमुकपुस्तकेऽस्ति, अमुकपुस्तके च नास्ति; तथा श्लोकोऽयं, पदमिदम्, अक्षरमिदम् अमुकपुस्तकेषु अस्ति, अमुकपुस्तकेषु नास्तीति निःशङ्कं लिखतीतीयं परा काष्ठा स्वमताग्रहस्य प्रतारकतायाश्चेति" ( अद्वैतिभ्रान्तिप्रकाशे पृ० ४–५ )।

इस उद्धरण में विद्वान् आलोचक ने जिस पद्मपुराण-पुस्तक के संशोधक की इतनी कड़ी निन्दा की है, वह वही पुस्तक है, जो 'आनन्दाश्रम' पूना से कई खण्डों में प्रकाशित हुआ है। इसके संस्कर्त्ता सज्जनों ने इस महापुराण मे से एक (स्वर्ग) खण्ड ही को पूर्णतः उड़ा दिया है, जिसके २५–२६–२७ वें अध्यायों मे नारद-मान्धातृ-सम्वादमुखेन 'कर्मणा वर्णः' का सम्यङ्निरूपण तथा सम्पूर्ण खण्ड मे अनेक, लोकाभ्युदयिक उदार कर्त्तव्यों का प्रतिपादन है। इस स्थालीपुलाकन्याय से सम्पूर्ण ग्रन्थ की संशोधनजन्य-अनर्थ-लीला का अनुमान सहज ही किया जा सकता है।

पहले, बम्बई-खेमराज और कलकत्ता-जीवानन्दादि के यहाँ से जो पुराणादि-ग्रन्थ प्रकाशित हुए थे, उनमे ऐसी अनर्थ-चेष्टा नहीं देखी जाती है। सम्भवतः साम्प्रदायिक-बुद्धिपूर्वक उनका संशोधन और सम्पादन करने की चेष्टा किसी महात्मा मे उस समय न स्फुरित हुई होगी; इसी कारण से उन प्राचीन संस्करणों मे, अशुद्धिबहुल ही सही, प्रायः मूल पाठ सुरक्षित है। किन्तु, इधर काशी, पूना, आदि से जो इतिहास-पुराण-धर्मशास्त्र आदि आर्षग्रन्थ निकलते हैं, उनमे सङ्कीर्ण-साम्प्रदायिक-मनोवृत्ति वाले जातिवादी मनीषी लोग, ऐसा घोर अनर्थ और तत्त्वविप्लव कर रहे हैं, जिससे शास्त्रों की आर्षता और मौलिकता पर विश्वास करना कठिन है। किन्तु, मध्य-अर्वाकाल से ही ये साम्प्रदायिक जगद्वञ्चक लोग,

अनुसन्धान किया है, इससे यह निर्भ्रान्त निश्चय हो गया है कि, शङ्कराचार्य का प्रमुख विधेय 'कर्मणा चातुर्वर्ण्य' था, और उनका संन्यास-धर्म भी वर्त्तमान काल मे दृश्यमान अकर्मण्य तथा विकर्मस्थ संन्यासियों का धर्म नहीं, किन्तु कर्मवीर, ब्राह्म-क्षात्रसंपृक्त-धर्मा महापुरुषों का धर्म था। वस्तुतः आचार्य शङ्कर ने अवैदिक-विध इस नये संन्यासी सम्प्रदाय का संघटन, मुख्यतः लोक-संग्रह-कार्यार्थ ही, व्यक्तिगत सांसारिक झंझटों से मुक्त धर्म-सैनिक के रूप मे, समधिक पुरुषार्थ करने के लिये ही किया था, अत एव संन्यासियों और गोस्वामियों को 'महापुरुष' कहने की प्रथा आज भी संस्कारतः प्रचलित है। अतः शांकर-सन्न्यास-धर्म, निम्न-लिखित शास्त्र-वचनों के अनुसार ब्राह्म-क्षात्र-पुरुषार्थमय ही है—

"एषा पूर्वतरा वृत्तिर्ब्राह्मणस्य विधीयते, ज्ञानवानेव कर्माणि कुर्वन्सर्वत्र सिध्यति"*
"निवृत्तिरपि मूढस्य प्रवृत्तिरुपजायते, प्रवृत्तिरपि धीरस्य निवृत्ति-फलभागिनी"†
"संन्यासः कर्मयोगश्च निःश्रेयसकरावुभौ, तयोस्तु कर्मसन्न्यासात् कर्मयोगो विशिष्यते।
अनाश्रितः कर्मफलं कार्यं कर्म करोति यः, स संन्यासी च योगी च, न निरग्निर्नचाऽक्रियः"‡
"लभते ह्युत्तमां विप्राः! पदवीं वै जगद्गुरोः, स निष्काम-कर्मयोग-व्रतं धृत्वा महीं चरन्,
लोककल्याण-कर्त्तारमुपदेशं ददत्तथा, दीक्षादानं महत्कुर्वन्, अभयं च प्रचारयेत्।
साधनानां परं तस्य राजयोगोऽस्ति साधनं, तस्य व्रतमिदं ज्ञेयं निष्काम-व्रतमेव हि।
जगत्कल्याणबुद्ध्यैव केवलं देहधारणं तपः समीरितं तस्य सर्वप्राणिहितैषिणः।
जगद्गुरुः स विज्ञेयः शिष्यानुपदिशन् हि यः ब्रह्मविद्यां नयेत्कालं लोकसंग्रहणेच्छया।
परमहंसस्त्वीशकोटेः परां काष्ठां गतोऽनिशं, निष्कामस्य व्रतस्यात्र जगजन्मादिशक्तिमत्;
देशवासिषु, तत्पश्चाज्जगत्सु च, ततः परं विलीने त्वेवमात्मत्वे, वसुधैव कुटुम्बकम्।
कुर्वन्नपि बहिः कार्यं सममेवाऽवतिष्ठते, बहिः प्रकृत-सर्वेहो यथाप्राप्तक्रियोन्मुखः;
भक्ते भक्तसमाचारः, शठे शठ इव स्थितः, बालो बालेषु, वृद्धेषु वृद्धो, धीरेऽतिधैर्यवान्,
विधाय दृष्टिं परमोपकारे तत्त्व इष्टदे, जगदेव परं ब्रह्म, ब्रह्मैव परमं जगत्,
निष्काम-कर्मयोगात्मपरकर्मपरां गतिं परां भक्तिं परं ज्ञानमाश्रयन्मानवः स्वयं
सम्यकृतार्थतामाप्तो, जगन्त्यपि कृतार्थतां नूनं गमयितुं सम्यक शक्नोत्यत्र न संशयः॥"
"कर्मयोगं च वक्ष्यामि यथा-विष्णुविभाषितं; ज्ञानयोग-सहस्राद्धि कर्मयोगः प्रशस्यते।
कर्मयोगोद्भवं ज्ञानं, तस्मात्तत्परमं पदं, कर्म-ज्ञानोद्भवं ब्रह्म, न च ज्ञानमकर्मणः;
तस्मात्कर्मणि युक्तात्मा तत्त्वमाप्नोति शाश्वतम्। वेदोऽखिलो धर्म-मूलमाचारश्चैव तद्विदाम्।
अष्टावात्मगुणास्तस्मिन्प्रधानत्वेन संस्थिताः—दया सर्वेषु भूतेषु, क्षान्ती, रक्षाऽऽतुरस्य तु,
अनसूया तथा लोके, शौचमन्तर्बहिर्द्विजाः, अनायासेषु कार्येषु माङ्गल्याचार-सेवनं,
न च द्रव्येषु कार्पण्यमार्तेषूपार्जितेषु च, तथा-ऽस्पृहा परद्रव्ये परस्त्रीषु च सर्वदा,

---

ऐसा अनुचित कर्म करते आ रहे हैं, जिसका विषम-परिणाम-स्वरूप, आर्ष ग्रन्थों का प्रचुर-प्रक्षेपमय होना है। यही कारण है कि, सभी प्राचीन शास्त्र, परस्परविरुद्ध, स्वतोव्याहत, तथा मिथोनिन्दा-वचनों से ओत-प्रोत हो गये हैं। अतः अनार्ष-कुविचार-मिश्रित होने के कारण, आर्ष-शास्त्रार्थ का निर्णय भी सद्बुद्धि द्वारा ही करना चाहिये; अन्यथा ( तादृशनिर्णय-बुद्धि के अभाव मे ), मधु-विषसम्पृक्तान्नवत् उसका त्याग करके "महा-जनो येन गतः स पन्थाः" का ही अनुसरण करना श्रेयस्कर है।

* म० भा० शां० २३५, ३०। † अष्टावक्र-गीता। ‡ भगवद्गीता।
॥ गो० त्यां० सं० भा० १ पृ० २९०–९१ धृतं 'संन्यास-गीता-वचनम् अ० ९–११।

अष्टावात्मगुणाः प्रोक्ताः पुराणस्य तु कोविदैः ; अयमेव क्रियायोगो ज्ञानयोगस्य साधकः ।
कर्मयोगं विना ज्ञानं कस्यचिन्नेह दृश्यते ; श्रुति-स्मृत्युदितं धर्ममुपतिष्ठेत्प्रयत्नतः"*
"संसारभीरुभिस्तस्माद्विमुक्तं काम-वर्जनं , विधिवत्कर्म कर्त्तव्यं ज्ञानेन सह सर्वदा ।
न देहिनां यतः शक्यं कर्त्तुं कर्माण्यशेषतः , तस्मादामरणाद्वैधं कर्त्तव्यं योगिना सदा ।
हतं ज्ञानं क्रिया-हीनं, हतास्त्वज्ञानिनः क्रियाः, अपश्यन्नन्धको दग्धः, पश्यन्नपि च पंगुकः"†
"चत्वारो ह्यग्रतो वेदाः, पृष्ठतः सशरं धनुः , ऋषीणामुभयं कृत्यं शापादपि शरादपि" ‡

सुप्रसिद्ध विद्वान् स्वामी माधवानन्द भारती ने अपने 'शंकर-दिग्विजय भाषा' मे शांकर-धर्म का सार यों बतलाया है—

"छोड़हु सब पाखण्डमत, करहु कर्म निष्काम , फल हरिको अर्पण करौ, मन पावै विश्राम"

एक प्रसिद्ध विद्वान् संन्यासी ने लिखा है कि––"शंकर, ज्ञानोत्तर लोकसंग्रहार्थ-कर्म के विरोधी न होकर, प्रत्युत उसका अनुमोदन ही करते हैं, और स्वयं उनका जीवन लोक-संग्रहार्थ ही था भी" ( देखिये, गो० त्यां० सं० भाग २ पृ० २२५–२३१ ) ।

इस प्रकार प्रतिपादित हुआ कि आचार्य शंकर का कार्य, अद्वैत-तत्त्वज्ञान और संन्यास-धर्म के ही प्रचार तक सीमित नहीं रहा, बल्कि उन्होंने तथा उनके अनन्तर उनके शिष्य-सम्प्रदाय-वालों ने लोकसंग्रह वा लोकाभ्युदय का कार्य भी, और वही प्रधान-रूप से, किया । साथ ही यह भी निरूपित हुआ कि आचार्य शंकर के ऐसा महत्तम व्यक्तित्व और लोकोत्तर चरित्र, संसार मे प्रविरल ही हुआ है § । ऐसे महापुरुष का सर्वाङ्गपूर्ण प्रामाणिक जीवन-चरित और सच्चा इतिहास, किसी एक ग्रन्थ मे नहीं लिखा मिलता है । शंकर-सम्प्रदाय के वेदान्त-ग्रन्थों से उनके तत्त्व-ज्ञान और संन्यास-धर्म के विषय मे तो बहुत कुछ ज्ञात भी हो जाता है; परन्तु उनके सामाजिक कर्त्तव्यों का इतिहास, सर्वथा अन्धकार मे है, जिसके प्रकाश के विना, कम से कम मध्ययुगीन भारत का सारा इतिहास, अपूर्ण अप्रामाणिक और निष्प्राण-सा हो रहा है ‖ । अस्तु, यह विषय, पुरातत्त्वविदों और ऐतिहासिक विद्वानों का है; एतद्विषयक कर्त्तव्य का सम्पादन वे ही कर सकते हैं । परन्तु हमे इस प्रकरण मे आचार्य शंकर के सामाजिक चरितांश पर कुछ विचार करना पड़ा है; क्यों कि भारतीय हिन्दू-समाज की वर्णव्यस्था का निरूपण करना, इसके जीवित-चरित व्यस्थापक वर्त्तमान हिन्दू-धर्म के मान्यतम परमाचार्य की चर्चा किये विना, अधूरा ही रह जाता । इस प्रसङ्ग मे शंकराचार्य के पूर्ववर्त्ती जैन, बौद्ध, त्रैविद्य ( कौमारिल, ) शैव, शाक्त आदि

---

* मात्स्ये अ० ५२ श्लो० ५-१२ ।-† मनौ परिशिष्टे पृ० ९–१० । ‡ स्कं० पु० हिं० ८०, १३; गो० त्यॉं० सं० धृतम् ।

§ "चरित्रेर महिमा, ज्ञानेर गम्भीरता, बुद्धिर तीक्ष्णता, कर्मेर अक्लान्ति, प्राणेर उदारतार एरूप अपूर्व समन्वय–बोध हय–पृथिवीर इतिहासे आर नाइ । खड्ग तलेओ स्थिर, पापनिवारणे बद्धपरिकर, कर्म-फले अनासक्त, धर्ममते उदार, कर्मक्षेत्रे अटल अचल, प्रेमे पूर्ण, ज्ञाने मूर्त्तिमान् अवतार; एरूप असाधारण चरित्र पृथिवीर इतिहासे आर आछे वलिया आमादेर धारणा नाइ । एरूप अक्लान्त-कर्मी, अथच चरित्रेर महिमाय महिमान्वित, ज्ञानेर सुषमाय प्रोज्ज्वल, बोध हय, आर केहइ नाइ"

[ वे० द० इ० भा० १ पृ० १७३ ]

‖ प्रचलित हिन्दूधर्म के आद्य-प्रवर्तक और अपनी लोकोत्तर बुद्धिमत्ता से संसार के इतिहास गगन मे सूर्य के समान देदीप्यमान इन दो ( कुमारिल भट्ट और शङ्कराचार्य ) विभूतियों के चरित्रों का

की और उनके पर-वर्ती रामानुजीयादि सम्प्रदायों की चर्चा करना भी अनिवार्य था; इसके बिना आचार्य शंकर के कार्यों की आवश्यकता, प्रवृत्ति, इतिकर्त्तव्यता, उपयोगिता, महत्ता आदि की बात समझी नहीं जा सकती; क्यों कि बुद्ध से लेकर दयानन्द तक धर्माचार्य, एक ही वैदिक-परम्परा के तत्तत्कालीन सुधारक और धर्मप्रतिसंस्कर्ता हुए हैं; इन सबके मतों मे, किञ्चित्प्रस्थान-भेद से एक ही भारतीय आर्ष अनुभव, वैदिक-आर्यसंस्कृति, वा सनातन-हिन्दू-धर्म की अक्षुण्ण व्याप्ति देखी जाती है; सुतरां आचार्य शंकर के कार्यों से उन के पूर्ववर्त्ती तथा परवर्त्ती धर्माचार्यों और तत्तत्सम्प्रदाय के कार्यों का तादात्म्य सम्बन्ध है, अतः शंकर-चरित के सिल-सिले मे उन सब का प्रसङ्ग आना अपरिहार्य था। इन सभी सम्प्रदायों की, यथाप्रसङ्ग संक्षिप्त चर्चा से एक बात यह भी स्पष्ट हो गई है कि, अवैदिक और नास्तिक कहे जानेवाले बौद्ध आदि भी, वस्तुतः वैदिक-सनातन-धर्म के ही उत्तम अङ्ग वा योग्यतम सन्तान हैं, अतः इनसे दुराव-बराव और घृणा-द्वेष करने की प्रवृत्ति, जो वैदिकास्तिकम्मन्य हिन्दुओं मे देखी जाती है, वह अविवेक की विषम परिणति है। आचार्य शंकर ने अपने पूर्ववर्त्ती बौद्धादि धर्मों का स्व-सामयिक भाट्टनय से मिलान करके ही सर्व-धर्म-समष्टि-रूप 'स्मार्त्त' धर्म का निर्माण किया, जो आज तक हिन्दू-समाज मे प्रचलित है। वस्तुतः शांकर-मत मे बौद्ध धर्म का ही मुख्यांश निहित है, अत एव आचार्य शंकर प्रच्छन्न बौद्ध कहे जाते हैं, सुतरां इनके अनुयायी हिन्दू-स्मार्त्तों को बौद्ध-धर्म से द्वेष-भाव नहीं रखना चाहिये। इन सभी बातों की सूचना के लिये भी बौद्धादि-सम्प्रदायों के विषय मे लिखना आवश्यक हुआ है।

बौद्धादि सम्प्रदायों की चर्चा के प्रसङ्ग मे कहीं कहीं कटु प्रतीत होनेवाली बातों को भी उद्धृत करना पड़ा है। पर वे सब बातें प्रायः अन्यदीय हैं, जो विभिन्न प्रसङ्गों की सूचना तथा आलोचना के लिये यथास्थान अपेक्षित हुई हैं, और वैसी बातों के उद्धरण मे हमारा तात्पर्य केवल इतना ही है कि एक ही नीति, संस्कृति, धर्म आदि के प्रवर्तक तथा प्रचारक विविध संम्प्रदायों मे परस्पर विरोध-विद्वेष और सङ्घभेदक दुरधिक्षेप होना अनुचित और अश्रेयस्कर है, जब कि वैसे सत्य वा मिथ्या दोष सभी सम्प्रदायों मे संभवित वा कल्पित हो सकते हैं।

बौद्ध-सम्प्रदाय के निरूपण-प्रसङ्ग मे कहीं कहीं वज्रयानी और विदेशीय छद्म-बौद्धों के सम्बन्ध मे, कटूक्ति ऐसी बातें आ गई हैं, वे सब भी देशी और विदेशी विद्वानों के तद्विषयक

---

अवगाहन किये विना मध्ययुगीन समय का इतिहास पूर्ण नहीं कहा जा सकता। आर्यधर्म पर बौद्धों ने जो प्रचण्ड आक्रमण किया था, उसे इन विभूतियों ने ही विफल किया। कुमारिल ने वर्त्तमान हिन्दूधर्म की नींव डाली, और शङ्कर ने उस पर सुन्दर इमारत खड़ी की। बिखरे हुए समाज को संघटित कर, आर्यधर्म का अद्वितीय तत्त्वज्ञान के साथ मेल मिलाने का अत्यन्त विकट कार्य उक्त दोनों व्यक्तियों ने किया, इसमे किसी को सन्देह नहीं। आश्चर्य इस बात का है कि, कुमारिल और शङ्कराचार्य के चरित्रों के सम्बन्ध की बहुत ही थोड़ी बातें ज्ञात हुई हैं। यहाँ तक कि, उनके समय का भी अब तक कुछ निश्चय नहीं किया जा सका है" [ हिं० भा० उ० पृ० २८६ ]

"भारतवर्ष के धार्मिक इतिहास मे शङ्कराचार्य के पुरुषार्थ को महत्त्वपूर्ण स्थान प्राप्त है। अर्वाचीन धर्म-कल्पनाओं का विस्तार शङ्कराचार्य के तत्त्वज्ञान से ही हुआ है। वर्त्तमान धार्मिक परिस्थिति का विचार करते हुए शङ्कराचार्य के ग्रन्थों का अध्ययन अवश्य ही करना होगा, और आगे का इतिहास लिखते समय शङ्कराचार्य के तत्त्वज्ञान का बारम्बार सिंहावलोकन करना पड़ेगा" [ हिं० भा० उ० पृ० ३०१ ]

इत्थं श्रीशङ्कराचार्यैर्ऋष्याद्यैरिव पूर्वजैः, कर्मणैव कृतो वर्णे सर्वजातिनृसंग्रहः।
संस्थासु शपथं कुर्वंस्तन्नियोगानुपालने, यथा संगृह्यते लोकस्तद्विधानानुसारतः,
चातुर्वर्ण्यं तथैवाभूज्जीविते लोकसंग्रहः; गुण-कर्मानुसारेण, राजाज्ञादिभिरप्युत।
"कृण्वन्तो विश्वमार्यं"* हि भारतीयार्यपूर्वजाः,जयन्तिस्म पुरा लोकं संगृह्णन्तः स्वजातिषु।
वैदेशिका इहागत्य शाकद्वीपादितः पुरा, बहवः सङ्घशोऽभूवन् ब्राह्मणाः क्षत्रिया विशः;
'शाकद्वीपीय' इत्यादिनाम्नाद्यापि जयन्ति ते, तेनापि 'कर्मणा वर्णो' लोकाचारेण मीयते।
याः पुराणेतिहासेषु वर्णोत्पत्ति-कथाः स्मृताः, ताभिश्च कर्मणा वर्णो ज्ञायते; न तु जन्मना।

विमर्श-ग्रन्थों से प्रायः यथाप्रसङ्ग उद्धृत ही की गई हैं। उनके सम्बन्ध मे हमारा अपना विचार वैसा नहीं है। क्योंकि, हम, जैसे किसी जाति-विशेष मे पैदा होने के कारण ही, किसी मनुष्य को अनार्य, म्लेच्छ आदि नहीं मानते, वैसे ही किसी देश विशेष मे पैदा होनेके कारण भी उस देश-भरके निवासी मात्र को अनार्य वा म्लेच्छ नहीं मानते हैं। हमारे आर्ष सच्छास्त्रों के अनुसार, सभी जातियों तथा सभी देशों में, एक ही व्यक्ति के सन्तानों मे भी, आर्य † अनार्य, ब्राह्मण और म्लेच्छ आदि होते हैं। यह स्वभावज गुण-कर्म-निमित्तक आचरण का परिणाम है; जाति वा देश का नहीं—

"जिनके ये आचरण भवानी, ते जानहु निशिचर-सम प्राणी"।

प्राकृतिक गुण-कर्मों के अनुसार हमारे इस आर्यावर्त्त देश मे ही ब्राह्मण और क्षत्रिय के उत्तम आर्यवंश में भी शक, यवन, म्लेच्छ आदि उत्पन्न हुए सुने जाते हैं §। अतः हम स्वयं विदेशी वा विजातीय होनेके कारण ही किसी व्यक्ति वा वर्ग को अनार्य वा म्लेच्छ नहीं कह सकते। हाँ, दैव और आसुर आचार-विचारों के कारण देशी-विदेशी, स्वजातीय-विजातीय, सबको यथा-योग्य आर्य-अनार्य, ब्राह्मण-शूद्र, देव-असुर, सभ्य-दस्यु, आदि कहते और मानते हैं।

सर्व-साधारण-महाजन को समधिक संबोधित करने के लिये इस 'शंकर-प्रकरण' को हमने प्रधानतया हिन्दी मे लिखा है, और इस मे भाषा की सरलता तथा वाक्यों की ऋजुबन्धता पर ध्यान रखते हुए भी संस्कृत-भव और तत्सम शब्दों का ही अधिकतर प्रयोग किया है, जिससे संस्कृत-मूलक प्रान्तीय भाषाओं ( वंगला, मराठी, गुजराती आदि ) के जानकारों के लिये भी, यह सुबोध होगा।

इस प्रकरण के अन्त मे हम यह स्मरण पुनः दिला देना चाहते हैं कि आरम्भिक वर्णव्य-वस्थापक प्राचीनतम ऋषियों से लेकर, विराट् हिन्दू-समाज के सबसे महान् अन्तिम संघटक, वर्त्तमान चातुर्वर्ण्य-स्मार्त्त-धर्माचार्य जगद्गुरु शंकराचार्य, और उनके अनन्तर रामानुजाचार्य-प्रभृ-ति स्वामि-दयानन्दपर्यन्त, सभी हिन्दू-धर्माचार्योंने 'कर्मणा वर्णः' के आर्ष सच्छास्त्र-सम्मत, वैज्ञा-

* ऋ० सं० मण्डल ९ सूक्त ६३ ऋचा ५।

†. आर्य-अनार्य-विषयक विवेक के लिये देखिये, 'ऐतरेयालोचन' पृ० १५-१८; 'वैदिकसम्पत्ति' पृ० २५०-५१; 'हिन्दुत्व' पृ० ७७१; आदि।

§. "यदोस्तु यादवा जाताः, तुर्वसोर्यवनाः स्मृताः,
द्रुह्योः सुतास्तु वै भोजाः अनोस्तु म्लेच्छ-जातयः"
[ म० भा० आ० ८५, ३४ ]

ब्राह्मण-क्षत्रियादीनामुत्पत्तौ विविधाः क्रियाः यत् , स्मर्यन्ते, ततश्चापि वर्णः सिद्ध्यति कर्मणा।
कर्मणैवार्हितो वर्णो भविष्ये ब्राह्मपर्वणि; चत्वारिंशत्तमाद् दृश्यं तत्राध्यायचतुष्टयम् ।
साम्प्रतं त्वत्र लोकानां मूढग्राहेण, जन्मतः जातिरूपत्वमापन्नं चातुर्वर्ण्यं विपद्यते ।
सुतरामत्र नैव स्यात्पूर्ववल्लोकसंग्रहः, प्रत्युताऽऽजृम्भते हन्ता विग्रहः सर्वतोमुखः ।
तस्माद्वर्णव्यवस्थाया उद्धारः पुनरिष्यते कर्मणैवेति लोकेषु तद्घोषोऽपेक्ष्यतेऽधुना ।

---

निक, और निसर्ग-सिद्ध व्यावहारिक सिद्धान्त का ही प्रवर्त्तन, प्रचार और समर्थन किया है। आचार्य शंकर ने तो अपने वचन-मात्र से दलके दल लोगों को यथायोग्याऽभिरुचित 'वर्ण' प्रदान किया था, क्योंकि तत्कालीन परिस्थिति मे गुण-कर्मानुसार वर्णनिर्णय और उसका विभाग करना संभव नहीं था । फिर भी आचार्य शंकर ने कोई नई बात नहीं की । मनुष्यों के वर्णीकरण के कई प्रकारों मे, महापुरुषों का वचन, आशीर्वाद वा वरदान भी एक है; महर्षि भृगु के वचन मात्र से 'वीतहव्य'नामक क्षत्रिय राजा, ब्रह्मर्षि हो गया था †। शास्त्र और लोक मे ऐसे और भी

---

"नरिष्यतः शकाः पुत्राः" [ अग्निपुराणादिषु ] अस्मिन् विषये—ऐतरेयालोचनस्य पृ० १७–१८; वैदिकसम्पत्तेः पृ० ४१५; हिन्दू-भारतस्योत्कर्षे ( रा० चि० वि० वैद्य-कृते ) हिन्दी-संस्करणे ३९६ पृष्ठत आरभ्य प्रथम-परिशिष्टं च द्रष्टव्यम् ।

†. "भृगोर्वचन-मात्रेण स च ब्रह्मर्षितां गतः
वीतहव्यो महाराज, ब्रह्मवादित्वमेव च" [ म० भा० अनु० ३०–५७ ]

महापुरुषों और गुरुजनों के वरदान से जैसे उच्च 'वर्ण' की प्राप्ति हो जाती है, वैसे ही उनके शाप से जातिच्युति वा नीच वर्णत्व की प्राप्ति भी होती है । महर्षि विश्वामित्र के वचनमात्र से शुनःशेप का गोत्र बदल गया और उन्हीं के शाप से स्वयं उनके अनेक पुत्र, ब्राह्मण से आन्ध्र, पुलिन्द, पुण्ड्र, शबर, आदि दस्यु-जातियों मे बदल गये ( देखिये, मा० आ० भा० १ पृ० १९०–९१ )। महर्षि वसिष्ठ ने बचनमात्र से कह कर राजा सगर के पितृ-शत्रु क्षत्रियों को वर्णच्युत कर के शक, यवन, काम्बोज, पह्लव आदि म्लेच्छ जातियों मे परिणत कर दिया ( मा० आ० भा० १ पृ० २०१–२ )। नहुष के पुत्र ययाति ने युवावस्था न देने के अपराध मे अपने पुत्र 'तुर्वसु' को सपरिवार जातिभ्रष्ट करके 'म्लेच्छदेश' मे निकाल दिया—

"यत्, त्वं मे हृदयाज्जातो वयः स्वं न प्रयच्छसि,
तस्मात, प्रजा समुच्छेदं तुर्वसो तव यास्यति ।
सङ्कीर्णाचारधर्मेषु प्रतिलोम-चरेषु च,
पिशिताशिषु चान्त्येषु मूढ, राजा भविष्यसि ।
गुरुदारप्रसक्तेषु तिर्यग्योनिगतेषु च,
पशुधर्मेषु पापेषु म्लेच्छेषु त्वं भविष्यसि" [ म० भा० आ० ८४, १३–१५ ]

इन सब बातों का तात्पर्य यह है कि, यद्यपि स्वभावज-गुण-कर्म के अनुसार वर्ण की प्राप्ति और तदुपयुक्त वृत्ति( जीविकाकर्म )द्वारा उसका नियन्त्रण होते रहने का ही साधारण नियम है, तथापि परिस्थिति-विशेष मे लोकसंस्थायें, राजा, धर्माचार्य आदि भी तत्कालोचित विधियों ( शुद्धि, संस्कार, व्रात्यस्तोमादि ) से, और विशेष विषम-परिस्थिति मे कुछ नियम-पालन-सम्बन्धी प्रतिज्ञा-शपथ-आदि ले कर वचन-मात्र से, अर्थात् यह कह कर कि, तुम अमुक वर्ण के हो गये, लोगों के दलके दल का 'वर्ण' बदल देते, और वर्ण-हीन लोगों को नये सिरे से समुचित वर्ण प्रदान कर देते हैं । जैसे, राजा, युद्धकाल से सभी लड़ सकनेवालों को सैनिक वा क्षत्रिय बना देता है; और यदि किसी कारण से चाहता है, तो किसी

इत्थं हिन्दिगिरार्थसारघटिते, सत्तर्क-संवादिना सद्विद्यागम-टिप्पणेन च युते तत्त्वार्थ-विद्योतिना, वेदाद्यार्षगिरोपबृंहणमये 'वर्णव्यवस्थापनं' भाष्ये किञ्चिदिहोद्धृतं मनुवचःसूत्रोपगूढं मया। अन्यद्यदिह वक्तव्यम्, उद्धर्त्तव्यं च, शिष्यते; तत्सर्वं दशमाऽध्याये यथास्थानं प्रवक्ष्यते ।३१।

ॐ तत्सत्

बहुत-से दृष्टान्त पाये जाते हैं । अतः आचार्य शंकर का वह कार्य, पूर्वर्षियों के वर्त्मानुसार ही था । एतादृश महान् लोकसंग्राहक आचार्य शंकर के विषय मे बहुत बातें अनुसन्धेय हैं‡; हमे तो यहाँ इतना ही दिखलाना अभिप्रेत था कि आचार्य शंकर ने अपने समय से पहले प्रायः जैन, बौद्ध और व्रात्य हो चुके हुए लोगों को, विदेशों से आकर यहाँ बस गये हुए वर्णबाह्य विधर्मियों को, और भारत वर्ष के पश्चिमोत्तर देशों के निवासी अनार्य-म्लेच्छकथित लोगों को, भी उनके देशों मे जाकर, सङ्घशः चातुर्वर्ण्य मे प्रविष्ट किया; इस से भी 'कर्मणा वर्णः' और वर्णपरिवर्त्तन के सिद्धान्त का समर्थन होता है ।

इस तरह सनातनधर्मीय आर्ष सच्छास्त्रों, जगद्गुरु धर्माचर्यों के कार्यों, तथा महाजन-शिष्टाचारों, के अनुसार 'कर्मणा वर्णः' के सत्सिद्धान्त का निरूपण किया गया । इस निरूपण की पूर्णता के लिये ( १ ) वर्णाश्रम का इतिहास, ( २ ) जातिवाद, ( ३ ) जन्मना वर्णव्यस्था की अनार्षता, ( ४ ) जैन, बौद्ध, आर्यसमाजी, और सभी सन्तसम्प्रदाय भी 'कर्मणा वर्णः' के ही पक्ष मे, ( ५ ) कर्मणा वर्णः के विषय मे सनातन-धर्मी महापण्डितों के मत, ( ६ ) जात्युत्कर्षा-ऽपकर्षवाद आदि अनेक विषयों की आलोचना करना आवश्यक है; पर, ग्रन्थ का कलेवर बहुत बढ़ जाने के कारण, इन विषयों को छोड़ दिया है ।

मनु के एक ही ( प्रकृत ३१ वें ) श्लोक पर 'वर्णव्यवस्था' का यह एक स्वतन्त्र-निबन्धवत् महाभाष्य हो गया है; तथापि प्रतिपाद्य विषय की गुरुता महत्ता और उपादेयता के खयाल से इस ग्रन्थविस्तर का मर्षण, विचारशील पाठक भी करेंगे ही । इस प्रकार, वर्णव्यवस्था के स्वरूप का निरूपण, अपेक्षित व्यास-समास के साथ समाप्त हुआ; अब इसका प्रयोगविधान, शेष है, जो द्वितीय अध्याय से आरंभ होकर ग्रन्थ-समाप्ति-पर्यन्त चलेगा ।३१।

---

कर्मचारीको वर्णच्युत ( उसके पद, अधिकार और वृत्ति को छीन कर ) भी कर देता है । साधारण लोगों मे बिरादरियाँ और जातीय पञ्चायतें भी जाति-बाहर करने और यथोचित दण्ड-प्रायश्चित्त करा कर पुनः जाति मे ले लेने का काम करती हैं । इस से भी यही सिद्ध होता है कि वर्ण और जाति, दोनों ही परिवर्त्तनीय चीज़ हैं ।

‡. "शङ्कराचार्य के पुरुषार्थ का विचार करते हुए चित्त मे स्वाभाविक रूप से निम्न-लिखित प्रश्न उठते हैं—इसमे सन्देह नहीं कि शङ्कराचार्य का 'मायावाद' मनुष्य की बुद्धि को चकित कर देता है, और वह जगन्मान्य हो गया है; भारतीय तो सब के सब मायावाद को मानते हैं । परन्तु क्या मायावाद से भारतीय जनता मे शिथिलता आ गई है ? क्या भारत की कर्तृत्वशक्ति क्षीण हुई है ? संन्यास-मार्ग को श्रेष्ठ मान लेने का परिणाम क्या हुआ ? आचार्य ने पौराणिक देवताओं की पूजा-अर्चा का विशेष रूप से प्रचार किया है । प्राचीन अग्निहोत्र आदि के बदले इस समय सर्वत्र मूर्त्तिपूजा का प्रचार है । शालग्राम तो घर घर विराजते हैं । क्या लोग इस प्रकार की मूर्त्तिपूजा के कारण तत्त्वविचारों से विमुख होकर बावले बन गये हैं ? चित्त मे उठनेवाले ऐसे ऐसे अनेक प्रश्नों का निर्णय, केवल तर्क से नहीं, वर्त्तमान परि-स्थिति का विचार करके ही किया जा सकता है" [ हिं० भा० उ० पृ० ३०१ ] ।३१।

## विराट्सृष्टिः

**द्विधा कृत्वात्मनो देहमर्धेन पुरुषोऽभवत्, अर्धेन नारी; तस्यां स विराजमसृजत्प्रभुः ।३२।**

### मनूत्पत्तिः, तत्सृष्टमरीच्यादि-प्रजापतिद्वारा देवादि-चराचर-सृष्टिश्च

**तपस्तप्त्वाऽसृजद् यं तु स स्वयं पुरुषो विराट्, तं मां वित्ताऽस्य सर्वस्य स्रष्टारं द्विजसत्तमाः।**
**अहं प्रजाः सिसृक्षुस्तु तपस्तप्त्वा सुदुश्चरं, पतीन्प्रजानामसृजं महर्षीनादितो दश—**
**मरीचिमत्र्यङ्गिरसौ पुलस्त्यं पुलहं क्रतुं, प्रचेतसं वसिष्ठं च भृगुं नारदमेव च।***
**एते मनूंस्तु सप्ताऽन्यानसृजन्भूरितेजसः, देवान्देवनिकायांश्च, महर्षींश्चामितौजसः।**
**यक्षरक्षःपिशाचांश्च गन्धर्वाऽप्सरसोऽसुरान्, नागान्सर्पान्सुपर्णांश्च, पितॄणां च पृथग्गणान्।**

---

एषा साक्षात्परस्यैव पुंसः सृष्टिः प्रदर्श्यते; प्रागत्रोक्ताऽण्डजस्यैव ब्रह्मणस्त्विति केचन।
स प्रभुः स्वं शरीरं प्राग अन्तरण्डं समुद्धृतं, स्त्री-पुंसस्वरूपेण द्विधा कृत्वाऽसृजत्ततः
विराडाख्यं महात्मानं स्थूलविश्वाऽभिमानिनं,
दाम्पत्यविधिमास्थाय, सङ्कल्पाद्वाऽप्यमैथुनात्। ३२।

---

स्वयं परमात्मा, अथवा ब्रह्मा, पूर्वोक्त 'अण्ड' मे हिरण्यगर्भरूप से उत्पादित स्वशरीर के दो भाग करके आधे से पुरुष तथा आधे से स्त्री बन गया, और उस स्त्री मे मैथुनक्रिया से वा स्वतन्त्र सङ्कल्प से, उसने स्थूल ब्रह्माण्ड के अभिमानी 'विराट्' पुरुष को उत्पन्न किया। वेद-पुराणों मे विश्वस्रष्टा परमात्मा के, क्रमशः आविर्भूत होनेवाले तीन रूप वा तीन अवस्थायें निर्दिष्ट हैं। जब वह 'असत्' संज्ञक मूलप्रकृति का, वा जगत् की 'अव्याकृत'—अवस्था का अभिमानी (एकोऽहं बहु स्याम्; नाम-रूपे व्याकरवाणि) बनता है, तब 'स्वराट्' कहलाता है; जब वही परमात्मा, महत्तत्त्वादि-पञ्चतन्मात्रपर्यन्त सूक्ष्म तत्त्वों की सृष्टि करके, उन्हीं मे प्रवेश कर जाता (तत्सृष्ट्वा तदेवाऽनुप्राविशत्) है, तब वह समष्टिसूक्ष्म शरीर का अभिमानी 'हिरण्यगर्भ' बन जाता और 'सम्राट्' कहलाता है; एवं जब वही, महदादि-तत्त्वों से परिणत स्थूल ब्रह्माण्ड का अभिमानी (समष्टिजीव) बन जाता है, तब 'विराट्' कहलाता है§।

मनु के इस श्लोक का अधार, देखिये—ऐतरेय ब्राह्मण, त्रयोदश अध्याय, नवम खण्ड मे; और बृहदारण्यक- उपनिषद् प्रथम अध्याय, चतुर्थ ब्राह्मण मे। इसका उपबृंहण, देखिये—कूर्मपु० पूर्ववि० अ० ८; वायुपु० अ० १० श्लो० ७–१५; मत्स्यपु० अ० ३ तथा ४; लिङ्ग-पु० पू० अ० ७० श्लो २६७ से; विष्णुपु० अं० १ अ० ७ श्लो०–१६–१७; एवं अन्यान्य पुराण, उपपुराण तथा महाभारत और हरिवंश आदि मे भी इसका वर्णन है। अगले श्लोकों के विषयों का उपबृंहण और सविस्तर निरूपण भी सभी इतिहास-पुराणों में है; क्यों कि 'सर्ग' और 'मन्वन्तर' पुराणों के प्रतिपाद्य विषयों मे मुख्य माने गये हैं। ३२।

---

* वायु-पु० अ० ९ श्लो० ६८–६९; विष्णु पु० अं० १ अ० ७ श्लो–४–६।

§ "इन्द्रियादिनैरपेक्ष्येण स्वयमेव राजत इति अव्याकृताऽभिमानीश्वरः 'स्वराट्'; सम्यग्राजत इति सूत्रात्मा हिरण्यगर्भः 'सम्राट्'; विस्पष्टं राजत इति ब्रह्माण्डदेहः पुरुषो 'विराट्' इति" [ तै० आ० १०,२२ सा० भा० ]

विद्युतोऽशनिमेघांश्च रोहितेन्द्रधनूंषि च, उल्कानिर्घातकेतूंश्च ज्योतींष्युच्चावचानि च ।†
किन्नरान्वानरान्मत्स्यान्विविधांश्च विहङ्गमान्, पशून्मृगान्मनुष्यांश्च व्यालांश्चोभयतोदतः ।
कृमिकीटपतङ्गांश्च यूकामक्षिकमत्कुणं, सर्वं च दंशमशकं स्थावरं च पृथग्विधम् ।‡
एवमेतैरिदं सर्वं मन्नियोगान्महात्मभिः, यथाकर्म तपोयोगात्सृष्टं स्थावर-जङ्गमम् ।३३–४१

### योनिलः प्राणि-भेदनिर्देशः

येषां तु यादृशं कर्म भूतानामिह कीर्तितं, तत्तथा वोऽभिधास्यामि क्रमयोगं च जन्मनि ।
पशवश्च मृगाश्चैव व्यालाश्चोभयतोदतः, रक्षांसि च पिशाचाश्च मनुष्याश्च जरायुजाः ।
अण्डजाः पक्षिणः सर्पा नक्रा मत्स्याश्च कच्छपाः यानि चैवंप्रकाराणि स्थलजान्यौदकानि च ।
स्वेदजं दंशमशकं यूकामक्षिकमत्कुणम्, ऊष्मणश्चोपजायन्ते, यच्चान्यत्किञ्चिदीदृशम् ।
उद्भिज्जाः स्थावरा सर्वे बीजकाण्डप्ररोहिणः, ओषध्यः फलपाकान्ता बहुपुष्पफलोपगाः ।
अपुष्पाः फलवन्तो ये, ते वनस्पतयः स्मृताः, पुष्पिणः फलिनश्चैव वृक्षास्तूभयतः स्मृताः ।
गुच्छगुल्मं तु विविधं, तथैव तृणजातयः, बीजकाण्डरुहाण्येव प्रताना वल्ल्य एव च ।
तमसा बहुरूपेण वेष्टिताः कर्महेतुना, अन्तःसंज्ञा भवन्त्येते सुखदुःखसमन्विताः ।
एतदन्तास्तु गतयो ब्रह्माद्याः समुदाहृताः,
घोरेऽस्मिन्भूतसंसारे नित्यं सततयायिनि । ४२-५० ।

---

"भौममौषधमुद्दिष्टमौद्भिदं तु चतुर्विधं—वनस्पतिर्वीरुधश्च वानस्पत्यस्तथौषधिः,
फलैर्वनस्पतिः, पुष्पैर्वानस्पत्यः फलैरपि, ओषध्यः फलपाकान्ताः प्रतानैर्वीरुधः स्मृताः॥"

"प्राणिनां पुनर्मूलमाहारो बलःवर्णौजसां च; स षट्सु रसेष्वायत्तः; रसाः पुनर्द्रव्याश्रयाः; द्रव्याणि पुनरोषधयः । तास्तु द्विविधाः स्थावरा जङ्गमाश्च । तासां स्थावराश्चतुर्विधाः—वनस्पतयो, वृक्षा, वीरुध, ओषधय इति । तासु, अपुष्पाः फलवन्तो वनस्पतयः, पुष्प-फलवन्तो वृक्षाः, प्रतानवत्यः स्तम्बिन्यश्च वीरुधः, फलपाकनिष्ठा ओषधय इति । जङ्गमाः खल्वपि चतुर्विधाः—जरायुजा-ऽण्डज-स्वेदजोद्भिज्जाः । तत्र पशु-मनुष्य-व्यालादयो जरायुजाः, खग-सर्प-सरीसृपप्रभृतयोऽण्डजाः, कृमि-कीट-पिपीलिकाप्रभृतयः स्वेदजाः, इन्द्रगोप-मण्डूकप्रभृतयः उद्भिज्जाः§" [ सुश्रुतसं० सूत्र० अ० १ सू० २६–२९ ]

---

† मत्स्यपु० अ० ४ श्लो० २९; वायुपु० अ० ९ श्लो० ५२ । अतः परं—

‡ "यथाकर्म, यथाकालं, यथाप्रज्ञं, यथाश्रुतं
यथायुगं, यथादेशं, यथावृत्ति, यथाक्रमम्" इत्यधिकम् । ३३–४१ ।

॥ चरकसं० सू० अ० १ श्लो० ७०—७१ ।

§ "वक्तव्य—यहाँ जङ्गम सृष्टि के चार भाग किये हैं; परन्तु अन्यत्र केवल तीन ही भाग होते हैं—जरायुज, अण्डज और स्वेदज; और इन तीनों मे समस्त जङ्गम-सृष्टि का समावेश होता है । यहाँ उद्भिजवर्ग मे जिन जङ्गम जीवों का निर्देश किया है, उनका समावेश अण्डज-वर्ग मे होता है—

'अण्डजाः पक्षिणः सर्पाः नक्रा मत्स्याश्च कच्छपाः,
यानि चैवंप्रकाराणि स्थलजान्यौदकानि च' ( मनु० १, ४४ ) ।

उद्भिज्जवर्ग मे केवल चतुर्विध वनस्पत्यादिगण होते हैं. और वह स्थावर का एक विभाग होता है—

## प्रलयदशादिनिरूपणम्

एवं सर्वं स सृष्ट्वेदं मां चाऽचिन्त्यपराक्रमः, आत्मन्यन्तर्दधे भूयः कालं कालेन पीडयन् ।
यदा स देवो जागर्त्ति तदेदं चेष्टते जगत्, यदा स्वपिति शान्तात्मा तदा सर्वं निमीलति ।
तस्मिन्स्वपति सुस्थे तु कर्मात्मानः शरीरिणः, स्वकर्मभ्यो निवर्त्तन्ते, मनश्च ग्लानिमृच्छति ।
युगपत्तु प्रलीयन्ते यदा तस्मिन्महात्मनि, तदाऽयं सर्वभूतात्मा सुखं स्वपिति निर्वृतः ।
तमोऽयं तु समाश्रित्य चिरं तिष्ठति सेन्द्रियः, न च स्वं कुरुते कर्म, तदोत्क्रामति मूर्त्तितः ।

यदाऽणुमात्रिको भूत्वा बीजं स्थास्नु चरिष्णु च,
समाविशति संसृष्टस्तदा मूर्तिं विमुञ्चति ।५१-५६।

### सृष्टि-लयकथोपसंहारः

एवं स जाग्रत्स्वप्नाभ्यामिदं सर्वं चराचरं,
संजीवयति चाऽजस्रं प्रमापयति चाऽव्ययः ।५७।

### एतस्य शास्त्रस्य मूलतो ब्रह्म-कर्तृकत्वबोधनम्

इदं शास्त्रं तु कृत्वाऽसौ मामेव स्वयमादितः,
विधिवद् ग्राहयामास, मरीच्यादींस्त्वहं मुनीन् ।५८।

---

"नृ-गवाद्या जरायुजाः, स्वेदजाः कृमि-दंशाद्याः,
पक्षि-सर्पादयोऽण्डजाः, उद्भिदस्तरु-गुल्माद्याः" इत्यमरः ।

"स्थावरं जङ्गमं चैव जगद् द्विविधमुच्यते; चतस्रो योनयस्तत्र प्रजानां; क्रमशो यथा—
तेषामुद्भिदजा वृक्षा लता वल्ल्यश्च वीरुधः, दंश-यूकादयश्चान्ये स्वेदजाः कृमिजातयः,
पक्षिणश्छिद्रकर्णाश्च प्राणिनस्त्वण्डजा मताः, मृगव्यालमनुष्यांश्च विद्धि तेषां जरायुजान् ।
एवं चतुर्विधां जातिमात्मा संसृत्य तिष्ठति; स्पर्शेनैकेन्द्रियेणात्मा तिष्ठत्युद्भिदजेषु वै,
शरीरस्पर्शरूपाभ्यां स्वेदजेष्वपि तिष्ठति, पञ्चभिश्चेन्द्रियद्वारैर्जीवन्त्यण्ड-जरायुजाः,
तथा भूम्यम्बुसंयोगाद् भवन्त्युद्भिदजाः प्रिये, शीतोष्णयोस्तु संयोगाज्जायन्ते स्वेदजाः प्रिये,
अण्डजाश्चापि जायन्ते संयोगात्क्लेद-बीजयोः, शुक्र-शोणितसंयोगात्संभवन्ति जरायुजाः,
जरायुजानां सर्वेषां मानुषं पदमुत्तमम्।† "

एष स्पष्टार्थसन्दर्भः, व्याख्यातो निगदेन च, प्रागेतद्विषयोऽप्यर्थो विस्तराच्च निरूपितः;
तस्मान्नापेक्ष्यते भाष्यं, न वाच्यमवशिष्यते; अक्षरार्थस्तु विज्ञेयो मेधातिथ्यादिभाष्यवत् ।
एतत्प्रकरणे प्रोक्तः सर्वोऽपि विषयः स्फुटं प्रपञ्चितः पुराणेषु सर्ग-मन्वन्तरोक्तिषु;

---

'उद्भिज्जाः स्थावराः सर्वे बीजकाण्ड प्ररोहिणः' ( मनु० १, ४६ ) ।

चरक और भेलसंहिता मे लिखा है—

'औद्भिदं तु चतुर्विधम्—वनस्पतिस्तथा वीरुद्वानस्पत्यस्तथौषधिः' ( च० सू० अ० १ ) ।
'उद्भिज्जास्तु तृण-लता-वृक्ष-वनस्पतयः' ( भेलसंहिता )" [ आयुर्वेदरहस्यदीपिका—पृ० ११ ]

प्राणियों के योनिभेद को जानने के लिये देखिये—गीतारहस्य-'विश्वकी रचना और संहार' प्रकरण पृ० १८५ मे दासबोध का उद्धरण और तत्रत्य टिप्पणी ।

† म० भा० अनु० अ० २२७ श्लो० ९-१६ ( कुं० सं० )

**महर्षीन् प्रति स्वयं बीजरूपेण सारतः प्रोक्तस्याऽस्य शास्त्रस्योपबृंहणाय एतच्छास्त्रार्थप्रयोगविध्युपदेशाय च मनुना स्वशिष्यस्य भृगोर्नियुक्तिः**

एतद्वोऽयं भृगुः शास्त्रं श्रावयिष्यत्यशेषतः,
एतद्धि मत्तोऽधिजगे सर्वमेषोऽखिलं मुनिः ।५९।

---

तत एवाऽवगन्तव्यस्तद्विस्तरदिदृक्षुभिः । हिन्दीसारोऽपि नैवात्र स्पष्टार्थत्वाद् विवक्षितः ।

ऋग्वेदो यदुपज्ञमेव शुभदं वर्त्मोह पित्र्यं नृणां,
ज्ञाने, कर्मणि, विश्वसृष्टिविषये, यः कार्यतत्त्वार्थवित्,
सर्वज्ञानमयो मनुः स भगवान्स्वायंभुवः सारतः
साक्षाद्धि स्वमुखादुवाच सकलश्रुत्यर्थगर्भस्मृतेः
बीजं श्रोतृमहर्षिभक्तिवशतो यत्पञ्चपञ्चाशता
श्लोकैरेव, तदीयमार्षवचसा भाष्यं समाप्तं महत् ।
तच्चैतद् भृगुणोपबृंहितमितः कार्ये प्रयोगार्थकैः
स्वीयैः सुष्ठुपरःसहस्रवचनैस्तद्भाष्यमारभ्यते । ४२-५९ ।

---

मनुस्मृति के आरंभिक ४ श्लोकों तक महर्षियों के आगमन और प्रश्न, तथा मनुद्वारा उसके प्रतिवचन की प्रतिज्ञा की जाने की बात है । अनन्तर के पचपन ( ५ से ५९ तक ) श्लोकों मे भगवान् मनुने महर्षियों के प्रश्नों का यथेष्ट, पूर्ण और समीचीन उत्तर दे दिया है । बस इतना ही मूल मानवधर्म शास्त्र है । इसकी प्राचीनतमता तथा मौलिकता का पता तब चलता है, जब कि प्राचीनतम आर्ष धर्मशास्त्रों और इतिहास-पुराणों मे इसकी परम व्याप्ति देखी जाती है। ऐसा कोई भी इतिहास-पुराण नहीं है, जिस मे मनु के ये ५५ मूल श्लोक यथाप्रसङ्ग सर्वशः न उद्धृत हुए हों । इसके अनेक श्लोक तो वैदिक, बौद्ध और जैन वाङ्मयों के प्राचीनतम ग्रन्थों मे भी बड़े आदर के साथ, गंभीर जगत्तत्त्व का रहस्य और अद्वैत-अध्यात्म-तत्त्व का वस्तुतत्त्व बतलाने के लिये उद्धृत किये गये हैं । वस्तुतः मनुने इन ५५ श्लोकों से जगत् का 'कार्यतत्त्वार्थ' बतला दिया है । जगत् का मूल कारण, इसकी उत्पत्ति प्रलय और पुनरावृत्ति, जीवों की गति, प्राणियों के जाति ( योनि ) आयु-भोग से जगत् का सम्बन्ध, और लोक-विवृद्धि-पूर्वक निःश्रेयस-साधनार्थ, मुख-बाहु-ऊरु-पाद-कर्त्तव्य-योग्य मनुष्यों के लिये तत्तत्स्वभावज गुण-कर्मानुसार वर्णव्यवस्था आदि विषयों का जैसा सुन्दर उपदेश, भगवान् मनुने इन ५५ श्लोकों मे - (वस्तुतः आदि के ३१ श्लोकों में ही) कर दिया है, ऐसा अन्यत्र कहीं भी नहीं देखा जाता । जीवों के अभ्युदय-निःश्रेयस की साधना के लिये इससे अधिक कर्म और ज्ञान का उपदेश, दूसरा हो ही क्या सकता है । अतः मूल मनु-'शास्त्र' इतना ही कहा जा सकता है । आगे समग्र ग्रन्थ मे, भृगुने, इन ५५ श्लोकों मे निर्दिष्ट तत्त्वज्ञान, और लोकयात्रा-विज्ञान के आधार पर चातुर्वर्ण्य, चातुराश्रम्य, और अध्यात्म का कार्य-प्रयोग वा व्यावहारिक रूप बतलाया है; कोई नया तत्त्व नहीं । अतः कोई भी 'मनुभाष्य' इन साक्षान्मनूक्त मूल ५५ श्लोकों के व्याख्यान से ही, तात्त्विक दृष्टिसे चरितार्थ और पूर्ण हो जाता है; पर साधारण जनता के लिये कर्म-प्रयोगोपदेशार्थ, समग्र ग्रन्थ का व्याख्यान, यथापेक्षित समास-व्यास-विधि से अवश्य कर्त्तव्य है, जो आगे आरम्भ होता है ।५९।

## मनूनां निर्देशः

ततस्तथा स तेनोक्तो महर्षिर्मनुना भृगुः , तानब्रवीदृषीन्सर्वान्प्रीतात्मा श्रूयतामिति ।
स्वायंभुवस्यास्य मनोः षड्वंश्या मनवोऽपरे , सृष्टवन्तः प्रजाः स्वाः स्वा महात्मानो महौजसः।
स्वारोचिषश्चोत्तमश्च तामसो रैवतस्तथा , चाक्षुषश्च महातेजा विवस्वत्सुत एव च ।
स्वायंभुवाद्याः सप्तैते मनवो भूरितेजसः ,
स्वेस्वेऽन्तरेसर्वमिदमुत्पाद्यापुश्चराचरम् ।६०-६३। ❁

## कालपरिमाणम्

निमेषा दश चाष्टौ च काष्ठा, त्रिंशत्तु ताः कलाः , त्रिंशत्कला मुहूर्त्तः स्याद् , अहोरात्रं तु तावतः।
अहोरात्रे विभजते सूर्यो मानुष-दैविके , रात्रिः स्वप्नाय भूतानां, चेष्टायै कर्मणामहः ।
पित्र्ये रात्र्यहनी मासः, प्रविभागस्तु पक्षयोः , कर्मचेष्टास्वहः कृष्णः, शुक्लः स्वप्नाय शर्वरी ।
दैवे रात्र्यहनी वर्षं, प्रविभागस्तयोः पुनः , अहस्तत्रोदगयनं, रात्रिः स्याद्दक्षिणायनम् ।
ब्राह्मस्य तु क्षपाहस्य यत्प्रमाणं समासतः एकैकशो युगानां तु क्रमशस्तन्निबोधत ।
चत्वार्याहुः सहस्राणि वर्षाणां तत्कृतं युगं , तस्य तावच्छती सन्ध्या, सन्ध्यांशश्च तथाविधः ।
इतरेषु ससन्ध्येषु ससन्ध्यांशेषु च त्रिषु , एकापायेन वर्तन्ते सहस्राणि शतानि च ।
यदेतत्परिसंख्यातमादावेवचतुर्युगम् , एतद् द्वादशसाहस्रं देवानां युगमुच्यते ।
दैविकानां युगानां तु सहस्रं परिसंख्यया , ब्राह्ममेकमहर्ज्ञेयं, तावतीं रात्रिमेव च ।
तद्वै युगसहस्रान्तं ब्राह्मं पुण्यमहर्विदुः ,
रात्रिं च तावतीमेव तेऽहोरात्रविदो जनाः ।६४-७२। ‡

---

❁ अतः परं—"काल-प्रमाणं वक्ष्यामि यथावत्तन्निबोधत" इत्यधिकः पाठः ।

मनवश्चतुर्दश भवन्ति; तेषां, तन्मन्वन्तराणां च निरूपणम्—ब्र० पु० अ० ५; ब्र० वै० २, ९३; विष्णुपु० अं० ३ अ० १; हरिवं० प० १ अ० ७; मार्क० पु० अध्यायाः–५३–१०० इत्यादिषु पुराणस्थलेषु सविस्तरं द्रष्टव्यम् ।

‡ कालपरिमाणादिकं—"कालाः परिमाणिना" [ पा० २।२।५ ] इति सूत्रस्य पातञ्जल-महाभाष्ये; वैशेषिक-प्रशस्तपादभाष्ये द्रव्यग्रन्थे कालनिरूपणप्रकरणे; महाभारते शान्तिपर्वणि २३१–तमेऽध्याये ( श्लो० ११–२२ ) च कणेहत्य दृश्यम् । निर्दिष्टमहाभारतस्थले तु अत्रत्यमनुश्लोका एव किञ्चित्पाठभेदेन संगृहीता दृश्यन्ते । अन्यच्च कालविषये—कालमहिमा—भा० स्कं० १ अ० १३ श्लो० १७–२०; भा० स्कं० ३ अ० २९ श्लो० ३६–४५, तथा अ० ३० श्लो० १–२; भा० स्कं० ४ अ० ११ श्लो० १८–२२, तत्रैव अ० १२ श्लो० ३; भा० स्कं० ८ अ० ६ श्लो० १९, तत्रैव अ० ११ श्लो० ७–८, तथा अ० २१ श्लो० १९–२४; भा० स्कं० ९ अ० ४ श्लो० ५३; कालस्वरूपम्—भा० स्कं० ३ अ० १० श्लो० १०-१४; कालपरिमाणम् ( विभागः ) भा० स्कं० ३ अ० ११ श्लो० १–१४; भा० स्कं० १० पू० अ० ३ श्लो० २६; म० भा० आदि० अ० १ श्लो० २४७–५१; म० भा० वि० अ० ५२ श्लो० १–२; सुश्रुतसं० सूत्र० अ० ६; न्यायकन्दली—पृ० ६४-६६; भास्कराचार्यकृत-सिद्धान्तशिरोमणि-कालमानाध्याय; कौटि० अर्थशा० अधि० २ अ० २० आदितः अ० ४१; अमरकोशे कालवर्गं श्लो० १-२२; अष्टाङ्गसंग्रहे सूत्र० अ० ४ राज्ञः कालकारणत्वम्—म० भा० शां० अ० ६९ श्लो० ७९–१००; कालस्य द्रुतगामित्वम्—म० भा० शां० अ० १७५ तथा २७७ एवमादि द्रष्टव्यम् ।

## मनःप्रभृतितत्त्वसृष्टिः

तस्य सोऽहर्निशस्यान्ते प्रसुप्तः प्रतिबुध्यते, प्रतिबुद्धश्च सृजति मनः सदसदात्मकम् ।
मनः सृष्टिं विकुरुते चोद्यमानं सिसृक्षया, आकाशं जायते तस्मात्, तस्य शब्दं गुणं विदुः ।
आकाशात्तु विकुर्वाणात्सर्वगन्धवहः शुचिः , बलवाञ्जायते वायुः, स वै स्पर्शगुणो मतः ।
वायोरपि विकुर्वाणाद् विरोचिष्णु तमोनुदं , ज्योतिरुत्पद्यते भास्वत्, तद्रूपगुणमुच्यते ।
ज्योतिषश्च विकुर्वाणाद् आपो रसगुणाः स्मृताः ;
अद्भ्यो गन्धगुणा भूमिरित्येषा सृष्टिरादितः‡ । ७४–७८ ।

## मन्वन्तरनिरूपणम्

यत्प्राग्द्वादशसाहस्रमुदितं दैविकं युगम् ,
तदेकसप्ततिगुणं मन्वन्तरमिहोच्यते ।७९।
मन्वन्तराण्यसंख्यानि, सर्गः संहार एव च ,
क्रीडन्निवैतत्कुरुते परमेष्ठी पुनः पुनः ।८०।

## युगधर्मनिरूपणम्

चतुष्पात्सकलो धर्मः, सत्यं चैव कृते युगे, नाऽधर्मेणागमः कश्चिन्मनुष्यान्प्रति वर्तते ।

---

"धर्मश्चतुष्पान्मनुजान्कृते समनुवर्तते; स एवान्येष्वधर्मेण व्येति पादेन वर्धता"[भा० ३,११,२१]
"कृते प्रवर्तते धर्मश्चतुष्पात्तज्जनैर्धृतः; सत्यं, दया, तपो, दानमिति पादा विभोर्नृप ।
सन्तुष्टाः करुणा मैत्राः शान्ता दान्तास्तितिक्षवः, आत्मारामाः समदृशः प्राय आश्रमिणो जनाः।
त्रेतायां धर्मपादानां तुर्यांशो हीयते शनैः, अधर्मपादैरनृत-हिंसा-ऽसन्तोष-विग्रहैः;
तदा क्रिया तपोनिष्ठा नातिहिंस्रा न लम्पटाः, त्रैवर्णिकास्त्रयीवृद्धा वर्णा ब्रह्मोत्तरा नृप ।
तपःसत्यदयादानेष्वर्धं ह्रसति द्वापरे, हिंसातुष्ट्यनृतद्वेषैर्धर्मस्याधर्मलक्षणैः;
यशस्विनो महा( शा )शीलाः स्वाध्यायाध्ययने रताः
आढ्याः कुटुम्बिनो हृष्टा(दृप्ता) वर्णाः क्षत्र-द्विजोत्तराः ।
कलौ तु धर्महेतूनां तुर्यांशोऽधर्महेतुभिः एधमानैः क्षीयमाणो ह्यन्ते सोऽपि विनङ्क्ष्यति;
तस्मिंल्लुब्धा दुराचारा निर्दयाः शुष्कवैरिणः दुर्भगा भूरितर्षाश्च शूद्रदाशोत्तराः प्रजाः ।
सत्त्वं रजस्तम इति दृश्यन्ते पुरुषे गुणाः; कालसंचोदितास्ते वै परिवर्तन्त आत्मनि ।
प्रभवन्ति यदा सत्त्वे मनो-बुद्धीन्द्रियाणि च, तदा कृतयुगं विद्याज्ज्ञाने तपसि यद्रुचिः ।
यदा धर्मार्थकामेषु भक्तिर्भवति देहिनां, तदा त्रेता रजोवृत्तिरिति जानीहि बुद्धिमन् ।
यदा लोभस्त्वसन्तोषो मानो दम्भोऽथ मत्सरः, कर्मणां चापि काम्यानां, द्वापरं तद्रजस्तमः ।

---

‡"परस्पराऽनुप्रवेशाद् धारयन्ति परस्परं;गुणं पूर्वस्य पूर्वस्य धारयन्त्युत्तरोत्तरम्"इत्यधिकः श्लोकः।
अत्र द्रष्टव्यम्—म० भा० शां० अ० २१० श्लो० २५–२६; अ० २३२ [ अस्मिन्नध्याये अत्रत्याः सृष्टिविषिया मनुश्लोका अपि शब्दतोऽर्थतश्च सर्वे संगृहीताः सन्ति ]; अ० २७५; मात्स्ये अ० ३; पाद्म उत्तरखण्डे अ० २५६ श्लो० ९४–१०३ । एतद्व्यतिरिक्तं, सर्वेषु पुराणेषूपपुराणेषु च अत्रत्यमनुसमानानुपूर्वीकैरेव श्लोकैः भूत-तत्त्वादिसृष्टिनिरूपणं दृश्यते; मुख्यो हि 'सर्गः' पुराणानां प्रतिपाद्यो विषयः ।

इतरेष्वागमाद्धर्मः पादशस्त्ववरोपितः , चौरिका-ऽनृत-मायाभिर्धर्मश्चापैति पादशः ।

---

यदा मायाऽनृतं तन्द्रा निद्रा हिंसा विषादनं शोको मोहो भयं दैन्यं, स कलिस्तामसः स्मृतः"❀
"कलिः शयानो भवति, संजिहानस्तु द्वापरः, उत्तिष्ठंस्त्रेता भवति, कृतं सम्पद्यते चरन् †"
"चतुष्पात्सकलो धर्मो ब्राह्मणस्य विधीयते; पादावकृष्टो राजन्ये तथा धर्मो विधीयते ;
तथा वैश्ये च, शूद्रे च, पादः पादो विधीयते; विद्यादेवंविधेनैषां गुरुलाघवनिश्चयम्" ‡
"कृतं तु ब्राह्मणयुगं, त्रेता तु क्षत्रियं युगं, वैश्यं तु द्वापर-युगं, कलिः शूद्रयुगं स्मृतम्" +
" आद्यं कृतयुगं प्रोक्तं, ततस्त्रेतायुगं बुधैः, तृतीयं द्वापरं पार्थ, चतुर्थं कलिरुच्यते ।
ध्यानं तपः कृतयुगे, त्रेतायां ज्ञानमध्वरः, द्वापरे यज्ञमेवाहुर्दानमेकं कलौ युगे§ ।...

---

❀ भा० स्कं० १२ अ० ३ श्लो० १८–३०; अग्रेऽपि सम्पूर्णोऽयमध्यायो युगधर्मविषयो द्रष्टव्यः । एतद्विषये—भा० स्कं० ३ अ० ११ श्लो० १८–२१, तथा भा० स्कं० ११ अ० ५ एवमाद्यपि द्रष्टव्यम् ।
† ऐ० ब्रा० अ० ३३ खं० ३ । ‡ म० भा० शां० अ० ३५ श्लोक ३२—३३
+ बृहत्पराशरस्मृ० अ० १ ।

## मतान्तरेण युगपरिमाणम्

"अथ खल्वयने द्वे युगपत्संवत्सरो भवति; ते तु पञ्च, 'युगम्' इति संज्ञां लभन्ते"
सुश्रुतसं० सूत्र० अ० ६ सू० ९ ।

"इयं च युगस्य पारिभाषिकी संज्ञा; परमार्थतस्तु कृतादयश्चत्वारो युगविशेषा" इति तत्र डल्हणः ।

"पञ्च-संवत्सरो युगम्" इति कौटिलीये अर्थशास्त्रे ( अ० ४१ ) ।

"कालचक्रं तु वर्षाणां पञ्चानां सम्प्रवर्तते; युगसंज्ञा च दैवज्ञैस्तत्र संपरिकीर्तिता"
सुश्रुत० १, ६, ९ आ० र० दी० धृतं दैवज्ञवचनम् ।

§ एवमन्यत्रापि युगधर्म-निरूपणं द्रष्टव्यं, तद्यथा—बृहन्नारदीयपुराणे अ० ३८; म० भा० अनु० अ० ५४ श्लो० १३–१७ कुम्भकोणसं०; म० भा० वन० अ० १४९; म० भा० भीष्मप० अ० १०; म० भा० शां० अ० ६९ श्लो० ७९—१००; म० भा० शां० अ० २३१ श्लो० २३–२८ ( अत्रत्याः श्लोका मनुसदृशा एव सन्ति ); ब्रह्मपु० अ० १२२–२३; ( पुण्यपत्तन-आनन्दाश्रमसं० अ० २२९—३० ) ब्रह्माण्डपु० अनुपङ्गपादे अ० ३१; ब्र० वै० प्रकृतिखं० अ० ७; कू० पु० पू० अ० २९–३०; लिङ्गपु० पू० अ० ३९–४०; नारदीयपु० पू० अ० ४१; स्कन्दपु० ( कौमारिकाखं० अ० ४० तथा २१८–२४८ ), तथा पुरुषोत्तममहात्म्ये अ० ३७, स्कं० पु० खं० ६ अ० २७२ च; वायुपु० अ० ३२ तथा ५७–५८; गरुड़पु० अ० २२३; मात्स्ये अ० १४२–१४६; भा० स्कं० ३ अ० ११ श्लो० १८–२१, तथा भा० स्कं० १२ अ० २ ( कलियुगविषयः ), तथा तत्रैव अ० ३ श्लो० १८–३०; हरिवंशे पर्व १ अ० ८ इति ।

"जन्म-संस्कार-विद्यादेः, शक्तेः स्वाध्याय-कर्मणोः
ह्रासदर्शनतो ह्रासः सम्प्रदायस्य मीयताम्" [ कुसुमाञ्जलौ २,३ ]

"सम्प्रदायस्य, वेदादि-सम्प्रदायस्य ह्रासोऽनुमीयताम्, कुतः ? जन्मादेर्ह्रासदर्शनात्; ००० पूर्वं मानस्यः प्रजाः, ततः पुत्रमात्रार्थिताप्रयुक्तमैथुनजाः, सम्प्रतिसंभोगकामि-प्रवृत्त्यावर्जितजन्मान इति जन्म-ह्रासः । पूर्वं चरुप्रभृतिपु संस्कारः, ततो गर्भे, ततो जननानन्तरम्, इदानीं कथञ्चिदिति संस्कारह्रासः । पूर्वं सहस्रशाखस्य चतुर्वेदस्याध्ययनं, तत एकस्याः शाखायाः इत्यादिक्रमेण विद्याह्रासः । विद्यादेरित्यादिना वृत्ति-धर्मादिसंग्रहः; पूर्वमुञ्छशीलवृत्तयः, ततोऽयाचितवृत्तयः, ततः कृष्यादिवृत्तयः, ततः सेवावृत्तय इति वृत्तिह्रासः । पूर्वं तपो-ज्ञान-यज्ञ-दानात्मकश्चतुष्पाद्धर्मः, ततस्त्रेतादौ एकैकह्रासः, कलौ च विसंष्ठुलः स्खल-द्दानैकपाद् इति धर्मह्रासः; पूर्वं यज्ञशेपभुजः, ततोऽतिथिशेषभुजः, ततः स्वार्थसाधितभुजः, ततो भृत्यादि-सहभुज इत्यपि धर्मह्रासः । स्वाध्यायस्य = अध्ययनस्य, कर्मणो = यागादेः, शक्तेः = सामर्थ्यस्य ह्रासात्,

अरोगाः सर्वसिद्धार्थाश्चतुर्वर्षशतायुषः कृते, त्रेतादिषु ह्येषामायुर्ह्रसति पादशः ।

---

आद्ये कृतयुगे धर्मश्चतुष्पादः प्रकीर्तितः, त्रेतायुगे त्रिपादः स्याद्, द्विपादो द्वापरे स्थितः,
कलौ त्रिपादहीनस्तु सत्तामात्रेण तिष्ठति" [ कूर्मपु० पूर्वभा० अ० २९ ]
"पदैश्चतुर्भिः सुकृते स्थिरीकृते कृतेऽमुना, के न तपः प्रपेदिरे ?
भुवं यदेकाङ्घ्रिकनिष्ठया स्पृशन्दधावधर्मोऽपि कृशस्तपस्विताम्" [नैषधीयचरिते, १,७]
"ज्ञानं परं कृतयुगे, त्रेतायां यज्ञ उच्यते, प्रवृत्तं द्वापरे युद्धं, स्तेयमेव कलौ युगे ।
सत्त्वं कृतं, रजस्त्रेता, द्वापरं तु रजस्तमः, कलिस्तमस्तु विज्ञेयं, गुणवृत्तं गुणेषु तत्"卐
"ब्राह्मं कृतयुगं प्रोक्तं, त्रेता तु क्षत्रियं युगं, वैश्यो द्वापरमित्याहुः, शूद्रः कलियुगः स्मृतः" +
"देशकालनिमित्तानां भेदैर्धर्मो विभिद्यते ; स एव धर्मः, सोऽधर्मस्तं तं प्रति नरं भवेत् ।"
"श्रुतिश्च शौचमाचारः प्रतिकालं विभिद्यते ; नाना धर्माः प्रवर्त्तन्ते मानवानां युगे युगे ।"
"अन्ये कृतयुगे धर्मा, स्त्रेतायां, द्वापरेऽपरे , अन्ये कलियुगे धर्मा, यथाशक्ति कृता इव ।"*
"युगेष्वावर्त्तमानेषु धर्मोऽप्यावर्तते पुनः । धर्मेष्वावर्त्तमानेषु लोकोऽप्यावर्तते पुनः ।"†
"धर्मा बहुविधा लोके श्रुतिभेदमुखोद्भवाः , स्मृतिधर्मश्च बहुधा, सद्भिराचार इष्यते ;
देशधर्माश्च दृश्यन्ते, कुलधर्मास्तथैव च , जातिधर्मा, वयोधर्मा, गणधर्माश्च शोभने
शरीरकालवैषम्यादापद्धर्मश्च दृश्यते ; एतद्धर्मस्य नानात्वं क्रियते लोकवासिभि :‡"
कालादेः परिवर्तित्वाद्धर्मोऽपि परिवर्तते , न लोकाऽभ्युदयं कश्चिद् धर्मः साध्नोति सर्वदा ।
नैकस्मिन्समये चैको धर्मः सर्वसुखावहः , येनाऽभ्युदयते कश्चित् , तेनैवान्यो विपद्यते ।
"अन्यो धर्मः समस्थस्य, विषमस्थस्य चापरः ; न हि सर्वहितः कश्चिदाचारः सम्प्रवर्तते ।
येनैवान्यः प्रभवति, सोऽपरानपि बाधते ; आचाराणामनैकाग्र्यं सर्वेषामेव लक्षयेत् ।"§
"भूमिर्नद्यो नगाः शैलाः सिद्धा देवर्षयस्तथा कालेन सह वर्त्तन्ते, तथा भावा युगे युगे ।
कालं कालं समासाद्य नराणां नरपुङ्गव , बल-वर्ष्म-प्रभावा हि प्रणश्यन्त्युद्भवन्ति च ।"¶
"यथर्तुष्वृतुलिङ्गानि नानारूपाणि पर्यये दृश्यन्ते, तानि तान्येव तथा भावा युगादिषु" ||
"युगे युगे च ये धर्मास्तत्र तत्र च ये द्विजाः , तेषां निन्दा न कर्त्तव्या युगरूपा हि ते द्विजाः ।"〈
[ युगे युगे तु ये धर्मास्तेषु धर्मेषु ये द्विजाः । ते द्विजा नावमन्तव्या युगरूपाद्विजोत्तमाः ]Y
यस्मिन्युगे यथा लोकस्तत्रधर्मोऽपि तादृशः , तत्तल्लोकमतेनैव प्रतिदेशं प्रवर्त्तते ।
लोकविक्रुष्टधर्मस्य विधर्मादेस्तथैव च , साक्षादधर्मवत्त्यागः शास्त्रेष्वेव विधीयते ।
"परित्यजेदर्थकामौ यौ स्यातां धर्मवर्जितौ ; धर्मं चाऽप्यसुखोदर्कं लोकविक्रुष्टमेव च ।" •
"कर्मणा मनसा वाचा यत्नाद्धर्मं समाचरेत् ; (असुखं) अस्वर्ग्यं लोकविद्विष्टं धर्ममप्याचरेन्न तु ।"●

---

अध्ययनशक्तेः कारणस्य ह्रासाद् विद्याशक्तेः कार्यस्य ह्रास इति पृथङ्निर्देशः" इत्यादि च तत्र हरिदासभट्टाचार्यः । 卐 ब्रह्माण्डपु० पू० २, ७, ५९–६० ।

+ अयं श्लोको मनौ अ० १ श्लो० ८६–तः परं प्रक्षिप्तो दृश्यन्ते क्वचित्पुस्तके ।

* महाभा० शां० अ० २६६ श्लो० ८; श्लोकोऽयं "युगह्रासानुरूपतः" इति पाठभेदेन मनौ १, ८५, "युगरूपानुसारतः" इति पाठेन सह पराशरस्मृतौ १०२२ च दृश्यते । † महाभारते वन-पर्वणि । ‡ महाभा० अनु० अ० २३९ । § महाभा० शां० अ० २६६ । ¶ महाभा० वन० । || महाभा० शां० अ० २१२ श्लो० २७; किञ्चित्पाठान्तरेणायं श्लोको मनौ १, ३० विष्णुपुराणे १, ५. ६५ च दृश्यते । 〈 परा० स्मृ० १, ३३ । Y इति बृहत्पराशरस्मृतौ पाठान्तरम् । • मनु० ४, १७६ । ● या० स्मृ० आ० श्लो० १६५, बृ० ना० पु० २२, १२ ।

वेदोक्तमायुर्मर्त्यानामाशिषश्चैव कर्मणां, फलन्त्यनुयुगं लोके प्रभावश्च शरीरिणाम् ।

"विधर्मः, परधर्मश्च, आभास, उपमा, छलः, अधर्मशाखाः पञ्चेमा धर्मज्ञोऽधर्मवत्त्यजेत् ।
धर्मबाधो विधर्मः स्यात्, परधर्मोऽन्य चोदितः, उपधर्मस्तु पाखण्डो दम्भो वा, शब्दभिच्छलः ;
यस्त्विच्छया कृतः पुंभिराभासो ह्याश्रमात्पृथक् ; स्वभावविहितो धर्मः कस्य नेष्टः प्रशान्तये।"*

[ कलिवर्ज्य-प्रकरणम् ]

युगान्तरेषु धर्माणां प्रवर्त्तन-निवर्तने, लोकानां श्रेयसे स्यातां; तथा चोक्तं महर्षिभिः-
"दीर्घकालं ब्रह्मचर्यं, धारणं च कमण्डलोः, गोत्रान्मातुः सपिण्डाच्च विवाहो, गोवधस्तथा,
नरा-ऽश्वमेधौ, मद्यं च, कलौ वर्ज्यं द्विजातिभिः ।"†
"देवराच्च सुतोत्पत्ति,र्दत्ता कन्या न दीयते, न यज्ञे गोवधः कार्यः कलौ, न च कमण्डलुः" ×
"समुद्रयातु(त्रा)स्वीकारः, कमण्डलुविधारणम्, द्विजानामसवर्णासु कन्यासूप(यमः)गतं तथा
देवराच्च सुतोत्पत्तिः, मधुपर्के च(पशोर्वधः) गोवधः, मांसदानं तथा श्राद्धे, वानप्रस्थाश्रमस्तथा,
दत्ताक्षतायाः कन्यायाः पुनर्दानं परस्य च, दीर्घकालं ब्रह्मचर्यं, नरमेधा-ऽश्वमेधकौ,
महाप्रस्थानगमनं, गोमेधश्च तथा मखः, इमान्धर्मान्कलियुगे वर्ज्यानाहुर्मनीषिणः ।" ÷
"विहितान्यपि कर्माणि धर्मलोपभयाद्बुधैः समापने निवृत्तानि, साध्वभावात्कलौ युगे ;
विधवायां प्रजोत्पत्तौ देवरस्य नियोजनम्, बालायाः क्षतयोन्याश्च वरेणान्येन संस्कृतिः,
कन्यानामसवर्णानां विवाहश्च द्विजातिभिः, आततायिद्विजाग्र्याणां धर्मयुद्धे न हिंसनम्,
द्विजस्याब्धौ तु नौयातुः शोधितस्यापि संग्रहः, सत्रदीक्षा च सर्वेषां, कमण्डलु-विधारणम्,
महाप्रस्थानगमनं, गोसंज्ञप्तिश्च गोसवे, सौत्रामण्यामपिसुराग्रहणस्य च संग्रहः,
अग्निहोत्रहवण्याश्च लेहो, लीढापरिग्रहः । वानप्रस्थाश्रमस्यापि प्रवेशो विधिबोधितः,
वृत्तस्वाध्यायसापेक्षमघसङ्कोचनं तथा, प्रायश्चित्तविधानं च विप्राणां मरणान्तिकम्,
संसर्गदोषः स्तेनाद्यैर्महापातकनिष्कृतिः, वरातिथि-पितृभ्यश्च पशूपाकरणक्रिया,
दत्तौरसेतरेषां तु पुत्रत्वेन परिग्रहः, सवर्णाऽन्याङ्गनादुष्टैः संसर्गः शोधितैरपि,
अयोनौ संग्रहे वृत्ते परित्यागो गुरुस्त्रियाः, परोद्देशात्म-सन्त्याग उच्छिष्टस्यापि वर्जनम्,
[ परोद्देशान्यसंत्याग, उद्दिष्टस्यापि वर्जनम् ] प्रतिमाऽभ्यर्चनार्थाय सङ्कल्पश्च सधर्मकः,
अस्थिसञ्चयनादूर्ध्वमङ्गस्पर्शनमेव च, शामित्रं चैव विप्राणां, सोमविक्रयणं तथा,
षडभक्ताऽनशनेनान्नहरणं हीनकर्मणः, शूद्रेषु दास(श)गोपालकुलमित्रार्द्धसं रिणाम्
भोज्यान्नता, गृहस्थस्य तीर्थसेवातिदूरतः, शिष्यस्य गुरुदारेषु गुरुवद्वृत्तिशालिता,
आपद्वृत्तिर्द्विजाग्र्याणामश्वस्तनिकता तथा, प्रजार्थं तु द्विजाग्र्याणां प्रजारणिपरिग्रहः,
ब्राह्मणानां प्रवासित्वं मुखाग्निधमनक्रिया, बलात्कारादिदुष्टस्त्रीसंग्रहो विधिचोदितः ।
यतेश्च सर्ववर्णेषु भिक्षाचर्या विधानतः, नवोदके दशाहं च, दक्षिणा विधिचोदिता,
ब्राह्मणादिषु शूद्रस्य पचनादिक्रियाऽपि च, भृग्वग्निपतनैश्चैव वृद्धादिमरणं तथा,
गोतृप्तिमात्रे पयसि शिष्टैराचमनक्रिया, पितापुत्रविरोधेषु साक्षिणे दण्डकल्पनम्,
यत्रसायंगृहत्वं च मुनिभिस्तत्त्वतत्परैः, एतानि लोकगुप्त्यर्थं कलेरादौ महात्मभिः
निवर्तितानि कर्माणि, व्यवस्थापूर्वकं बुधैः ; समयश्चापि साधूनां प्रमाणं वेदवद्भवेत् ।" +

* भा० स्क० ७ अ० १५ । १ इत आरभ्य—"निवर्तितानि कर्माणि" इत्यन्तानि वाक्यानि प्रायेण सर्वैरेव निबन्धकारैः कलिवर्ज्यप्रकरणत्वेन संगृहीतानि दृश्यन्ते; कुत्रचित् पञ्चैव कर्माणि वर्ज्यान्युक्तानि, कुत्रचित्तु बहूनीति भेदः । † इति ब्रह्मपुराणे । × इति क्रतुः ।
÷ इति बृहन्नारदीये पुराणे २२, १३-१६ । + इति शौनकीये धर्मज्ञसमये ।

अन्ये कृतयुगे धर्माः, त्रेतायां, द्वापरेऽपरे, अन्ये कलियुगे नृणां युगह्रासानुरूपतः ।

---

वेदादभ्यर्हितं पूर्वं धर्मज्ञसमयं स्मरन्, तस्योत्कृष्टप्रमाणत्वम् आपस्तम्बोऽनुशास्ति नः ।
"सामयाचारिकान्धर्मान्" इत्याह, न तु वैदिकान् ; धर्मज्ञसमयस्तस्माद्वेदेभ्योऽपि विशिष्यते ।
"अथातः सामयाचारिकान्धर्मान्व्याख्यास्यामः; धर्मज्ञसमयः प्रमाणम्; वेदाश्च" ※
सर्वकालादि-धर्माणां व्यवस्थापि न संभवेत् समाम्नानेन शास्त्रेषु, धर्मज्ञसमयं विना ।
"कृच्छ्रा धर्मसमाप्तिः समाम्नानेन, लक्षण-कर्मणा तु समाप्यते; तत्र लक्षणम्—
"सर्वजनपदेष्वेकान्तसमाहितमार्याणां वृत्तं; सम्यग्विनीतानां वृद्धानामात्मवतामलोलुपानामदाम्भिकानां वृत्तसादृश्यं भजेत ; एवमुभौ लोकावभिजयति" ;
"स्त्रीभ्यः सर्ववर्णेभ्यश्च धर्मशेषान्प्रतीयादित्येके इत्येके" †
'अनाम्नातेषु धर्मेषु कथं स्यादिति चेद्भवेत् ? यं शिष्टा ब्राह्मणा ब्रूयुः स धर्मः स्यादशङ्कितः" + ॥
"विद्वानपि नरो नैकः कुर्याद्धर्म-विनिर्णयम् ; "ब्राह्मणा" इति निर्देशात्तद्बहुत्वं विवक्षितम् ।
"बहुद्वारस्य धर्मस्य सूक्ष्मा दुरनुगा गतिः, तस्मान्न वाच्यो ह्येकेन बहुज्ञेनापि संशये" ‡
अतः परिषदैवेष्टो धर्माधर्मविनिर्णयः ; अन्यथा धर्महानिः स्याद्, अविश्वासश्च लोकतः ।
"दशावरा वा परिषद्यं धर्मं परिकल्पयेत्, त्र्यवरा वापि वृत्तस्था तं धर्मं न विचालयेत् ।" ×
सर्वज्ञानमयो यस्तु कार्यतत्त्वार्थविन्मुनिः, स एकोऽपि वदेद्धर्मं साधुरध्यात्मवित्तरः ।
"चत्वारो वेदधर्मज्ञाः पर्षत्, त्रैविद्यमेव वा, सा ब्रूते यं स धर्मः स्यादेको वाऽध्यात्मवित्तमः ।" ÷
धर्मज्ञ-समयस्यैवं प्रामाण्यं परमं स्मृतम्, तेनैव क्रियते लोके धर्माणां परिवर्त्तनम् ।
मातृगोत्रविवाहादेरशास्त्रीयस्य धर्मता ; धर्मज्ञसमयादेव तत्तद्देशे व्यवस्थिता ।
"यदूह्यते दाक्षिणात्यैर्मातुलस्य सुता द्विजैः, मत्स्यादाश्च नराः पूर्वे, व्यभिचाररताः स्त्रियः
उत्तरे, मद्यपाश्चैव स्पृश्या नृणां रजस्वला, सजाताश्चापि गृह्णन्ति भ्रातृभार्यामभर्तृकाम् ;
सर्वदेशेष्वनाचारो रथ्याताम्बूलचर्वणम् ; अनेन कर्मणा नैते प्रायश्चित्तदमार्हकाः" ||

---

इमे उपरितनाः कलिवर्ज्यप्रकरणश्लोकाः कुत्रत्या इति सम्यङ् न ज्ञायते । बहुषु निबन्धेषु विभिन्नग्रन्थनाम्ना उद्धृता दृश्यन्ते; हेमाद्रौ आदित्य-पुराणान्तर्गता इति, मदनपारिजाते सारसंग्रहस्था इति, क्वचिद् देवलोक्ताः इति क्वचिच्च शौनकीयधर्मज्ञसमयस्था इति च लिखितं दृश्यते ।

किन्तु कोऽयं शौनकः, कश्च तदीयो धर्मज्ञसमयो नाम ग्रन्थः इति न ज्ञायते । सारसंग्रहोऽपि नास्माभिरद्यावधि दृष्टः । उपलब्धादित्यपुराण-देवलस्मृतिग्रन्थयोस्तु नैते श्लोका दृश्यन्ते । अथापि बहुभिर्निबन्धकारैरुद्धृतत्वाद्, अत्रत्यबहूनां श्लोकानां बृहन्नारदीयपुराणादिषूपलभ्यमानत्वाच्च एतेषां प्रामाण्ये प्राचीनतायां च नास्ति विचिकित्सा विप्रतिपत्तिर्वेति आर्षप्रमाणैकशरणैरपि अस्माभिरत्रैते श्लोकाः संगृहीताः ।

※ आप० धर्मसू० प्र० १ कं० १ । † आप० धर्मसू० प्र० २ कं० २९ ।

"अथ यदि ते कर्मविचिकित्सा वा वृत्ति-( वृत्त )-विचिकित्सा वा स्यात्, ये तत्र ब्राह्मणाः संमर्शिनः, युक्ता आयुक्ता अलूक्षा धर्मकामाः स्युः; यथा ते तत्र वर्तेरन्, तथा तत्र वर्तेथाः अथा( ऽना )भ्याख्यातेषु ये तत्र ब्राह्मणाः संमर्शिनः, युक्ता, आयुक्ता, अलूक्षा धर्मकामाः स्युः, यथा ते तेषु वर्तेरन्, तथा तेषु वर्तेथाः ।" (तै० आ०, उ० अनु० ११ )

+ मनु० १२–१०८ । ‡ बौ० स्मृ० १–१३ । मात्स्ये, वायु पुराणे च । × मनु० अ० १२ श्लो० ११० । ÷ इति या० स्मृ०१–९ । || बृहस्पतिः ।

( उपरितनाः श्लोका निबन्धकारैर्बृहस्पतिनाम्ना स्वनिबन्धेषूद्धृताः सन्ति; पूना-आनन्दाश्रम—मुद्रित-स्मृतिसमुच्चय–संगृहीतायां बृहस्पतिस्मृतौ नैते उपलभ्यन्ते )

**तपः परं कृतयुगे, त्रेतायां ज्ञानमुच्यते, द्वापरे यज्ञमेवाहुः, दानमेकं कलौयुगे।८१-८६।**

---

"पञ्चधा विप्रतिपत्तिर्दक्षिणस्तथोत्तरतः," ;'यानिदक्षिणतस्तानि व्याख्यास्यामः"—
"यथैतदनुपेतेन सह भोजनं,स्त्रिया सह भोजनं,पर्युषित-भोजनं,मातुल-पितृष्वसृ-दुहितृगमनमिति"।
"अथोत्तरतः—ऊर्णाविक्रयः, शीधुपानमुभयतोदद्भिर्व्यवहारः, आयुधीयकं, समुद्र-संयानमिति।'
"इतरदितरस्मिन् कुर्वन्दुष्यतीतरदितरस्मिन्।" "तत्र तत्र देशप्रामाण्यमेव स्यात्।"+

इत्थं देशादिभेदेन धर्मभेदः समर्थितः, शास्त्रादेव च निर्णीतं धर्माणां परिवर्त्तनम्।

"वेदवादाश्चानुयुगं ह्रसन्तीतीह नः श्रुतम्"* "प्रतिमन्वन्तरं चैवं स्मृतिरन्या विधीयते"†
[ "प्रतिमन्वन्तरं चैषा श्रुतिरन्या विधीयते" ] ‡

"कृते तु मानवा धर्मास्त्रेतायां गौतमाः स्मृता, द्वापरे शङ्खलिखिताः, कलौ पाराशराः स्मृताः"¶
प्राधान्येनात्र निर्देशो मन्वादीनां कृतादिषु; वस्तुतः सर्वदा सर्वसच्छास्त्राणां प्रमाणता।
प्रायश्चित्तविधावेव मन्वादीनां कृतादिषु प्राधान्यमिष्यते पुंसां शक्ति-ह्रासादनुक्रमात्।
दशके शाश्वते धर्मे वर्णाश्रमक्रियासु च, स्त्रीपुंसयोश्च कर्त्तव्ये सदा सर्वप्रमाणता।
"धृतिः क्षमा दमोऽस्तेयं शौचमिन्द्रियनिग्रहः, धीर्विद्या सत्यमक्रोधो दशकं धर्मलक्षणम्;
दश लक्षणानि धर्मस्य ये विप्राः समधीयते, अधीत्य चानुवर्तन्ते, ते यान्ति परमां गतिम्"×

---

+ बौ० धर्मसू० प्र० १ खं० २ सू० १-६।

"सदाचारेषु हि दृष्टो धर्मव्यतिक्रमः, साहसं च महताम्—प्रजापतीन्द्रवसिष्ठविश्वामित्रयुधिष्ठिर कृष्णद्वैपायनभीष्मधृतराष्ट्रवासुदेवार्जुनप्रभृतीनां, बहूनामद्यतनानां, च। प्रजापतेस्तावत्, 'प्रजापतिरुष-समभ्यैत्स्वां दुहितरम्' इत्यगम्यागमनरूपादधर्माचरणाद् धर्मव्यतिक्रमः। इन्द्रस्यापि, तत्पदस्थस्य च नहुषस्य परदाराभियोगाद्धर्मव्यतिक्रमः। तथा वसिष्ठस्य पुत्रशोकार्तस्य जलप्रवेशात्मत्याग-साहसम्। विश्वामित्रस्य चाण्डाल-याजनम्। वसिष्ठवत् पुरूरवसः प्रयोगः। कृष्णद्वैपायनस्य गृहीतनैष्ठिकब्रह्मचर्यस्य-विचित्रवीर्यदारेष्वपत्योत्पादनप्रसङ्गः। भीष्मस्य च सर्वाश्रमधर्मव्यतिरेकेणाऽवस्थानम्, अपत्नीकस्य च राम-वक्रतुप्रयोगः। तथान्धस्य धृतराष्ट्रस्येज्या, पाण्डवर्जितैर्धनैरित्यनधिकृत-क्रिया। तथा युधिष्ठिरस्य कनीयोऽ-र्जित-भ्रातृजाया-परिणयनमाचार्यब्राह्मणवधार्थमनृतभाषणं च। वासुदेवार्जुनयोः प्रतिषिद्धमातुल-दुहितृ रुक्मिणी-सुभद्रा-परिणयनम्; उभौ मध्वासवक्षीबाविति सुरापानाचरणम्।"

"अद्यत्वेऽपि—अहिच्छत्र-मथुरा-निवासि-ब्राह्मणीनां सुरापानम्। केसर्यश्वाश्वतरखरोष्ट्रोभयतोद-द्दान-प्रतिग्रह-विक्रयव्यवहार-भार्यापत्यमित्र-सहभोजनादि उदीच्यानाम्। मातुलदुहितृद्वाहासन्दीस्थ-भोजनादीनि दाक्षिणात्यानाम्। मित्रस्वजनोच्छिष्टस्पृष्टभोजनं सर्ववर्णपरस्परस्पृष्टताम्बूलादन-तदव सानाना-चमन-निर्णेजकधौत-गर्दभारूढवस्त्रपरिधान-ब्रह्महत्यातिरिक्त-महापातककार्याऽपरिहरणादीन्युभयेषाम्, अतिस्थू-लानि; प्रतिपुरुष-जातिकुलावस्थित-सूक्ष्मस्वधर्मव्यतिक्रमणानि त्वनन्तभेदानि सर्वत्र विगानहेतुदर्शनानि च प्रायेणैव संभवन्तीति।'

"सर्वेषामेवमादीनां प्रतिदेशं व्यवस्थया, आपस्तम्बेन संहृत्य दुष्टादुष्टत्वमाश्रितम्।
येषां परम्पराप्राप्ताः पूर्वजैरप्यनुष्ठिताः, त एव तैर्न दुष्येयुराचारैर्नेतरे जनाः"।

तथा मनुनाऽप्युक्तम्—

"येनास्य पितरो याता येन याताः पितामहाः, तेन यायात्सतां मार्गं तेन गच्छन्न दुष्यति।"

इति मी० तं० वा० अ० १ पा० ३ अधि० ३।

* म० भा० शां० २६६-७। † तं० वा० १-३-३। ‡ मात्स्ये, वायौ च। ¶ परा० स्मृ० १-२४। × मनु० अ० ६।

